और कल्याण देखना हमें पहले-पहले प्रेम ही सिखाता है।

तुम कहती हो कि इसी प्रेमके कारण अनादि कालसे स्त्रियोंको पुरुष छलते आए हैं। तुम उन अनेक उदाहरणों को दे सकती हो, जिनसे यह सिद्ध किया जा सकता है कि पुरुषकी नीचताने स्त्रीके प्रेमसे सदा अनुचित लाभ उठाया। स्त्री सचमुच पुरुषकी पशुताका शिकार आज भी बनी हुई है। ऐसी दशामें तुम्हें यदि मेरे प्रेममें अविश्वास है या कभी-कभी उसके बारेमें तुम्हारे हृदयमें शंका उत्पन्न हो आती हो तो कौन-सी अचरजकी बात है ? जो कुछ तुम कहती हो, वह ठीक है। अपनी महारानीकी बात काटनेकी मुझमें हिम्मत कहाँ ? फिर, तुमसे तो जबान लड़ाना भी नहीं चाहता। इतनी बे-अदबी मुझसे न होगी। मैं मानता हूँ कि पुरुष नीच है, लेकिन उसे नीचता के पङ्कसे उठानेकी शक्ति, स्त्रीको छोड़कर और किसमें मिलेगी ! दोनों ही प्रकृतिके हाथके रचे हुए खिलौने हैं। दोनोंही को उसने अपना मतलब पूरा करनेके लिए गढ़ा है। लेकिन गढ़ा है इस खूबीसे कि जबतक दोनों एक न हों, तबतक उसका काम नहीं चल सकता। इसीलिए उसने एकमें दूसरेके लिए वह कशिश भर दी है कि जबतक वे मिलते नहीं, तबतक छटपटाते रहते हैं। इसी कशिश, इसी खिंचाव, इसी आकर्षणको प्रेम या आसक्ति कहते हैं। यह ठीक है कि स्त्री या पुरुष अपनी अपूर्णताके कारण इसी आसक्तिके फन्देमें फँसकर प्रायः अर्थका अनर्थ कर डालते हैं, जिसकी वजहसे उन्हें अपने प्राणों तकसे भी हाथ धोना पड़ता है। भूल-चूककी माफी प्रकृतिके राज्यमें नहीं मिलती। चूके नहीं कि मारे गए।

इन सबके होते हुए भी, क्या तुम्हें इस बातसे इन्कार है कि स्त्री पुरुषसे भिन्न और बड़ी है ? पुरुष, एक लेखकके शब्दोंमें, जहाँ विराम चिह्न है वहाँ स्त्री अल्प-विराम ही है। पुरुष वह पहेली है, जिसका आदि-अन्त सभी को मालूम है। परन्तु स्त्री तो उस पहेलीका नाम है, जिसका कोई उत्तर नहीं। वह सवाल है जिसका कोई जवाब नहीं ; वह समस्या है

जिसका कोई समाधान नहीं। नारी एक अज्ञात रहस्य है—वह रहस्य है, जो अज्ञेय और अगम्य है। संसारकी सारी शक्तियोंकी जहाँ वह अजस्र स्रोत है, वहाँ उस स्रोततक पहुँचनेवाला आजतक कोई माईका लाल पैदा नहीं हुआ, उसपर अधिकार जमाना दूरकी बात है। और पुरुष वैसा ही तो होगा, जैसा उसकी जननी और प्रेमिका उसे बनाएगी। अपने बलपर हम कुछ भी तो नहीं कर-धर सकते। क्योंकि तुम्हीं तो हमें पुरुषार्थ देकर पुरुष बना सकती हो, तुम्हींसे बल पाकर हम बलवान् हो सकते हैं। तुम्हीं, माताके रूपमें हमें जीवनका दान देती हो और प्रेयसी बनकर तुम्हीं हमें स्वार्थको भुलाकर दूसरेके सुख-दुःखके लिए जीना-मरना सिखाती हो। हमारी अपात्रता तुम्हारा कलंक है। हमारी दुर्बलता तुम्हारी देन है। तुम यदि अपने असली स्वरूपको न भूलो और अपात्रोंको उत्साहित करनेकी टेवको छोड़दो, तो देवि, पुरुष अपना कामीपन छोड़ दे और स्त्रीकी अनुचित करुणासे उत्तेजित होकर अपने स्वार्थोंकी पूजा करना भूल जाय। तुम्हीं तो हमें स्वर्ग भेजती हो और तुम्हारी ही बदौलत हम नरकके अतिथि बन जाते हैं। अपनी इस अगम्य, अपार अज्ञेय शक्तिको यदि तुमने न भुलाया होता तो पुरुष अपनी पशुता और पुरुषताको सदियों पहले त्याग चुका होता।

आत्मसमर्पण प्रेमका परिणाम है। परन्तु, देवि, प्रेमके अभावमें कितनी स्त्रियाँ आत्म-समर्पण करनेसे हिचकती हैं। तुम भी तो मन एकको देकर भी तनका समर्पण किसी दूसरेको करने जा रही हो, जिसे समर्पणके लिए तुमने नहीं चुना; बल्कि दूसरे चुन देंगे। ऐसी दशामें यदि कुछ स्त्रियाँ एकसे अधिकको तन देती फिरें तो अचरजकी कौन-सी बात होगी? इससे पुरुषके हौसले बढ़ते और वह नित्य नए शिकारकी खोजमें इधर-उधर व्याकुल घूमा करता है। जब स्त्री अपनी आत्माके खिलाफ दूसरोंके कहनेसे अपने पवित्र तनका सौदा करनेके लिए स्वच्छन्द हो सकती है, तब वह क्षणिक उन्माद या मोहमें गैरोंको भी अपने तनके उपयोगका

अवसर प्रदान कर सकती है। दोष स्त्रीका, पर दोषी पुरुष समझा जाय! बिगड़ें आप, बिगड़नेपर भला-बुरा कहें पुरुषको। यह नीति नहीं, अनीति है; न्याय नहीं, अन्याय है; सत्य नहीं, असत्यका समादर है। तुम तो समझदार हो। विचार तो करो कि जो कुछ मैंने ऊपर कहा है, वह ठीक है या गलत। प्रेमकी हत्या स्त्री करती है या पुरुष? यदि स्त्री इस हत्यामें हाथ बँटानेके लिए राजी न हो तो पुरुष बहुत जल्द इस पथसे मुँह फेर चुका होता। सीता और ताराको देख लो। रावणने लाख कोशिशें कीं, साम, दाम, दण्ड, भेद, सभी कुछ तो उसने बरता; परन्तु उसकी एक भी चाल न चली। सीताके तनपर उसीका अधिकार था, जिसे वह मनसे दे चुकी थीं। यदि उन्होंने भी मन एकको दिया होता और तन दूसरेको, तो रावणको निराश न होना पड़ता। ताराकी कहानी मेरी बात-की सत्यताका प्रमाण है। क्या तुमने अपने पास-पड़ोसहीमें किसी ऐसी देवीको नहीं देखा, जो मनसे तो एकको प्यार करती है, लेकिन तनपर अधिकार दूसरेका है? इसका क्या यह परिणाम नहीं हुआ कि उसका तन सिर्फ दूसरेका नहीं रहा—हो गया वह दूसरेसे दूसरोंका भी। यही 'अघटित' घटना हमारे संसारमें नए रूपोंमें रोज ही घटा करती है। इससे तुम लाख इन्कार करो, इन्कार करना भी चाहो तो इन्कार नहीं कर सकती हो। इस पहलूपर अधिक मैं कुछ न लिखूँगा। अपनी गुस्ताखीके लिए मैं माँफी माँगता हूँ। यदि कोई ऐसी बात कह गया हूँ, जिससे तुम्हें चोट पहुँचे तो क्षमा करना। अप्रिय सत्यके भी कहने और सुननेकी जीवनमें जरूरत होती है। फिर, यदि उसे तुमसे मैं न कहूँगा तो दूसरा और कौन कहने आयेगा। तुममें मेरी जो अगाध श्रद्धा है, जो अपार प्रेम है, उसके नाते मुझे—और सिर्फ मुझे ही—इस संसारमें आज यह हक हासिल है कि मैं साफ-साफ सब बातोंको तुमसे कह दूँ। तुम भी तो मुझे प्यार करती हो। और तुम्हारे ही मुखारविन्दसे तो मैंने यह अनन्त सत्य सीखा है कि अनन्त प्रेममें अनन्त क्षमा होती है। इसलिए, तुम मेरी

बेअदबीको देखकर भी अनदेखी कर [illegible] फिर कभी विभिन्न धाराएँ हो मुझे अपराधी मानते हुए भी, क्षमाके कणोंसे मेरे [illegible] है। मेरा [illegible] अनुकम्पा दिखाओगी।

देवि, मानिनि, बहुत मान हो चुका। बहुत रुलाया, बहुत ही सताया। क्या मेरे लिए यह सजा कम है कि इतने दिनोंसे मैं तुम्हारे दर्शनोंसे विमुख हूँ और तुम्हारी रसभरी, सलोनी आँखोंके देखनेके लिए तड़प रहा हूँ। बहुत हुआ। अब तो पसीजो और दयाकी भीख देकर मुझे निहाल कर दो। तुम्हीं बताओ, तुम्हें छोड़कर मैं अब और कहाँ जाऊँ? तुम्हारा हूँ और तुम्हारा ही सदा रहूँगा। जहाँ कहीं जाऊँगा, तुम्हारे नामसे बिकूँगा।

सुनिए, बिटपचर, पुहुप तिहारे हम,
राखिहौ हमैं तो सोभा रावरी बढ़ावैंगे।
तजिहौ हमैं तो हू बिलग न मानैं कछू;
जहाँ जहाँ जैहैं, तहाँ दूनो जस गावैंगे॥
सुरनि चढ़ैंगे, नर-सिरनि चढ़ैंगे नित,
सुकवि 'अनीस' हाट-बाटनि बिकावैंगे।
देश में रहैंगे, परदेश में रहैंगे,
काहू भेस में रहैंगे, तऊ रावरे कहावैंगे॥

ठीक है, देश हो या परदेश हो, जहाँ कहीं भी मैं रहूँगा; वहीं तुम्हारा ही कहाऊँगा, और तुम्हारा ही 'दूनो जस गावैंगे।' फिर मान किसपर और किसलिए? दुतकारा, ठुकराया, कठोरसे कठोर बातें सुनाईं। लाख माफी माँगी, मिन्नतें-आरजू हर तरहसे की; पर किसी बातका कुछ भी असर न हुआ। पत्थरकी मूर्ति बनकर मेरी विनतियोंको सुनी-अनसुनी कर गईं। मैंने तो दूर पड़ा-पड़ा तुम्हारे नामका जप करता और तुम्हारे [illegible] याद कर किसी तरह अपने दिलको समझाता रहा हूँ। एक-एक दिन पहाड़से भी भारी मालूम होते हैं, परन्तु किसी-न-

[illegible] कट ही गए। लेकिन अब तुम्हारे [illegible] जाऊँ तो किस आशा से? बोलोगी या नहीं? [illegible] तुम्हें खुशी होगी, या मुँह घुमा लोगी? तुम्हें देखते ही—इतने दिनोंके बिछुड़नके बाद, तुम्हें देखते ही—मेरी क्या दशा होगी। कहीं खुशीसे पागल तो न हो उठूँगा? अनाप-शनाप कुछ कर तो न डालूँगा? क्या कहूँगा, क्या न कहूँगा? क्या कहना उचित होगा, क्या मुझे करना पड़ेगा? अपराधी तो मैं, दोषी तो मैं, फिर कैसे बिना बुलाए तुम्हारे सामने जानेकी मुझे हिम्मत हो? लाख इच्छा होते हुए भी पैर नहीं उठते। दिल चाहता है कि दौड़ चलूँ, पर पिंडुलियाँ भयसे थर-थर काँप उठती हैं। तुम्हीं बुलाओ तो आऊँ। अभय-दान दो, प्रेमका फिरसे सन्देश दो, तब मुझे ढाढ़स बँधेगा। नहीं तो मरना भला; परन्तु दोबारा तुम्हारी रुखाईका सामना करना मेरेसे आहत आदमीकी सामर्थ्यके बाहर है। इसीलिए कहता हूँ, बहुत हुआ, बहुत सताया। मान कर चुकीं। उसका अब अन्त होना चाहिए। संसारमें और सब चीजोंका अन्त है, यदि अन्त नहीं है तो तुम्हारे एक मानका। यदि वह अनन्त है तो फिर क्यों पहले यह विश्वास दिलाया था कि मेरे लिए तुम्हारी क्षमा भी अनन्त है! उस वचनको तो अब पूरा कर दिखाओ। मैं इतने दिनोंमें मर मिटा, मेरा मान चकनाचूर होकर धूलमें पड़ा है। तुम्हारे प्रेमका जो गर्व था, वह अब मलीन हो गया। इतनेपर भी "ना मलीन तेरो मान री!"

मान छोड़ो, न छोड़ो, "तुम्हारी मरजी।" मैंने तो जिस दिन दिल-बदलौवलकी रस्म अदा की थी, उसी दिन अपने जीवनके सारे दिन भी तुम्हारे चरणोंमें अर्पित कर दिए थे। तुम्हें जब मैंने अपने प्रणयकी अध-खिली कली भेंट की थी, तभी उसका फूल और फल भी समर्पित कर दिया था। जीवनकी जो आशाएँ, अभिलाषाएँ और आकांक्षाएँ अनन्त धारोंसे अनन्त दिशाओंमें बहतीं, उन सबको उस दिन एक धारमें लाकर

एक ही ओर मैंने बहा दिया। वे अब न तो फिर कभी विभिन्न धाराएँ हो सकती हैं, और न उनके बहावकी दिशा ही बदल सकती है। मेरा सब सुखः-दुख तुम्हारे हाथ है। तुम्हारी कृपासे सुखी होऊँ, तुम्हारी अकृपासे रोऊँगा। तुम्हें दुखित देखकर दुखी रहूँगा, और तुम्हारे सुखसे सुखी होऊँगा। अपनाओ तो वाह-वाह, न अपनाओ तो भी वाह-वाह। जीवन में सुखी बिरले ही होते हैं। मनुष्य दुःखका कीड़ा है। फिर मैं क्यों अपने आपको दुनियाके बाहर समझूँ। तुम्हें प्यार करनेहीमें सुख है। मैं अपने धर्मको निबाहूँगा। तुम्हें जो उचित समझ पड़े, वह तुम करना।

तुलसी तून जल कूलको, निर्धन निपट निकाज।
का लावै, का जाय सँग, बाँह गहेकी लाज॥

तुम्हारा कातर प्रेमी,

—कृष्ण

---

# राधाका एक पत्र कृष्णके नाम

[ प्रेषक—श्री० पण्डित कृष्णकान्त मालवीय ]

[ जेलखानेसे आनेके बादसे अस्वस्थताके कारण प्रायः घरपर ही रहता हूँ। अगर शरीर कुछ अच्छा हुआ तो प्रातःकाल थोड़ा-सा टहल लेता हूँ। एक रोज टहलता हुआ द्रौपदीघाटकी ओर जा निकला। गङ्गा-तटसे कुछ दूर ही था कि दृष्टि सड़कके किनारे पड़े एक सुन्दर लिफाफेपर पड़ी। कौतूहलवश मैंने उसे उठा लिया। लिफाफा खुला था और उसपर किसीका नाम-पता कुछ न था। अन्दर एक पत्र रक्खा हुआ था। चलते-चलते मैंने उसे खोलकर पढ़ना आरम्भ किया। पत्र राधा नामकी किसी प्रेमिकाने अपने कृष्ण नामके प्रेमीको लिखा था। मैंने पत्रका कुछ अंश पढ़ा और

सोचने लगा शायद किसी स्नानार्थिनीका पत्र है असावधानीसे गिर गया है। बेचारीको याद पड़ेगी तो अवश्य ही ढूँढ़ती आयेगी। असमञ्जसमें पड़ वहीं ठहर गया। जब आध घण्टेतक कोई न आया तो लाचार घर पहुँचकर पत्रको मैंने मेजकी दराज में डाल दिया।

इस घटनाके कई दिन बाद जब मार्चके 'चाँद' में मैंने 'राधाके नाम कृष्णाका पत्र' छपा देखा तो मुझे उस पत्रका खयाल आया। दराजसे निकालकर पढ़ा तो मेरा कौतूहल और भी बढ़ गया, क्योंकि पढ़नेसे स्पष्ट मालूम हुआ कि इसका सम्बन्ध उन्हीं पत्रों से है, जो 'चाँद' में छपे हैं। मैंने इसलिए यह उचित समझा कि यह भी 'चाँद' में छप जाले। मुझे आशा है, पत्रकी लेखिका महोदया इसके लिए मुझे क्षमा करेंगी। इसके सिवा उनके पत्रका दूसरा सदुपयोग मैं कर नहीं सकता। ]

—कृष्णकान्त, मालवीय

लिखी जायेंगी किताब दिलकी तफसीरें बहुत।
होंगी ऐ ख्वाबे-जवानी, तेरी तावीरें बहुत॥

कृष्ण,

काश मैं भी तुम्हारी-सी रङ्गीली भाषा लिख सकती। तुम-सा ही भाषा-पर मेरा अधिकार होता। तुम्हारा-सा ही कुबेरके भण्डारके सदृश मेरा भी शब्द-भण्डार होता। क्या रवानी है, गंगाकी धारा-सी भाषा प्रवाहित होती है। कालिन्दीका कलकल नाद कहीं सुनाई नहीं देता। शब्दोंमें टीसोंकी टीसन है। वेदनाका चीत्कार हृदयको हिला देता है और पढ़ते-पढ़ते ऐसा मालूम होता है कि तुम्हारे बाहुपाश मदान्धतासे आलिंगन करनेको बढ़ते आ रहे हैं। मुझे चाटुकारीकी आदत नहीं। तुम स्वयम् जानते हो मैं सत्य बोलना पसन्द करती हूँ। तुमको इसलिए विश्वास होना चाहिए कि तुम्हें खुश करनेके लिए या प्रशंसात्मक शब्दोंसे तुम्हारे हृदयपर कुछ असर पैदा करनेके लिए यह सब नहीं लिख रही हूँ। मेरे हृदयमें पत्रोंको

पढ़नेपर यही भाव पैदा हुए और इनको तुम्हारे सामने यदि मैं प्रकट न करती तो तुम्हारे साथ अन्याय होता। इसकी भावनासे ही कितना कष्ट हो सकता है यह तुम खुद समझ सकते हो। बुरा न मानना, पत्रोंमें तुमने उतावलेपनमें या पीड़ामें अनेक विरोधात्मक बातें लिख मारी हैं। साथ ही अगर तुम 'कुत्ता-पन्थी' और 'हिजड़ा-पन्थी' शब्दोंका प्रयोग करते तो कोई हानि न होती। कहाँ 'ठगी सी' और कहाँ 'कुत्ता-पन्थी' और हिजड़ा-पन्थी' के संबंधमें मुझे बहुत कुछ कहना है। समयसे इनके सम्बन्धमें अपने विचारोंको प्रकट करूँगी। इस समय इतना ही कहकर संतोष कर लूँगी कि कुत्ते तुमसे और हमसे अच्छे हैं। वे विशेष अवसर और विशेष स्थितिमें ही कामके शिकार होते हैं। परन्तु सृष्टिका सिरमौर ३६५ दिनोंमें चौबीसों घण्टे कामसे प्रेरित हुआ करता है। खैर, ये बातें फिर कभी कर लूँगी। इस समय तो तुम्हारे पत्रोंके सम्बन्धमें ही कुछ तुमसे निवेदन कर लूँ।

परसों रात्रिमें गर्मी बहुत थी। मसहरीके पास मच्छरोंकी भनभन सुनकर नींद आनेका नाम नहीं लेती थी। चाँद अपनी विमल चाँदनी फैलाये संसारको ठण्ढक पहुँचाना चाहता था। चाँदनीकी विमल ज्योतिमें, मालूम नहीं कैसे तुम्हारे पत्रोंका प्रतिबिम्ब छपे हुए रूपमें मेरी नजरोंके सामने आ गया। मैं कुछ विस्मित-सी हो गई। तुम्हारे हृदयमें कौनसे भाव प्रवाहित हो रहे हैं, इसको जाननेका अवसर मुझे मिलेगा, ऐसी मुझे कभी आशा न थी। किन्तु यदि स्त्रियोंका तुमको कुछ भी ज्ञान है, तो तुमको मालूम होना चाहिये कि प्रत्येक स्त्री, जो किसीसे प्रेम करती है, अपने प्रेमीके हृदयके सूक्ष्म-से-सूक्ष्म भावोंको जाननेके लिए लालायित और उत्सुक रहा करती है। बड़ी उत्सुकताके साथ मैंने तुम्हारी मर्मभेदिनी पंक्तियोंको पढ़ा और मेरे हृदयमें यह आकांक्षा पैदा हुई कि मैं भी अपने पक्षकी बातोंको कम-से-कम तुम्हें जतानेकी चेष्टा करूँ। शायद मेरे साथ उदारताके साथ कुछ न्याय कर सको। ओह तुम कितना कठोर, अन्याय-

पथपर आरूढ़ और विवेकहीन समझते हो उतनी मैं साबित न हूँगी।

मैं पहिले ही कह चुकी हूँ कि मुझे तुम-सा लिखना नहीं आता। लिखनेके लिए कम-से-कम हृदय चाहिए। किन्तु ढूँढ़ती हूँ, प्रयत्न करती हूँ, तब भी वह मुझे ढूँढ़े नहीं मिलता। जो है भी वह मुफलिसके सदृश है। अगर तुम्हारी भाषामें लिखना चाहूँ, तुम्हारी नकलपर ही उतारू हो जाऊँ तो यह कह सकती हूँ कि मेरा हृदय एक अँधियारा मन्दिर है, जिसमें जीवन नहीं, जो एक खण्डर है, जहाँ न आरतीकी झलक है और न घण्टेकी गुञ्जार, जहाँ केवल अतीतकालकी पूजाकी स्मृति है और वह भी स्वप्न समान। इसमें न पीड़ित हृदयकी दर्दभरी आह है, न आनन्दसे उल्लासित सङ्गीतका नाद। इसमें केवल एक वीरान-सी गूँज है जिसका मेरे निकट कोई अर्थ नहीं। यह न जीवनके कोलाहलकी सूचक है, न अमरताके उच्च-स्वरकी। यह एक हँसी है जिसमें आह्लाद नहीं; एक रोना है, जिसमें आन्तरिक वेदना नहीं। तुम ही बतलाओ, इस हृदयसे क्या यह कुछ कहने या लिखने लायक है? अब तो इसका मुझे रोना भी नहीं। मैं तो इतना भी साहस नहीं कर सकती कि ज़बानसे स्वप्नमें भी एक बार यह कह सकूँ कि किसने मेरे हृदयकी यह दशा की। तुम तो पत्र लिखकर अपने दिलको बोध दे सकते हो, कुछ कालके लिए यह तुम्हारे लिए मनोरञ्जन हो सकता है। तुम पत्र लिखनेमें लीन हो, थोड़ी देरके लिए संसारके काविश और कोफ्तको भुला सकते हो, किन्तु यह तो सोचो कि मैं क्या करूँ। पत्र भी लिखने बैठूँ तो कितनी देर लिख सकती हूँ? और अगर कोई पूछ बैठे तो क्या जवाब दे सकती हूँ? कुछ न कहलाओ। तुम्हारी और मेरी भलाई इसीमें है कि मेरी जबानपर ताले पड़े रहें और मैं लिखना-पढ़ना और बातें कर सकना भी अनन्त कालके लिए भूल जाऊँ।

तुमने लिखा है 'बेचारी वेदना करुणासे दुखित होकर मेरे पास बैठी-बैठी रोती रही और सहानुभूतिसे मेरी सङ्गिनी बनकर मेरा दुःख उसने

था।' वेदना मेरी ही सखी या सहेली हो सकती है, कम से-कम वह थी ही. मैं न रही तब भी तुम्हारे घावोंपर मरहम-पट्टी करनेके लिए कोई बहन मौजूद ही थी। किन्तु सोचो तो कि मेरे पास कौन है ? न मेरे दुःखको बँटा सकता है और कौन एक मिनटके लिए भी मुझे ढ़ुस बँधा सकता है ? तुम्हारी पुरुष-जातिमें है कोई, जो मेरी सखीकी इ मेरी भी सहायता कर सके ?

कृष्ण, तुमने प्रेमके साहित्यका अच्छा अध्ययन किया है, तुम्हारे र हृदय भी है। प्रेम करनेके ढंग तुमने खूब सीख रक्खे हैं, किन्तु n करना तुम जानते ही नहीं कि स्त्री क्या है और उसका प्रेम क्या है। ने प्रेमकी बड़ी ही सुन्दर और प्रभावमयी व्याख्या की है। उसके गकी तुमने अच्छी महिमा गाई है। तुमने प्रेमको ही ईश्वर और र सर्वस्व समझ रक्खा है। प्रेमको तुमने नेति-नेति कहकर पुकारा है, न्तु तुमने यह भी कभी सोचा कि प्रेम स्त्रीकी एक क्षीण कलामात्र है। ज्ञकी एक कलाके सम्बन्धमें तुम्हारी नेति-नेतिकी पुकार है, उस सर्वा-यी कलाको तुम कैसे समझ सकते हो और तुम स्त्रीको जान ही क्या ते हो ?

मैं पण्डिता नहीं। तुम सैकड़ों नहीं, तो दस-बीस वर्ष तो मुझे पढ़ा सकते हो। यूनीवर्सिटीका द्वार भी मैंने नहीं देखा। तुम सोचते होगे ी मूर्खा है, मुझे लेक्चर सुनाने और उपदेश देने चली है, किन्तु ा, प्यारे कृष्ण, पण्डित-से-भी-पण्डित पुरुषकी अपेक्षा एक साधारण ढ़ी स्त्री भी ऐसे मामलातको समझनेमें पुरुषोंसे आगे बढ़ी होती है। ष्टिकी स्रष्टा होनेके कारण, साथ ही प्रकृतिके अधिक निकट होनेके रण स्त्री, पुरुषोंकी अपेक्षा प्रकृतिगत बातोंको खूब समझती है और षोंकी अपेक्षा अधिक अच्छी तरह बताती है। मैं तो जिस ही तुम्हीं से पण्डिता नहीं, किन्तु स्त्री और स्त्रीके प्रेमके सम्बन्धमें एक प्रश्न-

रेजी लेखकके विचार मैं तुमको सुना देना चाहती हूँ। शायद इससे तुम्हें कुछ शान्ति और सन्तोष प्राप्त हो, और शायद कुछ लाभ मुझे भी पहुँच जाय। उसका कहना है "स्त्रीका प्रेम अद्भुत है, आरम्भ में वह इतना क्षुद्र है कि उसकी कोई संज्ञा नहीं, किन्तु अन्त उसका इतना विशाल है कि जिसका अन्त नहीं। यह पानीकी उस छोटी बूंदके समान है जो बूँद-बूँदकर पहाड़से टपकती है, किन्तु जो आगे बढ़कर एक महान् नद बन जाता है। यह वह महान् नद है, जो सुखके दरिया बहाता, इठलाता, थिरिकता, चारों ओर आनन्दकी वर्षा करता, फैलता चला जाता है, जो मनुष्योंके हृदयको आनन्दसे पूर्ण करनेवाले बेड़ोंका वाहक है, जो वीरान मैदानों और जंगलोंको रंगबिरंगे सुन्दर सुमनोंकी वनस्थली बना देता है और जो उत्सुक किसानोंके लहलहाते खेतोंको प्रफुल्लित कर देता है। इसके साथ ही साथ स्त्रीका प्रेम, एक भीषण जल-प्रपात है जो वर्षाके तूफानमें आशाकी क्यारियोंको डुबाकर नष्ट कर देता है, जो विचारके बाँधोंको तोड़कर मनुष्यकी पवित्रताके मन्दिरों और धर्मके देवालयोंको मिट्टीमें मिला देता है और जो अपने प्रचण्डवेगमें गाँवोंके मवेशियों और गरीब किसानोंके झोपड़ोंको बहाता, नाश करता चला जाता है। स्त्री क्या है, यह कौन कह सकता है, किन्तु यह सत्य प्रतीत होता है कि सृष्टिके आरम्भमें जब अन्तर्यामीने संसारके क्रमका विचार किया, उस समय रचना-क्रमके साँचेमें उसने स्त्री-प्रेमके बीजको डाल दिया, क्योंकि यह अपनी विषम और अचिन्तनीय उत्पत्ति और वृद्धिसे समानताको जन्म देनेवाला है। यह युद्ध और सन्धि कराता है इस तरहसे भी समानता स्थापित करता है। कभी यह नीचोंको अकथनीय आश्चर्य-जनक उँचाई पर पहुँचा देता है और कभी ऊँचोंको धूल-धूसरितकर मिट्टीमें मिला देता है। इसलिए जबतक स्त्री, प्रकृतिकी विस्मयजनक बेटी, संसारमें मौजूद है, पुण्य और पाप अलग-अलग नहीं उदय हो सकते या उग सकते क्योंकि स्त्री सदा प्रेममें मदमत्त प्रेमके तरीकोंको लिए,

सामने खड़ी रहती है और हमारे भाग्यका निबटारा किया करती है। कभी यह अमृत समान मीठे शब्द-जलको कटुता और जहरके प्यालेमें डाल देती है और कभी इच्छाके हलाहलसे जीवनकी स्वच्छ, पवित्र श्वाँसको विषमय कर देती है। बगावत व्यर्थ है, पुरुष जिधर चाहे भागे, हर तरफ उसीका सामना है। स्त्रीकी निर्बलता, उसका प्रेम, उसकी कोमलता पुरुषकी शक्ति है। उसका साहस, उसका हठ, उसकी विरक्ति, उसकी निडरता पुरुषके विनाशका कारण है; पुरुष उसका है और उसीका होकर रह सकता है। स्त्री आकाशके समान अनन्त, समुद्रके समान गम्भीर, विद्युतके समान चपल और विधिके समान अज्ञात और अज्ञेय है। स्त्रीका ही दूसरा नाम अदृष्ट है। पुरुष, इसलिए स्त्रीसे बचनेका प्रयत्न मत कर, तू जहाँ भी भागकर जायगा, भावीके समान वह तेरे साथ रहेगी और जो कुछ तू निर्माण करेगा, वह उसीका होकर रहेगा।"

तुमने व्यर्थमें ही हम दोनोंकी पुरानी कथा लिख डाली। इसके लिखनेसे यदि तुम सब बातोंपर विचार कर सको तो शायद भविष्यमें कुछ लाभ ही हो। तुमने पहले ही पत्रमें लिखा है कि 'मैंने तुम्हें अङ्क भरा, श्रद्धा और भक्तिसे तुम्हारे अधरोंकी अर्चना की ...तुमने कई बार भागनेकी कोशिश की, लेकिन तुम्हारे हृदय और तुम्हारे पैरोंने तुम्हारी एक न सुनी और बरबस तुम मेरे भुज-पाशमें बँधी पड़ी रही।" एक दूसरी जगहपर तुमने लिखा है कि उसी "पगलाहटमें मैं नतमस्तक हो तुम्हारी कलाईको एकाएक चूमने लगा! ... इसके बाद मैंने फिर तुमसे कर-चुम्बनकी प्रार्थना की, उदारतासे तुमने मुझे बायाँ हाथ दिया, जिसे मैंने सत्कारके साथ, विनम्रताके साथ चूमा था। लेकिन उसके बाद तुम खिंच गई। क्यों, मुझे नहीं मालूम। चोट तो लगी, पर मैंने उस घड़ीसे फिर अभी सालों तक न वचनसे, न निगाहसे और न किसी चेष्टासे तुम्हें छेड़ा। क्योंकि मैं ऐसे प्रेमका लोभी नहीं हूँ, जो बरबस बलसे छीना जाय। प्रेमका सौदा खुले बाजार होता है, बरबसताका वहाँ सवाल

नहीं। जिसको जी चाहे दे, न जी चाहे न दे!" एक दूसरे स्थानपर तीसरे पत्रमें तुमने लिखा है—"आँखोंमें अप्रसन्नता तो प्रत्यक्ष है, परन्तु उसके पीछे गुप्त मुसकान और निमन्त्रण भी तो साफ-साफ झलक रहे हैं।" मैं अपनी ओरसे कुछ भी नहीं कहना चाहती, मुझे शिकायत ही नहीं और हो भी तो मैं करनेवाली कौन और क्यों करूँ? पर न्याय और सत्यके नामपर, धर्म और ईश्वरके नामपर उपर्युक्त उद्धरणोंको एक बार नहीं, दो बार और तीन बार पढ़कर तुम्हीं सोचो कि ये क्या कहते हैं?

तुमने, जब अङ्कमें मुझे भरा था, तब क्या तुमने मुझसे अनुमति ली थी, मुझसे आज्ञा माँगी थी और मेरी स्वीकृति पाकर तुमने यह किया था? तुम कहते हो पगलाहटमें तुमने मेरी कलाई चूम ली थी, तुमने इसके पहले मुझसे आज्ञा तो नहीं माँगी थी? तुमको शिकायत यह है कि मैं खिंच गई। गोया मैं पहले कभी आगे बढ़ी थी। तुम सालभर अलगसे रहे, इशारेसे, कनायेसे या किसी चेष्टासे, तुम कहते हो, मुझे छेड़ा नहीं—क्या न्याय है, क्या फैसला है, कैसी उदारता है, और क्या प्रेम है! तुमने एक जगहपर लिखा है—'अपने हियसे पूछिये, मेरे हियकी बात।' क्या मुझे अधिकार है कि मैं यह कह सकूँ कि, 'अपने जियसे जानिए, मेरे जियकी बात।' तुम शायद चाहते थे कि मैं तुम्हें पागल भी बनाऊँ, साथ ही तुमसे यह भी कहूँ कि मैं मर रही हूँ, लिल्लाह, मुझे, अपने अङ्कमें भर लो, खुदाके नामपर मुझे चूम लो, मैं मरी जा रही हूँ, मिन्नत करती हूँ, प्रार्थना करती हूँ और तुम्हारे पावों पड़ती हूँ। कृष्ण, कहते हो "प्रेम सचमुच अन्धा है", पागलपन, अपनेको भूल जाना, अपनी सुध-बुध खो बैठना एक तरहका अन्धापन ही है। मैं भी अन्धी थी और तुम भी अन्धे थे, इसी कारणसे तुम्हारे भुज-पाशसे निकलनेकी कोशिश करनेपर भी मैं निकल न सकी और खड़ी रह गई; किन्तु हाय, यह अन्धापन तुम्हारा बहुत दिनों टिक न सका, तुम्हें दिखाई देने लगा कि मैं खिंच गई और अपने ही शब्दोंमें सालों तक तुमने कोई चेष्टा नहीं की। वाह रे कृष्ण,

और इन सब बातोंके होते हुए भी दोषी मैं हूँ। जरूर हूँ, मैं स्त्री हूँ और तुम पुरुष, मेरा दोष जरूर है और इसकी सजा इन घड़ियोंकी स्मृतिके रूपमें मुझे जीवनभर सहनी पड़ेगी। तुम कहते हो कि "मैं ऐसे प्रेमका लोभी नहीं, जो बरबस बलसे छीना जाय।" ठीक है, तुम वेश्याओं और निम्न श्रेणीकी, सड़कपर बैठनेवालियोंका प्रेम चाहते होगे, जो अपना प्रेम लुटाया करती हैं और उसकी खुले दिलसे वर्षा किया करती हैं। जो चाहे उसे ले ले। सच कहो, क्या तुम चाहते थे कि मैं तुमसे कहती कि मुझे छेड़ो। मेरे मस्तिष्ककी क्रियाशीलतापर भी कुछ विचार करो, दोषी तो मैं हूँ ही, मुझे तुमने कलंकित किया और तुम्हें अब अधिकार है कि जितना दोषारोपण तुम कर सकते हो कर लो, मुझे कोई उज्र नहीं, कोई गिला नहीं। सोचो तो कि एक बार, दो बार तुम्हारे स्पर्शका आनन्द प्राप्त करनेके बाद मेरे मस्तिष्कमें किसी तरहके विचारोंका उठना स्वाभाविक था या नहीं; मुझे भविष्यकी चिन्ता करनी चाहिए थी या नहीं? यह भी सोचो कि क्या सम्भव भी था कि अगर दस सितम्बरको मुझे स्वर्गीय सुख मिला था तो ग्यारहवीं सितम्बरको मैं दौड़कर तुम्हारे अङ्कमें भर जाती! अपनेको इस तरह खो देनेके कारण क्या किसी तरहका शील-सङ्कोच, नजरका नीची रखना मेरे लिए स्वाभाविक बात न थी? खिंच गई, क्या मैं कोई तलवार थी? मैं खिंच गई थी तो खिंच गई थी, तुम्हारा पागलपन कहाँ चला गया था? कहलाओ नहीं, कृष्ण!

"तुमने मुझको हाथसे गर खो दिया, अच्छा किया। मेरा क्या बिगड़ा, तुम्हारी दिल्लगी जाती रही।"

लो, मेरी एक सहेली आ रही है, मैं तो अपने हृदयके विचारोंको लिख भी नहीं सकती, इसकी भी आजादी नहीं। खैर, खत्म करती हूँ, अधिक कहने-सुनने से लाभ ही क्या है?.........

तुम्हारी,
नहीं, नहीं,
अपनी राधा

# विशेष स्वराट

**तपस्वी विद्वान् देशभक्त त्यागी महान आत्माओं की**
**ऐतिहासिक चिट्ठियाँ**



# पत्नी की मृत्यु पर

**लोकमान्य श्री बालगंगाधर तिलक का पत्र**

स्वर्गीय लोकमान्य तिलक की धर्मपत्नी सौभाग्यवती सत्यभामा बाई, आधुनिक अर्थमें विदुषी नहीं थीं, अर्थात् वे लिखना-पढ़ना नहीं जानती थीं। इस कारण लोकमान्यको लिखा हुआ उनका या उनको लिखा हुआ लोकमान्यका कोई पत्र उपलब्ध नहीं है। परन्तु वे आदर्श धर्मपत्नी थीं। लोकमान्यके चरित्र-लेखक पं० नरसिंह चिन्तामणि केलकर उनकी चर्चा करते हुए लिखते हैं, "लोकमान्यको उत्तम प्रकारका गृह सौख्य प्राप्त था। लोकमान्य तिलकने अपनी पत्नीको कोई भी अभाव कभी प्रतीत न होने दिया, कभी कोई कठोर शब्द उनके प्रति उनके मुखसे निकला ही नहीं। पतिकी सादगी और उनका उदात्त चरित्र उनके नेत्रोंके सामने था और उन्होंने भी अपनेको वैसा ही बना लिया था।

वे यद्यपि लिखना-पढ़ना नहीं जानती थीं तो भी उनमें इतनी सूक्ष्मदर्शिता थी कि पतिके उद्योगका मर्म वे खूब समझती थीं। उन्हें भी पतिकी तरह ही मधुमेहका रोग हो गया था। गृहप्रबंधका सारा भार इन्हीं पर था। तिलक महाराजको छः वर्षके लिये जब द्वीपान्तर वास हुआ तब उनके वियोगसे इस दुःखिनी सतीके शारीरिक मानसिक कष्ट बहुत बढ़ गये और उसी अवस्थामें लोकमान्यके द्वीपान्तरवासकी अवस्थामें ही इनका देहान्त हो गया। इनके देहान्तका समाचार लोकमान्यको माँडलेके कारागारमें तारद्वारा मिला। उस तारको पाते ही लोकमान्य लिखते हैं:—

"मुझे बड़ा भारी धक्का लगा। संकटोंके आनेपर शान्तिके साथ मैं उन्हें सह लेता हूं, सदा है। पर मैं सच कहता हूँ कि इस समाचार ने मुझे अत्यंत विचलित कर दिया। हम लोग हिन्दू हैं। इसलिये लोग कहेंगे कि पतिसे पहले पत्नी चली गई, यह तो अच्छा ही हुआ। पर उसकी मृत्युके समय मैं उसके पास न रहा, यही नहीं बल्कि कारागार में बन्द रहा, इसीका मुझे बड़ा दुःख है। पर यही होना बदा था। भावी कौन टार सकता है? जिस बातसे मैं सदा डरा करता था वही आखिर होकर रही। पर मैं अपना दुखड़ा सुनाकर तुमलोगोंको अधिक दुःखी नहीं करना चाहता। मेरे जीवनका एक भाग समाप्त हुआ। दूसरा भी अब मालूम होता है, शीघ्र ही समाप्त होगा। यथाविधि उसकी उत्तर-क्रिया करावें और उसकी इच्छाके अनुसार उसकी अस्थि प्रयाग या काशीमें गंगाजीमें प्रवाहित करें, अन्तसमयमें जो जो इच्छा उसने प्रकट की हो उसका एक-एक शब्द पूर्ण करें।"

—:*:—

स्वर्गीय तपस्वी श्री योगिराज अरविन्द के लिखे अपनी पत्नी के नाम तीन ऐतिहासिक पत्र—

# श्री केलकर महोदय का पत्र

"सा० न० वि० वि०—

श्रीयुत बाबू अरविंद घोषने सन् १६०५ और १६०७ में अपनी पत्नीको जो पत्र लिखे थे, इन पत्रोंसे जो निराशावाद की ध्वनि निकलती है, उसे देखकर, और अरविंद बाबूके भावी जीवनचरित्रको ध्यानमें लानेसे, मनमें बड़ा भारी दुःख होता है। जब यह बात ध्यानमें आती है कि उनकी पत्नी विरह-दुःखमें झुर-झुर कर मृत्युको प्राप्त हो गईं, तो स्पष्ट प्रतीत हो जाता है कि यद्यपि उन्होंने अपने वैवाहिक सुख-के लिये जो भविष्य-वाणीकी थी, वह दारुण दुःखमय है, किन्तु वह बिलकुल ठीक निकली है। श्रीमती मृणालिनी देवीके समान सैकड़ों भारतीय नौजवानोंकी धर्मपत्नियाँ, जिनके पतियोंने देश-प्रेम और स्वदेश-कार्यके लिये सब सांसारिक सुखोंपर लात मार दी है, इस समय भी पति-दुःखकी विरहाग्निमें पड़ी हुई तड़प रही हैं। उनके प्यारे पतियोंने अपनी पत्नीके सुखकी ओर न देखकर, स्वेच्छाचारिता और पागलपनसे काम लिया। उन सतियोंके कानोंमें इस प्रकारके निषेधात्मक शब्द भी जाते होंगे कि ऐसा करनेका उन्हें कुछ भी अधिकार नहीं था। किन्तु अरविंद बाबूके पत्र पढ़नेके उपरान्त उन्हें विश्वास हो जायगा कि अरविंद बाबूके समान, पत्नी-प्रेमकी अपेक्षा स्वदेश—भक्ति को अधिक श्रद्धाकी दृष्टिसे देखनेवाले पति, मनके कठोर नहीं होते,

उनका चरित्र ही कुछ असाधारण होता है। अतएव मुझे आशा है कि वे सतियाँ ऐसे पतियोंको अपना भूषण समझकर अपना दुःख भूलनेको तैयार हो जायँगी। बाबू अरविन्द घोष एक पत्रमें अपनेको पागल लिखते हैं। किन्तु यह बात कभी भी नहीं भूलनी चाहिये कि संसारके इतिहासमें जितने भी नये और स्फूर्तिदायक विचारोंका जन्म हुआ है, उन सबका उद्भव प्रायः साधारण मार्गसे जानेवालोंकी अपेक्षा इस प्रकारके असाधारण पागलोंके मस्तिष्कसे ही हुआ है। किसी भी कार्यका चुनाव करना पुरुषका अधिकार है, और उसमें उसकी सहायता करना स्त्रीका। इस प्रकारसे दोनोंके अधिकार भिन्न-भिन्न बँटे हुए हैं। अरविंद बाबू जानते थे कि उन्होंने अपने ब्रह्म-तेजके बल पर जिस कार्यको अंगीकृत किया है, उसमें उन्हें उनके जीतेजी सफलता नहीं मिल सकती। उनकी पत्नी भी जानती थीं कि वे अपने पतिका पागलपन कमसे कम इस जन्ममें तो दूर नहीं कर सकतीं। दोनोंको ही परस्पर प्रेममय दुःख होता था। किन्तु अन्तमें दोनोंने ही अपनी अपनी उच्च भावनाओंको ध्यानमें रखकर अपने जीवनीको व्यतीत किया। निस्सन्देह यह उदाहरण भारतवर्षके राष्ट्रीय चरित्रोंमें आदर्शवत् समझा जायगा।

यद्यपि पत्र छोटे-छोटे हैं, किन्तु मैं समझता हूँ कि भविष्य कालमें यही पत्र एक प्रकारके ऐतिहासिक साहित्यमें गिने जायँगे। इत्यलम्।"

तारीख २३-२-१६ — नरसिंह चिंतामण केलकर

---

सन् १६०८ के मई महीनेकी २ री तारीख शनिवारको ग्रे स्ट्रीट नं० ४८ के जिस मकानमें श्री अरविन्द रहते थे, पुलिस-दलने पहुँचकर उनको गिरफ्तार किया था। उस समय तलाशी होनेपर अपनी स्त्रीके

नाम लिखे श्री अरविन्दके ३ ग्ररू पत्र पुलिस "बड़े कामके" के समझकर उठा ले गयी थी और आगे चलकर वे पत्र अलीपुरकी अदालतमें पेश किये गये थे। ये वे ही तीनों पत्र हैं।



पतिप्राणा श्रीमती मृणालिनी देवी, इनके पति तपस्वी श्री अरविन्द घोष

नास्ति स्त्रीणां पृथक् यज्ञो न व्रतं नाप्युपोषणम्।
पतिं शुश्रूषते येन तेन स्वर्गे महीयते। ( मनु ५-१५५ )

## श्रीमती मृणालिनी देवीका परिचय

पूर्व बङ्गाल और आसामके लेण्ड रेकार्डस् और एग्रीकलचर ( कृषी ) डिपार्टमेण्ट [ विभाग ] के डिरेक्टर राय भूपेन्द्रचन्द्र बोस बहादुरकी गुणालंकृता पुत्री श्रीमती मृणालिनीका श्री अरविन्दने पाणिग्रहण किया था। बड़े घरकी लड़कियोंकी जैसी विलासप्रिय प्रकृति होती है, श्रीमती

मृणालिनीकी भी प्रकृतिका तदनुरूप होना स्वाभाविक था। वह यूरोप के ढाँचेपर संगठित नवधर्म ब्रह्म-समाजके स्कूलमें पढ़ी थीं और श्रीमती के पिता भी ब्रह्म-समाजके ही अनुयायी थे। उधर श्री अरविन्दकी प्रकृतिका पाठक परिचय पा चुके हैं। किन्तु अरविन्दने श्रीमती मृणालिनीकी प्रकृतियोंको एकदमसे बदल दिया। उस पतिप्राणाने पतिकी आज्ञाको शिरोधार्यकर विलाससे मुँह मोड़ लिया। पति ही स्त्रीका गुरु है, इस प्राचीन हिन्दूतत्वको हृदयङ्गमकर मृणालिनी एकमात्र पतिकी आज्ञाको ही अपना अवश्य पालनीय कर्त्तव्य समझने लगीं।

---

# योगिराज श्री अरविन्द घोष के पत्र

[ १ ]

तारीख ३०, अगस्त १९०५

प्रिय मृणालिनी,

तुम्हारा तारीख २४ का पत्र मिला। यह पढ़कर बहुत ही रंज हुआ कि तुम्हारे माता-पितापर पुनः दुःखका प्रहार हुआ है। तुमने स्पष्ट नहीं लिखा कि कौनसा पुत्र स्वर्गवासी हुआ है। दुःखका प्रहार अवश्य हुआ है, पर इसमें कोई नई बात नहीं है; क्योंकि इस संसारमें बहुधा यही देखनेमें आता है कि सुखके साथ दुःख भी मिश्रित रहता है—सुख-दुःखका जोड़ा ही है। संसारमें सुखकी खोज करते हुए उसके साथ निश्चित दुःख भी प्राप्त होता है। यह सिद्धान्त न केवल पुत्र-कामना-के ही लिए सत्य है, किन्तु समस्त सांसारिक कामनाओंके लिए भी यही

बात चरितार्थ होती है। अतएव मनुष्यको चाहिये कि चित्तमें धैर्य धरकर तमाम सुख-दुःखोंको भगवान्के चरणोंमें अर्पण कर दे, बस उसके लिये यही एक सुगम उपाय है।

अब मैं वही पुरानी बात पुनः दोहराता हूँ। तुमको अब तक उस बातका बहुत कुछ अनुभव हो गया है। वह बात यही है कि विधिने तुम्हारे भाग्यको जिसके साथ जोड़ दिया है, वह एक बड़ा ही विचित्र मनुष्य है। इस देशके वर्तमानकालिक लोगोंके हृदयमें जो भाव उत्पन्न होते हैं, जिसको वे अपने जीवनका उद्देश्य समझते हैं, जिसको वे अपना कर्तव्य-क्षेत्र समझते हैं, मेरे पास उसमेंसे एक भी नहीं है। सब कुछ निराला ही ढंग है। तुम जानती ही हो कि साधारण लोग विचित्र मत, विचित्र प्रयत्न और असाधारण उच्च आकांक्षाको किस नामसे पुकारते हैं। वे इन सबको 'पागलपन' कहते हैं। किन्तु जब यही पागलपन कार्य-क्षेत्रमें सफलता प्राप्त करता है, तब वही पागल मनुष्य एक बड़ा प्रतिभाशाली महापुरुष गिना जाता है। पर इस प्रकारके कितने मनुष्यों-का प्रयत्न सफल होता है? पहले तो दस हजारमेंसे दस-पाँच मनुष्य ही असाधारण होते हैं, और उन दस-पाँचमेंसे भी किसी एक मनुष्य-का प्रयत्न सफल होता है। मुझे अपने कार्य्य-क्षेत्र में सफलता प्राप्त करने-की बात तो दूर रही, पर मैं उस कार्य्य-क्षेत्र में उतरनेके लिये भी भली भाँति समर्थ नहीं हूँ। तब मुझे पागल नहीं तो और क्या कहा जाय? इस प्रकारके पागलके पल्ले पड़ना स्त्रीके लिये सचमुच ही बड़े अभाग्य की बात है; क्योंकि प्रायः स्त्रीजातिकी समस्त आशाएँ केवल सांसारिक सुख-दुःखोंमें ही उलझी रहती हैं। क्या पागलके द्वारा उसकी पत्नीको कभी सुख मिल सकता है? नहीं, केवल दुःख ही मिलेगा।

हिन्दू धर्म-प्रवर्त्तकोंके ध्यानमें यह बात पहलेसे ही आ गई थी। असाधारण चरित्र, असाधारण प्रयत्न और असाधारण आशा इत्यादि बातें उन्हें बड़ी प्रिय थीं। चाहे पागल हो अथवा कोई महान पुरुष हो,

पर असाधारण श्रेणीके मनुष्यका वे बड़ा मान करते थे। किन्तु यहाँपर हरएक मनुष्य यह प्रश्न करेगा कि उसके कारण उसकी सहधर्मिणीको जो जो भयंकर यातनाएँ सहनी पड़ती हैं, उसके लिये उन धर्म-प्रवर्त्तकोंने क्या उपाय बतलाया है? ऋषियोंने इसपर भी उपाय बतला दिया है। 'पतिर्हि परमो गुरुः' बस वे यही एक मन्त्र स्त्रियोंको दे गये हैं। स्त्री अपने पतिकी सहधर्मिणी है, अर्थात् पतिने जो धर्म [ कर्तव्य ] स्वीकार किया हो उसमें उसे सहायता करना, सलाह देना, उसके उत्साह को बढ़ाना और पतिके सुख-दुःखको अपना सुख-दुःख समझना। हिन्दू धर्मने निश्चित कर दिया है कि पुरुषको किसी भी कार्य्यके चुनाव करनेका अधिकार है, और स्त्रीका अधिकार केवल इतना ही है कि वह अपने पतिकी उसके उद्दिष्ट कार्य्यमें सहायता करे और उसके उत्साहको हमेशा बढ़ाती रहे।

अब यही देखना है कि तुम हिन्दू धर्म्मका बताया हुआ मार्ग ग्रहण करती हो या नूतन सुधारका मार्ग पसन्द करती हो? यह सच है कि तुम एक पागलके साथ विवाह-पाशसे बद्ध हो चुकी हो, यह तुम्हारे पिछले जन्मके कर्म-दोषोंका ही परिणाम है। अपनी भाग्य-सम्बन्धी बातोंके लिये कुछ योग्य तजवीज करना अच्छा ही है। पर क्या तजवीज करोगी? चार आदमियोंने तुम्हारे पतिको पागल ठहरा दिया, तो क्या तुम भी उसे पागल ही समझोगी? पागल तो अपने उलटे-सीधे मार्ग को ही ग्रहण करेगा, वह उसी रास्ते जाएगा, तुम उसको कदापि नहीं रोक सकती; क्योंकि उसकी प्रकृति तुम्हारी अपेक्षा बलवान् है इस कारण उसके सामने तुम्हारी कुछ भी न चलेगी। फिर क्या तुम आंचलमें मुँह छिपाकर फूट फूटकर रोया करोगी? नहीं नहीं कदापि नहीं। तुमको भी पतिके साथ जाना चाहिये और पागलके साथ पागल बनकर उद्योग करना चाहिये। हमारे देशके इतिहासकी यह कथा तो तुम्हें मालूम ही होगी कि एक अन्धे राजा धृतराष्ट्रकी रानीने अपनी खुशीसे कपड़ेसे अपनी आँखें

बाँधकर पतिके समान अंधत्व स्वीकार किया था। कुछ भी हो पर तुम एक हिन्दू परिवारकी सुकन्या हो। प्राचीन हिन्दुओंका खून अब भी तुम्हारी रग-रगमें दौड़ रहा है। अतएव मुझे इसमें कुछ भी सन्देह नहीं कि तुम यह अन्तिम मार्ग ही स्वीकार करोगी।

मेरे पागलपनके तीन कार्य्य हैं। पहला यह है—मेरा दृढ़ विश्वास है कि मुझे परमेश्वरने जो गुण, जो प्रतिभा, जो उच्च शिक्षा, जो विद्या और जो धन प्रदान किया है, वह सब उसी परमात्माका है। इनमेंसे मेरे और मेरे परिवारके पोषणके लिये जितना आवश्यक है, मुझे उतना ही खर्च करनेका अधिकार है। जो शेष बचे, वह सब परमेश्वरको अर्पण करना उचित है। यदि मैं सबका सब अपने लिये, अपने सुखके लिये, अपने ऐशोआरामके लिये खर्च करूँगा तो मैं चोर समझा जाऊँगा। हिन्दूशास्त्र कहते हैं कि जो मनुष्य परमेश्वरका दिया हुआ धन उसे वापिस नहीं देता, वह चोर है। मैंने अबतक परमेश्वरको केवल दो आने देकर बाकी चौदह आने स्वयं अपने सुखके लिये व्यय करके हिसाब बराबर किया और सांसारिक सुखोंमें डूबा रहा। इस प्रकार जीवनका आधा भाग व्यर्थ ही व्यतीत हो गया। किन्तु अपना और अपने परिवारका पोषण तो पशु-पक्षी तक भी करते हैं।

अब मेरी समझमें आने लगा है कि मैं इतने दिनों तक पशु-वृत्ति और चौर्य्य-वृत्ति स्वीकार किये हुए था। जब मुझे इस बातका ज्ञान हुआ तो मेरे मनमें बड़ा पश्चात्ताप हुआ; स्वयं अपने पर ही घृणा उत्पन्न होने लगी; अतएव मैंने निश्चय कर लिया है कि अब आगे ऐसा पाप कार्य्य कभी न करूँगा। परमेश्वरको वापिस देना, इसका अर्थ क्या है? इसका अर्थ यही कि धर्म-कार्य्योंमें द्रव्यको व्यय करना। जो द्रव्य सरोजनी और ऊषाको दिया गया है, उसके लिये कोई पश्चात्ताप नहीं है। अपने अधीनस्थोंका पालन करना परम धर्म है। किन्तु केवल भाई-बन्धुओं को द्रव्य देनेसे ही हिसाब चुकता नहीं होता। वर्त्तमानके दुःख-

मय समयमें सारा देश आश्रयके लिये अपने द्वारपर लौटा आ रहा है। मेरे तीस करोड़ भाई-बहन इसी देशमें रहते हैं। उनमेंसे कितने तो भरपेट भोजन न मिलनेसे प्राण छोड़ रहे हैं, अनेक लोग दुःख और कष्टोंसे जर्जरित होकर इस चिन्तामें पड़े हुए हैं कि अब प्राणोंकी रक्षा किस प्रकार होगी। अतएव इनकी ओर भी दृष्टि फेरनी चाहिये।

अब बतलाओ, क्या इस उपरोक्त बातमें तुम मेरी सहधर्मिणी हो सकती हो? मेरी दृढ़ इच्छा है कि अब मैं साधारण लोगोंके समान खान-पान और वस्त्रादिका व्यवहार करूँगा, जिन वस्तुओंकी अत्यन्त आवश्यकता होगी उतनी ही खरीदूँगा, और शेष बची हुई रकम परमेश्वर-को वापिस लौटा दूँगा। यदि तुम्हारी भी यही इच्छा हो और तुम इतने स्वार्थत्यागके लिए तय्यार हो, तभी जाकर तुम्हारी और मेरी जोड़ी पूर्णतया मिल सकती है। तुमने एक बार कहा था कि "अभी मेरी इतनी उन्नति कहाँ हुई है" इसलिए मैंने उन्नतिका एक रास्ता बता दिया है। क्या तुम इस रास्तेपर चलने को तय्यार हो?

मेरा पागलपनका दूसरा कार्य्य इस समय मेरे गलेसे बँधा हुआ है। वह कार्य है—परमात्माका साक्षात् दर्शन करना। आजकल जिधर देखो उधर ही दाम्भिकताका राज्य छाया हुआ है। परमेश्वरका नाम-स्मरण और प्रार्थना इतनी जोरसे की जाती है कि जिससे सब लोग सुन सकें। इसका मतलब यही कि लोग उन्हें बड़े धार्मिक समझें। इस प्रकारके धार्मिकपनसे मुझे बड़ी नफरत है। यदि ईश्वर है, तो उसके साक्षात् दर्शन करनेके लिए भी कोई मार्ग अवश्य होना चाहिए। वह मार्ग कितना ही कठिन और दुर्गम क्यों न हो, किन्तु उस मार्गसे जानेका मैंने दृढ़ संकल्प कर लिया है। हमारा हिन्दू धर्मशास्त्र बतलाता है कि यह मार्ग और कहीं नहीं, मनुष्यके शरीरके भीतर जो मन है, उसीमें है। हमारे धर्मने यह भी बतला दिया है कि उस मार्ग द्वारा किस प्रकार जाना चाहिये। अब मैंने उसी धर्मके नियमानुसार चलना आरम्भ कर दिया है।

एक महीनेके अनुभवसे मुझे विश्वास हो गया है कि हमारे धर्मने जो कुछ बतलाया है वह झूठ नहीं है। उसमें बतलाई हुई हरएक छोटी-मोटी बातें अनुभवसे सच्ची उतरी हैं। अब मेरी इच्छा है कि मैं तुमको भी उसी मार्ग द्वारा ले जाऊँ। यह सच है कि हम दोनों साथ-साथ बराबर बराबर पाँव रखते हुए नहीं चल सकते, क्योंकि अभी तुमको उतना ज्ञान नहीं। तथापि मेरे पीछे-पीछे आनेमें तुम्हें कुछ कठिनता न होगी। इस मार्ग द्वारा चलकर हरएक मनुष्य सफलता पा सकता है। हाँ, यह आवश्यक है कि इस मार्गमें प्रवेश करनेकी इच्छा मात्र होनी चाहिए। यदि इच्छा न हो तो मैं तुमको जबरन पकड़कर नहीं ले जा सकता। यदि तुम्हारी इच्छा होगी तो इस विषयपर फिर कभी और भी लिखूँगा।

मेरा तीसरा पागलपन यह है कि अन्य कोई लोग स्वदेशको एक जड़ पदार्थ ( मैदान, नदी, खेत आदि मिलकर बना हुआ ) समझते हैं, किन्तु मैं जन्मभूमिको माता समझता हूँ, उसकी भक्ति करता हूँ, पूजा करता हूँ.........। अपनी माताकी दुर्दशा देखकर कौनसा सपूत पुत्र चुप बैठा रहेगा ? क्या वह उसके उद्धारके लिये कोशिश न करेगा ? मैं समझता हूँ कि इस पतित और दीनहीन राष्ट्रके उद्धारका बल मुझमें अवश्य है। उसके पुनरुत्थानके लिए जिस सामर्थ्यकी आवश्यकता है, वह मेरे इस शरीरमें है। यह सामर्थ्य और बल क्या है ? शारीरिक बल नहीं, तलवार या बन्दूक हाथमें लेकर युद्ध करनेका बल नहीं, किन्तु ज्ञानबल। यह कोई बात नहीं है कि इस संसारमें केवल एक क्षात्रबल ही है, वरन ब्रह्म-बल या ब्रह्म-तेज भी है। वह ज्ञान तेजपर प्रतिष्ठित है—उसपर स्थित है। यह विचार कोई नया या आजकलका नहीं है, मैंने इस विचारको साथ लेकर ही जन्म लिया है। यह विचार मेरे [illegible] अंग बन गया है। इस महान् कार्य्यको करनेके [illegible] इस पृथ्वीपर अवतीर्ण किया है। मेरी उम्रके चौदहवें वर्ष इस विचारका अंकुर फूटने लगा और अठारहवें वर्ष, अर्थात् चार वर्षमें ही वह पौधा

जड़मूल हो गया। कदाचित् तुम समझती होगी कि "न जाने किस दुष्ट मनुष्यने मेरे भोलेभाले पतिके मस्तिष्कमें यह पागलपन भर दिया है" पर मैं कहता हूँ कि उलटे तुम्हारे ही पतिराजने अपनेको और अन्य सैकड़ों मनुष्योंको इस मार्गपर लगा दिया है। अब यह तुम्हारी इच्छा है कि तुम इस मार्गको अच्छा कहो या बुरा, किन्तु वह और भी हजारों मनुष्यों-को इसी मार्गपर लगावेगा। मैं यह नहीं कह सकता कि मुझे अपने इसी जीवनमें इस कार्य्यमें सफलता प्राप्त हो जायगी, किन्तु यह निश्चय है कि वह कभी न कभी अवश्य ही प्राप्त होगी।

अब मैं तुमसे पूछता हूँ कि तुम क्या करनेका विचार रखती हो? स्त्री, पतिकी शक्ति है ...... । तुम उदासीन रहकर अपने पतिकी शक्ति क्षीण बनाओगी, या उसके कार्यसे सहानुभूति रखकर उसके उत्साहको द्विगुणित करोगी? कदाचित तुम यह कहोगी कि "कार्य्य बड़ा महान् है, मैं एक साधारण लड़की हूँ, मेरे पास न तो इतना मनोबल है, न बुद्धि-बल है। ऐसी महान् बातें सुनकर ही घबरा जानेवालीके द्वारा क्या सहायता हो सकेगी?" यदि तुम्हारे ऐसे विचार हों तो उसके लिए एक सुगम उपाय है। वह यह कि परमेश्वरका पल्ला पकड़ो। ईश्वर-प्राप्तिके मार्गमें जहां एक बार पैर रक्खा कि फिर तुममें जो जो न्यूनताएँ होंगी, उन सबको वह परमेश्वर ही पूर्ण करेगा। जिसने परमात्माका आश्रय लिया, उसके पाससे भय शनैः शनैः दूर होने लगता है। यदि तुमको मेरे शब्दोंपर विश्वास हो, यदि तुम अन्य दस जनोंकी बात न सुनकर मेरी ही सुनना चाहती हो, तो मैं तुमको अपना बल दे सकता हूँ। इससे मेरे बलकी कमी न होगी, किन्तु वह और भी द्विगुणित हो जायगा —मेरा बल बढ़ जायगा। मैं जो यह बात कहता हूँ कि स्त्री पतिकी शक्ति है, इसका अर्थ यही है कि पति अपने स्वरूपका प्रतिबिम्ब पत्नीमें देखना चाहता है और स्वयं अपनी महान् आकांक्षाओं की प्रतिध्वनि उसमेंसे निकलती हुई सुनकर दूनी शक्ति प्राप्त कर लेता है।

क्या मनुष्यके मस्तिष्कमें रात-दिन यही विचार घूमते रहना ठीक है कि मैं अच्छे अच्छे वस्त्र परिधान करूँगा, उत्तम उत्तम स्वादिष्ट भोजन खाऊँगा, हँसूँगा, नाचूँगा, खेलूँगा—कूदूँगा, सारांश यह कि जितना भी सुख भोग सकूँ, भोगूँगा ? इस प्रकारकी मानसिक अस्वस्थताको उन्नति नहीं कहते। दुःख है कि आजकल हमारे देशकी लड़कियोंका जीवन इसी प्रकारका निंद्य और अव्यवस्थित हो रहा है। तुम इन सब बातोंको त्याग दो और मेरी संगतिमें रहो। तुम इस संसारमें परमेश्वरका कार्य्य करनेको आई हो। अतएव अब उसीको प्रारंभ करो।

तुम्हारे स्वभावमें एक दोष भी है। वह यह कि तुम बड़ी ही भोली हो। दूसरा कोई जो कुछ भी कहता है तुम उसीको सुन लेती हो। ऐसे स्वभावसे मन हमेशा अस्थिर रहता है। बुद्धिका विकास नहीं होता। तुम किसी भी कार्य्यको एकाग्र मनसे नहीं कर सकतीं। इसको सुधारना चाहिये। एक ही आदमीकी बात सुनकर ज्ञान सञ्चय करना चाहिये। एक ही बातकी ओर चित्तको एकाग्र करके कार्य करना चाहिये। लोगोंकी ओरसे जो निन्दा और उपहास हो उसे सहन करते हुए अपनी भक्तिको स्थिर रखनी चाहिये।

एक दोष और है। वह तुम्हारे स्वभावका नहीं, किन्तु समयका है।

आजकल हमारे बंगाल देशकी यह हालत हो गई है कि लोग गम्भीर बातें गम्भीरभावसे नहीं सुनते। धर्म, परोपकार, उच्चाकांक्षा, महान प्रयत्न, देशोद्धार आदि जो जो बातें कुछ-कुछ गम्भीर, महान् और उच्च हैं, उन सबकी हँसकर दिल्लगी उड़ाना चाहते हैं। ब्राह्मपाठ-शालामें जानेके कारण तुम्हारी भी कुछ थोड़ी थोड़ी प्रवृत्ति इसी प्रकारकी हो गई है। बारीकी भी ऐसी ही प्रवृत्ति थी; हम सबोंकी ही कुछ न कुछ ऐसी ही है। देवघरके लोगोंमें तो वह बहुत कुछ बढ़ी हुई है। इस प्रवृत्तिको दृढ़ मन द्वारा हटानी चाहिये। तुम इसको सुगमतासे कर सकती हो। जहाँ एक बार विचार करनेकी आदत पड़ गई कि फिर

तुम्हारा मूल—स्वभाव स्वयं प्रकट हो जायगा। परोपकार और स्वार्थ-त्यागकी ओर तुम्हारा रुख है। केवल एक न्यूनता है तो वह मानसिक दृढ़ताकी है। ईश्वरोपासनासे वह दृढ़ता आ जायगी।

मेरी जो कुछ गुप्त बातें हैं, सो सही हैं। इन समस्त बातोंको किसी दूसरेपर प्रगट न कर स्वयं सब बातोंका अपने मनमें विचार करो। इसमें डरनेकी कोई बात नहीं है। हाँ, विचार करनेका मसाला बहुत कुछ है। पहलेपहल कुछ अधिक करनेकी आवश्यकता नहीं। केवल नित्य प्रति आध घण्टे परमेश्वरका ध्यान करो और उसके पास प्रार्थना-के रूपमें अपनी दृढ़ भावना प्रकट करो। इसके द्वारा तुम्हारा मन धीरे-धीरे तैयार होगा। परमात्मासे यही प्रार्थना करो कि "हे परमात्मन्! मेरे पतिके जीवनके उद्देशमें तथा ईश्वर—प्राप्तिके कार्यमें मेरे द्वारा विघ्न न होकर सर्वदा सहायता ही मिले। मैं उन सब बातोंमें साधनी-भूत बनूँ।" क्या तुम इतना कर सकोगी?

—तुम्हारा

---

[ २ ]

२३ स्कॉट लेन, कलकत्ता।
ता० १७ फरवरी, १९०७।

प्रिय मृणालिनी,

मेरी हमेशाकी यही आदत है कि मैं बहुत दिनों तक पत्र नहीं भेजता। किन्तु यदि इसके लिये तुम्हारे समान सुशील और सद्गुणी स्त्री-ने क्षमा न किया, तो फिर मेरे लिए अन्य उपाय ही क्या है? जो आदत पड़ गई है, वह एक ही दिनमें दूर थोड़ी ही हो सकती है! मैं समझता हूँ कि मेरी यह आदत इस जन्ममें तो दूर नहीं हो सकती।

मैं तारीख ८ जनवरीको आनेवाला था, पर आ नहीं सका। मेरी

इच्छा मेरे पास ही रह गई। जिधर परमेश्वर ले जाता है, उधर ही जाना पड़ता है। इस बार मैं यहाँ अपने निजके कामके लिये नहीं आया, किन्तु परमात्माके कामके लिये आया हूँ। इस समय मेरे मनकी हालत एक दूसरे ही प्रकारकी हो गई है। उसे मैं इस पत्रमें नहीं लिख सकता। जब तुम यहाँ आओगी तब मुझे जो कुछ कहना है वह सब कहूँगा। किन्तु यहाँपर मैं इतना अवश्य कहूँगा कि अब मैं अपनी इच्छाके अधीन नहीं रहा हूँ। भगवान् जिधर ले जाता है, उधरको ही एक निर्जीव काठकी पुतलीके समान जाना पड़ता है और वह परमात्मा जो कुछ कराना चाहता है वही करना पड़ता है। कदाचित तुमको इसका अर्थ समझनेमें कठिनता होगी, इसलिये उसे जरा स्पष्ट करके कहना चाहिये, नहीं तो मैं क्या करता हूँ और किधर जाता हूँ, इस विषय पर तुम्हारे मनमें बिना कारण सन्देह उत्पन्न हो जायगा और फिर वह तुमको दुःखदायी होगा। मैंने आजतक तुम्हारे अनेक अपराध किये और उसके कारण तुमको भी कई बार असन्तोष हुआ होगा, पर वे सब स्वाभाविक थे। किन्तु अब तुम ठीक-ठीक ध्यानमें रख लो कि मैं अब स्वतन्त्र नहीं रहा हूँ। मेरे हाथसे होनेवाले कार्य मेरी इच्छासे न होकर परमेश्वरकी इच्छासे—उसकी आज्ञा-से—होनेवाले हैं। जब तुम आओगी, तब इसका मर्म ठीक ठीक समझा दिया जावेगा। मैं आशा करता हूँ कि परमात्माने अपनी असीम करुणाका मुझे जो प्रकाश दिखलाया है, वही प्रकाश तुमको भी दीखने लगेगा। किन्तु यह सब उसी परब्रह्म परमात्माकी इच्छापर अवलम्बित है। यदि तुम मेरी सच्ची सहधर्मिणी, सच्ची भार्य्या बनना चाहती हो, तो इस निश्चयसे कार्य करो कि मृत्यु भी आ जाय तो उसकी कोई पर्वाह नहीं, पर अपने उद्दिष्ट कार्यको अवश्य करो। इससे यह होगा कि तुम्हारी एकाग्र हुई इच्छा-शक्तिके बलद्वारा परमात्मा तुमको भी अपना करुणामय मार्ग दिखलायेगा। यह पत्र कोई दूसरा न देख पावे, क्योंकि मैंने इसमें अपनी बड़ी गुप्त बात प्रकट की है। यह कहनेकी आवश्यकता नहीं कि

तुम इस पत्रकी बातको इस कानसे उस कानमें भी न जाने दोगी। बस् आज इतनाही पर्याप्त है।

तुम्हारा,

—स्वामी,

पुनश्च—सांसारिक बातोंके लिए सरोजिनीको पत्र लिखा ही है। तुमको दुबारा लिखनेकी आवश्यकता नहीं; क्योंकि उसका पत्र पढ़नेसे सब बातें विदित हो जायँगी।

---

## ( ३ )

तारीख ६ दिसम्बर १६०७।

प्रिय मृणालिनी,

( इस पत्रके आरम्भमें कुछ घरेलू कामकाजकी बातें लिखकर वे आगे लिखते हैं:—

मुझे यहाँ क्षणभरका भी अवकाश नहीं है। लिखनेके कामका बोझा मुझपर ही है। कांग्रेस सम्बन्धी कामका भार भी मुझपर, और 'वन्दे मातरम्' की गड़बड़ मिटानेका कार्य्य भी मुझपर ही है। अब इतने कार्य कैसे किये जायँ? इसके सिवाय मेरे निजके भी अन्य कार्य्य हैं; मैं उनको भी नहीं छोड़ सकता।

क्या तुम मेरी एक बात मानोगी? यह समय मेरे लिये बड़ा ही खींचातानीका है। मुझे भय है कि कहीं इस खींचातानीके कारण मैं पागल न हो जाऊँ। यदि इसी समय तुम्हारा [illegible], तब तो मेरी चिन्ता और दुर्भावनामें और भी वृद्धि हो जायगी। और यदि तुम्हारी ओरसे सन्तोषदायक और उत्साहवर्धक पत्र मिला, तो मुझे विशेष शक्ति प्राप्त होनेका सौभाग्य मिलेगा, और मैं समस्त भय और संकटोंको दूर करके प्रफुल्ल अन्तःकरणसे उस पार पहुँच जाऊँगा। मैं समझता हूँ कि तुमको देवघरमें अकेले रहना कदाचित् ठीक न लगता हो, किन्तु

यदि अपने मनको दृढ़ रखोगी और परमेश्वरपर पूर्ण विश्वास रखकर मनको निर्भय बनाओगी तो तुम्हारे मनपर दुःख आदि उतना प्रभाव न जमा सकेंगे। जिस दिन तुम मेरे साथ विवाहरज्जुमें बँधी थी, उसी दिनसे तुम्हारे भाग्यमें दुःखोंका ताँता लग गया है। तुम्हारा और हमारा वियोग कई बार होगा। कारण यह कि अन्य साधारण बंगाली गृहस्थोंके समान मैं अपने जीवनका उद्देश्य यह नहीं बना सकता कि अपने परिवारके लोगोंको खूब सुख दिया जाय—उनके सुखमें किंचित भी न्यूनता न हो। ऐसी हालतमें तुमको यह खयाल करनेके अतिरिक्त अन्य कोई उपाय ही नहीं कि जो कुछ मेरा धर्म है, वही तुम्हारा भी है, और मैंने जिस कार्य्यको हाथमें लिया है, उसकी सफलतामें ही तुम्हारा सब सुख है।

एक बात और है। इस समय तुम जिन लोगोंके अन्दर निवास करती हो वे सब हमारे और तुम्हारे लिये बड़े हैं। यदि वे किसी वक्त कुछ कड़वे बचन बोलें, या ऐसे शब्द कहें कि जिसको तुम मनमें अन्याययुक्त समझती हो, तो भी तुमको उनपर क्रोध न करना चाहिये। तुमको अपने मनमें यह भी न लाना चाहिये कि वे जो कुछ कहते हैं, वह सब मनसे कहते हैं—वे तुम्हारे मनको दुखानेके लिये कहते हैं तुम्हें दुःख देनेके लिये ही कहते हैं। क्योंकि प्रायः ऐसा होता है कि मनुष्यके दिलमें कुछ न भी हो, पर वह क्रोधके आवेशमें कुछका कुछ कह जाता है। मुखसे विचारपूर्वक शब्द नहीं निकालता। ऐसे समयमें अपने मनपर उन शब्दोंका असर होने देना उचित नहीं। यदि तुमको उनके साथ रहना बिलकुल ही असह्य हो गया हो तो मैं गिरीशबाबूसे कह दूँगा; अर्थात् मैं जब तक कांग्रेसकी गड़बड़में रहूँ तब तक तुम्हारे भाई घरपर ही आकर रह जायँगे।

आज मैं मेदिनीपुर जा रहा हूँ। जब वहाँसे वापिस लौटूँगा, तब यहाँका सब प्रकारका प्रबन्ध करके सूरतको चला जाऊँगा। मुझे तारीख १५ या १६ को ही जाना पड़ेगा, और वहाँसे २ जनवरीको वापिस लौट आऊँगा।

—तुम्हारा,

## श्री 'अरविंद'का संक्षिप्त परिचय

श्री 'अरविन्द' घोषका जन्म कलकत्तेमें १५ अगस्त सन् १८७२ ई० को हुआ था। सिविल सर्जन पिता अंग्रेजी सभ्यतापर लट्टू थे। और अपनी सन्तानोंको भारतीयताकी बूसे बचाना चाहते थे।

श्री 'अरविन्द' ७ वर्षकी ही अवस्थामें विलायत शिक्षा प्राप्त करनेके लिये भेज दिये गये। विलायतके वातावरणमें उन्होंने २१ वर्षकी आयु तक शिक्षा प्राप्त की। वहाँसे भारत लौटनेपर उनमें एक अद्भुत शान्तिका चमत्कार दिखाई पड़ा। उन्होंने श्री बड़ौदा नरेशकी नौकरी भी स्वीकार की और बड़ौदा कालेजके प्रोफेसर रहे। पुनः वे राजनीतिक क्षेत्रमें भी कूद पड़े——जिसकी बड़ी लम्बी कहानी है। तत्पश्चात् आप बंग-भंग आदि कई क्रान्तिकारियोंके काण्डमें गिरफ्तार कर लिये गये।

कुछ दिनों बाद जेलकी कालकोठरीमें भक्तको भगवान्‌का यह आदेश मिला कि तुम्हें सब छोड़कर एकान्तवास करना है। तब भगवान्‌ने अरविन्दके हाथमें गीता रख दी। कारागारमें उन्हें बराबर दर्शन होता था। मुकदमे आदि चल कर नष्ट हो गये। वे छोड़ दिये गये। पुनः पुलिसके तंग करते रहनेसे सन् १९१० में पाण्डेचेरी चले गये। फिर वे वहाँ आश्रम बनाकर आजीवन आपने योग-साधना व तपस्याका प्रचार किया था।

उन्होंने १५ अगस्तसे देशकी स्वाधीनताके लिये योग-साधन प्रारंभ किया था और विशेष बात है कि ठीक १५ अगस्तको ही यह देश स्वतन्त्र हुआ। सन् १९५० ई० में दिसम्बरकी ५ वीं तारीखको श्री योगी अरविन्दने अपना पञ्चभौतिक शरीर त्याग किया।

लव-लेटर्स ( प्रेम-पत्र )



विश्वकवि श्रीरवीन्द्रनाथ ठाकुर

# मित्रके नाम पत्र

पत्र-लेखक

**रवीन्द्रनाथ ठाकुर**

अनुवादक

**सुरेशचन्द्र शर्मा**

इस ग्रंथमें दिये पत्र सन् १९१३-१९२२के बीच वर्षोंमें रवीन्द्रनाथ ठाकुर द्वारा मुझको लिखे गये थे।

अक्टूबर १९२८ सी० एफ० एन्ड्रूज

---

# रवीन्द्रनाथका व्यक्तित्व

[ १ ]

रवीन्द्रनाथ ठाकुरने एक दिन लन्दनमें अपने साहित्यिक जीवनसे संबंधित अपने जीवनकी रूपरेखा बताई; [illegible] उनके स्वभाव और चरित्रको सबसे अच्छी [illegible]।

साउथ केन्सिङ्गटन अन्डरग्राउन्ड स्टेशनके प्रवेश-द्वारके ठीक बाहर एक मकानमें ऊपरके कमरेमें वे प्रवास किये हुए थे। सन १९१२ सितम्बर-का प्रातःकाल था और लन्दनका गहरा कुहरा चतुर्दिकमें छाया हुआ था। एक विषम रोगसे, जिसके कारण उन्हें आपरेशन कराने के लिये पश्चिममें आना पड़ा था, वह अब भी बहुत दुर्बल थे और उनका चेहरा पीला और क्लान्त दिखाई पड़ता था।

उन्होंने पहले अपने पिताके बारेमें, मुझे बताया—किस भाँति उनकी उपस्थितिमें सारा घर शान्त और नीरव हो जाता था, मानो सब लोग उनके 'ध्यान' में विक्षेप न पड़ने देनेको चिन्ताशील हों।

उन्होंने अपनी माँके बारेमें भी चर्चा की, जिनकी मृत्यु उनके शैशवमें हो चुकी थी। अन्तिम समयमें जब उन्होंने इस भूतलपर उनका चेहरा मृतावस्थामें भी गम्भीर और सुन्दर देखा, तो उनमें बालकों जैसा कोई भय नहीं जगा और न कोई आश्चर्य ही हुआ। सब कुछ शान्त और स्वाभाविक मालूम देता था। और यह तो बादकी बात है कि ज्यों-ज्यों वे बड़े हुए उन्होंने मृत्युके आन्तरिक अर्थको समझा।

उन्होंने अपने बाल्यकालका जो परिचय दिया था, वह इस प्रकार है :—

"मैं बिलकुल अकेला था—यह मेरे बचपनकी विशेषता थी—कि मैं बिलकुल अकेला था। अपने पिताको मैंने बहुत कम देखा और यों तो वह बहुत दूर थे किन्तु सारे घरमें उनकी उपस्थिति व्याप्त थी और इसने मेरे जीवनपर सबसे बड़ा प्रभाव डाला। माँके देहावसानके बाद मैं घरके नौकरोंके संरक्षणमें रखा जाता था। दिन-प्रतिदिन मैं खिड़कीके सामने बैठा करता और जो बाह्य जगतमें हो रहा था, उसका अनुमान करता।

जहाँ तक मैं स्मरण कर सकता हूँ, मैं आरम्भसे ही प्रकृतिका अनन्य प्रेमी था। आह! जब मैं आकाशमें एक-एक करके बादलोंको आते हुए देखता तो आनन्दसे उन्मत्त हो उठता था। उन आरम्भके दिनोंमें भी मैं अनुभव करता था कि मैं बहुत निकट और घनिष्ठ साथियोंसे घिरा हुआ था। हाँ, यह मैं नहीं जानता था कि उसको क्या कहूँ। प्रकृतिके लिये मुझमें इतना प्रबल प्रेम था कि समझमें नहीं आता, मैं तुमसे किस प्रकार उसका वर्णन करूँ; किन्तु वह एक प्रेम-भरी सहचरी थी, जो सदा ही मेरे साथ रहती और सदैव ही मेरे सामने किसी नये सौन्दर्यका स्पष्टीकरण करती रहती।"

इस भाँति, लन्दनमें उस कुहरेवाले दिन, उन्होंने अपने बाल-जीवनका शब्द-चित्र मुझको दिया था। उनकी 'Reminiscences' (संस्मरण) का यह उद्धरण इस चित्रको और भी स्पष्ट बना देता है :—

"हेमन्तकी प्रातःकाल सोकर उठते ही मैं दौड़कर उपवनमें जाता। ओससे भीगी घास और पत्तियोंकी गन्ध मुझे आलिंगन करती प्रतीत होती थी। और सूर्यकी प्रथम रश्मियोंके साथ ही सुकोमल और नवेली उषा, कम्पनयुक्त ताड़-पत्रोंकी कुंजोंके नीचे, मेरा स्वागत करनेको अपना मुखड़ा उठाती थी। प्रकृति अपनी मुट्ठी बन्द करती और सहास्य प्रतिदिन प्रश्न करती, "बताओ इसमें क्या है?" और उसमें कुछ भी होना असंभव प्रतीत न होता।"

—:०:—

# मित्रके नाम पत्र

## प्रकरण : १ :

इस प्रथम प्रकरणके पत्र उन प्रारम्भिक वर्षोंमें जब मैंने शान्तिनिकेतनमें अध्यापन कार्य आरंभ ही किया था, रवीन्द्रनाथ ठाकुर द्वारा मुझको लिखे गये थे। सितम्बर १९१३ में वह यूरोपसे लौट आये किन्तु मलेरिया ज्वरसे पीड़ित होनेके कारण मैं उनके साथ नहीं आ सका था। बादमें अपने मित्र विली पिअर्सनके साथ दक्षिण अफ्रीका जाना मेरे लिये आवश्यक हो गया था ताकि मैं शर्तबन्दीकी प्रथासे भारतीय श्रमिकोंपर होनेवाले अत्याचारोंके विरोधमें, असहयोग आन्दोलनमें भाग ले सकूँ। हम दोनों १९१४ की अप्रैलमें भारत लौटे और १९१५ सितम्बरमें फिजी जाने तक शान्तिनिकेतनमें रहे।

नैनीतालके निकट रामगढ़में सन् १९१४ मईके पिछले भागमें महा-

कवि नित्यप्रति मुझको पत्र भेजते थे। पत्रोंके इस विशेष क्रमके सम्बन्धमें कुछ स्पष्टीकरण आवश्यक है।

अपनी गर्मियोंकी छुट्टियाँ बितानेके लिये वे पहाड़ियोंपर गये थे और शरीरतः पूर्णरूपेण स्वस्थ थे। पर बादमें उन्होंने बताया कि वहाँ पहुँचने पर मृत्यु कष्ट जैसी मानसिक पीड़ाका उन्होंने अनुभव किया। उन्हें आशा भी न थी कि वह जीवित बच सकेंगे। इससे भी विचित्र बात तो यह थी कि यह सब कुछ अकस्मात् ही हुआ और एक ऐसे समयपर जब कि वे हिमालयके सर्वोपरि सौंदर्यके कारण पुलक गात थे, साथ ही मैदानोंकी भीषण गर्मीसे परिवर्तन पाकर शान्ति अनुभव कर रहे थे। मुझे स्मरण है जब उन्होंने यह कहा कि निर्मल, निरभ्र आकाशमें आकस्मिक वज्रपातकी भाँति मर्मपीड़ाके आघातने मुझे अभिभूत कर लिया।

यह व्यथा, जिसकी मईके पत्रोंमें चर्चा है, सम्पूर्णतः शान्त हो गई। जूनके पूरे महीने भर कवि मन और शरीरसे स्वस्थतम थे और उन्होंने छुट्टियोंकी समाप्तिपर अपनी पाठशालामें, व अपने बच्चोंमें पूरी तरह काम पुनः आरंभ कर दिया था। मुझे ठीक स्मरण है कि सन् १९१४ जून विशेष आनन्दसे बीता।

किन्तु जुलाईके आरंभमें फिर उनके जीवनपर अंधेरा छा गया और ऐसा प्रतीत होता था कि एकबार फिर उनपर अधिकार पाया जायगा। उस अन्धकारका कोई बाहरी कारण जैसे बुरा स्वास्थ्य या बुरा जलवायु नहीं मालूम देता था और पाठशालाका काम भी आश्चर्यजनक प्रगतिपर था। परन्तु बराबर उन्होंने, एक रहस्यमय दुर्वह भार एवं मानसिक पीड़ाकी चर्चाकी है। यह पीड़ा बलात् उन्हें एकाकी जीवनकी ओर ले गई। वे पाठशालाको छोड़कर सुरूलमें अकेले रहे। लगभग तीन महीने तक यह उदासी रही। संभवतः इस बीचमें पत्र नहीं लिखे गये; किन्तु मझे इस पीड़ाका सुस्पष्ट एवं दुखद स्मरण है।

आने वाले महायुद्धका समाचार एवं संकेत पानेके बहुत पहलेकी

बात है। हम एक ढङ्गसे संसारसे हटकर शान्तिनिकेतनमें रह रहे थे। इस समय उनका चित्त, मानवताको डँसनेवाली किसी भावी दुर्घटनाका आभास पाकर पूरी तरह व्यथित था और वे उसके लिये चिन्तित थे। इसी समय उन्होंने बंगलामें एक महत्वपूर्ण कविता विध्वंसक ( Destroyer ) लिखी जो युद्ध आरंभसे कुछ सप्ताह पूर्व ही प्रकाशित हुई। इस कवितामें उन्होंने भूतलपर अकस्मात आनेवाले संसारकी चर्चाकी है। उसमें सम्मिलित पंक्तियोंका अनुवाद यह है :—

आ रहा यह कौन, विध्वंसक कहीं ?

उच्छ्वसित हो अश्रुवारिधि काँपता
वेदना की ऊर्ध्वउच्छल ज्वार में
झूमता उन्मत्तता से मेघदल
अरुण हो, विद्युत-प्रताड़ित वात में

भर गये नभ नील तम में घहर कर
वज्र कंपित हास से उन्मत्त के ;
मरण से अभिषिक्त रथ-आरूढ़ अब
जीवन; करो अर्पित उसी सम्राट् को—

भेंट जो संचित किये तुमने सभी।

अब उस विगतकालपर ध्यान देते हुए जब कि मानवता पारस्परिक संघर्षसे छिन्न-भिन्न हो रही थी, यह निश्चित प्रतीत होता है कि महाकविका अत्यन्त भावुक हृदय आनेवाली दुर्घटनाको पहलेसे ही अस्पष्ट रूप से अनुभव कर रहा था। मैं और किसी ढंगसे उस गहरी मानसिक पीड़ाका समाधान नहीं कर सकता।

---

लन्दन, १६ अगस्त १९१३

यह जानकर कि अब तुम शान्ति निकेतनमें हो मुझे बहुत हर्ष है। वहाँ तुम्हारे साथ होनेकी अपनी उत्कट इच्छाका दमन करना असंभव है।

अन्ततः वह समय आ गया है कि इंग्लैंडसे मुझे विदा हो जाना चाहिये; कारण, मैं देख रहा हूँ कि पश्चिमका मेरा काम मुझे बहुत खपा रहा है। यह मेरा बहुत अधिक ध्यान आकर्षित कर रहा है और वास्तविक से अधिक महत्त्वका रूप धारण कर रहा है। अतः बिना अधिक समय नष्ट किये, मुझे उस विज्ञप्तिविहीन, शान्त, एकान्त स्थलमें चले जाना चाहिये, जिसमें हर सप्राण बीजको अंकुरित करनेकी क्षमता है।

अभी प्रातःकालमें ही रौथैन्स्टीनके ग्राम्य-निवास तक मोटरकी सवारी करने जा रहा हूँ। अब यदि मैं और भी देर करूँ तो दूसरे पत्रोंका इसी डाकसे उत्तर देनेको समय नहीं रहेगा। अतः इस पत्रको मुझे यहीं समाप्त कर देना चाहिये।

---

शान्तिनिकेतन, फरवरी १९१४

[ दक्षिण अफ्रीकासे मेरे इंगलैंड लौट आनेपर लिखा गया। ]

मैं तुमको अपना स्नेह, और लगभग दो महीने पहले लिखे हुए अपने एक गीतका अनुवाद भेजता हूँ। यह जानकर कि तुम हमारे पास मरणका ज्ञान और दुखका कोमल बल लेकर आ रहे हो, हम तुम्हारी प्रतीक्षा कर रहे हैं। विदित हो, कि जब श्रीयुत गाँधी व दूसरे व्यक्तियोंके साथ दक्षिण अफ्रीका में हमारे निमित्त लड़ रहे थे, हमारा सर्वोत्तम प्रेम तुम्हारे साथ था।

कोलाहल भरे मेरे दिन अभी बीते नहीं हैं। सच तो यह है कि व्यवस्थित होकर अभी मैं अपने कामसे नहीं लग पाया हूँ और साथ ही विश्राम भी नहीं पा रहा। विभिन्न रूपमें प्रतिदिन बाधाएँ आती हैं। अन्ततः मैंने निश्चय कर लिया है कि निमंत्रणोंपर ध्यान न दूँ, पत्रोंका उत्तर न दूँगा और अभद्र बन जाऊँगा।

अपने आश्रम में आमोंपर बौर आरहा है। कुल और अश्रुत संगीतसे पवन ओत-प्रोत है। मेरी समझमें नहीं आता कि ऋतुओंकी पुकारके

लिये क्यों हम बहरे बन जायँ और मूर्खतासे इस तरह व्यवहार करें कि मानो मनुष्यके लिये वसंत और शिशिर एक-से ही हैं—नित्य उसी ढर्रेके कामोंमें जुटे रहें और जब तब भी निरर्थक और असंगत होनेकी भी हमको स्वतंत्रता न हो। जो भी हो, आजकल मैं एक ऐसी धुनमें हूँ जहाँ व्यक्ति यह भूल जाता है कि उसका कोई दायित्व भी है, अतिरिक्त इसके कि वह निरर्थक रहे और प्रसन्न हो।

दूसरेको लाभ पहुँचानेका प्रयत्न करना और साथ ही अपने आपपर इतना भी न हो कि दूसरेको दे सके—यह दयनीय व्यापार है।

---

शान्तिनिकेतन, १० मई १९१४

पहाड़ोंपर मेरे साथ रहनेके लिये तुम कब आ रहे हो? मुझे डर है कि आजकल तुम बहुत अधिक चिन्तासे घिरे हुए हो और तुमको बहुत विश्रामकी आवश्यकता है। मैं इन छुट्टियोंमें तुमको काम नहीं करने दूँगा। छुट्टियोंके लिये हमारा कोई विशेष प्रोग्राम नहीं होना चाहिये। हम दोनों इस बातपर सहमत हों कि जबतक आलस्य स्वयं हमारे लिये भार न हो जाय, हम छुट्टियोंको पूरी तरह नष्ट करें। एक आध महीनेके लिये हम यह सहन कर सकते हैं कि हम समाजके उपयोगी सदस्य न रहें। उपयोगी बननेके उत्सुक प्रयत्नसे बहुत-सी असफलताएँ होती हैं, कारण अपने लोभसे हम बीजोंको बहुत पास-पास बो डालते हैं।

---

रामगढ़ १४ मई १९१४

यहाँ ऐसा प्रतीत होता है कि मैं ठीक उसी जगह आगया हूँ जिसकी मुझे [illegible] थी। बंगालके मैदानोंके प्रति अश्रद्धा होनेसे मैं घृणा करता था, जहाँ कि पृथ्वी ऐसी [illegible] और [illegible] है कि एकमात्र आकाशको उसने सारे क्षितिजका साम्राज्य सौंप दिया है। पर इसकी याद है कि कविका हृदय अस्थिर होता है। वह

सरलतासे जीता जा सकता है; और आज मैं, क्षमा याचना करते हुए, पिता हिमालयके सम्मुख घुटने झुका रहा हूँ कि अंधविश्वासके कारण इतने समय तक मैं दूर रहा।

चारों ओरकी पहाड़ियाँ मुझे मणिपात्र प्रतीत होती हैं जिससे शान्ति और सूर्य-प्रकाश छलका पड़ता है। एकान्त उस पुष्पकी भाँति है जो सौन्दर्यकी पंखड़ियाँ फैला रहा है और जो ज्ञानमधुको हृदयंगम किये है। मेरा जीवन भरा पूरा है। अब वह छिन्न-भिन्न और विभाजित नहीं है।

---

दार्जिलिंग, ११ नवम्बर १९१४

सच्चा प्रेम हमेशा आश्चर्यमय होता है। हम उसको स्वीकार नहीं कर सकते। अपने लिये तुम्हारे प्रेमको सहर्ष, सधन्यवाद स्वीकार करता हूँ और आश्चर्यपूर्वक विचार करता हूं कि उसका हेतु क्या समझूँ। संभवतः हर मनुष्यमें अपना एक मूल्य होता है जिससे वह स्वयं अपरिचित रहता है। उसीसे अपने आवरणके द्वारा अपने प्रेमकी प्रेरणा करता है। इसके-द्वारा मनुष्यको आशा होती है कि सत्य स्वरूपसे अधिक है और तर्कसे जितना विदित होता है, उसकी अपेक्षा कहीं अधिकके लिये हम उपयुक्त होते हैं। प्रेम हमारे अन्दर निहित असीमके लिये है, न कि उसके लिये जो प्रकटतः सामने आता है।

कुछ व्यक्तियोंका विचार है कि हम जिसे प्रेम करते हैं उसे आदर्श बना लेते हैं। पर सच यह है कि प्रेमके द्वारा हम उसके आदर्शको प्राप्त करते हैं और यदि हम उसे जानें तो आदर्श ही सत्य है। हमारे अन्दर शाश्वत विरोध है कि हमारा मूल्य हमारी अयोग्यतासे प्रकट होता है, और प्रक्रियाके परे भी जा सकता है और अन्तमें परम सत्य क्यों प्राप्त करता है। यदि हमको प्यार न किया जाता तो हम कभी भी निश्चय नहीं कर सकते कि हम वस्तुतः जहाँ हैं, उससे अधिक सत्यमें हैं या नहीं।

तुम्हारे द्वारा श्रीयुत रुद्रको मैं अपना प्रेम भेजता हूँ। उनको बता

देना, कि जब तक कि मेरे स्वभावमें कृतज्ञताका एक कण भी शेष है, भूमण्डलके हर क्षेत्रमें धन्यवाद वितरण करते हुए मैं पत्र-व्यवहारके जंगलमें बुरी तरह खोया हुआ हूँ।

---

इलाहाबाद, १८ दिसम्बर १९१४

अपने आश्रमके धूमीले नीलाकाशमें और शान्त हरियालीमें तुम्हारे खोये होनेकी कल्पना कर मुझे हर्ष होता है। मुझे प्रसन्नता है कि तुम्हारे जानेके पूर्व हम परस्पर वार्तालाप कर सके। मैं निजी अनुभवसे जानता हूँ कि आश्रम तुमको, वह गहराईमें निहित अनाशक्ति देगा जिसकी अन्तरतमके एवं संसारकी वास्तविकताके समक्ष आनेके लिये भारी आवश्यकता है।

अब तक तुमने यह पहचान लिया होगा कि मेरे अन्दर कछ ऐसी वस्तु है जो औरोंकी अपेक्षा मुझे भी कम चकमा नहीं देती। अपने स्वभावके इस अंशके कारण मुझे अपने बाह्य उपकरणोंको खुला और स्वतंत्र रखना पड़ता है ताकि मेरे जीवनमें पर्याप्त स्थान बना रहे, उसके लिये जो मनको अगोचर है और जिसकी हर क्षण प्रतीक्षा है। विश्वास करो, मेरे अन्दर बलवती माननीय सहानुभूति है। फिर भी मैं दूसरेसे ऐसा सम्बन्ध स्थापित नहीं कर सकता जो मेरी जीवन-धाराकी गति घटा दे। मेरी जीवन-धारा—जो मेरी बुद्धिसे परे एकान्तके अँधियारेमें प्रवाहित है। मैं प्रेम कर सकता हूँ पर मेरे अन्दर वह नहीं है जिसे फ्रेनोलॉजिस्ट* आसक्ति कहते हैं। अधिक सही तो यह है कि मेरे अन्दर एक ऐसी आकर्षण शक्ति है जो आसक्तिके प्रति ईर्ष्यालु है। एक ऐसी शक्ति जो मेरे ऊपर अपने लिये, अपने गुप्त उद्देश्यके लिये अधिकार बनाये रखनेका प्रयत्न करती है।

यदि यह गुप्त उद्देश्य केवल नैतिक ही होता तो उसको सहज ही

* कपालकी आकृतिसे मानसिक स्वभाव और प्रवृत्तियोंको बताने वालोंको फ्रेनोलॉजिस्ट कहते हैं।

सहन कर लिया जाता—यही नहीं उसका स्वागत किया जाता, परन्तु यह तो जीवनोद्देश्य है, विकास और वृद्धिका लक्ष्य है और इसी कारण, उसे थोड़ेसे विरोधका सामना करना पड़ता है जब कि यह दूसरी जीवन-धाराओं के मार्गको काटता है। यह अहंकारमय प्रतीत हो सकता है। परन्तु जिस शक्तिकी मैं चर्चा कर रहा हूँ, वह उस व्यक्तित्वकी है जो मेरे अहम् भावसे परे है। अपने हृदयस्थ ईश्वरको मुझे पा लेना चाहिये, जो केवल मात्र एक अपार्थिव, नैतिक आदर्श ही नहीं है वरन एक पुरुष है। प्रायः जिसको आनन्द कहते हैं, उसका मूल्य देकर भी, परित्यक्त और हेय होने पर भी, और गलत समझा जानेपर भी, मुझे उसके प्रति निष्ठा बनाये रखनी चाहिये। मैं स्वभावसे मिलनसार हूँ। मित्रोंके साथकी मित्रताके सुख और उपयोगिताके स्वाद लेनेकी मेरी तीव्र इच्छा होती है किन्तु मैं अपने आपको दे देनेके लिये स्वतन्त्र नहीं, चाहे वह आवश्यक और लाभदायक ही क्यों न प्रतीत होता हो। और कुछ अंशों तक जो विस्तृत समय और स्थान अपने पास एकत्रित किये रहता हूँ, वह जिस तरह मैं चाहूँ उस तरह उपयोग करनेके लिये मेरा नहीं है। कभी-कभी यह अकेलापन मेरे लिये असह्य हो जाता है, परन्तु यह कभी अच्छी तरह पूरी हो जाती है। मैं निश्चय ही कह सकता हूँ, कि उनके लिये जो यह जानते हैं कि इससे क्या आशा करनी चाहिये, यह सब फलप्रद होगा।

मानव आत्मा ईश्वरीय पुष्प है। इसकी सर्वोत्तम गंध और बहार उस समय नहीं मिलती जब रस निकालनेके लिये, उसे उत्सुक हथेलियोंमें बन्द कर दिया जाता है वरन उस समय जब वायु एवं प्रकाशकी वृहत स्वतन्त्रतामें अकेले ही छोड़ दिया जाता है! किन्तु बड़े दुर्भाग्यसे,

नियतिको तो भूल हम जाते सहज,
जगतके अत्यन्ततम सामीप्यमें।
ग्रास कर-कर नष्ट देते शक्ति सब,
भूल कर वरदान भावाधिक्यमें।

मेरा प्रेम, मौन और खुला है। यह अपने यौवन भरे बहारके समय चमकीले आवरणसे ढका था; और जब इसमें फूलसे आकर फल पकने लगे तो भेंट और उपहारोंसे उभरा पड़ता था। किन्तु अब फिर बीज-दानका समय आ गया है और वह अब खोलको तोड़कर फिर खुली हवामें आ गया है। आकर्षण और लुभानेके आवश्यक बोझने उसको फेंक दिया। अब उसकी झीनी चादरमें जीवनकी गंभीरता भरी हुई है। अतः जब तुम आकर शाखाको झकझोरोगे तो प्रत्युत्तर नहीं मिलेगा। क्योंकि वहाँपर वह है ही नहीं। किन्तु यदि उसकी नीरवतामें तुम विश्वास कर सकते हो और उसे नीरवतामें स्वीकार भी करते हो, तुमको निराशा नहीं होगी।

महाकविने सन् १९१४ के बड़े दिनपर जो बंगला कविताका अनुवाद मुझे दिया था वह यह है कि यहाँ उसका हिन्दी अनुवाद दिया जाता है।

## न्याय

हर्षमें उन्मत्त हो जब क्रूरने, धूलि लेकर मैं तुम्हारे वसनको।
शुचि! मलिन करने चले तब आहह मम, वेदनासे भर गया उर व्यथित हो॥
क्रुद्ध विमूर्च्छित कंठसे मेरे कसक, एक स्वर निकला विकल चीत्कारसे।
“भव्य! करमें दंड ले निज न्यायका आज करदो न्याय इस अपराधका॥”
प्रात आया बिंध गई उस नयनसे लाल थे जो रात्रिके रसरागसे।
शीश नत हो झुक गया सित कुमुदवन तप्त श्वासोंसे करुण भयभीत हो॥
गहनतमकी अतलताको भेद कर, तारकोंकी दृष्टि रुक थिर हो गई।
क्रूरके मदपान पर आरक्त हो, धूलि धूलित कर लिये जो थे खड़े॥
कुसुमदलोंमें निहगन्ध मधुमासमें, सरित तटकी छाँह ये तरुकंपमें।
न्याय था संचित तुम्हारा अतुलतर चल तरंगोंकी सलिल-हिलोरमें॥
किन्तु प्रिय! आंधेरोंने निज ये दस्युसे घन तिमिरमें छिप चुप चले।
परिहरण करने तुम्हारे साज सब निज लालसा कटुकामना शृंगार हत॥

जब कठिन आघातसे तुम व्यथित हो रंग गये चुप, सरल मेरा तो हृदय।
वेदनासे विकल हो फूटा सहज "प्रिय! न सोचो, खड्ग ले अब न्याय कर"
आह! पर था न्याय कैसा रहसवत, जननि के आँसू गिरे थे स्नेहसे।
शर क्षतोंमें था छिपाया विहतने, भल अपनी मंत्रणा हो सदयतर॥
प्रणयकी अस्वर अ ना ही कसकमें पतिव्रताकी सरल कोमल लाजमें।
शून्य निशिके अश्रुमें—तब न्यायका—सुक्षमाकी पीत ऊषा किरणमें॥
अह कठिन! खल विमुख अपने लोभमें चढ़ तुम्हारे द्वारपर निशि प्रान्तमें।
छिन्न कर तब कोष गृह उन्मत्त हो, लूटने मुझको चले जब मूढ़ वे॥
किन्तु असह प्रभारसे निज लूटके पंगु बन असमर्थ हो ठिठके रहे।
करुणा उनको देख तब मैंने कहा—"हे कठिन मेरे! क्षमा करदो उन्हें"
आँधियोंमें छिन्न करती धूलिमें, भूपनित करती कुपरिहित कोषको।
वज्रघनमें, रक्त वर्षामें, प्रकूपित—अस्त रविकी लालिमामें—
छूट तब निकली क्षमा॥

---

लन्दन,
१२ जुलाई १९२०

कल जब तुम्हारी बहन मुझसे मिलने आई और जब तुम्हारी दूसरी बहनके कुशलके बारेमें आश्वासन दिया तो मुझे बहुत हर्ष हुआ और बड़ी सान्त्वना मिली। और उन्होंने मुझसे बारबार अनुरोध किया कि मैं तुम्हें लिख दूँ कि उनके बारेमें तनिक भी चिन्तित होनेका कारण नहीं है। और वे सब अपने नये घरमें सुखपूर्वक व्यवस्थित हो गये हैं। मैंने उन्हें तुमसे सम्बन्धित सारे समाचार दिये। किन्तु दुर्भाग्यसे उन्हें यह विश्वास नहीं दिला सका कि तुम अपने स्वास्थ्यके बारेमें सावधान हो।

यूरोपके अन्य देशोंसे बराबर निमंत्रण आ रहे हैं और मुझे यह निश्चित प्रतीत होता है कि इन स्थानोंमें हार्दिक स्वागत मेरी प्रतीक्षा कर रहा है। जब मैं क्लान्त होता हूँ और जब लौटनेकी प्रबल इच्छा होती

है तो यह सोचकर मुझे शक्ति मिलती है कि मेरे विचारोंके पक्षीवर्गने इन समुद्र तटोंपर अपना घोंसला पा लिया है और सच्चे प्रेम और आश्चर्यके साथ इन अत्यन्त व्यस्त पुरुषोंने सुदूर पूर्वके स्वरको सुना है। यह मेरे लिये बराबर विस्मयका विषय है। जो भी हो यहाँ प्रश्न यह नहीं है कि व्यक्ति सचमुच पूरी तरह वहाँ ही रहता है जहाँ उसके विचारों और कामों को प्रत्युत्तरमय जीवनका माध्यम मिलता है।

इस समय जब मैं पश्चिममें हूँ, मैं पहलेकी अपेक्षाकृत जोरोंसे अनुभव करता हूँ कि मस्तिष्ककी सजीव सृष्टिमें मेरा स्वागत हो रहा है। यहाँ मुझे अपने अवकाश, आकाश और प्रकाशका अभाव है। किन्तु मैं उनके सान्निध्यमें हूँ जो मेरी आवश्यकता अनुभव करते हैं और व्यक्त करते हैं और जिनको मैं अपने आपको अर्पण कर सकता हूँ।

यह असंभव नहीं है कि कालान्तरमें उन्हें मेरे विचारोंकी भविष्यमें कोई आवश्यकता न रहे और मेरे व्यक्तित्वमें कोई आकर्षण भी न रहे, किन्तु क्या इसका कुछ महत्व है। पेड़ पत्तियोंको छोड़ देता है पर सच यह है कि जब वे जीवित थीं, उस वृक्षके हृदयमें वे ही धूप पहुँचाती थीं और उनका ही स्वर जंगलका स्वर था। पश्चिमीय समाजसे मेरा आदान-प्रदान—जीवनका आदान-प्रदान रहा है। जब वह बन्द भी हो जायगा तो यह सत्य स्थायी रहेगा कि वह प्रकाशकी कुछ किरणें जो उनके मस्तिष्कके जीवित पदार्थमें रूपान्तरित हो गई हैं, वहाँ लाया। हमारे जीवनका फैलाव छोटा है और अवसर कदाचित ही मिल पाते हैं। अतः जहाँ आत्मा उनकी माँग कर रही है और जहाँ फसल पकेगी, वहीं अपने विचारोंका बीज-आरोपण कर देना चाहिये।

लन्दन,
२१ अप्रैल, १६२१

प्रिय देवी,

तुम्हारा पत्र उस प्रातःकाल देरसे मिला। मुझे यह जानकर दुःख हुआ कि तुम इस होटलमें ऐसे समयपर आई जब कि मैं दूसरे कामोंके लिये वचनबद्ध था।

यह असंभव नहीं है कि जातीय चेतनताके किसी असंदिग्ध अनिष्ट ने तुमसे यह कल्पना कराई कि मैंने अपने व्याख्यानमें ब्रिटिश लोगोंके विरुद्ध क्रोधका भाव प्रकट किया। पश्चिम या पूर्वके शक्तिशाली राष्ट्रोंके बर्बर शोषण द्वारा अपमानित या आपद सभी जातियोंके लिये मेरी गहरी सहानुभूति है। मुझे उतनी ही सहानुभूति अमेरिकाके नीग्रो लोगोंके साथ है जिनका बर्बरतासे यों ही प्राण हरणकर लिया जाता है और जिसका कारण प्रायः आर्थिक होता है। मेरी उन कोरिया-वासियोंसे भी उतनी ही सहानुभूति है, जो जापानी साम्राज्यवादके सबसे ताजे शिकार हैं जितनी कि अपने देशके बेबस बृहत समुदायके प्रति अत्याचारोंके कारण है।

मुझे विश्वास है कि ईसामसीह यदि आज जीवित होते, तो उन जातियोंसे क्रुद्ध होते जो दूसरी दुर्बल जातियोंके जीवन रस पर फलने-फूलनेका प्रयत्न करते हैं, ठीक उसी तरह जैसे वे उन लोगोंपर नाराज हुए जिन्होंने अपनी अपवित्र उपस्थिति और आचरणसे देव-मन्दिरको कलुषित किया। निश्चय ही उन लोगोंको फटकारनेका काम उन्होंने अपने ऊपर ले लिया होता जो कि अपराधी है और विशेषकर उन लोगोंको जो उनके मतानुयायी होनेकी घोषणा करते हैं। ये व्यक्ति प्रकाशतः तो शान्ति और मानव भाई-चारेकी बातें करते हैं किन्तु जब मानव-इतिहासमें किसी न्याय-निर्णयकी आवश्यकता हुई तो या तो यह चुप बने रहे या दुबल और कुचले हुए व्यक्तियोंके विरुद्ध विष उगलते रहे और इस व्यवहारमें तो

इन्होंने उन लोगोंको भी मात दे दी, कि जिनका व्यापार आँख बन्दकर मनुष्यके प्राण ले लेना था।

दूसरी ओर यद्यपि मैं कभी-कभी अपनेको बधाई देता हूँ कि मैं जातीय भेद-भावसे मुक्त हूँ किन्तु यह संभव है कि वह काफी परिमाणमें उपचेतन मनमें बनी हुई हो और वह बाहरवालोंको मेरे लेखोंमें प्रकट होती है। जब कि मैं अपने देशपर होनेवाले किसी भी अन्याय, अपमान या कष्टपर विशेष महत्व देता हूँ। मैं आशा करता हूँ कि इस दुर्बलताके लिये मैं क्षम्य हूँ, यदि यह बात ध्यानमें रखी जाय कि अपने देशवासियों द्वारा अन्य देशवासियोंपर होनेवाले किसी भी अत्याचारको मैं क्षमा करनेका विचार नहीं करता।

---

जेनेवा,
६ मई, १६२१

आज मेरा जन्म-दिवस है। किन्तु मुझे उसका भान नहीं होता; वास्तवमें यह दिन मेरे लिये नहीं है किन्तु उनके लिये है जो मुझे प्रेम करते हैं और तुमसे दूर यह दिन केवल कैलेण्डरकी एक तारीखकी तरह है। मैं चाहता था कि आज कुछ समय [illegible] किन्तु यह संभव नहीं हुआ। लोग सारे दिन [illegible] और बराबर बात होती रही हैं। बात-चीतका कुछ अंश दुर्भाग्यसे राजनीतिसे संबंधित था और उससे मन-जगतका वह तापक्रम बढ़ा जिसका मुझे सदा पछतावा होता है।

राजनैतिक विवाद अक्सर मुझे ज्वरकी भाँति बिना किसी पूर्वाभासके अकस्मात घेर लेता है और फिर वह अकस्मात ही मुझे छोड़ जाता है और बादमें बनी रहती है, बेचैनी। राजनीति मेरे स्वभावके बिलकुल विपरीत है तथापि हम ऐसे हतभाग्य देशकी असाधारण स्थितिमें जन्म लेनेके कारण, उनके जब-तबके उभारको हम नहीं बचा सकते। जब-जब मैं

बिलकुल अकेला हूँ, मैं मना रहा हूँ कि मैं अपने मनको उस अनन्त-शान्तिकी गहराईमें स्थिरकर लूँ जहाँ दुनियाँकी सारी गलतियाँ क्रमशः अपने बेसुरेपनसे पुष्प और तारोंकी शाश्वत लयमें मिल जाती हैं।

परन्तु संसार भरमें मनुष्य पीड़ित हैं और मेरा हृदय रुग्ण है। मैं चाहता हूँ कि इस पीड़ाको संगीतसे बेधनेकी मुझमें क्षमता होती। मैं जगत-आत्माके अन्तरंग प्रदेशोंसे स्थायी आनन्दका सन्देश ला सकता और उसको क्रुद्ध पुरुषों और लज्जासे नतमस्तक पुरुषोंके सामने दुहरा सकता। "सभी चीजोंकी उत्पत्ति आनन्दसे होती है, आनन्दसे ही सभी प्रतिपालित हैं और आनन्दकी ओर प्रवाहित हैं और उसीमें उसका अन्त हो जाता है।"

मैं वह क्यों होऊँ जो अपनी शिकायतोंको दबा दे और क्षोभकी भावनाओंको एक चीत्कारपूर्ण स्वरूप दे। मैं सत्यकी उस महान् शान्तता के लिये प्रार्थना करता हूँ कि जिसमें वे अमर शब्द निकले हैं जो संसारके घावोंको अच्छा करेंगे और घृणाकी लपकती आगको सहिष्णुतामें परिणत कर शान्ति देंगे।

पूर्व और पश्चिम मिले हैं—इतिहासकी इस बड़ी बातने अभी तक हमारी दयनीय राजनीति ही पैदा की है, कारण, यह अभी सत्यमें परिणत नहीं की गई। सत्य-हीन बात, दोनों दलोंके लिये भार है। कारण, लाभ का भार भी हानिके भारसे कुछ कम नहीं है—यह बेहद मोटाईका भार है। पूर्व और पश्चिमके मिलनकी बात अब भी सतह पर है, वह बाहरी है। परिणाम यह है—हमारा सारा ध्यान इस सतहपर खिंच आता है जहाँ कि हमको चोट लगती है या हम केवल भौतिक लाभकी ही सोच सकते हैं।

इस मिलनकी गहराईमें, भविष्यके महामिलनका बीज निश्चय ही पनप रहा है। जब हम यह अनुभव करते हैं तो बिलकुल वर्तमानके दुःखद खिंचावसे हमारा मन अपनी अनासक्ति पाता है और उसका

शाश्वत में विश्वास होता है—आत्यन्तिक निराशाके दौरोंसे उसे छुटकारा मिलता है। हमने पूर्वजोंसे यह जाना है कि सभी होनेवाली घटनाओंका शाश्वत अर्थ अद्वैतवाद है—जो द्वैतके बीच ऐक्यका सिद्धान्त है। पूर्व और पश्चिमके द्वैतमें; वह ऐक्य है। अतः उसका एकीकरणमें अन्त निश्चय है।

उस महा सत्यको तुमने अपने जीवनमें प्रदर्शित किया है। तुम्हारे भारतके प्रति प्रेममें, अनन्तका सन्देश है। तुमने, पूर्व और पश्चिमके प्रकटतः संघर्षमें, उनकी अन्तर्संधिके महान् सौंदर्यको उघाड़ा है। हमने, जो प्रतिकारके लिये हल्ला मचा रहे हैं; जो केवल भिन्नताके प्रति सजग हैं और इस कारण बिलकुल पृथक्करणकी आशा करते हैं, अपने इतिहासके महान् उद्देश्यको ठीक-ठीक नहीं पढ़ा है।

तीव्र कामना अंधकार है। वह बिखरी बातोंको अतिरंजित करती है और पग-पगपर हमारे मनको उनसे टकरा देती है। प्रेम ही वह प्रकाश है जो ऐक्यकी पूर्णताको प्रकट करता है और जो अनासक्तिके निरन्तर दबाव से रक्षाकर सकता है।

इस कारण मैं तुम्हारा आलिंगन करता हूँ और तुम्हारे प्रेमसे प्रेरणा लेता हूँ और तुमको अपने जन्म-दिनका नमस्कार भेजता हूँ।

---

एस० एस० मोरिया
१५ जुलाई १९२१

अपने इस अन्तिम पत्रको समाप्त करनेसे पूर्व, हे मित्र, मैं हृदयसे तुम्हारी उस अनवरत उदारताके लिये कृतज्ञ हूँ कि तुम भारतसे मेरी अनुपस्थितिमें बराबर पत्र भेजते रहे। वे मेरे लिये उस संबलकी भाँति हुए, जो मरुस्थलमें जानेवाले काफिलेको भोजन और जलके रूपमें होता है। संयुक्त राष्ट्र अमेरिकामें बिताये उल्लासहीन महीनोंमें मुझे उनकी बुरी तरह आवश्यकता थी। मैंने अपने मनमें संकल्प किया कि मैं तुम्हें उसका

प्रत्युत्तर दूँ। मेरा विचार है कि मैंने संकल्प पालन किया है। मुझे आशा है कि मेरे पत्र तुम्हें साप्ताहिक क्रमसे मिलते रहे हैं। हाँ यह बात दूसरी है कि ब्रिटिश साम्राज्यके भाग्य निरीक्षण करनेवाले सरकारी गुप्तचरोंके सन्देह के कारण नाता टूट गया हो।

मेरा अनुमान है कि पिछले सप्ताहोंमें मुझे आलस्य था और तुम्हें समाचार देनेके लिये मैं पिअर्सनपर निर्भर था किन्तु अब उस कमीको पूरा कर देनेमें मैं व्यस्त हूँ। किन्तु एक बातमें तुमसे बाजी मारनेकी मुझे आशा नहीं है। एक पत्रलेखकके रूपमें तुम अतुलनीय हो! मेरे लेख पत्र नहीं कहे जा सकते—ठीक उसी ढगसे जैसे घेंघोंको मछली नहीं कहा जा सकता। वे किताबके पन्नोंकी भाँति हैं; जैसे किसी ग्रहसे उसके अंग टूटकर गिरते हों, वे तुम्हारी ओर फेंके जाते हैं और उनका अधिकांश एक जग-मगाहटके बाद राख बन जाता है। किन्तु तुम्हारे पत्र प्यासी धरती पर मेहकी बौछारकी भाँति आते हैं। तथापि मेरी और तुम्हें एक बातपर विचार करना चाहिये—मुझे तुम्हारे साथ दौड़नेमें कठिनाई है, कि मैं उस भाषामें लिखता हूँ जो मेरी अपनी नहीं है और इसके साथ किसी भाषामें कोई पत्र न लिखनेकी मौलिक जड़ता है। इसके विरुद्ध मुझे पत्र लिखते समय लड़ना पड़ता है। दूसरी ओर तुम्हें पत्र लिखना इतना आसान है जैसे वसंतारम्भमें हमारी साल-कुञ्जोंको अपनी पत्तियाँ डाल देना। फिर भी मुझे आश्चर्य है कि तुम मेरे पुनरागमनपर इन पत्रोंको संभाल सकोगे। वह परिमाणमें इतने बढ़ गये हैं कि आश्चर्य होता है। नमस्कार।



## [illegible] प्रेमिकाके नाम पत्र

### असत्य-रूपी जहर

चालीस साल पहले विलायत जानेवालोंकी संख्या अबसे कम थी। उनमें ऐसा रिवाज पड़ गया था कि खुद विवाहित होते हुए भी अपनेको अविवाहित बताते। वहाँ हाईस्कूल अथवा कालेजमें पढ़नेवाले सब अविवाहित होते हैं। वहाँ विवाहके लिए विद्यार्थी-जीवन नहीं होता। हमारे यहाँ तो प्राचीन समयमें विद्यार्थीका नाम ही ब्रह्मचारी था। बाल-विवाह की चाल तो इसी जमानेमें पड़ी है। [illegible] विलायत-में नहीं। इस कारण वहाँके भारतीय नवयुवकोंको यह शरम मालूम होती है कि हमारा विवाह हो गया है। विवाहकी बात [illegible] यह है कि यदि यह बात मालूम हो जाय तो जिन [illegible] उनकी युवती लड़कियोंके साथ घूमने-फिरने और आमोद-प्रमोद करनेकी स्वतन्त्रता न मिल पावेगी। यह आमोद-प्रमोद बहुतांशमें निर्दोष होता है और खुद माँ-बाप भी ऐसे स्नेह-सम्बन्धको पसन्द करते हैं। वहाँ युवक और युवतियोंमें ऐसी [illegible] भी समझी जाती है; क्योंकि वहाँ तो हरेक नवयुव[illegible] खोज लेनी पड़ती है। इस कारण जो सम्बन्ध विलायतमें स्वाभाविक समझा जा सकता है वही हिन्दुस्तानके नवयुवक वहाँ जाकर बाँधने लगें तो परिणाम भयंकर हुए बिना नहीं रह सकता। ऐसे कितने ही भीषण परिणाम सुने भी गये हैं। फिर भी इस मोहिनी-मायामें हमारे नवयुवक फँसे हुए थे। जो सम्बन्ध अँगरेजोंके लिए चाहे कितना निर्दोष हो, पर जो हमारे नजदीक सर्वथा त्याज्य है,

उसके लिए वे असत्याचरण पसंद करते थे। मैं भी इस जालमें फँस गया। पाँच-छः वर्ष विवाहित होते हुए और एक लड़केका बाप होते हुए भी मैं अपनेको अविवाहित कहते न हिचका! पर इस 'कुआँरेपन'का स्वाद मैं बहुत न चख पाया। मेरे झेंपूपनने और मौनने मुझे बहुत बचाया। भला जब मैं बात ही नहीं कर सकता था, तो कौन लड़की ऐसी फाजिल होती, जो मुझसे बात-चीत करने आती? शायद ही कोई लड़की मेरे साथ घूमने निकलती।

मैं जैसा झेंपू था, वैसे ही डरपोक था। वेंटनर में जैसे घरमें रहता था वहाँ यह रिवाज था कि घरकी लड़की मुझ जैसे अतिथिको साथ घूमने ले जाय। तदनुसार मुझे मकान-मालकिनकी लड़की वेंटरके आस-पासकी सुन्दर पहाड़ियों पर घूमने ले गई। मेरी चाल यों धीमी न थी, परन्तु उसकी चाल मुझसे भी तेज थी। मैं तो एक तरह उसके पीछे खिंचता-घसिटता जाता था। वह तो रास्तेमें बातोंके फव्वारे उड़ाती चलती और मेरे मुँहसे सिर्फ कभी 'हाँ' और कभी 'ना' की ध्वनि निकल पड़ती। मैं बहुतसे बहुत बोलता तो इतना ही कि—'वाह कैसा सुन्दर!' वह तो हवाकी तरह उड़ती चली जाती और मैं यह सोचता कि कब घर पहुँचेंगे। फिर भी यह कहनेकी हिम्मत न पड़ती कि चलो वापस लौट चलें। इतनेहीमें हम एक पहाड़ीकी चोटीपर आ खड़े हुए। अब उतरें कैसे? मगर ऊँची एड़ीके बूट होते हुए भी वह २०-२५ वर्षकी रमणी बिजली-की तरह नीचे उतर गई और मैं शर्मिन्दा होकर यह सोच ही रहा हूँ कि कैसे उतरें। वह नीचे उतरकर कहकहा लगाती है और मुझे हिम्मत दिलाती है। कहती है—'ऊपर आकर हाथ पकड़कर नीचे खींच ले चलूँ?' मैं अपनेको ऐसा बोदा कैसे साबित करता? अन्तको सम्हल-सम्हल कर पैर रखता और कहीं-कहीं बैठता हुआ नीचे उतरा। इधर वह मजाकमें 'शा···बाश' कहकर मुझ शरमाये हुएको और भी शर्मिन्दा करने लगी। मैं मानता हूँ कि इस तरह मजाकमें शर्मिन्दा करनेका उसे हक था।

परन्तु हर जगह मैं इस तरह कैसे बच सकता था ? ईश्वरको मंजूर था कि असत्यका जहर मेरे अन्दरसे निकल जाय। वेंटनरकी तरह ब्रायटन भी समुद्रतट पर हवाखोरीका मुकाम है। वहाँ मैं एक बार गया। जिस होटलमें मैं ठहरा था, वहाँ एक मामूली दरजेकी अच्छी हैसियतवाली विधवा बुढ़िया घूमने आई थी। यह मेरे पहले सालकी बात है—वेंटनरके पहलेकी घटना है। यहाँ भोज्य पदार्थोंके नाम फ्रेंच भाषामें लिखे हुए थे। मैं उन्हें नहीं समझ पाया। बुढ़िया और मैं एक ही मेजपर बैठे हुए थे। बुढ़ियाने देखा कि मैं अजनबी और कुछ दुविधामें हूँ। उसने बात छेड़ी, तुम अजनबी मालूम होते हो ? किस फिक्रमें पड़े हो ? तुमने खानेके लिए अबतक कुछ नहीं मँगाया ? मैं खानेके पदार्थोंकी नामावली पढ़ रहा था और परोसनेवालोंसे पूछनेका विचार ही कर रहा था। मैंने इस भली देवीको धन्यवाद दिया और कहा—'ये नाम मेरी समझमें नहीं आते। मैं अन्नाहारी हूँ और मैं जानना चाहता हूँ कि इसमें कौन-सी चीजें मेरे कामकी हैं ?'

यह देवी बोली—'तो लो, मैं तुम्हारी मदद करती हूँ और तुम्हें बताये देती हूँ कि इनमेंसे कौन-कौनसी चीजें ले सकते हो।'

मैंने उसकी सहायता सधन्यवाद स्वीकार की। यहाँसे जो परिचय उसके साथ हुआ, सो मेरे विलायत छोड़नेके बाद भी बरसों कायम रहा। उसने लन्दनका अपना पता मुझे दिया और हर रविवारको अपने यहाँ भोजनके लिए निमन्त्रित किया था। इसके सिवा भी जब-जब अवसर आता, मुझे बुलाती। चाह कर मेरी शरम तुड़वाती। युवती स्त्रियोंसे पहचान करवाती और उनके साथ बातें करनेके लिए ललचाती। एक बाई उसीके यहाँ रहती थी। उसके साथ बहुत बातें करवाती। कभी-कभी हमें अकेले भी छोड़ देती।

पहले-पहल तो मुझे यह बहुत अटपटा मालूम हुआ। सूझ ही न पड़ता कि बातें क्या करूँ ! हँसी-दिल्लगी भी भला क्या करता पर वह बाई

मेरा हौसला बढ़ाती। मैं तैयार होने लगा। हर रविवार की राह देखता। अब तो उसकी बातों में भी मन रमने लगा।

इधर बुढ़िया भी मुझे लुभाये जाती। वह हमारे इस मेल-जोल को बड़ी दिलचस्पी से देखती। मैं समझता हूँ उसने तो हम दोनों को भला ही सोचा होगा।

अब क्या करूँ? अच्छा होता यदि पहले ही से इस बाई से अपने विवाह की बात कह दी होती। क्योंकि फिर भला वह क्यों मुझ जैसे के साथ विवाह करना चाहती? अब भी कुछ बिगड़ा नहीं। समय है, सच कह देने से अधिक संकट में न पड़ूँगा। यह सोचकर मैंने उसे चिट्ठी लिखी। अपनी स्मृति के अनुसार उसका सार नीचे देता हूँ—

"जबसे व्रायटन में आपसे भेंट हुई, तबसे आप मुझे स्नेह की दृष्टि से देखती आरही हैं। माँ जिस प्रकार अपने बेटे की सम्हाल रखती है उसी प्रकार आप मेरी सम्हाल रखती हैं। आपका ख्याल है कि मुझे विवाह कर लेना चाहिए और इसीलिए आप युवतियों के साथ मेरा परिचय कराती हैं। इसके पहले कि ऐसे सम्बन्ध की सीमा और आगे बढ़े, मुझे आपको यह कह देना चाहिए कि मैं आपके प्रेम के योग्य नहीं। मैं विवाहित हूँ और यह बात मुझे उसी दिन कह देना चाहिए थी, जिस दिन से मैं आपके घर आने-जाने लगा। हिन्दुस्तान के विवाहित विद्यार्थी यहाँ अपने विवाह की बात जाहिर नहीं करते, और इसीलिए मैं भी उसी ढर्रे पर चल पड़ा, पर अब मैं समझता हूँ कि मुझे अपने विवाह की बात बिलकुल ही न छिपानी चाहिए। मुझे तो आगे बढ़कर यह भी कह देना चाहिए कि मेरी शादी बचपन ही में हो गई थी। मेरे एक लड़का भी है। यह बात जो मैंने आपसे अबतक छिपा रक्खी थी, इसपर मुझे बड़ा पश्चात्ताप हो रहा है। परन्तु अब भी ईश्वर ने मुझे सत्य कह देने की हिम्मत दे दी, इसके लिए साथ ही मुझे आनन्द भी हो रहा है। आप मुझे माफ़ तो कर देंगी न? जिस बहन से आपने मेरा परिचय कराया

है, उनके साथ मैंने कोई अनुचित व्यवहार नहीं किया है, इसका मैं आपको विश्वास दिलाता हूँ। मैं अपनी स्थिथि को अच्छी तरह जानता था, अतएव मैं तो ऐसी अनुचित बात कर ही नहीं सकता था, पर आप चूँकि उससे नावाकिफ थीं इसलिए आपकी यह इच्छा होना स्वाभाविक ही है कि मेरा सम्बन्ध किसी के साथ हो जाय। अतएव आपके मन में यह विचार और आगे न बढ़े, इसलिए मुझे सच बात आपपर अवश्य प्रकट कर देनी चाहिए।"

"यह पत्र मिलने के बाद यदि आप अपने यहाँ आने के योग्य मुझे न समझें तो मुझे बिलकुल बुरा न मालूम होगा। आपकी इस ममता के लिए तो मैं सदा के लिए आपका ऋणी हो चुका हूँ। इतना होने पर भी यदि आप मुझे अपने से दूर न हटावें तो बड़ी प्रसन्नता होगी यदि अब भी आप अपने यहाँ आने के योग्य समझेंगी, तो इसे मैं आपके प्रेम का एक नया चिन्ह समझूँगा और उसके योग्य बनने के लिए प्रयत्न करता रहूँगा।"

यह पत्र मैंने चट-पट नहीं लिख डाला। न जाने कितने मसविदे बने होंगे। पर हाँ, यह बात जरूर है कि यह पत्र भेज देने पर मेरे दिल से बड़ा बोझ उतर गया। लगभग लौटती डाक से उस विधवा मित्र का जवाब आया। उसमें लिखा था—

"तुमने दिल खोलकर जो पत्र लिखा, वह मिल गया। हम दोनों पढ़कर खुश हुए और खिलखिलाकर हँसे। ऐसा असत्याचरण तो क्षन्तव्य ही हो सकता है। हाँ, यह अच्छा किया जो तुमने अपनी सच्ची कथा लिख दी। मेरे निमन्त्रण को ज्यों का त्यों कायम समझना। इस रविवार को हम दोनों तुम्हारी राह अवश्य देखेंगी। तुम्हारे बाल-विवाह की बातें सुनेंगी और तुमसे हँसी-दिलग्गी करने का आनन्द प्राप्त करेंगी। विश्वास रक्खो, अपनी मित्रता में फर्क न आने पावेगा।"

इस तरह अपने अन्दर से यह असत्य का जहर निकाला, और फिर तो कहीं भी अपने विवाह इत्यादि की बातें करते हुए मुझे पशोपेश न होता।

## सम्पादकीय-पत्र

प्रिय पाठक-पाठिकाओं! आज हम अपने इस पत्र में विश्ववन्द्य महात्मा गाँधीजी की आत्मकथा से उन उपादेय आवश्यक अवतरणों को उद्धृत करते हैं, जिनके पढ़ने से पत्नीव्रत, पातिव्रत, दाम्पत्यप्रेम, बाल-विवाह के कुपरिणाम तथा ब्रह्मचर्य के महत्व का बड़ा सुन्दर परिचय प्राप्त होगा और स्कूल-कालेजों में लिखने-पढ़ने तथा आचार-विचार में किन-किन बातों की आवश्यकता होती है, वे भी इनके भीतर दरसाई गई हैं।

### बाल-विवाह

जी चाहता है कि यह प्रकरण मुझे न लिखना पड़े तो अच्छा, परन्तु इस कथा में मुझे ऐसी कितनी ही कड़वी घूँटें पीनी पड़ेंगी। सत्य के पुजारी होने का दावा करके मैं इससे कैसे बच सकता हूँ।

यह लिखते हुए मेरे हृदय को बड़ी व्यथा होती है कि १३ वर्ष की उम्र में मेरा विवाह हुआ। आज मैं अपनी आँखों के सामने १२-१३ वर्ष के बच्चों को देखता हूँ; और जब मुझे मेरे विवाह का स्मरण हो आता है तब मुझे अपने पर दया आने लगती है और उन बच्चों को इस बात के लिए बधाई देने की इच्छा होती है कि वे मेरी हालत से अबतक बचे हुए हैं, तेरह साल की उम्र में हुए मेरे विवाह के समर्थन में एक भी नैतिक दलील मेरे दिमाग में नहीं समा सकती।

पाठक यह न समझें कि मैं सगाई की बात लिख रहा हूँ। सगाई का तो अर्थ होता है दो लड़के-लड़कियों के विवाह का इकरार, जिसे माँ-बाप आपस में ही कर लेते हैं। सगाई टूट सकती है। सगाई हो जाने पर यदि लड़का मर जाय तो कन्या विधवा नहीं हो सकती। सगाई के मामले में वर-कन्या के पढ़ने का प्रयोजन नहीं होता। दोनों को खबर हुए बिना भी सगाई हो सकती है। मेरी एक-एक करके तीन सगाइयाँ हुईं। मुझे कुछ भी पता नहीं कि वे सगाइयाँ कब हो गईं। जब मुझसे कहा गया कि एक-

एक करके दो कन्यायें मर गईं, तब से मैं जानने लगा हूँ कि मेरी तीन सगाइयाँ हुई। कुछ ऐसा याद पड़ता है कि तीसरी सगाई सातेक सालकी उम्र में हुई होगी। पर मुझे कुछ याद नहीं आता कि सगाई के समय मुझे उसकी खबर की गई हो। विवाह में तो वर-कन्या की उपस्थिति की आवश्यकता होती है, उसमें धार्मिक विधि-विधान होते हैं। यहाँ मैं सगाई की नहीं, विवाह की ही बात कर रहा हूँ। विवाह का स्मरण तो मुझे पूरी तौर पर है।

पाठक जान ही गये हैं कि हम तीन भाई थे। सबसे बड़े की शादी हो चुकी थी। मँझले भाई मुझसे दो-तीन वर्ष बड़े थे। मेरे पिताजी ने तीन विवाह एक-साथ करने का निश्चय किया—एक तो मँझले भाई का, दूसरे मेरे चचेरे भाई का, जिनकी उम्र मुझसे शायद एकाध साल ज्यादा हो, और तीसरा मेरा। इसमें हमारे कल्याण की कोई बात न थी, हमारी इच्छा की तो बात ही क्या ? यह तो केवल माता-पिता की सुविधा और खर्च-बर्च के खयाल का विषय था।

हिन्दू-संसार में विवाह कोई ऐसी-वैसी चीज नहीं। वर-कन्या के माँ-बाप विवाह के पीछे बरबाद हो जाते हैं। धन भी लुटाते हैं और समय भी बरबाद करते हैं। महीनों पहले से तैयारियाँ होने लगती हैं, तरह-तरह के कपड़े तैयार होते हैं, जेवर बनते हैं, जाति-भोजों का तखमीना बनाया जाता है, खाने की चीजों की बाजियाँ-सी लगती हैं। स्त्रियाँ, सुर हो या बे-सुर, गीत गा-गा कर अपना गला बैठा लेती हैं, बीमार भी पड़ जाती हैं और पड़ोसियों की शांति भंग करती हैं सो अलग। पड़ोसी भी तो जब उनके यहाँ अवसर आता है तब ऐसा ही करते हैं, इसलिए इस सारे शोर गुल को तथा भोजों की जूठन आदि गंदगी को सब लोग चुपचाप सहन कर लेते हैं।

यह इतना झंझट तीन बार अलग-अलग करने के बजाय एक ही बार कर डालना क्या अच्छा नहीं ? 'कम खर्च बाला नशीन'। क्योंकि तीन

विवाह एक साथ होने से खर्च भी खुले हाथ किया जा सकता था। पिताजी और चाचाजी वृद्ध थे। हम लोग थे उनके सबसे छोटे लड़के। इसलिए हमारे विवाह-सम्बन्धी अपनी लालसा को तृप्त करने का भाव भी उनके मन में था ही। इन कारणों से तीन विवाह एक साथ करने का निश्चय हुआ और उसके लिए, जैसा कि मैं लिख चुका हूँ, महीनों पहले से तैयारियाँ होती रहीं और सामग्रियाँ जुटती रहीं।

हम भाइयों ने तो सिर्फ तैयारियों से ही जाना कि विवाह होनेवाले हैं। मुझे तो इस समय इन मनसूबों के अलावा कि अच्छे-अच्छे कपड़े पहनेंगे, बाजे बजते देखेंगे, तरह-तरह का भोजन, मिठाई मिलेगी, एक नई लड़की के साथ हँसी-खेल करेंगे, और किसी विशेष भाव का रहना याद नहीं आता। विषय भोग करने का भाव तो पीछे से उत्पन्न हुआ। यह किस प्रकार हुआ, सो मैं बता तो सकता हूँ परन्तु इसकी जिज्ञासा पाठक न रक्खें। अपनी इस शर्म पर मैं परदा पड़ा रखना चाहता हूँ। जो बातें जानने योग्य हैं, वे सब आगे आ जायँगी—वे भी इसलिए कि जो मध्य बिन्दु मैंने अपनी दृष्टि के सामने रक्खा है, उसका कुछ सम्बन्ध उनके ब्योरे के साथ है।

हम दो भाइयों को राजकोट से पोरबन्दर ले गये। वहाँ हलदी लगाने इत्यादि की जो विधियाँ हुईं वे रोचक तो हैं, पर उनका वर्णन छोड़ देने ही लायक है।

पिताजी दीवान थे तो क्या हुआ, थे तो आखिर नौकर ही न। फिर राजप्रिय थे, इसलिए और भी पराधीन। ठाकुर साहब ने आखिरी वक्त तक उन्हें जाने न दिया। फिर जब इजाजत भी दी तो दो दिन पहले, जबकि सवारी का जगह-जगह इन्तजाम करना पड़ा! पर दैव ने कुछ और ही सोच रक्खा था। राजकोट से पोरबन्दर ६० कोस। बैलगाड़ी से ५ दिन का रास्ता था। पिताजी तीन दिन में आये। आखिरी मंजिल पर ताँगा उलट गया। पिताजी को सख्त चोट आई। हाथ-पाँव और बदन

में पट्टियाँ बाँधे घर आये। हमारे लिए और उनके लिए भी विवाह का आनन्द आधा रह गया। परन्तु इससे विवाह थोड़े ही रुक सकते थे? मुहूर्त कहीं टल सकता था? मैं तो विवाह के बाल-उल्लास में पिताजी की चोट को भूल ही गया।

मैं जितना पितृ-भक्त था उतना ही विषय-भक्त भी। यहाँ विषय से मतलब इन्द्रियों के विषय से नहीं बल्कि, भोग-मात्र से है। यह होश तो अभी आना बाकी था कि माता-पिता की भक्ति के लिए पुत्र को अपने सब सुख छोड़ देने चाहिएँ। ऐसा होते हुए भी, मानो इस भोगेच्छा की सजा मुझे मिलनी हो, मेरी जिन्दगी में एक ऐसी दुर्घटना हुई, जो मुझे आज भी काँटे की तरह चुभती है। जब-जब निष्कुलानन्द की यह पंक्ति—

'त्याग न टके रे वैराग बिना, करिये कोटि उपाय जी'

गाता अथवा सुनता हूँ, तब यह दुर्घटना और कटु-प्रसंग मुझे याद आता है और शर्मिन्दा करता रहता है।

पिताजी ने मानो थप्पड़ मार कर मुँह लाल रक्खा। शरीर में चोट और पीड़ा के रहते हुए भी विवाह-कार्य में पूरा-पूरा योग दिया। पिताजी किस अवसर पर कहाँ-कहाँ बैठे थे, यह सब मुझे ज्यों-का-त्यों याद है। बाल-विवाह पर विचार करते हुए पिताजी के कार्य पर जो टीका-टिप्पणी आज मैं कर रहा हूँ, उसका स्वप्न भी उस समय न आया था। उस समय तो मुझे सब बातें अच्छी और उचित मालूम होती थीं। क्योंकि विवाह की उत्सुकता थी और पिताजी जो-कुछ करते थे सब ठीक ही जान पड़ता था। उस समय की स्मृति आज भी मेरे मन में ताजी है।।

कैसे पाणि-ग्रहण हुआ, सप्तपदी में किस प्रकार वर-वधू साथ बैठे, किस तरह दोनों ने एक-दूसरे को कंसार[1] खिलाया, और किस प्रकार हम

---

१. कंसार गेहूँ की लपसी-जैसा पदार्थ होता है, जिसे विधि समाप्त होने पर वर-वधू खाते हैं। —अनुवादक

दोनों एक साथ रहने लगे, इसका चित्र आज भी मेरी आँखों के सामने खड़ा हो जाता है। ओह, वह पहली रात ! दो अबोध बालक बिना जाने, बिना समझे, संसार-सागर में कूद पड़े ! ! भाभी ने सिखाया कि पहली रात को मुझे क्या-क्या करना चाहिए। यह याद नहीं पड़ता कि मैंने धर्मपत्नी से यह पूछा हो कि उन्हें किसने सिखाया था। अब भी पूछा जा सकता है; पर अब तो इसकी इच्छा तक नहीं होती। पाठक इतना ही जान लें कि कुछ-कुछ ऐसा याद पड़ता है कि हम दोनों एक-दूसरे से डरते और शरमाते थे। मैं क्या जानता कि बातें कैसे करूँ, क्या-क्या करूँ ? सिखाई बातें भी कहाँ तक मदद कर सकती हैं ? पर ऐसे मामलों में किसी के सिखाने की जरूरत नहीं रहती। जहाँ संस्कार प्रबल हैं, वहाँ सिखाना फिजूल हो जाता है। धीरे-धीरे परिचय बढ़ता गया, आजादी के साथ एक-दूसरे से बोलने-बतलाने लगे। हम दोनों हम-उम्र थे। मैं शीघ्र पति देव बन बैठा।

## पतिदेव

जिन दिनों मेरा विवाह हुआ, छोटे-छोटे निबन्ध—पैसे-पैसे या पाई-पाई के, सो याद नहीं पड़ता—छपा और बिका करते। इनमें दाम्पत्य-प्रेम, मितव्ययता, बालविवाह इत्यादि विषयों की चर्चा रहा करती। इनमें से कोई-कोई निबन्ध मेरे हाथ पड़ता और उसे मैं पढ़ जाता। यह मेरी आदत थी कि जो बात अच्छी नहीं लगती उसे भूल जाता, और जो अच्छी लगती उसके अनुसार आचरण करता। यह पढ़ा कि एक पत्नीव्रत का पालन करना पति का धर्म है। बस, यह मेरे हृदय में अंकित हो गया। सत्य की लगन तो थी ही। इसलिए पत्नी को धोखा देने का अवसर न था। और यह भी समझ चुका था कि दूसरी स्त्री से सम्बन्ध जोड़ना पाप है। फिर कोमल वय में एक पत्नी-व्रत के भङ्ग होने का अवसर भी कम ही रहता है।

परन्तु इन सद्विचारों का एक बुरा परिणाम निकला। 'यदि मैं एक-

पत्नी-व्रत का पालन करता हूँ, तो पत्नी को भी एक-पाति-व्रत का पालन करना चाहिए।' इस विचार से मैं असहिष्णु-ईर्षालु पति बन गया। 'पालन करना चाहिए।' में से 'पालन करवाना चाहिए' इस नतीजे पर जा पहुँचे। और यदि पालन करवाना हो तो फिर मुझे चौकीदारी करनी चाहिए। पत्नी की पवित्रता पर तो सन्देह करने का कोई कारण न था; परन्तु ईर्ष्या कहीं कारण देखने जाती है? मेरी पत्नी हमेशा कहाँ कहाँ जाती है, यह जानना मेरे लिए जरूरी है, 'मेरी इजाजत लिये बगैर कहीं नहीं जा सकती।' यह भाव मेरे और उनके बीच दुःखद झगड़े का मूल बन बैठा। बिना इजाजत के कहीं न जा पाना तो एक तरह की कैद ही हो गई। परन्तु कस्तूरबाई ऐसी मिट्टी की न बनी थीं, जो ऐसी कैद को बरदाश्त करतीं। जहाँ जी चाहे, मुझसे बिना पूछे जरूर चली जातीं। ज्यों-ज्यों मैं दबाता त्यों-त्यों वह अधिक आजादी लेतीं, और त्योंही मैं और बिगड़ता। इस कारण हम बाल-दम्पति में अबोला रहना एक मामूली बात हो गई। कस्तूरबाई जो आजादी लिया करतीं उसे मैं निर्दोष मानता हूँ। एक बालिका जिसके मन में कोई पाप नहीं है, देव-दर्शन को जाने के लिए अथवा किसी से मिलने जाने के लिए क्यों ऐसा दबाव सहन करने लगी? 'यदि मैं उसपर दबाव रक्खूँ तो फिर वह मुझपर क्यों न रक्खे?'—पर यह बात तो अब समझ में आती है। उस समय तो मुझे पतिदेव की सत्ता सिद्ध करनी थी।

पर इससे पाठक यह न समझें कि हमारे इस गार्हस्थ्य-जीवन में कहीं मिठास थी ही नहीं। मेरी वक्रता का मूल था प्रेम! मैं अपनी पत्नी को आदर्श स्त्री बनाना चाहता था। मेरे मन में एकमात्र यही भाव रहता था कि पत्नी स्वच्छ हो, स्वच्छ रहे, मैं सीखूँ सो सीखे, मैं पढ़ूँ सो पढ़े, और दोनों एक-मन दो-तन बनकर रहें।

मुझे ख्याल नहीं पड़ता कि कस्तूरबाई के भी मन में ऐसा भाव रहा हो। वह निरक्षर थीं। स्वभाव उनका सरल और स्वतन्त्र था। वह परि-

अभी भी थीं, पर मेरे साथ कम बोला करतीं। अपने अज्ञान पर उन्हें असन्तोष न था। अपने बचपन में मैंने कभी उनकी ऐसी इच्छा नहीं देखी कि वह पढ़ते हैं तो मैं भी पढ़ूँ। इससे मैं मानता हूँ कि मेरी भावना एकतर्फा थी। मेरा विषय-सुख एक ही स्त्री पर अवलम्बित था और मैं उस सुख की प्रतिध्वनि की आशा लगाये रहता था। अस्तु। प्रेम यदि एक पक्षीय भी हो तो वहाँ सर्वांश में दुःख नहीं हो सकता।

मुझे कहना चाहिए कि—मैं अपनी पत्नी से जहाँतक सम्बन्ध है, विषयासक्त था। स्कूल में भी उसका ध्यान आता, और यह विचार मन में चला ही करता, कि कब रात हो और कब हम मिलें। वियोग असह्य होता था। कितनी ही ऊट-पटाँग बातें कह-कहकर मैं कस्तूरबाई को देर तक सोने न देता। इस आसक्ति के साथ ही यदि मुझमें कर्त्तव्यपरायणता न होती तो मैं समझता हूँ या तो किसी बुरी बीमारी में फँसकर अकाल ही कालकवलित हो जाता अथवा अपने और दुनिया के लिए भारभूत होकर वृथा जीवन व्यतीत करता होता। 'सुबह होते ही नित्यकर्म तो हर हालत में करने चाहिएँ, झूठ तो बोल ही नहीं सकते, आदि अपने इन विचारों की बदौलत मैं कई संकटों से बच गया हूँ।

मैं ऊपर कह आया हूँ कि कस्तूरबाई निरक्षर थीं। उन्हें पढ़ाने की मुझे बड़ी चाह थी। पर मेरी विषय-वासना मुझे कैसे पढ़ाने देती? एक तो मुझे जबर्दस्ती पढ़ाना था, फिर रात में ही मौका मिल सकता था। माता-पितादि के सामने तो पत्नी की तरफ देख तक नहीं सकते—बात करना तो दूर रहा! उस समय काठियावाड़ में घूँघट निकालने का निरर्थक और जंगली रिवाज था, आज भी थोड़ा-बहुत बाकी है। इस कारण पढ़ाने के अवसर भी मेरे प्रतिकूल थे। इसलिए, मुझे स्वीकार करना चाहिए कि युवावस्था में पढ़ाने की जितनी कोशिशें मैंने कीं वे सब प्रायः बेकार गईं। और जब मैं विषय-निद्रा से जगा तब तो सार्वजनिक-जीवन में पड़ चुका था, इस कारण अधिक समय मेरे पास न रह गया था। शिक्षक रखकर

पढ़ाने के मेरे यत्न भी विफल हुए। इसके फलस्वरूप आज कस्तूरबाई मामूली गुजराती लिखने-पढ़ने से अधिक साक्षर न होने पाईं। यदि मेरा प्रेम विषय से दूषित न हुआ होता तो, मैं मानता हूँ आज वह विदुषी हो गई होतीं। उनके पढ़ने के आलस्य पर मैं विजय प्राप्त कर पाता। क्योंकि मैं जानता हूँ कि शुद्ध प्रेम के लिए दुनिया में कोई बात असम्भव नहीं।

इस तरह अपनी पत्नी के साथ विषय-रत रहते हुए भी मैं कैसे बहुत-कुछ बच गया, इसका एक कारण मैंने ऊपर बताया। इस सिलसिले में एक और बात का उल्लेख करने योग्य है। सैकड़ों अनुभवों से मैंने ऊपर यह निचोड़ निकाला है कि जिसकी निष्ठा सच्ची है, उसे खुद परमेश्वर ही बचा लेता है। हिन्दू-संसार में जहाँ बाल-विवाह की घातक प्रथा है, वहाँ उसके साथ ही उसमें से कुछ मुक्ति दिलानेवाला भी एक रिवाज है। बालक वर-वधू को माँ-बाप बहुत समय तक एक साथ नहीं रहने देते। बाल पत्नी का आधे से ज्यादा समय मायके में जाता है। हमारे साथ भी ऐसा ही हुआ। अर्थात् हम १३ और १८ साल की उम्र के दरमियान थोड़ा-थोड़ा करके तीन साल से अधिक साथ न रह सके होंगे। छः आठ महीने रहना हुआ नहीं कि पत्नी के माँ-बाप का बुलौवा आया नहीं। उस समय तो वे बुलौवे बड़े नागवार मालूम होते। परन्तु सच पूछिए तो उन्हीं के बदौलत हम दोनों बहुत बच गये। फिर १८ साल की अवस्था में मैं विलायत गया—खासे लम्बे और उम्दा वियोग का अवसर आया। विलायत से लौटने पर भी हम एक साथ तो छः महीने मुश्किल से रहे होंगे, क्योंकि मुझे राजकोट-बम्बई बार-बार आना-जाना पड़ता था। इतने ही में दक्षिण अफ्रीका का निमन्त्रण आ पहुँचा—और इस बीच तो मेरी आँखें बहुत-कुछ खुल भी चुकी थीं।

## हाई स्कूल में

मैं पहले लिख चुका हूँ कि जब मेरा विवाह हुआ तब मैं हाई स्कूल में पढ़ता था। उस समय हम तीनों भाई एक ही स्कूल में पढ़ते थे। बड़े

भाई बहुत ऊपर के दरजे में थे और जिन भाई का विवाह मेरे साथ हुआ वह मुझसे एक दरजा आगे थे। विवाह का परिणाम यह हुआ कि हम दोनों भाइयों का एक साल बेकार गया। मेरे भाई को तो और भी बुरा परिणाम भोगना पड़ा। विवाह के पश्चात् वह विद्यालय में रही न सके। परमात्मा जानते हैं, विवाह के कारण कितने नवयुवकों को ऐसे अनिष्ट परिणाम भोगने पड़ते हैं! विद्याध्ययन और विवाह ये दोनों बातें हिन्दू-समाज में ही एक-साथ हो सकती हैं।

मेरा अध्ययन चलता रहा। हाई स्कूल में मैं मूर्ख नहीं माना जाता था। शिक्षकों का प्रेम सम्पादन हमेशा करता रहता। हर साल माँ-बाप को विद्यार्थी की पढ़ाई तथा चाल-चलन के सम्बन्ध में प्रमाण-पत्र भेजे जाते। उनमें किसी दिन मेरी पढ़ाई या चाल-चलन की शिकायत नहीं की गई। दूसरे दरजे के बाद तो इनाम भी पाये और पाँचवें तथा छठे दरजे में तो क्रमशः ४) और १०) मासिक की छात्रवृत्तियाँ थी मिली थीं। छात्रवृत्ति मिलने में मेरी योग्यता की अपेक्षा तकदीर ने ज्यादा मदद की। ये छात्रवृत्तियाँ सब लड़कों के लिए नहीं थीं, और उस समय चालीस-पचास विद्यार्थियों की कक्षा में सोरठ प्रान्त के विद्यार्थी बहुत नहीं हो सकते थे।

अपनी तरफ से तो मुझे याद पड़ता है कि मैं अपने को बहुत योग्य न समझता था। इनाम अथवा छात्रवृत्ति मिलती तो मुझे आश्चर्य होता; परन्तु हाँ, अपने आचरण का मुझे बड़ा खयाल रहता था। सदाचार में यदि चूक होती तो मुझे रोना आ जाता। यदि मुझसे कोई ऐसा काम बन पड़ता कि जिसके लिए शिक्षक को उलाहना देना पड़े, अथवा उनका ऐसा खयाल भी हो जाय, तो यह मेरे लिए असह्य हो जाता। मुझे याद है कि कई बार मैं पिटा भी था। मुझे इस बात पर तो दुःख न हुआ कि पिटा; परन्तु इस बात का महादुःख हुआ कि मैं दण्ड का पात्र समझा गया। मैं फूट-फूट कर रोया। यह घटना पहली अथवा दूसरी कक्षा की है।

उस समय दोराबजी एदलजी गीमी हेड मास्टर थे। वह विद्यार्थी-प्रिय थे ? क्योंकि वह नियमों का पालन करवाते, विधिपूर्वक काम करते और काम लेते तथा पढ़ाई अच्छी करते। उन्होंने ऊँचे दरजे के विद्यार्थियों के लिए कसरत-क्रिकेट लाजिमी कर दी थी। मेरा मन उसमें न लगता था। लाजिमी होने के पहले तो मैं कसरत, क्रिकेट या फुटबाल में कभी न जाता था। न जाने में मेरा झेंपूपन भी एक कारण था। अब मैं देखता हूँ कि कसरत की वह अरुचि मेरी भूल थी। उस समय मेरे ऐसे गलत विचार थे कि कसरत का शिक्षा के साथ कोई सम्बन्ध नहीं। पीछे जाकर मैंने समझा कि व्यायाम अर्थात् शारीरिक शिक्षा के लिए भी विद्याध्ययन में उतना ही स्थान होना चाहिए जितना मानसिक शिक्षा को है।

फिर भी मुझे कहना चाहिए कि कसरत में न जाने से मुझे कोई नुकसान न हुआ। इसका कारण है। पुस्तकों में मैंने पढ़ा था कि खुली हवा में घूमना अच्छा होता है। यह मुझे पसन्द आया और तभी से घूमने जाने की आदत मुझे पड़ गई थी, जो अबतक है। घूमना भी एक प्रकार का व्यायाम है। और इस कारण मेरा शरीर थोड़ा-बहुत सुसंगठित होगया।

अरुचि का दूसरा कारण था पिताजी की सेवा-सुश्रूषा करने की तीव्र इच्छा। स्कूल बन्द होते ही तुरन्त घर पहुँचकर उनकी सेवा में जुट जाता। जब कसरत लाजिमी करदी गई तब इस सेवा में विघ्न उपस्थित होने लगा। मैंने अनुरोध किया कि पिताजी की सेवा करने के लिए कसरत से माफी मिलनी चाहिए, परन्तु गीमी साहब क्योंकर माफी देने लगे ? एक शनिवार को सुबह का स्कूल था। शाम को ४ बजे कसरत में जाना था। मेरे पास घड़ी न थी। आकाश में बादल छा रहे थे, इस कारण समय का पता न रहा। बादलों से मुझे धोखा हुआ। जबतक कसरत के लिए पहुँचता हूँ तबतक तो सब लोग चले गये थे। दूसरे दिन गीमी साहब ने हाजिरी देखी तो मुझे गैरहाजिर पाया। मुझसे कारण पूछा। कारण तो जो था सो ही मैंने बतलाया। उन्होंने उसे सच न माना और मुझपर

एक या दो आना ( ठीक याद नहीं कितना ) जुर्माना हो गया। मुझे इस बात से अत्यन्त दुःख हुआ कि मैं झूठा समझा गया। मैं यह कैसे साबित करता कि मैं झूठ नहीं बोला। पर कोई उपाय न रहा था। मन मसोस कर रह जाना पड़ा। मैं रोया और समझा कि सच बोलनेवाले और सच करनेवाले को गाफिल भी न रहना चाहिए। अपनी पढ़ाई के दरमियान मुझसे ऐसी गफलत वह पहली और आखिरी थी। मुझे कुछ-कुछ स्मरण है कि अन्त को मैं वह जुर्माना माफ करा पाया था।

अन्त को कसरत से छुट्टी मिल गई। पिताजी की चिट्ठी जब हेड-मास्टर को मिली कि मैं अपनी सेवा-सुश्रूषा के लिए स्कूल के बाद इसे अपने पास चाहता हूँ, तब जाकर उससे छुटकारा मिला।

व्यायाम की जगह मैंने घूमना जारी रक्खा। इस कारण शरीर से मिहनत न लेने की भूल के लिए शायद मुझे सजा न भोगनी पड़ी हो; परन्तु एक दूसरी भूल की सजा मैं आजतक पा रहा हूँ। पढ़ाई में खुशखत होने की जरूरत नहीं, यह कुबुद्धि मेरे मन में जाने कहाँ से आ गई थी, जो ठेठ विलायत जाने तक रही। फिर, और खासकर दक्षिण अफ्रिका में जहाँ वकीलों के और दक्षिण अफ्रिका में जन्मे और पढ़े नवयुवकों के मोती के दाने की तरह अक्षर देखे, तब तो मैं बहुत लजाया और पछताया मैंने देखा कि खत का खराब होना अधूरी शिक्षा की निशानी है। मैंने पीछे से अपना खत सुधारने की कोशिश भी की; परन्तु पक्के घड़े मिट्टी चढ़ सकती है? जिस बात की अवहेलना मैंने जवानी में की उसे मैं फिर आजतक न सुधार सका। हरेक नवयुवक और युवती मेरे उदाहरण को देखकर चेते और समझे कि अच्छा खत विद्या का आवश्यक अंग है। खत सुधारने के लिए लेखन-कला आवश्यक है। मैं तो अपनी यह राय बना रहा हूँ कि बालकों को आलेखन-कला पहले सीखनी चाहिए। जिस प्रकार पंछियों और वस्तुओं आदि को देखकर बालक उन्हें याद रखता और आसानी से पहचान लेता है उसी प्रकार अक्षरों को भी पहचानने

लगता है और जब आलेखन-कला सीखकर चित्र इत्यादि निकालना सीख जाता है तब यदि अक्षर लिखना सीखे तो उसके अक्षर छापे की तरह हो जावें।

इस समय के मेरे विद्यार्थी-जीवन की दो बातें उल्लेख करने योग्य हैं। विवाह के बदौलत जो मेरा एक साल टूट गया था उसकी कसर दूसरी कक्षा में पूरी कराने की प्रेरणा मास्टर साहब ने की। परिश्रमी विद्यार्थियों को ऐसा करने की इजाज़त उन दिनों तो मिलती थी। एतएव मैं छः महीने तीसरे दरजे में रहा और गर्मियों की छुट्टी के पहले वाली परीक्षा के बाद चौथे दरजे में ले लिया गया। इस कक्षा से कुछ विषयों की शिक्षा अंग्रेजी में दी जाती है, पर अंग्रेजी में कुछ न समझ पाता। भूमिति रेखागणित चौथे दरजे से शुरू होता है। एक तो मैं उसमें पीछे था, और फिर समझ में भी कुछ न आता था। भूमिति-शिक्षक समझाते तो अच्छा थे, पर मेरी कुछ समझ ही में न आता था। मैं बहुत बार निराश हो जाता; कभी-कभी यह भी दिल में आता कि दो दरजों की पढ़ाई एक साथ करने से तो अच्छा हो कि मैं तीसरी कक्षा ही में फिर चला जाऊँ। पर ऐसा करने से मेरी बात बिगड़ती और जिस शिक्षक ने मेरी मिहनत पर विश्वास रखकर दरजा चढ़ाने की सिफारिश की थी उनकी भी बात बिगड़ती! इस भय से नीचे उतरने का विचार तो बन्द ही रखना पड़ा। परिश्रम करते जब 'युक्लिड' के तेरहवें प्रमेय तक पहुँचा तब मुझे एकाएक लगा कि भूमिति तो सबसे सहज विषय है। जिस बात में केवल बुद्धि का सीधा और सरल उपयोग करना है उसमें मुश्किल क्या है! उसके बाद से भूमिति मेरे लिए सहज और सरल विषय हो गया।

संस्कृत मुझे रेखागणित से भी अधिक मुश्किल मालूम पड़ी। रेखागणित में तो रटने की कोई बात न थी; परन्तु संस्कृत में मेरी दृष्टि से, सब रटना था। यह विषय भी चौथी कक्षा से शुरू होता था। छठी कक्षा में जाकर तो मेरा दिल बैठ गया। संस्कृत-शिक्षक बड़े सख्त आदमी थे।

विद्यार्थियों को बहुतेरा पढ़ा देने का लोभ उन्हें रहा करता। संस्कृत-वर्ग और फारसी-वर्ग में एक प्रकार की प्रतिस्पर्धा रहती। फारसी के मौलवी साहब नरम आदमी थे। विद्यार्थी लोग आपस में बातें करते कि फारसी बड़ी सरल है, और मौलवी साहब भी भले आदमी हैं। विद्यार्थी जितना याद करता है, उतने ही पर वह निभा लेते हैं। सहज होने की बात से मैं ललचाया और एक दिन फारसी के दरजे में आकर बैठा। संस्कृत-शिक्षक को इससे दुःख हुआ। उन्होंने मुझे बुलाया। "यह तो सोचो कि तुम किसके लड़के हो? अपने धर्म की भाषा तुम नहीं पढ़ना चाहते? तुमको जो कठिनाई हो सो मुझे बताओ। मैं तो सारे विद्यार्थियों को अच्छी संस्कृत पढ़ाना चाहता हूँ। आगे चलकर तो उसमें रस की घूँटें मिलेंगी। तुमको इस तरह निराश न होना चाहिये। तुम फिर मेरी कक्षा में आकर बैठो।" मैं शरमिन्दा हुआ। शिक्षक के प्रेम की अवहेलना न कर सका। आज मेरी आत्मा कृष्णशंकर मास्टर का उपकार मानती है, क्योंकि जितनी संस्कृत मैंने उस समय पढ़ी थी, यदि उतनी भी न पढ़ा होता तो आज मैं संस्कृत-शास्त्रों का जो आनन्द ले रहा हूँ वह न ले पाता। बल्कि मुझे तो इस बात का पश्चात्ताप रहता है कि मैं अधिक संस्कृत न पढ़ सका। क्योंकि आगे चलकर मैंने समझा कि किसी भी हिन्दू-बालक को संस्कृत का अच्छा अध्ययन किये बिना न रहना चाहिये।

अब तो मैं यह मानता हूँ कि भारतवर्ष के उच्च शिक्षण-क्रम में मातृभाषा के उपरांत राष्ट्रभाषा, हिन्दी, संस्कृत, फारसी, अरबी और अंग्रेजी के लिए भी स्थान होना चाहिए। इतनी भाषाओं की गिनती से किसी को डर जाने की जरूरत नहीं, यदि विधि-पूर्वक भाषायें पढ़ाई जायँ और सब विषयों का अध्ययन अंग्रेजी के द्वारा करने का बोझ हम पर न हो तो पूर्वोक्त भाषायें भार-रूप न मालूम हों, बल्कि उनमें बड़ा रस आने लगे। [illegible] विधि-पूर्वक सीख लेता है उसे दूसरी भाषाओं का [illegible] सच पूछिए तो हिन्दी, गुजराती, संस्कृत

इन्हें एक ही भाषा मानना चाहिए। यही फारसी और अरबी के लिए कह सकते हैं। फारसी यद्यपि संस्कृत के जैसी है, और अरबी हिब्रू के जैसी, तथापि दोनों भाषायें इस्लाम के प्रादुर्भाव के पश्चात् फली-फूली हैं। इसलिए दोनों में निकट सम्बन्ध है। उर्दू को मैंने पृथक भाषा नहीं माना, क्योंकि उसके व्याकरण का समावेश हिन्दी में होता है। उसके शब्द फारसी और अरबी ही हैं, ऊँचे दरजे की उर्दू जानने वाले के लिए अरबी और फारसी जानना आवश्यक होता है, जैसा कि उच्चकोटि की गुजराती, हिन्दी, मराठी जाननेवाले के लिए संस्कृत जानना जरूरी है।

## सर्वसाधारण को पत्र

५ मई १९१९ को महात्माजी ने सर्वसाधारण के नाम जो पत्र भेजा था, वह इस प्रकार है—कल की पत्रिका में हम आप यह देख चुके कि सत्याग्रह के उद्योग का आधार बाहर की भीख नहीं, अन्तरात्मा की आवाज ही उसका आधार होना चाहिए, और सत्याग्रहियों की प्रतिपक्षी के साथ द्वेष करके अपना कार्य सिद्ध करने की बात न सोचनी चाहिये बल्कि मित्र भाव से प्रतिपक्षी को जीतना चाहिये आज इस बात का विचार करें कि बहुत से लोग सत्याग्रह के इन दो सिद्धान्तों को स्वीकार करते हुये हिचकते हैं। और कहते हैं कि जो अन्याय करता है उसपर क्रोध न हो; यह कैसे सम्भव है? ऐसे समय क्रोध न करना मनुष्य स्वभाव के विरुद्ध है। अन्याई अपने अन्याय से कैसे सावधान किया जाय? अन्याई पर बिना क्रोध किये अन्याय पर क्योंकर क्रोध हो सकता है। ऐसी शंकायें बारंबार उठती हैं तथापि हम लोग अन्याइयों के सामने क्रोध नहीं करते। अन्याय के सामने ही किया करते हैं। इसकी नजीर अपने पास मौजूद है। बच्चा कोई अन्याय करता है तो, पिता बच्चे पर क्रोध करने के बदले प्रायः स्वयं दुखी होकर उसके कार्य का निषेध करता है जब तक पिता पुत्र में ऐसा ही व्यवहार चलता है तब तक दोनों का

सम्बन्ध बना रहता है। जब मित्र भाव तज कर शत्रु भाव आरम्भ होगा तब यह सम्बन्ध भी टूट जायगा। इन दोनों प्रकारों का अनुभव हम लोगों को सदा ही हुआ करता है और इन्हीं से "कला का मुँह काला" की कहावत निकलती है। जिस नियम को हम अपने परिवार में लाते हैं वही नियम सरकार के साथ काम में लाना चाहिये और ऐसा करें तो हम



लोग शांति के साथ रह सकते हैं। यह शंका उपस्थित करने की कोई आवश्यकता नहीं है कि सरकार और प्रजा के बीच कौटुम्बिक सम्बन्ध कैसे हो सकता है, ऐसा सम्बन्ध तो उन्हीं में होता है जो परस्पर मित्र और प्रेमी होते हैं। सत्याग्रह में दोनों पक्षों के सत्याग्रही होने की आवश्यकता नहीं रहती। जब दोनों पक्ष ही सत्याग्रही हो जायें तो फिर सत्याग्रह

कैसा ? तब प्रेम की परीक्षा कैसी ? जब एक पक्ष असत्य और अन्याय का आचरण करे तभी सत्य का आग्रह हो संकया है तभी प्रेम की परीक्षा हो सकती है। सच्ची मित्रता की परीक्षा तभी होती है जब एक मित्र मित्रभाव छोड़ देता है। अङ्गरेज सरकार पर क्रोध करके हमलोगों की बहुत हानि हुई है, उससे परस्पर अविश्वास बढ़ा है। हमारे प्रति उनका और उनके प्रति हमारा तिरस्कार बढ़ा है। परन्तु यदि हम अङ्गरेज सरकार पर क्रोध करके और साथ ही उनके शस्त्रबल से बिना दबे अन्याय के वश न हों तो इसी से अन्याय दूर हो जायगा और जो समानता हम चाहते हैं वह हमें प्राप्त हो जायगी। इस समानता का आधार प्रति पक्षी के साथ शस्त्र-बल से लड़ने पर नहीं है, शस्त्रबल से न डरने की शक्ति पर है। पर जो लोग अपने को निर्मल समझते हैं वे प्रेमभाव रख ही नहीं सकते। हम-लोगों को नित्य प्रति प्रातःकाल उठकर यह संकल्प करना चाहिये,— "मैं संसार में किसी से नहीं डरूँगा, अकेले ईश्वर से डरता हूँ। किसी से मैं वैर नहीं करूँगा, किसी के अन्याय के बस में मैं नहीं रहूँगा। असत्य को सत्य से जीतूँगा, असत्य का सामना करते हुए यदि दुःख पड़े तो भोग लूँगा।"

'वसुधैव कुटुम्बकम्' सारा संसार ही हमारा कुटुम्बी है। अतः विश्व-प्रेम ही मानव धर्म है। हमें तो सभी को दिव्य-दृष्टि से देखना चाहिये। गोस्वामी तुलसीदासजी ने रामायण में उस सत्य का प्रकाश किया है—

सियाराम मय सब जग जानी।
करौं प्रनाम जोरि जुग पानी॥

(ह०) मोहनदास गाँधी

# गाँधीजी ऐसे थे

प्रेम-भारतीय

शहर के कोलाहलपूर्ण वातावरण की अपेक्षा देहात की प्राकृतिक एवं शान्त रम्यता गाँधीजी को अधिक प्रिय थी। इसीलिए वे अपने आश्रम के लिए शहर से दूरी का स्थान हमेशा पसंद करते थे।

वृद्धावस्था में भी गाँधीजी ने अपना स्वास्थ्य अच्छा रखा था। इसका कारण उनका सात्विक और नियमित आहार, नियमबद्ध आचरण, दुर्दम्य आशावाद, विनोद-वृत्ति और उनकी निःस्सीम ईश्वर-श्रद्धा थी।

सुबह लगभग साढ़े छः बजे वे नाश्ता करते, बाद में साढ़े ग्यारह के करीब भोजन और शाम को छः बजे फलाहार। इस प्रकार तीन बार वे आहार करते। प्रतिदिन सुबह-शाम लगभग २-२॥ घंटे वे घूमने का व्यायाम किया करते थे।

प्रतिदिन सुबह लगभग साढ़े आठ नौ के करीब तेल और नीबू के रस से वे शरीर की मालिश कराते और बाद में गरम पानी से स्नान करते थे। गाँधीजी नहाने के लिए कभी साबुन का उपयोग नहीं करते थे। साबुन की बजाय वे एक मोटे खुरदरे कपड़े से बदन रगड़ लिया करते थे।

वे अपनी दाढ़ी सेफ्टी रेजर से स्वयं बना लिया करते पर वे आईने का इस्तेमाल नहीं करते थे। इससे कभी-कभी बालों की खूटियाँ बीच-बीच में रह जातीं। आवश्यकता पड़ने पर आश्रम का ही कोई व्यक्ति उनके बाल भी काट देता था।

गाँधीजी अनावश्यक वस्तुओं का कभी संग्रह नहीं करते। उनका लिबास याने एक पाँच हाथ की धोती और एक गमछा। इनके तीन जोड़े नित्य उपयोग के लिए रहते और एक जोड़ा विशेष अवसर के लिये सुरक्षित रखा जाता।

बापू प्रति सोमवार को मौन-व्रत का पालन करते थे, यह सबको विदित ही है। इसका इतिहास इस प्रकार है कि शुरू-शुरू में सार्वजनिक कार्य के लिए यदा-कदा सर्दी-गर्मी में कभी-कभी खुली बैलगाड़ी में गाँधी-जी को प्रवास करना पड़ता था। असंख्य लोग उन्हें मिलने आते, उन्हें तरह-तरह के प्रश्न पूछते। इन सारी परेशानियों से गाँधीजी थक जाते। अतः सप्ताह में कम से कम एक दिन विश्राम प्राप्त हो इस लिए गाँधीजी ने सोमवार को मौन रखना आरंभ किया था।

गाँधीजी ने आहार-शास्त्र व प्राकृतिक चिकित्सा पद्धति का खूब अध्ययन किया था। नमक, मिर्च, तेल, मसाला आदि की, शरीर-पोषण के लिए आवश्यकता नहीं है, ऐसा गाँधीजी का विश्वास था। अतः उनके आश्रम में इन वस्तुओं का अपवादरूप में ही प्रयोग होता था। मला-वरोध को हटाने के लिए वे पेट पर खेत की चिकनी मिट्टी का लेप किया करते थे।

गाँधीजी नौकर-चाकर नहीं रखते थे। उन्हें किसी नौकर की आव-श्यकता ही नहीं रहती। श्री. प्यारेलाल उनके प्रमुख सेक्रेटरी थे, जो उनके पत्र-व्यवहार व मिलने-जुलनेवालों की व्यवस्था देखा करते। गाँधीजी के नाती श्री. कनूगाँधी उनकी देखभाल और सेवा-सुश्रुषा करते। गाँधीजी के स्वास्थ्य का भार डॉ० सुशीला नायर पर था।

शाम की प्रार्थना के बाद गाँधीजी कुछ देर तक व्यासपीठ पर बैठकर इच्छुक व्यक्तियों को अपने हस्ताक्षर देते। हस्ताक्षर की फीस ५ रुपया थी। वह रुपया हरिजन फंड में जमा कर दिया जाता। गाँधीजी चौदह भाषाओं में हस्ताक्षर कर सकते थे।

गाँधीजी की शय्या अर्थात् एक लकड़ी के छोटे से पटियेदार पलंग पर एक पतलीसी चटाई। वे हमेशा आकाश के नीचे खुली हवा में सोते थे।

लगभग दो साल पूर्व ( १९४७ ) जब वे नोआखाली यात्रा में पैदल

कर रहे थे, उनका केंद्रीय निवासस्थान रामपुर था। वहाँ उनका दैनिक कार्यक्रम निम्न भाँति थाः—

तड़के चार बजे सोकर उठते। प्रारंभ में छोटी-सी प्रार्थना करते। बाद में ८ औंस गरम पानी में एक औंस शहद मिलाकर पीते। पश्चात लेखन, वाचन, मुलाकात आदि का कार्य शुरू करते।

दो घंटे बाद आठ औंस संतरे या मोसंबी का रस लेते। सुबह ठीक साढ़े सात बजे कुछ निकट सम्पर्क के लोगों को लेकर देहात की पगडंडी से लगभग डेढ़ घंटे तक भ्रमण करते। वहाँ से ९ बजे वापिस आते और बाद में दो घंटे तक मालिश तथा गरम जल से स्नान आदि करते।

११ बजे भोजन होता। भोजन में वे ८ औंस बकरी का दूध, उबाली हुई बिना नमक, मिर्च, मसाले की साग, पतले-पतले २ फलके ( अंदाजन वजन ३ तोला ) और कुछ फल लेते। कभी-कभी फलकों की बजाय साग और चावल को एकत्र उबाल कर उसे खाते। भोजन करते समय वे मिलनेवालों से बातचीत भी करते।

विद्वान पंडित से लेकर अनाथ विधवायें और निराधार बालक तक सभी प्रकार के और सभी श्रेणी के हिन्दू-मुसलमान व्यक्ति उनसे मिलने आते। कभी-कभी वे दोपहर को आध घंटा सो लेते। पर ठीक समय पर उठ बैठते। [illegible] जल पीते। यदि नारियल की गरी [illegible] नी साथ में थोड़ी-थोड़ी खाते उनकी [illegible] वे बीच-बीच में चिकनी काली मिट्टी का लेप पेट पर किया करते। दोपहर को नियमित रूप से सूत कातते और उसी समय मिलने जुलनेवालों से बातचीत भी करते। इसी बीच आसपास एकत्रित बालकों से भी हास्य-विनोद का उनका क्रम जारी रहता।

शाम को पाँच बजे प्रार्थना होती। बाद में फिर घूमने जाते। लौटकर फिर अपने काम में व्यस्त हो जाते।

दोपहर की भाँति ही शाम का भोजन होता। आम तौर से १० बजे निद्रामग्न हो जाते। पर कभी-कभी वे एक-एक दो-दो बजे रात तक काम में चूर रहते।

## शुश्रूषा और सेवा-परायण

गाँधीजी वायसराय की मुलाकात को दिल्ली गए हुए थे। वायसराय ने जब देखा कि उनके साथ समझौता होना असंभव है, तब वे गाँधीजी से बोले—"आप अब सेवाग्राम कब लौट रहे हैं?" गाँधीजी ने जवाब दिया—"संभव हुआ तो आज ही शाम को। यदि आपकी इच्छा हो तो मैं १३ ता० तक रुक सकूँगा पर यदि उसकी आवश्यकता न हो तो मैं फौरन वापिस जाना चाहता हूँ। मेरा सारा ध्यान सेवाग्राम की ओर है। वहाँ अनेक आधि-व्याधियों से पीड़ित और दुखी लोग मेरी राह देख रहे होंगे। वे मेरे जीवन-साथी हैं। उनके निकट सहवास में मुझे बड़ा सुख और समाधान मिलता है।"

गहन राजनीति की गंभीर चर्चाओं को अधूरी छोड़ते वक्त रुग्ण-सेवा की बातें कितनी विचित्र और क्षुद्र मालूम होती हैं, पर गाँधीजी के स्वभाव की यह विशेषता थी कि वे जो-जो बातें करते उनमें उन्हें कोई भी कम महत्वपूर्ण या क्षुल्लक नहीं प्रतीत होती थी।

गाँधीजी को बचपन से ही शारीरिक या मानसिक व्याधियों से पीड़ित जनों की सेवा-शुश्रूषा करने का शौक था। व्हिविह सेक्शन ( सजीव शरीर विच्छेदन ) से यदि उनका तात्विक विरोध न होता तो वे अवश्य डाक्टर या सर्जन बने होते।

गाँधीजी ने 'हरिजन' के एक लेख में लिखा है—"सेवाग्राम को मैंने 'आर्तगृह' का नाम दिया है। मैं स्वयं शारीरिक और मानसिक दृष्टि से निर्बल हूँ और ऐसे ही कुछ लोगों को मैंने सेवाग्राम में एकत्रित किया है।

प्रवास में ऐसे पीड़ित व्यक्तियों की चिट्ठियों को वे प्रथम देखते।

वे चाहे जितने महत्वपूर्ण कार्य में व्यस्त हों या किसी से कैसी भी गंभीर चर्चा क्यों न कर रहे हों, यदि उस समय कोई किसी के आहार या उपचार सम्बन्धी पूछताछ करने आता तो गाँधीजी पहले उससे बात करते।

गाँधीजी की परिचर्या में रहनेवाले आर्त व्यक्तियों में से प्रो. भन्साली भी एक थे। वह आरंभ में अत्यंत विचित्र स्वभाव के थे। कुछ दिन तक वे गुजरात विद्यापीठ के प्राध्यापक रहे। बाद में जेल हो आये। तत्पश्चात विरक्त एवं विवस्त्र अवस्था में जंगलों पहाड़ों में भटकते रहे। अनेक वर्षों तक कच्चा आटा और नीम की पत्तियाँ खाकर जीवन बताया।

इन्होंने कई साल तक मौन धारण किया था। ऐसे इन अवलिया पुरुष की अनायास गाँधीजी से भेंट हुई। गाँधीजी ने उन्हें समझा-बुझाकर अपने आश्रम में रखा और उन्हें जन-सेवा के मार्ग की महत्ता समझाई। "मनुष्य को कोई काम नहीं करना चाहिये। कर्म यह एक बंधन है।" इस विचारधारा को माननेवाले यह मस्त मौला आगे चलकर गाँधीजी के आश्रम में रोज सत्रह-सत्रह घंटे तक काम करने लगे और मौन छोड़कर दिनभर आश्रमवासियों को पढ़ाने में मशगूल हो गये। उनकी सूखी और गंभीर मुखमुद्रा बदलकर विनोदी और हँसमुख बन गई।

दूसरे एक संस्कृत के महापंडित परचुरे शास्त्री कुष्ठव्याधि से पीड़ित थे। समाज से बहिष्कृत और तिरस्कृत अवस्था में वे अनेक वर्षों तक इधर-उधर भटकते रहे। एक सुप्रभात में वे गाँधीजी के आश्रम में आ पहुँचे और गाँधीजी से कहने लगे—"मैं अब यहीं मरूँगा। क्या आप मुझे अपने यहाँ आश्रय देंगे?"

गाँधीजी ने कहा—"मैं तुम्हें कैसे इन्कार कर सकता हूँ? क्षय से पीड़ित दामाद की यदि मैं शुश्रूषा कर सकता हूँ तो फिर तुम्हारी सेवा क्यों न करूँगा? आपके लिए मैं अपनी कुटिया के पास ही एक स्वतंत्र कुटिया बनवा देता हूँ, आप रहिये। यदि यहाँ से सब कोई चले जायँ तब भी आप और हम यहाँ रहेंगे।" जब तक वे यहाँ रहे गाँधीजी अपने हाथ

से उनके घावों को धोते और उनके शरीर की मालिश करते। उनका कहना था कि जिसका शरीर स्वच्छ व अंतःकरण निर्मल है, उसे किसी संसर्ग की बाधा नहीं हो सकती।

## गाँधीजी और विनोद

गाँधीजी ने एकबार कहा था कि यदि मेरे स्वभाव में विनोद-प्रियता न होती तो मैं कबका आत्महत्या कर लेता।

महादेवभाई भी कहा करते थे—"विनोद यह गाँधीजी का एकमात्र मित्र है।"

गाँधीजी बात बात में चुटकियाँ लेते, पर वे किसी पर कटु व्यंग न कसते। उनके विनोद की खूबी शब्द-योजना या मर्मभेदक अर्थ में न होकर उनके निष्कपट सरल और स्नेहार्द्र अंतकरण से प्रसूत स्निग्ध भावना में थी। इसलिये उनके विनोद का जो आनन्द उस अवसर पर उपस्थित व्यक्तियों को प्राप्त होता, वह दूसरों से उक्त बात को सुनने से नहीं मिल सकता था।

## सत्य

मजाक में भी झूठ बोलना गाँधीजी को पसंद नहीं था। साबरमती आश्रम में एक उपाधि प्राप्त युवक रहने के लिये आया। उसे छोटे बच्चों से बड़ा स्नेह था और कुछ ही दिनों में वह बच्चों का खिलौना बन गया। एक दिन वह एक छोटी लड़की के साथ खेल रहा था। उसके हाथ में एक सुंदर पीला जर्द नीबू था, जिसे उछलकर प्राप्त करने की वह लड़की चेष्टा कर रही थी। जब जब वह उछलकर उसे पकड़ने का प्रयत्न करती, तब तब वह अपने हाथ ऊँचा कर लेते। अंत में वह लड़की परेशान होकर रोने लगी तब उसका मन समझाने के लिए युवक ने नीबू को नदी में फेंकने का आविर्भाव करते हुए उसे पाकिट में रख लिया। नीबू नदी में फेंक दिया गया यह सोचकर लड़की खामोश हो

गई। बाद में दोनों जब एक साथ चल रहे थे तब उस युवक ने पाकिट से दस्ती निकाली और वह नीबू नीचे गिरा। वह सोचता था कि लड़की दौड़कर नीबू उठायेगी। पर ऐसा न करते वह युवक की ओर विस्मय से देखते हुए बोली—"तुम झूठ बोले। ठहरो, मैं बापू से कहती हूँ।" ऐसा कहकर वह सीधी बापू के पास पहुँची और उन्हें सारी घटना बतलाई। शाम को प्रार्थना के बाद गाँधीजी ने उस युवक को बुलाकर पूछा। उसकी बातें सुनने पर गाँधीजी ने कहा—"देखो, मैं तुम्हें एक सावधानी की सूचना दिये देता हूँ। बच्चों से मजाक में भी कभी झूठ मत बोलो। क्योंकि इससे बालकों को झूठ बोलने की आदत लगने का भय है।"

## अपरिग्रह

अफ्रिका से लौटकर आते समय वहाँ के भारतीयों ने गाँधीजी को प्रेमपूर्वक विदाई दी। उस शुभ अवसर पर गाँधीजी और उनके परिवार के लोगों को भेंट स्वरूप अनेक अमूल्य वस्तुयें उन्होंने दीं। इन बहुमोल वस्तुओं की भेंट स्वीकार करना गाँधीजी को उचित नहीं जँचा। उन्होंने लड़कों को समझाया पर कस्तूरबा का समाधान न हुआ। वह बोलीं—"शीघ्र ही मेरे लड़कों के विवाह होकर घर में बहुएँ आयेंगी। क्या उनके लिए ये वस्तुयें काम न आयेंगी?"

गाँधीजी बोले—"सार्वजनिक कार्यकर्ताओं को खासकर नेता कहलाने वाले को ऐसी कीमती चीजें भेंट में लेना उचित नहीं है। लड़कों के विवाह के समय जिन वस्तुओं की आवश्यकता होगी, उनकी व्यवस्था उसी समय जो कुछ भी हो सकेगी हो जायगी।" इस उत्तर से कस्तूरबा को संतोष नहीं हुआ पर गाँधीजी के दृढ़ निश्चय को देखकर उन्हें अपना हठ छोड़ना पड़ा। बाद में उन चीजों को बेचकर उस रकम का वहाँ के लोगों के उपयोग के लिये गाँधीजी ने एक ट्रस्ट बना दिया, जो अब तक कायम है।

## देशी भाषा का प्रेम

प्रथम महायुद्ध के समय की बात है। उस समय के वायसराय ने दिल्ली से युद्ध-परिषद के लिए अनेक नेताओं को निमंत्रित किया था। गाँधीजी को भी बुलावा गया था। वायसराय गाँधीजी से अनुरोध कर रहे थे कि वे फौज-भर्ती के प्रस्ताव का समर्थन करें।

तब गाँधीजी ने उनसे हिन्दी में बोलने की इजाजत माँगी और उसे प्राप्त करने पर उन्होंने हिन्दी में प्रस्ताव का समर्थन किया। उस समय तक ऐसी किसी परिषद में हिन्दी में भाषण करने का साहस किसी ने नहीं किया था। अतः अनेक नेताओं ने गाँधीजी का इस उपक्रम के लिए अभिनंदन किया।

सन १९१५ में गाँधीजी अफ्रिका से लौटकर भारत आये। उस समय कुछ पत्रकार उनसे मिलने गये। गाँधीजी का काठियावाड़ी लिबास देखकर वे दंग रह गये। गाँधीजी से बाद में उन्होंने प्रश्न किया—"वेल मि. गाँधी, व्हाट अबाउट दि सिच्युएशन आफ अफ्रिका, वी वान्ट यूअर इन्टरव्यू" गाँधीजी ने उनके कंधे पर हाथ रखकर बड़े स्नेह के साथ कहा—"मित्रो, मैं चाहता हूँ कि तुम मुझसे हिंदी या गुराती में ही बातचीत करो।"

## कपड़ों का परित्याग

सन १९२२ के असहयोग आंदोलन में मद्रास की एक मजदूरों की सभा में भाषण करते हुए गाँधीजी ने कहा—"तुम्हारे पास का विदेशी कपड़ा आज ही इसी समय जला डालो" एक मजदूर ने खड़े होकर कहा—महात्माजी आपका कहना ठीक है, पर जिसके पास एक दो ही कपड़े हों, वह उन्हें जला देने के बाद अपनी लज्जा का निवारण कैसे करेगा?"

गाँधीजी कुछ क्षण स्तब्ध रहे। उनकी आँखें डबडबा आईं। घर पहुँचते ही उन्होंने राजाजी से कहा—"आज से मैं सिर्फ छोटी सी धोती

पहिनूँगा। मेरे अन्य सब कपड़े बंगाल के अकाल पीड़ितों के लिए भेज दो।"

राजाजी ने कहा—"आप सर्दी-गर्मी बर्दाश्त न कर सकेंगे।"

गाँधीजी बोले—"जो कुछ होना होगा, होगा। भारत के करोड़ों अर्ध-नग्न लोगों का जो हाल होगा, वह मेरा होगा।"

दूसरी सभा में गाँधीजी केवल एक छोटी-सी धोती पहिने नंगे बदन आये और बोले—"तुम्हें यदि पर्याप्त कपड़ा न मिल सके तो मेरे जैसा वेष रखिये पर विदेशी वस्त्र को कभी मत छुइये।

# बा और बापू

श्री० श्याम गुप्त

गाँधीजी और माता कस्तूरबा का जन्म एक ही गाँव में ( पोरबन्दर ) और एक ही साल में ( १८६६ ) हुआ था। तेरहवें वर्ष में उनका विवाह हुआ और गाँधीजी ने अपनी आत्मकथा में लिखा है कि "अल्पकाल में ही मैं उस पर अपने पतित्व का अधिकार जताने लगा!" पत्नी उनके अनुकूल आदर्श पत्नी बने इस हेतु से गाँधीजी ने उनपर अनेक बन्धन लगाये पर कस्तूरबा का निर्व्याज एवं स्वाभिमानी स्वभाव उन्हें बर्दाश्त नहीं कर पाता। अतः उनमें बार २ संघर्ष होता। उनके अंतिम व चतुर्थ पुत्र देवदास का जन्म होने पर गाँधीजी ने कस्तूरबा की सम्मति से सन् १९०६ से ब्रह्मचर्य व्रत धारण किया। तब से उन दोनों पति-पत्नी में अधिकाधिक प्रेम का उत्सर्ग होता गया और उन्हें वैवाहिक जीवन का सच्चा सुख मिलने लगा—ऐसा गाँधीजी कहा करते थे।

बापू और कस्तूरबा के जीवन में अनेक हृदयस्पर्शी घटनायें घटी हैं, जिनका वर्णन बड़ा ही मनोरंजक है।

"गाँधीजी जब डर्बान ( दक्षिणी अफ्रिका ) में वकालत करते थे, तब उनके सब मुन्शी उन्हीं के घर में रहते। उनमें हिन्दू, ईसाई, मुसलमान आदि व्यक्ति थे। उन सबके साथ गाँधीजी अपने कुटुम्बी-जनों जैसा व्यवहार करते पर कस्तूरबा पर सनातनी विचारों का प्रभाव होने के कारण वे कभी कभी इस मामले में गाँधीजी से लड़ पड़तीं।

**महात्मा गान्धी और उनकी पत्नी कस्तूर बा**



## पत्नी का आदर्श-प्रेम

( पति परमेश्वर-पति सर्वेश्वर सती के पति ही प्राण अधार )

अफ्रिका में गाँधीजी का मकान आधुनिक ढंग का बना हुआ था। उस में गंदे पानी के लिए नालियों की बजाय प्रत्येक कमरे में एक एक बरतन रखा जाता था। इन बरतनों को साफ करने का काम गाँधीजी और कस्तूरबा के जिम्मे था। मुन्शी लोग अपने २ बरतनों को साफ करते

पर उन में एक नया ईसाई मुन्शी आया था। उसके कमरे की सफाई खुद गाँधीजी को करनी पड़ती थी। वह जन्म से अस्पृश्य जाति का था और बाद में ईसाई हो गया था। उसके जूठे बरतन पतिको या स्वयं धोना कस्तूरबा को पसंद नहीं आता, पर गाँधीजी के कड़े अनुशासन के सम्मुख उन्हें हर बार झुकना पड़ता था।

सन् १९३६ में गांधीजी जब सिलोन गये थे तब उनके साथ कस्तूरबा भी थीं। एक आदमी ने पूछा—"कस्तूरबा क्या आपकी माता हैं?" गांधीजी ने कहा—"हाँ, वह मेरी माता हैं।" दूसरे दिन एक आम-सभा में गांधीजी ने कहा "गत ३० साल से कस्तूरबा मेरी माता बन गई हैं। माँ, सहेली, सेविका, परिचारिका आदि सभी रूप कस्तूरबा में एकत्रित हो गये हैं। सुबह से यदि वह मेरे साथ-साथ घूमती रहें, तो मेरे भोजन की, कपड़ों की चिंता कौन करेगा? अतः हमने यह निश्चय किया है कि सब मान-सम्मान मैं लूँ और सारी परेशानी और जिम्मेवारी वह ले।

१९१३ साल की बात है। द० आफ्रिका के न्यायाधीश ने यह फैसला किया था कि केवल ईसाई पद्धति से रजिस्टर्ड किये हुए विवाह ही कानूनी और जायज समझे जायँगे। इस फैसले के अनुसार आफ्रिका स्थित भारतवासियों की स्त्रियाँ रखेली और उनकी संतान लावारिस सिद्ध होने लगीं।

एक दिन गांधीजी ने कस्तूरबा से कहा—"अब तुम मेरी विवाहित पत्नी नहीं रहीं।"

कस्तूरबा ने चिढ़कर कहा—"कौन कहता है? आप तो प्रतिदिन एक न एक नई समस्या खड़ी करते हैं।

गांधीजी ने कहा—"मैं नई समस्या खड़ी करता हूँ? वह जनरल स्मट्स कहता है कि हमारा विवाह ईसाई पद्धति के अनुसार रजिस्टर्ड नहीं किया गया है। अतः वह गैर-कानूनी और नाजायज है!" फिर गांधीजीने जरा चुभती हुई वाणी में कहा—"अब तुम स्त्रियाँ क्या करना

चाहती हो ?"

कस्तूरबा ने कहा—"हम अबला क्या कर सकती हैं ?"

गांधीजी—"क्यों नहीं कर सकतीं ? जिस प्रकार हम पुरुष स्वाभिमान के लिए लड़ रहे हैं, वैसे ही तुम भी लड़ो।"

कस्तूरबा—"आप लोग तो जेल जा सकते हैं।"

गांधीजी—"फिर तुम भी तैयार हो जाओ।"

कस्तूरबा—"महिलायें जेल जाने के लिए कैसे तैयार हो सकती हैं ?"

गांधीजी—"क्यों नहीं हो सकतीं ? पुरुष जो दुःख भोगते हैं, स्त्रियाँ भी उन्हें क्यों न भोगें ? क्या राम के साथ सीता, नल के साथ दमयंती, हरिश्चंद्र के साथ तारामती और सत्यवान के साथ सावित्री जंगलों में नहीं भटकी थीं ?"

कस्तूरबा—"वे देवियाँ थीं। उनकी शक्ति हममें कहाँ ?"

गांधीजी—"हम भी यदि उनके आदर्श सम्मुख रख कर चलें तो देवता बन सकते हैं। मैं राम हो सकता हूँ, तुम सीता बन सकती हो। यदि तुम अपनी इज्जत बचाना चाहती हो तो तुम्हें जेल जाने के लिए तैयार रहना चाहिये।"

कस्तूरबा कुछ क्षण तक स्तब्ध रहीं। फिर बोलीं—"तुम चाहते हो कि मैं जेल जाऊँ पर क्या जेल का खान-पान मुझे अनुकूल होगा ?"

गांधीजी—"मैं यह नहीं कहता कि तुम जेल जाओ ही, पर तुम यदि अपने आत्म-सम्मान के लिए जाना जरूरी समझो तो जाओ। यदि वहाँ का खान-पान पसंद न आये तो फलाहार करना।"

कस्तूरबा—"सरकार फलाहार देगी ?"

गांधीजी—"न दे तो तब तक उपवास करना।"

कस्तूरबा—तब तो मैं मर ही जाऊँगी।

गांधीजी—"तुम यदि जेल में मरी तो मैं तुम्हारी जगदम्बा के समान पूजा करूँगा।"

कस्तूरबा ने निश्चय के साथ कहा—"ठीक है, मैं जेल जाने के लिए तैयार हूं।"

इसके बाद कस्तूरबा कई बार सत्याग्रह आन्दोलन में जेल गईं और अंत में ता० २२ फरवरी १६४४ को उनकी जेल में ही मृत्यु हुई। इसके लगभग २ माह बाद ता० ६ मई १६४४ को गांधीजी की जेल (आगाखाँ-भवन) से मुक्तता हुई। उस दिन जब गांधीजी वहाँ से 'पर्ण-कुटी' में गये तब वे बड़े ही खिन्न दिखाई दे रहे थे। उन्हें बारबार 'बा' का स्मरण हो आता था। उन्होंने उस समय कहा—"इससे बढ़कर अभिमानास्पद मृत्यु और क्या हो सकती है! बा और महादेव इन दोनों ने स्वतंत्रता की बलिवेदी पर अपने देह अर्पण कर अमर-पद प्राप्त कर लिया है।"

* * *

अफ्रिका से आने के बाद गाँधीजी ने साबरमती के किनारे सत्याग्रहाश्रम की स्थापना की थी। गाँधीजी का वह निवासस्थान होने के कारण देश के राजनैतिक आन्दोलन का सूत्रपात वहीं से होता था। इस सिलसिले में देश के कोने कोने से अनेक अनपेक्षित नेतागण वहाँ आते। इस प्रकार समय-कुसमय पर आनेवाले अतिथियों का स्वागत सत्कार करने में कस्तूरबा को बड़ा परेशान होना पड़ता और वे कभी कभी इससे ऊबकर झुंझला पड़तीं।

ऐसा ही एक अवसर आया। सब भोजन आदि से निवृत्त हो गये थे। चौका-बरतन कर कस्तूरबा थोड़ा विश्राम लेने के लिये अपने कमरे में गईं और वे जैसे-तैसे बिस्तर पर लेटी ही थीं, इतने में गान्धीजी का संदेशा मिला कि पं० मोतीलाल नेहरू तथा अन्य कई नेतागण एक घंटे में आ रहे हैं। उनके लिए भोजन का प्रबंध करना आवश्यक था। गाँधीजी चुपचाप रसोईघर में गये और वहाँ के एक स्वयंसेवक को इशारे से बुलाकर उसे धीरे से कहा—"कुछ बड़े लोग एक-घंटे बाद आनेवाले हैं। उनके लिए

भोजन का प्रबंध करना होगा।" बाद में कस्तूरबा के कमरे की ओर इशारा करते हुए कहा—

"उसे मत उठाना। बेचारी अभी थकी माँदी लेटी है। तुम सब लड़के मिलकर चूल्हा जलाओ, आटा गूँथो और सब्जी काटकर रखो। जब सब चीजें तैयार हो जावें तब आवश्यकता पड़ने पर उसे जगाना। हाँ, पर यह देखना उसे किसी प्रकार कष्ट न हो।"

लड़के सब काम में लग गये। सब काम पूरा होता आया ही था कि इतने में एक बिल्ली के कूदने से ऊपर से एक थाली जमीन पर गिरी। उसकी आवाज से कस्तूरबा एकदम चौंक उठीं। रसोईघर में जाकर देखती हैं तो वहाँ रसोई बन रही है। बाद में उन्हें जब सारा हाल मालूम हुआ तब वे हँसती हुई बोलीं—"तब से मुझे क्यों नहीं जगाया? मैं अभी कुछ इतनी थकी माँदी नहीं हूँ।" बाद में सायं प्रार्थना के पश्चात जब सब लोग अपने अपने स्थान पर चले गये तब कस्तूरबा गाँधीजी के पास आईं और बनावटी क्रोध से बोलीं—"मेहमानों के लिए भोजन का प्रबंध करना था तो मुझसे क्यों नहीं कहा? क्या तुम समझते हो, मैं इतनी सुस्त हूँ?" गाँधीजी ने हँसते हुए जवाब दिया—"सच कहूँ बा? ऐसे मौकेपर तुम्हें कष्ट देने में मुझे बड़ा डर लगता है।" कस्तूरबा ने झेंपते हुए सलज्ज भाव से कहा—"तुम तो हमेशा ही मजाक करते हो"

## हमेशा शरारत

गाँधीजी जब १९२२ से २४ तक यरवदा जेल में थे, वहाँ उन्होंने एक कैदी की खूराक के प्रश्न पर अपना भोजन त्याग दिया और सिर्फ दूध पर ही रहने लगे। जब कस्तूरबा गाँधीजी को देखने के लिये गयीं तो उन्होंने बापू की हालत देखी। उनका वजन १०४ पौंड से घटकर ९० पौंड हो गया था और जीने पर चढ़ते हुए पैर लड़खड़ाते थे। बापू ने अनिच्छापूर्वक सारी कथा बा से बताई। सब लोगों के आग्रह पर बापू ने फल लेना मंजूर कर लिया।

यरवदा जेल के सुपरिंटेंडेंट ने कस्तूरबा के निकट अपनी सफाई देते हुए कहा—मिसेस गाँधी, यह जो सब करते हैं इसमें मेरा कोई कसूर नहीं।

बा ने जवाब दिया—हाँ, मैं जानती हूँ। वे हमेशा कुछ न कुछ शरारत करते रहते हैं।

## गुरु और शिष्य

आगा खाँ महल नजरबंद कैंप में १५ अगस्त १६४४ को महादेव भाई की मृत्यु हो जाने से जब वहाँ के वातावरण में बहुत उदासी छायी रहने लगी तो गांधीजी ने इसका उपाय यह सोचा कि सब लोग अपना एक-एक मिनट काम में लगा रखें, जिससे इधर-उधर के विचार मन में न आ सकें। स्वयं गांधीजी ने कस्तूरबा को गुजराती सिखाना शुरू कर दिया। गुजराती किताब में कोई भजन आ जाता तो बापू उसे बा को सस्वर गाना सिखाने बैठ जाते। दोपहर को खाना खाकर लेटने पर सोने से पहले बापू बा को इतिहास, भूगोल कुछ न कुछ पढ़ाते। बा बड़ी दिलचस्पी के साथ सब कुछ सीखने की कोशिश करतीं, परन्तु ७४ साल की उम्र में नयी चीजें सीखने की शक्ति किसी बिरले में ही पाई जाती है। बा को पहले दिन का पाठ याद है या नहीं, यह जानने के लिए बापू जब उनसे प्रश्न पूछते तो अकसर उनको पाठ याद न निकलता।

बापू ने बा को प्राकृतिक भूगोल सिखाना शुरू किया। रेखांश और अक्षांश भूमध्य रेखा या विषुवृत रेखा क्या है, सो सब समझाया, लेकिन बा को याद न हो पाता। हर रोज दोपहर को खाने के बाद बापू एक नारंगी मँगाते और उससे बा को विषुवृत्त वगैरह समझाते। आखिर बा को वे नाम याद हो गये। इसके कई दिन बाद एक रोज प्यारेलालजी कुमारी मनु गांधी को भूगोल पढ़ा रहे थे। बा खड़ी होकर सुनने लगीं। प्यारेलालजी को अंग्रेजी नाम आते थे, उर्दू नाम आते थे, मगर हिंदी नाम याद करने में कुछ गोलमाल हो गया था। बा ने फौरन पकड़ लिया कि प्यारेलालजी जिसे रेखांश बता रहे थे, उसे बापू ने अक्षांश

बताया था और बा की बात ठीक निकली। प्यारेलालजी ने अपनी गलती सुधार ली।

बापू ने बा० को गुजराती की पाँचवीं किताब पढ़ानी शुरू की। उसमें कविताएँ आयीं। उनके शुरू में राग का नाम लिखा रहता। बापूजी बा को उनका राग सिखाने लगे। आठ दस दिन तक शाम की प्रार्थना के बाद बापू और बा उन कविताओं को गाया करते। श्रीमती सरोजनी नायडू अकसर मजाक उड़ातीं। बापू हँस देते और फिर बा के साथ गाने लगते।

## आदर्श दम्पति

गांधीजी को अपने जीवन में हिंदू धर्म से प्रेरणा मिली ही थी, बा से भी बहुत प्रेरणा मिली थी। गांधीजी ने एक जगह बा के संबंध में लिखा है—बा का जबरदस्त गुण महज अपनी इच्छा से मुझमें समा जाने का था। यह कुछ मेरे आग्रह से नहीं हुआ था, लेकिन समय पाकर बा के अंदर ही इस गुण का विकास हो गया था। मैं नहीं जानता था कि बा के अंदर यह गुण छिपा हुआ था। मेरे शुरू-शुरू अनुभव के अनुसार बा बहुत हठीली थीं। मेरे दबाव डालने पर भी वह अपना चाहा ही करतीं। इसके कारण हमारे बीच थोड़े समय की या लंबी कड़ुवाहट भी रहती, लेकिन जैसे-जैसे मेरा सार्वजनिक जीवन उज्वल बनता गया, वैसे-वैसे बा खिलती गयीं। पुख्ता विचारों के साथ मुझ में यानी मेरे काम में समाती गयीं। जैसे-जैसे दिन बीतते गये, मुझमें और मेरे काम में—सेवा में—भेद न रह गया। बा धीमे-धीमे उसमें तदाकार होने लगीं।"

शुरू में सांसारिक जीवन त्याग कर बापू के कठोर तपस्यापूर्ण जीवन को अपनाने में बा को बहुत प्रयत्न करना पड़ा। परन्तु बा प्रचलित अर्थ में प्रतिव्रता तो थी ही, लेकिन उससे बहुत विशाल अर्थ में पतिव्रता स्त्री थीं। उन्होंने विपुल आत्मबल लगाकर अपने जीवन में परिवर्तन कर डाले और पति के मार्ग की सच्ची पथिक बन गयीं।

उस समय तक गांधीजी 'महात्मा के' नाम से प्रसिद्ध नहीं हुए थे। और पढ़े लिखे लोगों को तो उनका तपस्यापूर्ण जीवन बड़ा अटपटा-सा लगता था। एक पढ़ी लिखी बहन ने तो यहाँ तक अनुमान कर डाला कि गांधीजी ने अपनी पत्नी को अपने पथ का पथिक बनाने के लिए नाना दुःख दिये होंगे। कस्तूरबा को इस टीका से बहुत दुःख हुआ और उन्होंने उस टीका करनेवाली बहन को नीचे लिखा पत्र लिखा। इस पत्र में बा के तेज और बापू प्रति उनके अनन्य समर्पण की मधुर झाँकी मिलती है—

## श्रीमती कस्तूरबा की चिट्ठी

### ( पति-भक्ति की महिमा पर )

शुक्रवार

अखंड सौभाग्यवती लीलावती,

तुम्हारा पत्र मुझे बहुत चुभता रहता है। तुम्हारे और मेरे बीच कभी बातचीत का भी बहुत मौका नहीं आया। फिर तुमने कैसे जाना कि गांधीजी मुझे बहुत दुख देते हैं। मेरा चेहरा उतरा रहता है, वे मुझे खाने के बारे में बहुत दुख देते हैं, सो तुम देखने आयीं थीं? मेरे जैसा पति तो दुनिया में भी किसी के नहीं होगा। सत्य के कारण वह सारे संसार में पूजा जाता है। हजारों उनकी सलाह लेने आते हैं। हजारों को वे सलाह देते हैं। मुझे किसी दिन मेरी भूल के बिना मेरा कसूर नहीं निकाला। अपने पति के कारण तो मैं सारे जगत में पूजी जाती हूँ। मेरा अपने सगों में खूब प्रेम है। मित्रों में मेरा बहुत मान है। तुम मेरे ऊपर खोटी तोहमत लगाती हो। वह कोई मानेगा नहीं। हाँ, मैं तुम्हारे ऐसी आजकल के जमाने की स्त्री नहीं। खूब छूट लेनी, पति तुम्हारे ताबे में रहे तो ठीक, नहीं तो तेरा और मेरा रास्ता जुदा-जुदा। पर सनातनी हिंदू स्त्री को यह शोभा नहीं देता।

पार्वतीजी का ऐसा प्रण था कि जन्मोजनम शंकर मेरे प्राणपति हैं। ऐसी ही मैं भी प्रभु से याचना करती हूँ।

लिखी कस्तूर गांधी

---

# महामानव प्रार्थना की ओर

प्रिय भारतीय नर-नारियों,

भारत के बिना ताज के हृदयसम्राट सदा रामधुन और प्रार्थना प्रातः सायं करते थे—उनके बहुत प्रिय भजनों को यहाँ दिया जाता है, इससे सर्व साधारण लाभ उठावें, महात्माजी तो इन्हीं सन्तों के भजन रूपी साँचे में अपने को ढाल लिया था, वे कहते थे—



प्रार्थना मेरे जीवन का ध्रुव तारा है। एक बार मैं भोजन करना छोड़ सकता हूँ; किन्तु प्रार्थना नहीं। आत्मा को परमात्मा में लीन करने का एक मात्र साधन प्रार्थना ही है।

—मो० क० गांधी

## प्रातः काल

ईशावास्यमिदं सर्वम् यत्किंच जगत्यां जगत् ।
तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मा गृधः कस्यस्विद्धनम् ॥ १ ॥

१—यह धर्ममूल वैदिक वाङ्‌मय का सारभूत एवं प्रातिनिधिक श्लोक प्रातः और सायं-दोनों समय प्रार्थना के आरम्भ में बोला जाता है। इस जगत् में जो कुछ भी जीवन है वह सब ईश्वर का बसाया हुआ है। इसलिए तू ईश्वर के नाम से त्याग करके यथाप्राप्त भोग किया कर।

प्रातः स्मरामि हृदि संस्फुरदात्मतत्त्वम् सच्चित्सुखं परमहंसगतिं तुरीयम् ।
यत् स्वप्नजागरसुषुप्तमवैति नित्यम् तद्ब्रह्म निष्कलमहं न च भूतसंघः ॥ २ ॥

२—आत्मतत्व—प्रातःकाल अपने हृदय में स्फुरित आत्मतत्व का मैं स्मरण करता हूँ। वह आत्मतत्व सद्रूप, ज्ञानरूप और सुख-रूप है। परमहंसों की वह परमगति है। वह चतुर्थपद है। स्वप्न, जागृति और निद्रा इन तीनों अवस्थाओं को वह निरन्तर जानता है। वह आत्मतत्व शुद्धब्रह्म है, और मैं वही आत्मतत्व हूँ, पंचमहाभूतों से बना हुआ यह शरीर मैं नहीं हूँ।

प्रातर्भजामि मनसो वचसामगम्यम् वाचो विभान्ति निखिला यदनुग्रहेण ।
यन्नेतिनेतिवचनैर्निगमा अवोचुस्तं देवदेवमजमच्युतमाहुरग्र्यम् ॥ ३ ॥

३—जो मन और वाणी के लिए अगोचर है, जिसकी कृपा से चारों वाणियाँ ( परा, पश्यन्ती, मध्यमा और वैखरी ) प्रवर्तित होती हैं, जिसका वर्णन वेद भी 'वह यह नहीं, वह यह नहीं' इस इस प्रकार से ही कर सकते हैं, उस ब्रह्म को प्रातःकाल उठकर मैं भजता हूँ। ऋषियों ने उसे देवों का देव, अजन्मा, पतन-रहित और आदि-स्वरूप कहा है।

प्रातर्नमामि तमसः परमर्कवर्णम् पूर्णं सनातनपदं पुरुषोत्तमाख्यम् ।
यस्मिन्निदं जगदशेषमशेषमूर्तौ रज्ज्वां भुजंगम इव प्रतिभासितं वै ॥ ४ ॥

४—अन्धकार से परे, सूर्य समान, पूर्ण सनातन आधार, उस परमात्मा तत्त्व को मैं प्रातःकाल उठकर नमस्कार करता हूँ, जिसका 'पुरु-

षोत्तम' नाम से वर्णन किया गया है। उस अनन्त स्वरूप के भीतर यह सारा जगत इस तरह प्रतीत होता है, जैसे रस्सी में सर्प दिखाई देता है।

समुद्रवसने देवि पर्वतस्तनमण्डले।
विष्णुपत्नि नमस्तुभ्यं पादस्पर्शं क्षमस्व मे ॥ ५ ॥

५—भूमाता—समुद्र जिसका वस्त्र है, पर्वत जिनके स्तन-मंडल हैं, और विष्णु जिनके स्वामी हैं—भूमिमाता, तुम्हें मैं नमस्कार करता हूँ। मैं तुम्हें जो अपने पैर से छू रहा हूँ, मेरे इस अपराध को क्षमा करो।

या कुन्देन्दुतुषारहारधवला या शुभ्रवस्त्रावृता
या वीणावरदण्डमण्डितकरा या श्वेतपद्मासना।
या ब्रह्माच्युतशंकरप्रभृतिभिर्देवैः सदा वन्दिता
सा मां पातु सरस्वती भगवती निःशेषजाड्यापहा ॥ ६ ॥

६—सरस्वती—जो कुन्द, चन्द और हिम के हार के समान गौरवर्ण है, जिन्होंने श्वेतवस्त्र धारण कर रखे हैं, जिनका हाथ वीणा के सुन्दर दण्ड से सुशोभित है, जो श्वेत कमल के ऊपर विराजमान हैं, ब्रह्मा विष्णु, शिव आदि सर्वदेव जिनकी सदा स्तुति करते हैं, वे समस्त अज्ञान और जड़ता का नाश करनेवाली भगवती सरस्वती मेरी रक्षा करें।

वक्रतुण्ड महाकाय सूर्यकोटिसमप्रभ।
निर्विघ्नं कुरु मे देव शुभकार्येषु सर्वदा ॥ ७ ॥

७—गणेश—जिनका मुख वक्र है, जिनका शरीर विशाल है, करोड़ सूर्यों की जैसी जिनकी कान्ति है, ऐसे हे सिद्धिनायक, मेरे सब शुभ कर्मों को निर्विघ्न सम्पन्न करो।

गुरुर्ब्रह्मा गुरुर्विष्णुर्गुरुर्देवो महेश्वरः।
गुरुः साक्षात् परं ब्रह्म तस्मै श्रीगुरवे नमः ॥ ८ ॥

८—गुरुदेव—गुरु ही ब्रह्मा हैं, गुरु ही विष्णु हैं, गुरु ही महादेव हैं, गुरु साक्षात् परब्रह्म हैं, उन श्रीगुरुदेव को मैं नमस्कार करता हूँ।

शान्ताकारं भुजगशयनं पद्मनाभं सुरेशम्
विश्वाधारं गगनसदृशं मेघवर्णं शुभाङ्गम्।
लक्ष्मीकान्तं कमलनयनं योगिभिर्ध्यानगम्यम्
वन्दे विष्णुं भवभयहरं सर्वलोकैकनाथम्॥ ९॥

९—विष्णु—भवभय को दूर करनेवाले सर्वप्राणियों के एकमात्र स्वामि श्रीविष्णु भगवान को मैं नमस्कार करता हूँ। उनका आकार शान्त सौम्य है। वे शेषनाग की शैया पर सोते हैं। उनकी नाभि से कमल उत्पन्न हुआ है। सब देवों के स्वामी हैं, समस्त विश्व के आधार हैं, आकाश की तरह अलिप्त हैं और मेघ के समान उनका शरीर कल्याण-कारी है। समस्त सम्पत्ति के वे स्वामी हैं। कमल के जैसे उनके नेत्र हैं। योगीजन ध्यान द्वारा ही उन विष्णु भगवान् को प्राप्त कर सकते हैं।

करचरण कृतं वाक्कायजं कर्मजं वा
श्रवणनयनजं वा मानसं वाऽपराधम्।
विहितमविहितं वा सर्वमेतत् क्षमस्व
जय जय करुणाब्धे श्रीमहादेव शम्भो॥ १०॥

१०—क्षमायाचना—हाथ से अथवा पैर से, वाणी से या शरीर से, कान से अथवा आँख से—मैं जो कुछ अपराध करूँ, वह कर्म से हुआ हो, या केवल मानसिक हो—वह अमुक कर्म करने से हुआ हो, अथवा अमुक कर्म न करने से हुआ हो, हे करुणासागर कल्याणकर श्रीमहादेव! उन सब अपराधों के लिए मुझे क्षमा करो।

न त्वहं कामये राज्यं न स्वर्गं नापुनर्भवम्।
कामये दुःखतप्तानां प्राणिनामार्तिनाशनम्॥ ११॥

११—प्रार्थना—न तो मैं राज्य की इच्छा करता हूँ, न स्वर्ग की। मोक्ष की भी मुझे इच्छा नहीं। दुःख से तप्त प्राणिमात्र की पीड़ा दूर हो, बस इतना ही मैं चाहता हूँ।

भयानां भयं भीषणं भीषणानाम् गतिः प्राणिनां पावनं पावनानाम् ।
महोच्चैःपदानां नियन्तृ त्वमेकम् परेषां परं रक्षणं रक्षणानाम् ॥ १२ ॥

१२—तू भयों का भी भयकारक है, भयंकर से भी भयंकर है, तू प्राणिमात्र की गति है और अपवित्र वस्तुओं को भी पवित्र करनेवाला है। श्रेष्ठ स्थानों का तू ही एकमात्र नियन्ता है। तू परे से भी परे है और रक्षकों का भी रक्षक है।

वयं त्वां स्मरामो वयं त्वां भजामो वयं त्वां जगत्साक्षिरूपं नमामः ।
सदेकं निधानं निरालंबमीशम् भवाम्भोधिपोतं शरण्यं व्रजामः ॥ १३ ॥

१३—हम तेरा स्मरण करते हैं, और तेरा भजन करते हैं, तू जगत् का साक्षीरूप है, तुझे हम नमस्कार करते हैं। सत्स्वरूप, एकमात्र साधन और किसी का भी आधार न लेनेवाले, संसार-सागर के नौका-रूप ईश्वर की शरण हम लेते हैं।

अहिंसा सत्य अस्तेय ब्रह्मचर्य असंग्रह ।
शरीरश्रम अस्वाद सर्वत्र भयवर्जन ॥ १४ ॥
सर्वधर्मी समानत्व स्वदेशी स्पर्शभावना ।
ही एकादश सेवावी नम्रत्वे व्रतनिश्चये ॥ १५ ॥

१४-१५—एकादश व्रत—ये दोनों श्लोक मराठी भाषा के हैं और दोनों प्रार्थनाओं के अन्त में बोले जाते हैं—

अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, अपरिग्रह, परिश्रम, अस्वाद, निर्भयता, सब धर्मों में समान भाव, स्वदेशप्रेम और किसी से घृणा का त्याग—ये एकादश व्रत नम्रतापूर्वक निश्चय पालन करे।

## सायंकाल

ईशावास्यमिदं सर्वम् यत्किञ्च जगत्यां जगत् ।
तेन त्यक्तेन भुञ्जीथा मागृधः कस्यस्विद्धनम् ॥ १ ॥

१—इस जगत् में जो कुछ भी जीवन है वह सब ईश्वर का बसाया

हुआ है। इसलिए तू ईश्वर के नाम से त्याग करके यथाप्राप्त भोग किया कर। किसी के धन की वासना न कर।

यं ब्रह्मावरुणेन्द्ररुद्रमरुतः स्तुन्वन्ति दिव्यैः स्तवैः
वेदैःसांगपदक्रमोपनिषदैर्गायन्ति यं सामगा।
ध्यानावस्थिततद्गतेन मनसा पश्यन्ति यं योगिनो
यस्यान्तं न विदुः सुरासुरागणा देवाय तस्मै नमः॥ २॥

२—ब्रह्मा, वरुण, इन्द्र, रुद्र और पवन दिव्य स्तोत्रों से जिसकी स्तुति करते हैं, सामवेद का गान करनेवाले मुनि, अंग, पद, क्रम और उपनिषद् सहित वेदों से जिसका स्तवन करते हैं, योगी लोग ध्यानस्थ होकर ब्रह्ममय मन द्वारा जिसका दर्शन करते हैं और सुर तथा असुर जिसकी महिमा का पार नहीं पाते, उस परमात्मा को नमस्कार करता हूँ।

अर्जुन उवाच

स्थितप्रज्ञस्य का भाषा समाधिस्थस्य केशव।
*स्थितधीः किं प्रभाषेत किमासीत व्रजेत किम्॥ ३॥*

अर्जुन ने कहा

३—हे केशव! स्थितप्रज्ञ अथवा समाधिस्थ के क्या लक्षण होते हैं? स्थितप्रज्ञ कैसे बोलता, बैठता और चलता है?

श्री भगवानुवाच

प्रजहाति यदा कामान् सर्वान्पार्थ मनोगतान्।
आत्मन्येवात्मना तुष्टः स्थितप्रज्ञस्तदोच्यते॥ ४॥

भगवान् ने कहा—

४—हे पार्थ! जब मनुष्य मन में उठती हुई सभी कामनाओं का त्याग कर देता है और आत्माद्वारा ही आत्मा में सन्तुष्ट रहता है, तब वह स्थितप्रज्ञ कहलाता है।

दुःखेष्वनुद्विग्नमनाः सुखेषु विगतस्पृहः।
वीतरागभयक्रोधः स्थितधीर्मुनिरुच्यते॥ ५॥

५—दुःख से जो दुखी न हो, सुख की इच्छा न रखे और राग, द्वेष और क्रोध आदि रहित हो, वह स्थिरबुद्धि मुनि कहलाता है।

यः सर्वत्रानभिस्नेहस्तत्तत्प्राप्य शुभाशुभम् ।
नाभिनंदति न द्वेष्टि तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥ ६ ॥

६—सर्वत्र रागरहित होकर जो पुरुष शुभ या अशुभ की प्राप्ति में न हर्षित होता है, न शोक करता है, उसकी बुद्धि स्थिर है।

यदा संहरते चायं कूर्मोऽङ्गानीव सर्वशः ।
इन्द्रीयाणींद्रियार्थेभ्यस्तस्य प्रज्ञा प्रतिष्टता ॥ ७ ॥

७—कछुआ जैसे सब ओर से अंग समेट लेता है, वैसे ही जब यह पुरुष इन्द्रियों को उनके विषयों से समेट लेता है, तब उसकी बुद्धि स्थिर हुई कही जाती है।

विषया विनिवर्तन्ते निराहारस्य देहिनः ।
रसवर्जं रसोऽप्यस्य परं दृष्ट्वा निवर्तते ॥ ८ ॥

८—देहधारी जब निराहार रहता है तब उसके विषय मन्द पड़ जाते हैं, परन्तु रस नहीं जाता। वह रस तो ईश्वर का साक्षात्कार होने से ही शांत होता है।

यततो ह्यपि कौन्तेय पुरुषस्यविपश्चितः ।
इन्द्रयाणि प्रमाथीनि हरन्तिप्रसभं मनः ॥ ९ ॥

९—हे कौन्तेय! चतुर पुरुष के उद्योग करते रहने पर भी इन्द्रियाँ ऐसी प्रमथनशील हैं कि वे उनके मन को भी बलात्कार से हर लेती हैं।

तानि सर्वाणि संयम्य युक्त आसीत मत्परः ।
वशे हि यस्येन्द्रियाणि तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥ १० ॥

१०—इन सब इन्द्रियों को बस में रखकर योगी को मुझमें तन्मय ही रहना चाहिये, क्योंकि अपनी इन्द्रियाँ जिसके वश में हैं, उनकी बुद्धि स्थिर है।

ध्यायतो विषयान्पुंसः संगस्तेषूपजायते ।
संगात्संजायते कामः कामात्क्रोधोऽभिजायते ॥ ११ ॥

११—विषयों का चिन्तन करनेवाले पुरुष को उनमें आसक्ति उत्पन्न होती है। आसक्ति से कामना होती है और कामना से क्रोध उत्पन्न होता है।

क्रोधाद्भवति संमोहः संमोहात्स्मृतिविभ्रमः ।
स्मृतिभ्रंशाद् बुद्धिनाशो बुद्धिनाशात्प्रणश्यति ॥ १२ ॥

१२—क्रोध से मूढ़ता उत्पन्न होती है, मूढ़ता से स्मृति भ्रान्त हो जाती है, स्मृति भ्रान्त होने से ज्ञान का नाश हो जाता है और जिसका ज्ञान नष्ट हो गया, वह मृतक तुल्य है।

रागद्वेषवियुक्तैस्तु विषयानिन्द्रियैश्चरन् ।
आत्मवश्यैर्विधेयात्मा प्रसादमधिगच्छति ॥ १३ ॥

१३—परन्तु जिसका मन अपने अधिकार में है और जिसकी इन्द्रियाँ रागद्वेषरहित होकर उसके वश में रहती हैं, वह मनुष्य इन्द्रियों का व्यापार चलाते हुए भी चित्त की प्रसन्नता प्राप्त करता है।

प्रसादे सर्वदुःखानां हानिरस्योपजायते ।
प्रसन्नचेतसो ह्याशु बुद्धिः पर्यवतिष्ठते ॥ १४ ॥

१४—चित्त प्रसन्न रहने से उसके सब दुःख दूर हो जाते हैं, जिसे प्रसन्नता प्राप्त हो जाती है, उसकी बुद्धि तुरन्त ही स्थिर हो जाती है।

नास्ति बुद्धिरयुक्तस्य नचायुक्तस्य भावना ।
न चाभावयतः शान्तिरशांतस्य कुतः सुखम् ॥ १५ ॥

१५—जिसे समत्व नहीं, उसे विवेक नहीं। जिसे विवेक नहीं, उसे भक्ति नहीं और जिसे भक्ति नहीं उसे शांति नहीं है और जहाँ शान्ति नहीं, वहाँ सुख कहाँ से हो?

इन्द्रियाणांहि चरतां यन्मनोऽनुविधीयते ।
तदस्य हरति प्रज्ञां वायुर्नावमिवाम्भसि ॥ १६ ॥

१६—विषयों में भटकनेवाली इन्द्रियों के पीछे जिसका मन दौड़ता है उसका मन जैसे वायु नौका को चाहे जहाँ खींच ले जाता है वैसे ही, इसकी बुद्धि को जहाँ चाहे खींच ले जाता है।

तस्माद्यस्य महाबाहो निगृहीतानि सर्वशः।
इन्द्रियाणींद्रियार्थेभ्यस्तस्य प्रज्ञा प्रतिष्ठिता ॥ १७ ॥

१७—इसलिए हे महाबाहो ! जिसकी इन्द्रियाँ चारों ओर के विषयों से निकलकर अपने वश में आ जाती है, उसकी बुद्धि स्थिर हो जाती है।

या निशा सर्वभूतानां तस्यां जागर्ति संयमी।
यस्यां जाग्रति भूतानि सा निशा पश्यतो मुनेः ॥ १८ ॥

१८—जब सब प्राणी सोते रहते हैं, तब संयमी जागता रहता है। जब लोग जागते रहते हैं, तब ज्ञानवान मुनि सोता रहता है।

आपूर्यमाणमचलप्रतिष्ठं समुद्रमापः प्रविशन्ति यद्वत्।
तद्वत्कामा यं प्रविशन्ति सर्वे स शान्तिमाप्नोति न कामकामी ॥१९॥

१९—नदियों के प्रवेश से भरते रहने पर भी जैसे समुद्र अचल रहता वैसे ही जिस मनुष्य में संसार के भोग शान्त हो जाते हैं वही शान्ति प्राप्त करता है न कि कामवाला मनुष्य।

विहाय कामान्यः सर्वान्पुमांश्चरति निःस्पृहः।
निर्ममो निरहंकारः स शांतिमधिगच्छति ॥ २० ॥

२०—सब कामनाओं का त्याग करके जो पुरुष इच्छा, ममता और अहंकार रहित होकर विचरता है, वही शान्ति पाता है।

एषा ब्राह्मी स्थितिः पार्थ नैनां प्राप्य विमुह्यति।
स्थित्वास्यामन्तकालेऽपिब्रह्मनिर्वाणमृच्छति ॥ २१ ॥

२१—हे पार्थ ! ईश्वर को पहचाननेवाले की स्थिति ऐसी है। उसे पाने पर फिर वह मोह के वश नहीं होता और यदि मृत्युकाल में भी ऐसी ही स्थिति टिकी रहे, तो वह ब्रह्मनिर्वाण पाता है।

## भजन

### श्रीगणेश-स्तुति

( राग बिलावल )

गाइये गनपति जगबन्दन ! शंकर-सुवन, भवानी-नन्दन !
सिद्धिसदन, गजबदन, विनायक । कृपासिंधु, सुंदर सब लायक !
मोदक प्रिय, मुदमंगल-दाता । विद्या-वारिधि, बुद्धि-विधाता !
माँगत तुलसिदास, कर जोरे । बसहिं राम-सिय मानस मोरे !

### बापू का प्यारा भजन

वैष्णव जनतो तेने कहिये, जे पीड़ पराई जाणे रे;
परदुःखे उपकार करे तोये, मन अभिमान न आने रे।
सकल लोकमां सहुने वन्दे, निन्दा न करे केनी रे;
वाच्च काछ मन निश्चल राखे, धन धन जननी तेनी रे।
समदृष्टि ने तृष्णा त्यागी, परस्त्री जेने मात रे;
जिह्वा थकी असत्य न बोले, परधन नव झाले हाथ रे।
मोह माया व्यापे नहिं जेने, दृढ़ वैराग्य जेना मनमां रे;
रामनामशू ताली लागी, सकल तीरथ तेना तनमां रे।
वणलोभी ने कपटरहित छे, काम क्रोध निवर्या रे;
भणे नरसैयो तेनुं दरसन करतां कुल एकोतेर तार्या रे।

### ( राग गौरो तीन-ताल )

अखियाँ हरि दरसन की प्यासीं

दरब्यौ चाहत कमलनैन को, निसिदिन रहत उदासी ॥ १ ॥
आये ऊधो फिर गये आँगन डारि गये गर फाँसी ॥ २ ॥
केसरि-तिलक मोतिन की माला वृन्दावन को बासी ॥ ३ ॥
काहू के मन कोऊ न जानत लोगन के मन हाँसी ॥ ४ ॥
सूरदास प्रभु ! तुमरे दरश बिन लेहौं करवत कासी ॥ ५ ॥

## महात्माजी का प्यारा भजन



उठ ! जाग मुसाफिर भोर भई, अब रैन कहाँ जो सोवत है।
जो सोवत है वह खोवत है, जो जागत है वह पावत है।।
टुक नींद से अँखिया खोल जरा, ओ गाफिल प्रभु से ध्यान लगा।
यह प्रीति करन की रीति नहीं, वह जागत है तू सोवत है।।

अब जान भुगत करनी अपनी, ओ पापी! पाप में चैन कहाँ।
जब पाप की गटरी सीस धरी, फिर सीस पकड़ क्यों रोवत है॥
जो काल करे वह अज कर ले, जो आज करे वह अब कर ले।
जब चिड़ियन खेती चुग डारी, फिर पछताए का होवत है॥

## ( राग काफी )

तोरी गटरी में लागे चोर बटोहिया का सोवे ॥ टेक ॥
पाँच पच्चीस तीन हैं चुरवा, यह सब कीन्हें सोर।
जागु सबेरा बाट अनेरा, फिर नहिं लागे जोर॥
भव सागर इकनदी बहतु है, बिन उतरे जाव बोर।
कहै कबीर सुनो भाई साधो! जागत कीजै भोर॥

## राम नाम

मेरो मन रामहि राम रटै रे॥ टेक॥
राम नाम जप लीजै प्राणी, कोटिक पाप कटै रे।
जनम जनम के खत जु पुराने, नामहि लेत फटै रे॥ १॥
कनक-कटोरे अमृत भरियो, पीवत कौन नटै रे।
मीरा के प्रभु हरि अविनाशी, तन मन ताहि पटै रे॥ २॥

जाउँ कहाँ तजि चरन तुम्हारे।
काको नाम पतित-पावन जग, केहि अति दीन पियारे॥ १॥
कौने देव बराइ बिरद-हित, हठि-हठि अधम उधारे।
खग, मृग, व्याध, पषान, बिटप जड़, जवन सुर तारे॥ २॥
देव, दनुज, मुनि, नाग, मनुज सब माला-बिबस विचारे।
तिनके हाथ दास तुलसी प्रभु, कहा अपनपौ हारे॥ ३॥

## वरयाचन

अर्थ न धर्म न कामरुचि, गति न चहउँ निर्वान।
जन्म जन्म रति रामपद, यह बरदान न आन॥

बार-बार बर मागउँ, हरषि देहु श्रीरङ्ग ।
पदसरोज अनपायनी, भगति सदा सतसंग ॥
मोसम दीन, न दीन हित, तुम्ह समान रघुबीर ।
अस विचारि रघुवंस मनि, हरहु विषम भवभीर ॥
नहिं विद्या नहिं बाहुबल, नहिं खरचन को दाम ।
मोसम पतित पतंग की, तुम पत राखौ राम ॥

## राम-सदन

काम क्रोध मद मान न मोहा । लोभ न छोभ न राग न द्रोहा ॥
जिन्हके कपट दंभ नहिं माया । तिन्हके हृदय बसहु रघुराया ॥
सबके प्रिय सबके हितकारी । दुख-सुख सरिस प्रसंसा गारी ॥
कहहिं सत्य प्रिय बचन विचारी । जागत सोवत सरन तुम्हारी ॥
तुमहिं छाँड़ि गति दूसरि नाहीं । राम बसहु तिनके मन माहीं ॥
जननी सम जानहिं पर नारी । धन पराय विषतें विष भारी ॥
जे हरषहिं परसंपति देखी । दुखित होहिं परबिपति बिसेखी ॥
जिन्हहिं राम तुम प्रानपियारे । तिन्हके मन सुभ सदन तुम्हारे ॥
स्वामि सखा पितु मातुगुरु, जिन्हके सब तुम तात ।
मन-मंदिर तिन्हके बसहु, सीय सहित दोउ भ्रात ॥

( रामचरित मानस से )

## ( राग काफी )

हमकाँ ओढ़ावे चदरिया, चलती की बिरिया ।
प्रान राम जब निकसन लागे, उलटि गईं दोउ नैन पुतरिया ॥ १ ॥
भीतर से जब बाहर आये, छूट गई सब महल अटरिया ॥ २ ॥
चार जने मिल खाट उठाइनि, रोवत ले चले डगर-डगरिया ॥ ३ ॥
कहत कबीर सुनो भाई साधो, संग चली वह सूखी लकरिया ॥ ४ ॥

## ( राग सोरठ )

ऐसो को उदार जगमाहीं।
बिनु सेवा जो द्रवै दीनपर, राम सरिस कोउ नाहीं ॥ १ ॥
जो गति जोग बिराग जतन करि, नहिं पावत मुनि ज्ञानी।
सो गति देत गीध सबरी कहँ, प्रभु न बहुत जियजानी ॥ २ ॥
जो संपति दस सीस अरपि करि, रावन सिव पहँ लीन्हीं।
सो सम्पदा विभीषन कहँ अति, सकुच-सहित हरि दीन्हीं॥ ३ ॥
'तुलसिदास' सब भाँति सकल सुख, जो चाहसि मन मेरो।
तौ भजु राम, काम सब पूरन, करहिं कृपानिधि तेरो ॥ ४ ॥

## ( राग गौरी )

श्रीरामचन्द्र कृपालु भजु मन, हरण-भव-भय दारुणं।
नवकञ्ज-लोचन, कञ्जमुख, कर-कञ्ज पद कञ्जारुणं ॥ १ ॥
कन्दर्प-अगणित-अमित-छवि, नव-नील-नीरज सुन्दरं।
पटपीत मानहुँ तड़ित रुचि शुचि नौमि जनक-सुता वरं ॥ २ ॥
भजु दीनबन्धु दिनेश दानव-दैत्य-वंश-निकन्दनं।
रघुनन्द आनन्द-कन्द कोसल-चन्द्र दशरथ-नन्दनं ॥ ३ ॥
शिर मुकुट कुण्डल तिलक चारु, उदार-अङ्ग-विभूषणं
आजानु भुज-शर-चाप-धर, संग्राम-जित खरदूषणं ॥ ४ ॥
इति वदति तुलसीदास, शंकर-शेष-मुनि-मन-रञ्जनं।
मम हृदय-कञ्जनिवास करु, कामादि-खल-दल-गञ्जनं ॥ ५ ॥

## महाप्रयाण से पहले का पत्र

महात्मा गान्धीजी ने जीवन में अनेक भाव पूर्ण पत्र लिखे हैं, उन सबको देना कठिन है। यहाँ पर उनके अन्तिम जीवन से पहले अन्तिम पत्र की प्रतिलिपि दी जाती है, जो गौरव की वस्तु है।

## अंतिम पत्र

१६।१।४८
नई दिल्ली

भाई शंकरजी !

तुम्हारी पुत्री सुलोचना के स्वर्गवास की खबर चि० किशोरलाल ने दी। मुझे कुछ भी पता नहीं था। मैं क्या लिखूँ। तुमको आश्वासन क्या देना था। मृत्यु मित्र सच्चा है। हमारे अहंभाव हमको दुःख देता है। सुलोचना की आत्मा तो कल थी आज है और भविष्य में रहेगी। शरीर को जाना ही है, सुलोचना अपने दोष लेकर गई, गुण रख गई है—उसे हम न भूलें। फर्ज अदा करने में और सावधान बनो !

बापू का आशीर्वाद

### गांधी महाराज

गान्धि महाराजेर शिष्य केउ बा धनी केउ बा निःस्व,
एक जायगाय आछे मोदेर मिल,
गरिब मेरे भराई ने पेट, अमीर कांछे हइ ने तो हैंट,
आतके मुख हय ना कभु नील।
पगड़ा जखन आसे तेड़े ऊँचिये घुषि डाएडा नेड़े
आमरा हेसे बलि जोयानटाके,
ए जे तोमार चोख रांगानो खोका बाबूर घूम भागानो
भय न पेले भय देखावे काके।
सिधे भाषाय बलि कथा, स्वच्छ ताहार सरलता,
डिप्लमेसिर नाइको असुविधे;
गारदखानार आइनटा के खूँजते हय ना कथार पाके,
जेलेर द्वारे जायसे निये सिधे।
दले दले हरिण बाड़ि चलल जारा गृह छाड़ि
धूचले ताहरे अपमानेर शाप,

चिर कालेर हातकडि जे धूलाय खसे पड़ल निजे,
लागल भाले गान्धी राजेर छाप।

—रवीन्द्रनाथ टाकुर

## उपरोक्त कविता का अनुवाद

'गांधी महाराज के जो शिष्य हैं, उनमें कोई धनी है कोई निर्धन। एक जगह हमारा मेल है। हम गरीब को मार कर पेट नहीं भरते, और न हम अमीर के सामने सिर झुकाते हैं। न किसी के आतंक से हमारा मुँह नीला पड़ जाता है। जब सिपाही दौड़ कर आते हैं, घूँसा उठाकर और डंडा घुमा कर, तो हम इन मर्दों से कहते हैं—ये जो तुम्हारी आँखें लाल हो रही हैं ये केवल बच्चों की आँखों से नींद भगाने मात्र के लिए ही हैं, हम डरेंगे नहीं तो तुम किसे डर दिखाओगे? मैं सीधी भाषा में बात कहता हूँ कि उनकी सरलता स्वच्छ है। इसमें डिप्लोमेसी की कोई असुविधा नहीं है। जेलखाने के कानून को ये लोग बात के पेंच निकाल कर नहीं देखते। वे तो इसे सीधे जेल के द्वार तक ले जाते हैं। जब दल बाँध-बाँध कर हिरन घर छोड़-छोड़ कर चल पड़े तो उनके लिए अपमान का अभिशाप खत्म हो गया। जो चिरकाल की हथकड़ी है वह तो आप ही आप खुल कर धूल पर गिर पड़ी, और उनके माथे पर गांधी राज की छाप लग गई।'

## महात्मा गाँधी

महात्मा गाँधी का पूरा नाम मोहनदास कर्मचन्द गाँधी था। इनका जन्म आश्विन बदी १२ सं० १६२५ वि० अर्थात् २ अक्टूबर सन् १८६६ ई० को पोरबन्दर अथवा सुदामापुरी में हुआ था। इनका बचपन प्रायः वहीं बीता।

इनके दादा, पितादि काठियावाड़ के भिन्न-भिन्न राज्यों में दीवानगीरी करते आये। इनके पिता कबागाँधी और माता पुतलीबाई थीं। गुजरात

काठियावाड़ में पंसारी को गाँधी कहते हैं। यह कौन जानता था कि इस जाति का एक पुरुष विश्ववन्द्य गाँधी बनकर अपना जीवन अमर कर जायगा।

महात्माजी बचपन से ही तर्कशील बुद्धि के थे। इनकी अटूट श्रद्धा पिता और माता में थी। यही कारण था कि ये आचार-विचार में धार्मिक, सत्य के अनुयायी और सदा परोपकार में दत्त चित्त रहते थे।

यहाँ के पश्चात् उन्होंने विलायत जाकर बैरिस्टरी की शिक्षा प्राप्त की। वहाँ भी अपने को दुर्व्यसनों से बचाया। वहीं से इनके मन में अपने देश की सेवा का भाव उदय हुआ। दलित, पीड़ित और गिरी हुई मानवता को उठाने में इनकी शक्ति बढ़ती ही गई। दक्षिण अफ्रीका के कार्यों के कारण गाँधीजी का नाम बढ़ा। सत्य, अहिंसा के सिद्धान्त एवं असहयोग-सत्याग्रह के प्रवर्तन से संसार भर में गाँधीजी की विख्याति हुई। इन्होंने रक्तरहित क्रान्ति के द्वारा अंग्रेजों को भारत से बाहर कर दिया। स्वराज्य प्राप्ति में महात्माजी का पूरा हाथ था।

अन्त में ३० जनवरी सन् १६४८ ई० को दिन में ५ बजे प्रार्थना-सभा में दिल्ली में जाते हुए एक युवक नाथूराम गोडसे ने महात्माजी को गोली मार दी। महात्माजी राम! राम! कहकर स्वर्ग सिधारे। इस समय भारत ही नहीं, समस्त संसार में हाहाकार मच गया। महाशोक सागर उमड़ पड़ा। अनेक प्रतिष्ठित हृदयों से दुःख के उद्गार निकले। उनमें से कुछ यहाँ दिये जाते हैं।

# सन्त का महाप्रयाण

## "राम ! राम !"

जब गान्धीजी प्रार्थनासभा के बीच से रस्सियों से घिरे रास्ते में चलने लगे, उन्होंने प्रार्थना में शामिल होनेवाले लोगो के नमस्कारों का जवाब देने के लिए लड़कियों के कंधों पर से अपने हाथ उठा लिए। एकाएक भीड़ से कोई दाहिनी ओर से भीड़ को चीरता हुआ उस रास्ते पर आया। छोटी मनु ने यह सोचा कि वह आदमी बापू के पाँव छूने को आगे बढ़ रहा है। इसलिए उसने उसको ऐसा करने के लिए झिड़का, क्योंकि प्रार्थना के पहले ही काफी देर हो चुकी थी। उसने रास्ते में आनेवाले आदमी का हाथ पकड़कर उसे रोकने की कोशिश की, लेकिन उसने जोर से मनु को धक्का दिया, जिससे उसके हाथ की आश्रम-भजनावली, माला और बापू का पीकदान आदि नीचे गिर गये। ज्योंही वह बिखरी हुई चीजों को उठाने के लिए झुकी, वह आदमी बापू के सामने खड़ा हो गया—इतना नजदीक खड़ा था कि पिस्तौल से निकली हुई गोली का खोल बाद में बापू के कपड़ों की पर्त में उलझा हुआ मिला। सात कारतूसों वाली ऑटोमेटिक पिस्तौल से जल्दी-जल्दी तीन गोलियाँ छूटीं। पहली गोली नाभी से ढाई इञ्च ऊपर और मध्य-रेखा से साढ़े तीन इञ्च दाहिनी तरफ पेट की दाहिनी बाजू में लगी। दूसरी गोली मध्य-रेखा से एक इञ्च की दूरी पर दाहिनी तरफ घुसी और तीसरी गोली छाती की दाहिनी तरफ लगी। पहली और दूसरी गोली शरीर को पारकर पीठ से बाहर निकल आयी। तीसरी गोली उनके फेफड़े में ही रुकी रही। पहले वार में उनका पाँव जो गोली लगने के वक्त आगे बढ़ रहा था, नीचे आ गया। दूसरी गोली छोड़ी गयी तबतक वह अपने पाँवों पर ही खड़े थे और उसके बाद वह गिर गये। उनके मुँह से आखिरी शब्द "राम-राम" निकले। उनका

चेहरा राख की तरह सफेद पड़ गया। उनके सफेद कपड़ों पर गहरा सुर्ख धब्बा फैलता हुआ दिखाई पड़ा। उनके हाथ जो सभा को नमस्कार करने के लिए उठे थे, धीरे-धीरे नीचे आ गये, एक हाथ आभा के गले में अपनी स्वाभाविक जगह पर गिरा। उनका लड़खड़ाता हुआ शरीर धीरे से ढुलक गया और सिर्फ तभी घबराई हुई मनु और आभा ने महसूस किया कि क्या हो गया है।

मैं दूसरे दिन नोआखाली जाने की अपनी तैयारी पूरी करने के लिए शहर गया और वहाँ से तुरत ही लौटा था। प्रार्थना-सभा के मैदान तक बनी हुई पत्थर की कमानी के नीचे भी मैं नहीं पहुँच पाया था कि श्री चन्द वानी सामने से दौड़ते हुए आये। उन्होंने चिल्लाकर कहा—"डाक्टर को फोन करो। बापू को गोली मार दी गई है।" मैं पत्थर की तरह जहाँ का तहाँ खड़ा रह गया। जैसे कोई बुरा सपना देखा हो। मशीन की तरह मैंने किसी के द्वारा डाक्टर को फोन करवाया।

## राष्ट्रपिता के प्रति—श्री जवाहरलाल नेहरू की श्रद्धांजलि

—हमारा जीवनप्रकाश लुप्त हो गया है और चारों ओर अन्धकार है। मैं नहीं जानता कि आप लोगों से क्या कहूँ और कैसे कहूँ? हमारे प्रिय नेता और राष्ट्रपिता जिन्हें हम बापू कहते थे अब नहीं हैं। शायद मैं गलत कह रहा हूँ। पर, जिन्हें हम कितने ही वर्षों से देखते आये थे उन्हें हम फिर न देख पायेंगे और यह सिर्फ मेरे लिए ही नहीं, इस देश के असीम जन-समुदाय के लिए सांघातिक आघात है। और इस आघात की पीड़ा कम करने के लिए मेरा या और किसी का कुछ कहना बड़ा कठिन है।

मैंने कहा, प्रकाश चला गया, पर मैंने गलती की। क्योंकि वह प्रकाश जो इस देश में चमकता रहा, साधारण प्रकाश नहीं था। जिससे देश इतने वर्षों तक प्रकाशित होता रहा, वह प्रकाश अभी भी कितने ही वर्षों

तक उसे उज्ज्वल करता रहेगा और हजारों वर्ष बाद भी यह प्रकाश इसे देश और विश्व को दृष्टिगोचर होता रहेगा और इससे असंख्य हृदयों को शान्ति मिलेगी। क्योंकि यह ज्योति सुदूर भविष्य की भी द्योतक थी; इसमें जीवन-सत्य—शाश्वत सत्य की झलक थी जिसने हमें उचित मार्ग दिखलाया, गलती से दूर रखा और देश को स्वतन्त्रता तक पहुँचाया।

यह दुर्घटना ऐसे समय हुई है जब उन्हें अभी भी बहुत कुछ करना था। हम यह सोच भी नहीं सकते थे कि हमें अब उनकी आवश्यकता नहीं है या उनका कार्य समाप्त हो गया है। लेकिन आज जब हमारे सामने दुरूह कठिनाइयाँ हैं उनका हमारे बीच न रहना हमारे लिए असह्य आघात है। नयी दिल्ली।

—प्रधान सचिव

सत्तर वर्ष के अपने जीवन का सिंहावलोकन करते हुए क्या कोई दूसरा जीवित पुरुष इतने महान कार्यों को देख सकेगा। उन्हें अक्सर तीखे-तीखे काँटे चुभाये गये। आइये, अब हम उन्हें कृतज्ञता के फूल चढ़ायें। —वाइकाउँट सेम्युअल

महात्मा गान्धी अपने जीवनकाल में तो एक महानपुरुष थे ही, अपनी मृत्यु में भी वे महान रहे। निस्सन्देह उन्होंने अपनी मृत्यु से भी अपने महान् लक्ष्य की सेवा की जिसकी वे जीवन भर करते रहे।

—जवाहरलाल नेहरू

राष्ट्र ने १३ दिन की शोक—अवधि में काफी अनुशासन और संयम का परिचय दिया। अब हमें तत्काल उनके द्वारा बताये गए राष्ट्र-निर्माण के क्षेत्र में उतर पड़ना चाहिए। —वल्लभभाई पटेल

आज मेरे गुरु, मेरे नेता और मेरे पिता—इस संसार में नहीं रहे। गान्धीजी विश्वमानव थे। ऐसे व्यक्ति कैसे मर सकते हैं? जिन्होंने अपने जीवन, आचरण, बलिदान, प्रेम, साहस आदि से जगत को शिक्षा दी कि आत्मा अमर है नकि शरीर। —सरोजिनी नायडू

जो कुछ गान्धीजी ने किया, वह उनको अमर बनाने के लिए संसार के सामने हमेशा बना रहेगा। वे सत्य और अहिंसा के बल पर विजयी हुए। —राजेन्द्रप्रसाद

हा, बापू आपकी हत्या से किसी को क्या मिला ?

—पुरुषोत्तमदास टंडन ( स्पीकर युक्तप्रान्त )

एक नादान दीवाने ने हमारी सबसे बड़ी निधि हमसे छीन ली।

—राजगोपालाचार्य ( गवर्नर बंगाल )

निस्सन्देह वे हिन्दू जाति के महानतम पुरुष थे और उन्हें उसकी अगाध श्रद्धा और आदर प्राप्त था। इस महान पुरुष की मृत्यु से जो स्थान शून्य हो गया है, उसकी पूर्ति बहुत कठिन है।

—कायदे आजम जिन्ना ( गवर्नर जेनरल पाकिस्तान )

इन अन्धकारपूर्ण दिनों में गान्धीजी हमारे लिए एक प्रकाश-किरण के समान थे। उनके सत्य, प्रेम, अहिंसा की भावना हमारा मार्ग-प्रदर्शन करती रहेगी। —अब्दुल गफ्फार खाँ ( सीमान्त गान्धी )

पूरब ने एक महान नेता खो दिया और दुनिया एवं मानवता ने अपना एक महान पथ-प्रदर्शक खोया। —फारूख ( बादशाह मिस्र )

दुनिया का सर्वश्रेष्ठ पुरुष चल बसा।

—आजम पाशा ( प्रधानमन्त्री अरब )

गाँधीजी की मृत्यु से भारत और समस्त मानवता की महान क्षति हुई जिसकी पूर्ति असंभव है। —सम्राट्-सम्राज्ञी

जिस महान् सन्त ने अहिंसात्मक उपायों द्वारा शान्ति स्थापना का मार्ग बताया, वह हिंसा का लक्ष्य बना —च्यांगकाई शेक ( चीन )

गाँधीजी जीवनमुक्त और बन्धनमुक्त जीवन के मंत्रदाता थे। मानवता उनसे फूलती फलती रही। —राधाकृष्णन्

मेरे केवल दो ही बली थे—ईश्वर और बापू— —मीरा बेन

फूलों में से बापू का चेहरा ही दीखता था। मैंने उनकी छाती पर अपना शिर रख दिया। —सुशीला नायर

बापू जैसी विशाल और सुन्दर छाती किसी सिपाही की भी न होगी। उनका छोटा दुपट्टा जो कन्धे पर डाले रहते थे—खून से भरा हुआ था, जब सब कपड़े हटा लिये गये, उनकी प्रसिद्ध धोती के सिवा कुछ न बचा तब हमलोग अपने को न सँभाल सके। —देवदास गाँधी

मैं पिलानी में था। वहीं बापू के मारे जाने का समाचार मिला। रात में नींद न आई। स्वप्न देखा कि मैं दिल्ली गया, वहाँ सुशीला, प्यारेलाल आदि भी हैं। मैंने प्रणाम किया। बापू उठ बैठे। बोले, अच्छा हुआ। तुम आ गये। यह नादान का काम नहीं। इसमें गहरा षड्यंत्र था—मैं तो अब प्रसन्नता के मारे नाचूँगा। मेरा काम तो अब समाप्त हो गया। कुछ बात कर सो गये। फिर घड़ी देखकर बोले कि अब ११ बजे। अब तुम लोग श्मशान ले जाओगे। बस, फिर कुछ न देखा।

—घनश्यामदास बिड़ला

# नेताजी सुभासचन्द्र बोस

वंगवीर नेताजी सुभासचन्द्रबोस से कौन परिचित नहीं। उन्होंने भारतीय इतिहास में अपने नाम को सुवर्णाक्षरों में अंकित करने योग्य बना दिया। भारतमाता अपने जिन नवयुवक सपूतों पर गर्व कर सकती है उनमें सुभासबाबू अद्वितीय थे।

इनके पिता का नाम था जानकीनाथ बसु और [illegible] देवी। उनके पास जमींदारी थी। वे कटक ( बंगाल ) के निवासी थे। इनके पिताजी वकालत करते थे। माताजी बड़ी सुशीला स्त्री थीं। इस दम्पति को १२ बच्चे ( ८ पुत्र और ४ कन्या ) हुए।

इनमें सुभासबाबू भी एक थे। इनका जन्म २३ जनवरी सन् १८६७ ई० में हुआ। ये बचपन से कुशाग्र बुद्धि थे। आठ वर्ष की आयु में ही इन्होंने अपने देश को स्वतंत्र कराने का भाव प्रकट किया। मैट्रिक परीक्षा पास कर कलकत्ता प्रेसीडेंसी कालेज में भरती हुए। १७ वर्ष की अवस्था में स्वामी विवेकानन्द का व्याख्यान "वीरों! हिमालय तुम्हें पुकार कर कह रहा है कि मेरे पास आओ और योगसाधन करो" सुनकर हिमालय भ्रमण को गये। वहाँ से लौटकर उन्होंने कालेज में बी० ए० पास किया फिर विलायत में आई० सी० एस० में उत्तीर्ण हुए।

भारत में सत्याग्रह के कर्णधार गाँधीजी ने असहयोग का बिगुल बजाया था। उससे आकर्षित होकर देशभक्त सुभासबाबू राजनीतिक क्षेत्र के संघर्ष में कूद पड़े और उत्तरोत्तर बढ़ते गये। इन्होंने बार-बार जेल की यातनाएँ सहीं, पर निराश न हुए। इन्होंने अपने देश-प्रेम के कारण अभूतपूर्व स्वार्थ-त्याग किया। ब्रिटिश सरकार के फौलादी पंजे से कभी न डरे। इनकी लोकप्रियता जीवनभर बढ़ती ही गई। गाँधीजी के प्रति अटूट श्रद्धा रखने पर भी अपने सिद्धान्त में स्वतंत्र थे। ये क्रांति, विदेशी सहानुभूति और बल प्रयोग द्वारा अंग्रेजों को भारत से निकाल देने के पक्ष में थे। इनका मत था कि जो जैसा करे, उसके प्रति वैसा करना पाप नहीं।

इनके उग्र विचार के कारण सरकार ने इनको राजद्रोही मानकर कारागार आदि संरक्षण में रखा। ता० १४ दिसम्बर सन् १९४० ई० को ये छिपकर सरहद तक पहुँच गये। उन्होंने अपना नाम जियाउद्दीन रखा और दाढ़ी होने से पठानी वेश बना लिया था। काबुल आदि होते हुए जर्मनी पहुँचकर हर-हिटलर से मिले और भारत की स्वाधीनता का प्रस्ताव सूचित किया। इसके पश्चात् प्रवासी भारतीयों और सैनिकों को संगठित कर एक आजाद-हिन्द फौज की रचना कर डाली। इसमें ब्रिटिश विरोधिनी शक्तियों का सुन्दर समन्वय था। एक सेना संगठित होने पर सिंगापुर में सुभासबाबू अध्यक्ष बनाये गये। यहीं से भारत की आजादी की

लड़ाई घोषित की गई। वह संस्मरणीय दिवस ४ जुलाई सन् १९४२ का था। यहीं से उनका नाम नेताजी पड़ा, जो आजकल विख्यात हो रहा है। अन्त में जापानी सहायता न मिलने के कारण आजाद-हिन्द फौज की लड़ाई बन्द कर दी गई। एक दिन जापानी रेडियो से खबर आई कि "हवाई जहाज से टोकियो जाते समय दुर्घटना के कारण सुभासबाबू घायल होकर अस्पताल भेजे गये और रात में वहाँ उनकी मृत्यु हो गई।" जो भी सच हो, पर इतना तो हम अवश्य कहेंगे कि नेताजी सुभासचन्द्रबोस ने भारत की आजादी के यज्ञ में बहुत बड़ी आहुति दी।

## नेताजी सुभासचन्द्र बोस

प्रिय पाठक और पाठिकाओ! ऐसे त्यागी-देशभक्त आत्माओं की अमर कहानियाँ पढ़कर अपने जीवन को भरसक तदनुरूप आदर्श तथा उच्च बनाना ही वास्तविक प्रेम है।—सम्पादक

## नेताजी का ऐतिहासिक पत्र

[ श्री शरच्चंद्र बसु बैरिस्टर-एट-लॉ के पास ]

इनसिन सेंट्रल जेल
४ अप्रैल १९२७

पूज्य दादा,

आप यह जानने के लिये चिंतित होंगे कि आनरेबुल मि० मार्बले के प्रस्ताव के सम्बन्ध में मेरे क्या विचार हैं। अब समय आ गया है कि इस विषय में अपने जी का भार मैं हलका कर दूँ। शायद आपके विचार से मेरा विचार न मिले, पर अपनी राय मैं प्रकट कर दे रहा हूँ।

मैंने आनरेबुल मेंबर के वक्तव्य को कई बार खूब गौर से पढ़ा है। इसके अक्षर-अक्षर पर गंभीरतापूर्वक मैंने सोचा है, जिसके संबंध में मैं इतना अवश्य कहूँगा कि बड़ी सावधानी से लिखा गया है। उनके प्रस्ताव की अच्छाई और बुराई आँकने में मैंने काफी समय लगाया है और अपने

निर्णय पर पहुँचने में मैंने जल्दीबाजी नहीं की है। इस समय जो मेरे विचार हैं, वे मैं आपसे जाहिर करने जा रहा हूँ। मेरे ये विचार बहुत देर के मनन-चिंतन के बाद स्थिर किये गये हैं; लेकिन फिर भी मैं उन वाकयातों और तर्कों पर पुनर्विचार कर अपने फैसले को बदलने को तैयार हूँ, जो मेरी नजरों से छूट गये हैं।

कुछ कहने के पहले मैं आनरेबुल मेंबर के वक्तव्य की स्पष्टवादिता की तारीफ किये बिना नहीं रह सकता और अपने कर्तव्य से चूकूँगा यदि मैं भी वैसा ही स्पष्टवादी न बनूँ। किसी बात को स्पष्ट कह देना मेरी आदत है और मेरा विश्वास है कि साफ-साफ बात कहने से अन्त में लाभ ही होता है। आनरेबुल मेंबर के वक्तव्य में कुछ बातें ऐसी हैं, जिनके लिए मैं उन्हें धन्यवाद दिये बिना नहीं रह सकता। उन्होंने कहा है कि बीती बातों को स्वीकार करने के सिवा, आगे के लिए किसी शर्त को मानने के लिए वे नहीं कहेंगे—वे मुझे रिहा कर देंगे, यदि मैं केवल अपनी जबान दे दूँ। अन्त में यह भी कहा है कि उन्होंने यह प्रस्ताव पहले नहीं रक्खा; क्योंकि वे नहीं चाहते थे कि मैं यह महसूस करूँ कि यह बात मुझपर जबर्दस्ती लादी जा रही है। इन बातों से उन्होंने भद्रता और आत्मसम्मान की मेरी भावनाओं की ओर काफी सहानुभूति प्रदर्शित की, और यद्यपि इस प्रस्ताव को स्वीकार करने में मैं अपने को असमर्थ पाता हूँ, जिसके कारणों का आगे चलकर उल्लेख करूँगा, परन्तु उस प्रस्ताव की सम्मानपूर्ण बातों की मैं अवश्य ही सराहना करता हूँ। साथ ही, कम से कम एक बात में माननीय मेंबर ने अन्य मेंबरों का भी विश्वास प्राप्त किया है उसका भी, धारा-सभा के सभासद की हैसियत से, स्वागत किये बिना मैं नहीं रह सकता। लेकिन शायद इस बात के साथ मैंने उस प्रस्ताव के पक्ष में कह सकनेवाली अन्तिम बात कह दी।

उस प्रस्ताव में एक खास बात है, जिसके विषय में मैं कुछ कहना चाहूँगा। छोटे दादा ने जो रिपोर्ट की है या सिफारिश की है, बिना मेरी

सलाह के और मुझसे बातचीत होने के पहले कही है। यदि उन्होंने पहले ही मुझसे सलाह ली होती तो मैं इस प्रकार की सिफारिश पर आक्षेप करता और जब बाद में उन्होंने मुझे बताया तब मैंने उसी समय इस प्रकार के कार्य के औचित्य पर शंका की थी—अब मालूम होता है कि मेरी बात बिलकुल उचित थी। निस्संदेह, छोटे दादा एक रोगी की तरह मेरी परीक्षा करके और डाक्टर की हैसियत से उसपर अपनी राय जाहिर करने आये थे और मेरी समझ में उन्होंने अपना कर्तव्य वैज्ञानिक पक्षपात रहित तथा पेशे के अनुकूल निर्भयता के साथ पूरा किया। अपनी सिफारिश की राजनीतिक व्याख्याओं से या इस बात से कि आया सरकार उसे अपना राजनैतिक अस्त्र बनायेगी, उन्हें कोई सरोकार नहीं था। कोई भी व्यक्ति, जिसमें मैं भी शामिल हूँ, रोग के निदान के अलावा किसी अन्य बात का खयाल न करने तथा अपनी सिफारिशों के राजनीतिक परिणामों की ओर उपेक्षा करने के कारण, उन्हें दोष नहीं दे सकता। उन्होंने मेरे संबंध में भी वही सलाह दी, जो वह किसी दूसरे रोगी के संबंध में देते और उन्होंने मुझे बताया कि चूँकि उनके कई रोगी स्विट्-जरलैंड सेनिटोरियम के इलाज से अच्छे हो चुके हैं; इसलिये वे खर्च बर्दाश्त कर सकनेवाले रोगियों को वहीं जाने की राय देते हैं; इससे यह स्पष्ट है कि किसी भी प्रस्ताव से सहमत होने के लिये मैं बाध्य नहीं हूँ।

मालूम होता है कि सरकार छोटे दादा के निदान से सहमत नहीं है—यद्यपि वह उनकी सिफारिश से फायदा उठाने को तैयार है—क्योंकि माननीय मेंबर ने कहा है कि "यह स्पष्ट है कि इस समय श्री सुभाषचंद्र बसु की हालत खतरनाक नहीं है और उनकी शक्ति का ह्रास तो निश्चय ही नहीं हुआ है।" किस समय सरकार मेरी हालत खतरनाक समझेगी या मुझे निःशक्त समझेगी, यह भी एक दिलचस्प बात है। क्या तब जब डाक्टर लोग मेरी बीमारी को असाध्य बतायेंगे और मेरी मौत को चंद दिनों की बात घोषित करेंगे। इसके अलावा, यदि सरकार छोटे

दादा की सिफारिश को स्वीकार नहीं करती तो फिर वह उनकी सिफारिश को, जो कहने मात्र ही के लिए उनकी सिफारिश है, क्यों स्वीकार करने के लिए उत्सुक है ? छोटे दादा की रिपोर्ट यह नहीं कहती कि यात्रा के पहले घर जाकर अपने लोगों से मिलने न दिया जाय ; न उनका यह तात्पर्य है कि जिस जहाज से मैं सफर करूँ, वह भारत के किसी भी बंदर पर अपना लंगर न डाले ; न उसका यही तात्पर्य है कि तंदुरुस्त हो जाने पर भी बंगाल क्रिमिनल लॉ एमेंडमेंट ऐक्ट के खतम होने के पहले मैं भारत न लौटूँ । इन सब बातों से मुझे शंका होती है कि क्या वास्तव में सरकार की मंशा मुझे अपनी तंदुरुस्ती सुधारने का अवसर देने की है ?

माननीय मेंबर ने कहा है कि मेरे विषय में दो ही बातें हैं (१) मैं जेल में बंद रहूँ या (२) विदेश में अनिश्चित काल तक अपना इलाज कराऊँ । क्या दोनों के बीच का कोई रास्ता नहीं है ? मुझे इसका विश्वास नहीं ।

बंगाल सरकार चाहती है कि मैं क्रिमिनल लॉ एमेंडमेंट ऐक्ट समाप्त होने तक विदेश में रहूँ, जिसके मानी हैं जनवरी १९२० तक । लेकिन कौन कह सकता है कि उसे एक साल का जीवन और न दिया जायगा और वह १९३० में भी जारी न रहेगा । अक्तूबर १९३० में मैंने श्री लोमैन डी. आई. जी, आई. बी, सी, आई डी से भी बातचीत की थी ; उससे तो मुझे कोई अच्छे आसार नहीं नजर आये और मुझे कुछ भी आश्चर्य न होगा यदि १९२९ में १९२५ के बंगाल के क्रिमिनल लॉ एमेंडमेंट ऐक्ट को स्थायी कानून का स्वरूप देने का प्रयत्न किया जाय । उस हालत में मुझे हमेशा के लिए अपने घर से विदा होना पड़ेगा, और इस प्रकार अपने ही हाथों अपने को सदा के लिए निर्वासित करने के लिए मैं किसी दूसरे को कुछ भी कह न सकूँगा । यदि इस संबंध में सरकार की नीयत साफ होती तो वह मेरे विदेश में रहने का कोई समय निश्चित कर देती ।

इसके अलावा मैं यूरोप में किस हद तक आजाद रहूँगा, इसका भी कोई आश्वासन नहीं दिया गया है। अगणित जासूसों से, जो स्विट्जरलैंड में अड्डा जमाए रहते हैं, क्या सरकार मुझे सुरक्षित रक्खेगी?

इसमें तो शक ही नहीं कि मैं संदेह की दृष्टि से देखा जाता हूं और तब तक उन्हीं नजरों से देखा जाऊँगा, जब तक मैं अपना रुख बदलकर पुलिस का गोइंदा न बन जाऊँ। बहुत संभव है कि पग-पग पर मँड़राने वाले ये जासूस मेरी जिंदगी दुश्वार बना दें। जहाँ तक मेरा खयाल है, स्विट्जरलैंड में सरकार के काम में केवल अँगरेज ही नहीं, वरन् इटालियन, फ्रेंच, जर्मन तथा भारतीय जासूस भी हैं, और उन्हें मेरे संबंध में झूठी रिपोर्टें भेजने से, ताकि मैं सरकार की निगाहों पर और भी चढ़ जाऊँ, कोई भी नहीं रोक सकता। मेरे ये वास्तविक विचार हैं, और मैंने गत वर्ष श्री लोमैन से, जब मैं उनसे मिला था, इसे प्रकट भी किया था कि खुफिया विभाग के लिए किसी राजनीति से संबंध रखनेवाले व्यक्ति के विरुद्ध एक झूठी कहानी गढ़ लेना, जिसमें वह आर्डिनेंस के अन्दर रोका जा सके, बहुत ही आसान है। और उन संदेहात्मक व्यक्तियों के विषय में, जो कुछ दिनों से योरोप में जाकर रहते हैं, तो यह बात और भी सच्ची है। कोई आदमी सहज ही यह नहीं भूल सकता कि किस प्रकार के संदेहात्मक व्यक्तियों को वापस स्वदेश लौटने के लिए पासपोर्ट हासिल करने में कितनी कठिनाई होती है। लाला लाजपतराय सरीखे उच्च श्रेणी के नेता भी, उनके बहुत से प्रभावशाली पार्लमेंट के मैंबरों, जिनमें कुछ मिनिस्टर भी रह चुके थे, की मदद से ही स्वदेश लौट सके। मैं तो सरकार का चालानी आदमी हूँ; मुझे जो दिक्कत होगी, उसकी सहज ही में कल्पना की जा सकती है।

साथ ही इन अति उत्साही खुफिया पुलिसों के मुकाबले तो मैं अपने को इतना बेबस पाता हूँ कि मुझे विश्वास है कि जितना भी सतर्क रहूँ—यहाँ तक कि किसी हद तक दब्बू बन जाऊँ—मैं अपने खिलाफ रिपोर्ट

होने से नहीं बच सकूँगा। और उससे भी दुखदायी बात तो यह होगी कि मेरे बारे में क्या रिपोर्टें भेजी जा रही हैं, उन्हें जानने का मेरे पास कोई साधन नहीं रहेगा। अपने कार्यों तथा मुझसे संबंध रखनेवाली घटनाओं, जो बिलकुल बेसिर-पैर की होंगी, की सफाई देने का भी मुझे अवसर नहीं दिया जायगा। और बहुत संभव है कि १९२९ समाप्त होने के पहले भारत सरकार को एक अत्यधिक खतरनाक बोलशेविक के रूप में मेरा वर्णन किया जायगा ( क्योंकि योरोप में इस समय सबसे बड़ा हौआ बोलशेविज्म ही है ), जिसके परिणाम-स्वरूप या तो मुझे भारत लौटने ही से रोक दिया जायगा या अगर आ भी जाऊँ तो फिर गिरफ्तार कर लिया जाऊँगा। अपनी ही मातृभूमि से निर्वासित होने की मेरी कोई इच्छा नहीं है और मैं चाहता हूँ कि सरकार इस प्रश्न को मेरे पहलू से देखे।

यदि बोलशेविकों का एजेंट होने की मेरी थोड़ी इच्छा भी होती तो मैं इस प्रस्ताव पर अत्यन्त प्रसन्न होता और पहले ही जहाज से योरोप की यात्रा करता। स्वास्थ्य ठीक हो जाने पर उस मस्त टोली में शामिल हो जाता, जिसके लोग पेरिस से लेनिनग्रेड तक जागतिक क्रांति की बातें करते हुए विचरण करते रहते हैं और अपने कारखानों में आग उगलते रहते हैं। लेकिन मेरी ऐसी कोई इच्छा नहीं है।

जब पढ़ा कि मैं भारत, ब्रह्मा या लंका नहीं लौट सकूंगा तो मेरे कान खड़े हुए और विचार करने लगा—"क्या मैं भारत में ब्रिटिश सत्ता के लिये इतना खतरनाक हूँ कि मेरा बंगाल से निर्वासन पर्याप्त नहीं समझा जाता; या यह सब एक मखौल है? यदि पहली बात सच है, तब तो किसी भी राष्ट्रिय नेता के लिये यह बड़े गौरव की बात है कि उसे नौकरशाही इतना बुरा समझती है। किन्तु जब वास्तविकता पर उतरा हूँ और अपने गिरफ्तारी के पूर्व के कार्यों की समीक्षा करता हूँ, तब इस निश्चय पर पहुँचता हूँ कि मेरा राजनैतिक जीवन उतना सुर्ख या भयानक नहीं है; जितना कुछ स्वार्थी और काले हृदय के लोगों ने सरकार को बताया

है। मैंने बंगाल के बाहर कोई राजनैतिक कार्य नहीं किया है—अभी कुछ साल तक ऐसा करने की मेरी इच्छा भी नहीं है; क्योंकि बंगाल का क्षेत्र मेरे और मेरी महात्वाकांक्षाओं के लिये काफी विस्तृत है। मैं नहीं समझता कि किसी अन्य व्यक्ति या सरकार ही को, ( भारत सरकार या अन्य किसी प्रांतीय सरकार) बंगाल सरकार के अलावा, मेरे विरुद्ध कोई शिकायत हो सकती है। जहाँ तक मुझे स्मरण है, गत ६ वर्षों में सिवा अपने कुटुम्बियों से भेंट करने या अ० भा० कां० क० या कांग्रेस के अधिवेशनों में भाग लेने के, मैं बंगाल के बाहर भी नहीं गया हूँ।

तब फिर मुझे खतरनाक करार देकर भारत, ब्रह्मा या लङ्का में प्रवेश करने से रोककर अन्य सरकारों की नजरों में मुझे गिराने का क्या उद्देश्य है? लङ्का एक बृटिश उपनिवेश है और उसके सम्बन्ध में बंगाल सरकार या भारत सरकार मुझपर प्रतिबंध लगा भी सकती है, इस में भी मुझे शंका है।

अब बंगाल सरकार मेरी हालचाल पर नियंत्रण रखना चाहती है; लेकिन जब मैं स्वतंत्र था, तब मैं बहुत ही कम हरकतें करता था। अक्तूबर १९२३ से अक्तूबर १९२४ के बीच में केवल दो ही बार कलकत्ता के बाहर गया हूँ—पहली बार खुलना जिला राजनैतिक सम्मेलन में भाग लेने और दूसरी बार एक कौंसिल के उम्मीदवार के लिये नदिया जिला में चुनाव के लिये भाषण देने। और, फरवरी १९२४ से अक्तूबर १९२४ के बीच तो शायद मैं कलकत्ता के बाहर गया ही नहीं। सूराजगंज सम्मेलन के साथ मेरा नाम जोड़ने के सब प्रयत्न व्यर्थ और द्वेषपूर्ण हैं; क्योंकि ठीक जब कानफरेंस का अधिवेशन हो रहा था, मैंने चीफ इक्जिक्यूटिव आफिसर का पद स्वीकार किया था और मेहतरों की हड़ताल होने में रोकने के प्रयत्न में था। मुझे इतना समय ही नहीं था कि मैं एक दिन के लिये भी कलकत्ता छोड़ूँ। १९२४ की मई और अक्तूबर के बीच की मेरी कारवाइयों का जिक्र करने की आवश्यकता नहीं है; क्योंकि लोग

उन्हें अच्छी तरह से जानते हैं। मेरी गिरफ्तारी के पहले की मेरी हरकतों को सरकार अच्छी तरह जानती थी और यदि मेरी हरकतों पर नियंत्रण ही रखना था तो मेरी गिरफ्तारी की कोई आवश्यकता ही नहीं थी।

माननीय मेंबर के प्रस्ताव का एक पहलू तो मुझे खास तौर से हृदय-हीनता से भरा मालूम होता है। सरकार मानती है कि लगभग २॥ वर्ष से मैं अपने संबंधियों—माता-पिता भी – हैं, से नहीं मिला हूँ। इस पर भी वे कहते हैं कि उनसे मिलने का अवसर प्राप्त किये बगैर ही २॥ या तीन साल के लिये मैं विदेश चला जाऊँ। यह मेरे साथ तो ज्यादती है ही; किंतु और भी ज्यादा उनके साथ है, जिन्हें मेरे लिये प्रेम है, और बेशक उनकी संख्या कम नहीं है। पश्चिमी लोग सहज में इस बात की कल्पना नहीं कर सकते कि पूरबवाले लोग अपने संबंधियों के प्रति कितना आकर्षण रखते हैं। और, शायद सरकारी प्रस्ताव के इस अंश का, जिसे मैं अत्यधिक हृदयहीन समझता हूँ, मुख्य कारण यही अज्ञान है, हृदयहीनता नहीं। यह विचार ठीक पश्चिमी दृष्टिकोण का परिचायक है कि चूँकि मैंने विवाह नहीं किया है, अतएव मेरे कोई कुटुम्ब नहीं है और न किसी के लिये मेरे चित्त में आकर्षण ही है।

सरकार ने गत २½ साल से जो क्लेश पहुँचाया, उसे वह, मालूम होता है, बिलकुल भूल गयी है। अत्याचार-पीड़ित पक्ष मेरा है, उसका नहीं। मुद्दत तक उसने मुझे बिना किसी कारण के हिरासत में रक्खा। मुझे सिर्फ इतना ही बताया गया कि हथियार मँगाने, स्फटिक द्रव्य बनाने तथा पुलिस अधिकारियों की हत्या करनेवाले षड्यन्त्रकारी दल का मैं सभासद हूँ और मुझसे पूछा गया कि इस विषय में मैं क्या कहना चाहता हूँ। मैं नहीं समझता कि स्व० सर एडवर्ड मार्शल हॉल या सर जान साइमन भी अपनी सफाई में इससे अधिक क्या कहते कि "मैं निर्दोष हूँ।" ठीक मैंने यही कहा। जब दुबारा वही जुर्म मेरे सामने पेश किये गये, तब मैंने मन ही मन सोचा कि आखिर दुनिया के इतने आदमियों में

पुलिस मेरे ही पीछे इस तरह क्यों पड़ी है ?—मैं समझता हूँ, मैंने इसका काफी संतोषजनक कारण ढूँढ़ लिया था। मेरी गिरफ्तारी के बाद सरकार ने मुझे अपने आश्रितों के पोषण के लिये या अपनी व्यवस्था के लिये किसी प्रकार का एलाउएंस नहीं दिया है और अंत में जब मैंने वाइसराय से अपील की तब बंगाल सरकार ने उसे रोक लिया। अब सबसे कमाल तो यह है कि वह चाहती है कि मैं अपने को निर्वासित करूँ तथा योरोप में रहने के खर्चे का प्रबंध भी स्वयं कर लूँ। यदि और किसी भी जिम्मेदारी को सरकार नहीं मानती तो कम से कम उसे मुझे उसी हालत में रिहा करना चाहिये, जिसमें उसने सन् १९२४ में गिरफ्तार किया था, और यदि इस कैद की वजह से मेरा स्वास्थ्य खराब हो गया है तो उसे मुआवजा देना चाहिये। मेरे स्वास्थ्य को ठीक करने में जो खर्च हुआ हो, उसे वह बर्दाश्त करे। कब तक सरकार अपनी नैतिक जिम्मेदारियों की उपेक्षा करती जायगी ? यदि सरकार मुझे विदेश मरने के पहले अपने संबंधियों से मिलने की इजाजत देती, मेरे यूरोप के खर्चे को स्वयं उठाती और चंगा होने पर बिना किसी अड़चन के लौटने देती, तो उसके प्रस्ताव में कुछ इंसाफियत होती।

अंत में यह भी कह देना जरूरी है कि माननीय मेंबर ने मखमल में छिपा हुआ फौलादी पंजा मुझपर ताना है। वह कहते हैं—"दोनों, सरकार और श्री बसु, जानते हैं कि सरकार उन्हें क्रिमिनल लॉ एमेंडमेंट ऐक्ट के समाप्त होने तक वहीं रख सकती है।" बिल्कुल ठीक। मैं सहमत हूँ—एक कदम आगे बढ़कर यह भी कहूँगा कि मैं यह भी महसूस करता हूँ कि सरकार मुझे जब तक चाहे रोक रख सकती है, क्योंकि इस ऐक्ट के खतम हो [illegible] या सन् १८१८ के रे[illegible] कर सकती है। मैंने [illegible] भी शामिल हैं, कहा [illegible]

हूँ कि सरकार चाहे तो मुझे जिंदगी भर रोक रख सकती है; भले ही एसेंबली-कौंसिलों के मेंबर चीखते-चिल्लाते रहें और इक्जीक्यूटिव आफिसर के भत्ते की रकम अस्वीकृत करते रहें। किंतु अभी मुझे यह सीखना है कि सरकार हमें यहाँ जिंदगी भर नहीं रखना चाहती।

मुझे याद आता है कि पुण्यस्मृति देशबंधु मुझे मेरी निराशावादिता के कारण 'तरुण वृद्ध' ( Young old men कहा करते थे। एक दृष्टि से मैं निराशावादी हूँ, क्योंकि मैं यही सोचता हूँ कि अधिक से अधिक अनिष्ट क्या हो सकता है ? इस समय सरकारी प्रस्ताव के अस्वीकार करने के बुरे से बुरे फल की कल्पना करने के बाद भी मैं अपने को यह नहीं समझा सका हूँ कि जेल जीवन से सदा के लिए निर्वासित होना अच्छा है। इस अशुभ आशंका से मैं नहीं डरता; क्योंकि कवि की तरह मेरा विश्वास है कि 'कीर्ति के मार्ग में बाधाएँ अवश्यंभावी हैं।"

संभवतः मैं इस प्रस्ताव के पक्ष और विपक्ष में जो कुछ भी कहा जा सकता था, कह चुका। मेरी रिहाई की संभावना बहुत कम और दूरवर्ती है, इस पर किसी को खेद न होना चाहिये। मुझसे जो प्रेम करते हैं उनको, और खासकर माता-पिता को, तसल्ली देते रहिये; क्योंकि उन्हें सबसे अधिक कष्ट है। हम सबको, सामूहिक रूप में और व्यक्तिशः, काफी बलिदान करना होगा, तब कहीं स्वतंत्रता का अमूल्य खजाना हाथ आयेगा। परमेश्वर को धन्यवाद है कि मैं अपने तईं बिलकुल शांत हूँ और उसकी घोर से घोर परीक्षा देने के लिए स्थिर चित्त से प्रस्तुत हूँ। मैं यही समझता हूँ कि मेरे राष्ट्र के कृत पापों के लिए मुझसे जैसा कुछ बन पड़ता है, व्रत कर रहा हूँ और इससे यदि पाप कुछ भी धुला होगा तो अपने को कृतार्थ समझूँगा। राष्ट्र हमारे विचार जल्दी नहीं भूल जायगा। हमारी भावनाएँ खतम होने की नहीं और अगली पीढ़ी हमारे सुनहरे स्वप्नों की उत्तराधिकारिणी होगी—यह है विश्वास, जो मुझे सर्वदा आपत्ति को सहन करने की शक्ति देता रहेगा।

कृपया उत्तर शीघ्र दें।

आपका प्रिय
सुभाष

---

प्रिय स्नेहलता देवी !

आजादी हासिल करने के लिए अपने को उत्सर्ग ( कुर्बान ) करनेवाले नेताजी ने वेष बदलकर नाना प्रकार की यातनाएँ सही हैं, वह नीचे लिखी घटना से विदित होगा। आज जो यह देश आजाद हुआ है, उसमें इस त्यागी वीर का जीवित इतिहास है। इनका पत्र जो इम्फाल टोकियो से लिखा गया है, वह आगे पढ़ने योग्य है। आशा है कि तुम ध्यान से पढ़ोगी और अपने वीर पुत्र से भी पढ़ने का आग्रह करोगी।

तुम्हारा स्वामी, कुमुद ( प्रियतम )

# पलायन

## ( स्वदेश प्रेम की महिमा से भरा हुआ )

श्री सुभाषचन्द्र बोस सन् १६४१ के जनवरी महीने में घर से गायब होकर काबुल पहुँचे। उन्होंने कलकत्ते में दाढ़ी बढ़ाने के लिए लोगों से मिलना-जुलना बन्द कर दिया था। दाढ़ी रखने के ठीक चालीसवें दिन रात को आठ बजे मौलवी के वेष में वह घर से निकलकर मोटर द्वारा रवाना हुए और कलकत्ते से चालीस मील के फासले पर एक रेलवे स्टेशन पर गये। वहाँ दूसरे दर्जे का पेशावर का टिकट लेकर गाड़ी में बैठे। रास्ते में जब कोई बड़ा स्टेशन आता तो वह मुँह के सामने अखबार कर लेते ताकि कोई पहचान न सके। १७ जनवरी की रात को वह पेशावर पहुँचे। काबुल की यात्रा का प्रबन्ध करने के लिए वहाँ उन्हें दो दिन रुकना पड़ा। १६ जनवरी को प्रातःकाल पठानी पोशाक में वह अपने दो साथियों के



जियाउद्दीन के वेष में नेताजी सुभाषचन्द्र बोस मशहूर दर्रा खैबर पार कर रहे हैं।

साथ मोटर द्वारा वहाँ से रवाना हुए। कुछ दूर जाने के बाद शाम हो जाने पर एक गाँव में उन्हें रात बितानी पड़ी। सवेरे वह वहाँ से पैदल ही काबुल के लिए रवाना हुए। वहाँ से वह पागल और गूँगा बन गये। इसलिए कि वह वहाँ की भाषा नहीं जानते थे। धीरे-धीरे वह अनेक कठिनाइयों का सामना करते हिन्दुस्तान की सीमा पार कर अफगान हुकूमत में पहुँचे। सर्दी का मौसम था किन्तु सुभाष बाबू के पास एक भी गरम कपड़ा नहीं था। इससे उनके कष्ट की सीमा नहीं थी। काबुल पहुँचकर वह एक सराय में ठहरे। सराय इतनी गन्दी थी कि उसमें दम घुटा जाता था। किन्तु सुभाष बाबू के लिए उस सराय में समय बिताने के सिवा दूसरा कोई ठिकाना नहीं था। उस समय यह भी स्थिर नहीं था कि वहाँ उन्हें कबतक ठहरना पड़ेगा। क्योंकि वहाँ से उन्हें मास्को जाने का प्रबन्ध करना था।

दुर्भाग्यवश सराय में पुलिस पीछे पड़ गयी। खुफिया पुलिस से पीछा छुड़ाने के लिए सुभाष बाबू के साथी ने उनसे बिना कुछ पूछे खुफिया वाले को कुछ दे दिया। इसका परिणाम और भी बुरा हुआ। वह बुरी तरह पीछे पड़ गया। लाचार होकर सुभाष बाबू को वह स्थान छोड़ना पड़ा। श्री उत्तमचन्द्र ने उन्हें शरण दी। रूसी राजदूत से मिलकर मास्को जाने की भरपूर चेष्टा की जा रही थी, पर अभी तक सफलता नहीं मिली थी। बड़ी कठिनाई से उक्त राजदूत के निवास स्थान का पता लगा। किन्तु किसी प्रकार उससे भेंट ही नहीं होने पाती थी। अन्त में एक दिन सुभाष बाबू अपने साथी जिसका कल्पित नाम रहमतखाँ था—को लेकर उक्त राजदूत के निवासस्थान के पास आकर बैठ गये और घंटों प्रतीक्षा करने के बाद जब राजदूत की मोटर फाटक से बाहर निकली तो मोटर पर लगे हुए रूसी झंडे से उसे पहिचानकर उन्होंने रहमतखाँ को भेजा। रहमतखाँ संकेत द्वारा मोटर रोककर उससे मिला और सारा हाल कहा। राजदूत ने कहा कि यदि आप मुझे इस बात का विश्वास दिला

सकें कि वह सज्जन सुभाष बाबू ही हैं तो मैं उन्हें रूस पहुँचाने का प्रबंध कर दूँगा। रहमतखाँ हताश होकर लौट आया। अन्त में उन्हें दूसरा रास्ता ढूँढ़ना पड़ा। रोम जाने के लिए वहाँ के राजदूत से चर्चा की गई। वह राजी हो गया। कई दिनों के भीतर ही रोम के राजदूत ने अपने देश की सरकार से अनुमति प्राप्त कर ली और पासपोर्ट तैयार करा लिया। अन्त में १८ मार्च को सबेरे ६ बजे सुभाष बाबू दो जर्मन और एक इटालियन के साथ काबुल से रवाना हो गये। २० मार्च को वह मास्को पहुँचे और वहाँ से वह हवाई जहाज से बर्लिन पहुँच गये। वहाँ से कुछ दिनों के बाद वह रोम गये। इस प्रकार कड़ी मुसीबतों का सामना करके नेताजी विदेश पहुँचे और वह अमर कार्य करने में समर्थ हुए जिसे सारा संसार सुनकर चकित हो गया। —किमधिकम्

# नेताजी की गुप्त स्थान से लिखी चिट्ठी

## ( स्वतन्त्रता के लिये भविष्यवाणी )

आजाद हिन्द फौज के सिपहसालार नेताजी सुभाषचन्द्र बोस ने किसी अज्ञात किंवा गुप्त कैम्प से फौज के अफसरों और सैनिकों के नाम निम्न विशेष आदेश २५ अप्रैल १६४५ को जारी किया थाः—

"आजाद हिन्द फौज के वीर अफसरों और सैनिकों! मैं हृदय पर पत्थर रखकर बर्मा से बिदाई ले रहा हूं। तुमने इसी बर्मा में फरवरी १६४४ से कितनी ही वीरतापूर्ण लड़ाइयाँ लड़ी हैं और अब भी लड़ रहे हो। इम्फाल और बर्मा के मोर्चों पर अपनी आजादी की लड़ाई के पहिले धावे में हम हार गये हैं। यह तो पहिला ही धावा था। अभी हमें




( आजाद हिन्द फौज के प्राण जो नेताजी के साथी थे )

शत्रु पर कितने ही और धावे बोलने हैं। मैं जन्म से ही आशावादी हूँ। मैं किसी भी हालत में हार स्वीकार नहीं कर सकता। इम्फाल के मैदानों, अराकान की पहाड़ियों तथा जंगलों में, बर्मा के तेल-क्षेत्रों तथा अन्य स्थानों में लड़ी गई लड़ाइयों में तुमने जिस बहादुरी का परिचय दिया है, वह हमारी आजादी की लड़ाई के इतिहास में सदा ही याद की जाती रहेगी।

"साथियो! इस नाजुक घड़ी में मुझे तुमको सिर्फ एक ही आदेश देना है और वह यह है कि यदि कुछ समय के लिये तुमको हारना भी पड़ रहा है, तो भी तुम तिरंगा राष्ट्रीय झण्डा ऊँचा फहराये रखो, अपनी वीरता को मत लजाओ और अपनी प्रतिष्ठा तथा अनुशासन पर कोई धब्बा न लगने दो। भारत की भावी सन्तानें, जो तुम्हारे महान बलिदान के फलस्वरूप गुलाम नहीं, अपितु स्वतन्त्र देश में उत्पन्न होंगी, तुम्हारे नाम को पूजेंगी और संसार को यह बतायेंगी कि हमारे पूर्वजों ने भले ही मनीपुर, आसाम और बर्मा की लड़ाइयों में हार खाई थी, किन्तु उन्होंने अपने इस क्षणिक पराजय से अन्तिम सफलता और विजय का मार्ग तो प्रशस्त ही बनाया था।

"भारत की आजादी में मेरा दृढ़ विश्वास पहिले के समान अटल है। अपने राष्ट्र की प्रतिष्ठा और अपने देश के युद्धक्षेत्र की पुरानी परम्पराओं को मैं तुम्हारे हाथों में सुरक्षित छोड़कर जा रहा हूँ। तुम भारत की आजादी की अग्रगामी सेना के सैनिक हो। मुझे इसमें तनिक भी सन्देह नहीं है कि तुम उसकी प्रतिष्ठा की रक्षा के लिये अपना सर्वस्व और जीवन तक न्यौछावर कर दोगे, जिससे दूसरे स्थानों पर लड़ने वाले तुम्हारे साथियों को तुम्हारे इस उज्ज्वल आदर्श से सदा के लिये प्रेरणा मिलती रहे?

"यदि मैं स्वेच्छा से कुछ निर्णय कर सकता, तो मैं इस विपरीत स्थिति में पराजय में हिस्सा बटाने के लिये तुम्हारे साथ ही रहता। लेकिन

अपने, मंत्रियों और ऊँचे अफसरों की सलाह मानकर इस लड़ाई को जारी रखने के लिये मैं बर्मा छोड़ने को लाचार हूँ। मैं पूर्वीय एशिया और हिन्दुस्तान में भी रहने वाले अपने देशवासियों को भली प्रकार जानता हूँ और उनकी ओर से तुमको मैं यह विश्वास दिला सकता हूँ कि वे आजादी की लड़ाई को हर हालत में जारी रखेंगे और तुम्हारा यह उत्सर्ग और बलिदान कदापि व्यर्थ न जायगा। जहाँ तक मेरा सम्बन्ध है, मैं अपनी उस प्रतिज्ञा पर दृढ़ रहूँगा, जो मैंने २१ अक्टूबर १९४३ को ली थी। मैं ३८ करोड़ देशवासियों की सेवा करने, उनके हितों को सुरक्षित रखने और आजादी के युद्ध को निरन्तर जारी रखने में कुछ भी उठा न रखूँगा। अन्त में मैं तुमसे यही अपील करता हूँ कि तुम भी अपने में मुझ जैसी आशा को जगाओ और मेरे समान ही विश्वास रखो कि घोर अन्धकार के बाद ही प्रभात प्रगट होता है। हिन्दुस्तान जरूर आजाद होगा। ...... जल्दी ही होगा।

"भगवान् की तुम पर कृपा हो।

इन्किलाब जिन्दाबाद!

आजाद हिन्द जिन्दाबाद!!

जय हिन्द!!!

गुप्त कैम्प (ह० ) सुभाषचन्द्र बोस

२५ अप्रैल १९४५ सिपहसालार—आजाद हिन्द फौज

—:०:—

लन्धौर ( मंसूरी )

प्रिय मानकुमारी ६।४।५२

स्नेह 'जयहिन्द'

तुम आजकल प्रेम-सम्बन्धी बहुतसी पुस्तकें पढ़ रही हो, पर यह नहीं मालूम कि अश्लील प्रेम की ओर जा रही हो या पवित्र प्रेम की ओर। प्रेम तो परमात्मा का सुन्दर स्वरूप है।

इधर तुम्हारी कई चिट्ठियाँ आईं। अवकाश न रहने के कारण देर में उत्तर जा रहा है।

तुमने हमसे पं० जवाहरलालजी और सुभास बाबू की जीवनियाँ माँगी हैं। मैं तुम्हें सबसे पहले सुभाष बाबू का त्यागमय पत्र भेज चुका हूँ। अब पं० नेहरू की आत्म-कहानी उनकी ही जबानी लिखकर भेज रहा हूँ। तुम उन्हें प्रेम से पढ़ोगी तथा पुष्पा, कुमुदिनी, सत्येन्द्र, भानु आदि को भी पढ़ने को दोगी। अपनी सासजी की जबानी भी इनकी कहानी और गदर की बातें पूछ सकती हो।

तुम्हारा
महेन्द्रकुमार ( राजू )

# [illegible] की कहानी उन्हीं की जबानी

१८८९—१४ नवम्बर १८८९, मार्गशीर्ष बदी सप्तमी, संवत् १९४६ को इलाहाबाद में मेरा जन्म हुआ।

१८९४ या ९५—पिताका फाउण्टेनपेन चुराया। पिटा इतना कि कई दिनतक बदन पर क्रीम और मलहम लगाना पड़ा। सजा तो मुझे वाजिब ही मिली, लेकिन थी जरूरत से ज्यादा।

१८९९—जब कि मैं दस साल का था, हमलोग एक नये और काफी बड़े मकान में आ गये जिसका नाम पिताजी ने 'आनन्द-भवन' रखा था।

—उन दिनों बोअर युद्ध हो रहा था, उसमें मेरी दिलचस्पी होने लगी। बोअरों से मेरी हमदर्दी थी।

१९००—नये मास्टर एफ० टी० ब्रुक्स आये। उनकी वजह से ही

मुझे किताबें पढ़ने का चाव लगा। काव्य-साहित्य के प्रति भी मेरी रुचि बढ़ी। थियोसोफिस्ट विचारधारा अपनाने लगा।



देश के सर्वमान्य नेता प्रधान मन्त्री

१९०२—उन दिनों मिसेज बेसेण्ट इलाहाबाद आयी हुई थीं और उन्होंने थियोसोफी सम्बन्धी कई विषयों पर भाषण दिये। उनके सुन्दर

भाषणों से मेरा दिल हिल उठता था और मैं चकाचौंध होकर घर आता और अपने-आपको भूल जाता जैसे मैं सपने में हूँ। मैं थियोसोफिकल सोसायटी का सदस्य बना।

—उन दिनों मेरा चेहरा गम्भीर, नीरस और उदास दिखाई पड़ता था, जो कि कभी-कभी पवित्रता का सूचक होता है। मैं अपने मन में समझता था कि मैं औरों से ऊँची सतह पर हूँ। और अवश्य ही मेरा रङ्ग-ढङ्ग ऐसा था कि जिससे मुझे अपने हमउम्र लड़के या लड़कियाँ अपनी सङ्गत के लायक न समझते होंगे।

१६०३—रूस-जापान की लड़ाई—मेरा दिल राष्ट्रीय भावों से भरा रहता था। मैं यूरोप के पंजेसे एशिया और हिन्दुस्तान को आजाद करने के भावों में डूबा रहता। मैं बड़ी-बड़ी बहादुरी के मनसूबे बाँधा करता कि कैसे हाथ में तलवार लेकर मैं हिन्दुस्तान को आजाद करने के लिये लड़ूँगा।

१६०४—मैं चौदह साल का था। मेरे मन में नये-नये विचार और गोलमोल कल्पनाएँ मँडराया करती थीं। स्त्री जाति में मेरी कुछ दिलचस्पी बढ़ने लगी थी लेकिन अब मैं लड़कियों की बनिस्बत लड़कों के साथ मिलना ज्यादा पसन्द करता था।

१६०५—जब मैं पन्द्रह साल का था, हम इंग्लैंड रवाना हुए। मई मास में हैरो में दाखिल हुआ। उस समय मुझे बड़ा ही सूना सूना मालूम पड़ता और घर की याद सताती। हमेशा मेरे दिल में यह ख्याल बना रहता कि मैं उन लोगों में से नहीं हूँ।

१६०६—धीरे-धीरे मैं हैरो का आदी हो गया। लेकिन न जाने कैसे मैं यह महसूस करने लगा कि अब मेरा यहाँ काम नहीं चल सकता। हिन्दुस्तान से जो खबरें आती थीं उनसे मैं बहुत बेचैन रहता था। लाला लाजपतराय और सरदार अजीतसिंह को देशनिकाला दिया गया था। बंगाल में हाहाकार-सा मचा हुआ मालूम पड़ता था। स्वदेशी तथा बहि-

पुकार की आवाज गूँज रही थी। लेकिन हैरो में एक भी शख्स ऐसा न था जिससे मैं इस बारे में बातें कर सकता।

१९०७—अक्टूबर के शुरू में ट्रिनिटी कालेज में पहुँच गया। मैं लड़कपन के बन्धन से मुक्त हो गया और महसूस करने लगा कि आखिर मैं भी बड़ा होने का दावा कर सकता हूँ।

१९१२—गर्मी में मैंने बैरिस्टरी पास कर ली और उसी शरद् ऋतु में मैं कोई सात साल से ज्यादा इंग्लैंड में रहने के बाद आखिर को हिंदुस्तान लौट आया। मुझे लगा कि जब मैं बम्बई में उतरा तो अपने पास कुछ न होते हुए भी अपने बड़प्पन का अभिमान लेकर उतरा था।

—बड़े दिन की छुट्टियों में मैं डेलिगेट की हैसियत से बाँकीपुर काँग्रेस में शामिल हुआ। बहुत हद तक वह अंगरेजी जाननेवाले उच्चश्रेणी के लोगों का उत्सव था, जहाँ सुबह के कोट और इस्त्री किये हुए पतलून बहुत दिखाई देते थे।

—डिग्री लेने के बाद मैं कैम्ब्रिज से चला आया। फैबियन और साम्यवादी विचारों की ओर एक अस्पष्ट आकर्षण हुआ। आयर्लैण्ड और स्त्रियों के मताधिकार के आन्दोलन में मेरी खास दिलचस्पी थी।

१९१३—मैं हाईकोर्ट में वकालत करने लगा, कुछ हद तक मुझे अपने काम में दिलचस्पी आने लगी। मैं काँग्रेस में शरीक हो गया और उसकी बैठकों में जाता रहा। फिजी में हिन्दुस्तानी मजदूरों के लिए शर्तबन्द कुली-प्रथा के खिलाफ, दक्षिण अफ्रिका में प्रवासी भारतीयों के साथ दुर्व्यवहार किये जाने के खिलाफ यानी ऐसे खास मौकों पर जब कभी आन्दोलन उठ खड़ा होता, तो मैं अपनी पूरी ताकत से जुटकर खूब मेहनत करता।

१९१४—विश्वव्यापी महायुद्ध शुरू हुआ और उसमें हमारा ध्यान लग गया। हालांकि वह हमसे बहुत दूर हो रहा था।

१९१५—लोकमान्य तिलक जेल से बाहर आ गये और मिसेज एनी-

बेसेण्ट के साथ उन्होंने होमरूल लीगें कायम कीं। मैं दोनों लीगों में शामिल हुआ।

—मुझे इस बात के लिए मजबूर कर दिया गया कि मैं पहले पहल इलाहाबाद में सार्वजनिक भाषण दूँ। मैं बहुत थोड़ा बोला सो भी अंग्रेजी में। ज्योंही मीटिंग खतम हुई, मुझे इस बात से बड़ी सकुच हुई कि डाक्टर तेजबहादुर सप्रू ने मञ्च पर पब्लिक के सामने मुझे छाती से लगाकर प्यार से चूमा।

१६१६—मेरी शादी १६१६ में दिल्ली में वसन्तपञ्चमी को हुई।

१६१६—मैं गाँधीजी से पहल पहल बड़े दिन की छुट्टियों में लखनऊ काँग्रेस में मिला। दक्षिण अफ्रिका में उनकी बहादुराना लड़ाई के लिए हम सब लोग उनकी तारीफ करते थे, लेकिन हम नौजवानों में बहुतों को वह बहुत दूर और अलग तथा राजनीति से दूर व्यक्ति मालूम होते थे।

१६१६—रौलटबिल—गाँधीजी ने सत्याग्रह सभा शुरू की जिसके मेम्बरों से यह प्रतिज्ञा कराई गई थी कि उन पर लागू किये जाने पर वे रौलट कानून को न मानेंगे। दूसरे शब्दों में उन्हें खुल्लमखुल्ला और जान-बूझकर जेल जाने की तैयारी करनी थी। खिलाफत आन्दोलन—जलियांवाला बाग का हत्याकाण्ड। काँग्रेस जाँच कमेटी के सदस्य देशबंधु दास ने अमृतसर का हिस्सा खास तौर पर अपनी तरफ लिया और वहाँ मैं उनके साथ उनकी सहायता के लिए तैनात किया गया। १६१६ के बड़े दिनों में पिताजी अमृतसर काँग्रेस के सभापति हुए। अमृतसर काँग्रेस पहली गाँधी-काँग्रेस हुई।

१६२०—पहली अगस्त को लोकमान्य तिलक का बम्बई में देहान्त हो गया। हम सब उस जबर्दस्त जुलूस में शरीक हुए।

१६२०—मंसूरी से निर्वासित किया गया। मुझे इस बात का बिलकुल पता न था कि कारखानों में या खेतों में काम करनेवाले मजदूरों की

हालत क्या है और मेरा राजनीतिक दृष्टिकोण बिलकुल मध्यम वर्ग जैसा था। अवध का किसान आन्दोलन। तीन दिन तक मैं गाँवों में घूमता रहा। नङ्गे, भूखे, दलित-पीड़ित भारतवर्ष का एक नया चित्र मेरी आँखों के सामने खड़ा होता हुआ दिखाई दिया। इन किसानों की बदौलत मेरी झेंप निकल गई और मैं बोलना सीख गया।

—कलकत्ता काँग्रेस का विशेष अधिवेशन। लौटते समय मैं गाँधीजी के साथ रवीन्द्रनाथ ठाकुर और उनके अति प्यारे बड़े भाई 'बड़े दादा' से मिलने शान्तिनिकेतन गया।

१९२१—असहयोग—किसानों में अशान्ति-मजदूर—आन्दोलन। १९२१ का साल हमारे लिए असाधारण साल था। मैं आन्दोलन में दिलोजान से जुट पड़ा। मुझे और पिताजी को अलग-अलग जुर्मों में अलग-अलग अदालतों ने ६-६ महीने की सजाएँ दीं।

१९२२—चौरीचौरा-जेल में ही हमने बड़े आश्चर्य और भय के साथ सुना कि गान्धीजी ने सविनय आज्ञा-भंग की लड़ाई रोक दी और सत्याग्रह मुल्तवी कर दिया।

१९२२—छूटने पर विलायती कपड़े के बहिष्कार में दिलचस्पी ली। फिर गिरफ्तारी। हमारे ऊपर राजद्रोह, जबर्दस्ती रुपया ऐंठने तथा लोगों को डराने का जुर्म लगाया गया। मेरा ख्याल है कुल मिलाकर मुझे एक साल नौ महीने की सजा दी गयी। मैं छै हफ्ते के करीब जेल से बाहर रहकर फिर वहीं चला गया।

१९२३—जनवरी के आखिरी दिन लखनऊ जेल के हम सब राजनीतिक कैदी छोड़ दिये गये। संयुक्त प्रान्तीय कांग्रेस और अखिल भारतीय कांग्रेस कमेटी का मन्त्री मैं बनाया गया। नाभा में गिरफ्तार। षड्यन्त्र का मुकदमा—कुल दो या ढाई साल की सजा दी गयी। सजा मुल्तवी कर दी गयी और हिदायत मिली कि हम नाभा छोड़कर चले जायें और फिर बिना खास इजाजत लिये रियासत में न लौटें।

१९२४—गान्धीजी जेल में बहुत ज्यादा बीमार हो गये। तभी सरकार ने उनकी बाकी सजा रद्द करके उन्हें छोड़ दिया। उनके साथ हमारा परिवार भी जूहू पहुँचा। मैं भी जूहू से कुछ हद तक निराश होकर लौटा, क्योंकि गान्धीजी से मेरी एक भी शंका का समाधान नहीं हुआ।

१९२४—अहमदाबाद कांग्रेस की तनातनी। गान्धीजी चाहते थे कि सिर्फ वही लोग कांग्रेस के मेम्बर हो सकें जो चार आनेके बजाय निश्चित परिमाण में अपने हाथ का कता हुआ सूत दें। मैं इसे विधान के साथ जबर्दस्त ज्यादती समझता था। उसे देखकर मुझे बड़ा धक्का लगा और मैंने कार्य-समिति से मन्त्रिपद से इस्तीफा लेने को कहा।

१९२४-२५—दो साल तक मैं इलाहाबाद म्युनिसिपैलिटी के चेयरमैनकी हैसियत से काम करता रहा। सूबे की सरकार ने भी मेरे म्युनिसिपैलिटी सम्बन्धी कुछ कर्मों को इतना पसन्द किया कि उसने राजनितिक कामों की वजह से अपनी नाराजगी को भूलकर उनकी तारीफ की।

१९२६—उस साल वसन्त ऋतुमें मेरी पत्नी बहुत बीमार पड़ गयी। डाक्टरों ने सिफारिस की कि कमला इलाज स्विटजरलैण्ड में कराया जाय। मार्च में हम लोग जहाज में बम्बई से वेनिस के लिए रवाना हुए। यूरोप में हमें बहुतसे ऐसे पुराने क्रान्तकारी और हिन्दुस्तान से निकाले भाई मिले जिनके नामोंसे मैं वाकिफ था।

१९२७—ब्रुसेल्स शहर में पददलित कौमों की एक कानफ्रेन्स होनेवाली थी। मुझे ब्रुसेल्स कान्फ्रेन्स के लिये राष्ट्रीय महासभा का प्रतिनिधि बना दिया गया। साम्राज्यविरोधी सङ्घकी एक बैठक कोलोन में हुई और मैं भी उसमें शामिल हुआ। नवम्बर में थोड़े दिनों के लिये मास्कोकी यात्रा की। हमलोग मास्को में बहुत ही थोड़े दिनों के लिये सिर्फ तीन चार दिनके ही लिये गये थे। मदरास कांग्रेसके जलसे में शामिल होनेके लिए शुरू दिसम्बर में लौटे।

१९२८—मुझे फिर कांग्रेस का सेक्रेटरी होना पड़ा। सायमन कमी

शन का बायकाट। नेहरू रिपोर्ट। सर्वदल सम्मेलन। शरीरपर पुलिस के डण्डों और लाठियों का नया अनुभव। एक घुड़सवार मेरे ऊपर घोड़ा छोड़ता चला आ रहा है और अपना लम्बा डण्डा घुमा रहा है। उसने मेरी पीठपर धड़ाधड़ दो वार किये। मुझे चक्कर आने लगा और मेरा शरीर थरथराने लगा, मगर मुझे यह जानकर आश्चर्य और सन्तोष हुआ कि मैं फिर भी खड़ा ही रहा।

१९२८—ट्रेड यूनियन कांग्रेस—सारे देश का दौरा और बड़ी-बड़ी आम सभाओं में भाषण।

१९२९—लाहौर कांग्रेस का सभापति चुना गया। इसी वर्ष ट्रेड यूनियन कांग्रेस का सभापतित्व भी करना पड़ा। पूर्ण स्वाधीनता प्रस्ताव।

१९३०—दण्डी की नमक-यात्रा। सविनय आज्ञा भङ्ग शुरू। चौदह अप्रैल को मेरी गिरफ्तारी—नमक कानून के मातहत ६ महीने की सजा हो गयी। गान्धीजी के अस्वीकृत करनेपर मोतीलाल नेहरू कांग्रेस के स्थानापन्न सभापति बने। ११ अक्टूबर को सजा पूरी हो जानेपर मैं छोड़ दिया गया। करबन्दी आन्दोलन में लगा—आठ दिन की गैरहाजिरी के बाद मैं फिर नैनी आ गया। दो साल की सजा। मगर फिर भी १९३० की घटनाओं ने हमें इत्मीनान करा दिया और इत्मीनान के भरोसे हमने भावी का मुकाबला किया।

१९३१—६ फरवरी को पिताजी का देहान्त।

१९३१—दिल्ली में ४ मार्च को गांधी-अरविन समझौता—मैं अपने दिल में ऐसी शून्यता महसूस करने लगा मानो उसमें से कोई कीमती चीज सदा के लिए निकल गयी हो।

१९३१—करांची कांग्रेस—मुख्य प्रस्ताव में मेरी खास दिलचस्पी थी। इसके द्वारा एक बहुत छोटा कदम समाजवाद की तरफ उठाया गया, लेकिन वह समाजवाद कतई न था। लंका-यात्रा। संयुक्त-प्रांतीय किसान आंदोलन में २५ दिसम्बर को छठीं बार गिरफ्तार। दो साल की जेल मिली।

१६३२—नैनी जेल, बरेली जेल, देहरादून जेल। बाहर आन्दोलन चलता रहा। माता स्वरूपरानी नेहरू पर लाठी प्रहार—अपनी बूढ़ी माँ का सड़क की धूल में लथपथ पड़ने का ख्याल मुझे रह रहकर आने लगा। मैं यह सोचने लगा कि अगर मैं वहाँ होता तो क्या करता। मेरी अहिंसा कहाँ तक मेरा साथ देती—मुझे डर है वह ज्यादा हद तक मेरा साथ न देती। ३० अगस्त १६३३ को रिहा।

१६३४—कांग्रेस कार्य के साथ-साथ भूकम्प पीड़ितों की सहायता में संलग्न। १६ फरवरी को आपत्तिजनक भाषण के अभियोग में दो साल की सजा। इन्हीं दिनों मैंने 'मेरी कहानी' लिखना शुरू किया। बीमार पत्नी को देखने को ग्यारह दिनों के लिए अस्थायी तौर पर रिहा।

१६३५—मई में कमला यूरोप में इलाज कराने गयीं। ४ सितम्बर को मैं एकाएक अलमोड़ा जेल से छोड़ दिया गया। फौरन हवाई जहाज से यूरोप को रवाना हुआ।

१६३६—२८ फरवरी को जब लॉसेन में मेरी धर्मपत्नी की मृत्यु हुई तब मैं उसके पास ही था।

१६३६—मार्च में भारत वापस। फिर लखनऊ कांग्रेस का सभापति। वर्किङ्ग कमेटी के सदस्यों से कांग्रेस कार्यक्रम का समाजवादी अर्थ लगाने-पर मतभेद। चुनाव आन्दोलन में लाखों मील की यात्रा—मोटर, रेल, हवाई जहाज, बैलगाड़ी सबसे। मेरे लिये तो यह यात्रा हिन्दुस्तान की और हिन्दुस्तान की जनता की खोज की यात्रा थी। मैंने अपने मुल्क के हजारों पहलू ऐसे देखे जो एक दूसरे से बिल्कुल जुदे थे।

इसी वर्ष 'मेरी कहानी' प्रकाशित हुई।

—'मेरी कहानी' से संकलित

+ + +

१६३७—फिर कांग्रेस के सभापति।

१६३८—यूरोप की यात्रा—स्पेन, फ्रांस, इङ्गलैंड, जर्मनी—वहाँ के

नात्सी और फासिस्ट विरोधियों से सहानुभूति। 'नेशनल हेरल्ड' का प्रकाशन।

१६३६—राष्ट्रीय भारत की सहानुभूति और सन्देश लेकर चुंकिंगको।

१६४०—आपत्तिजनक भाषण करनेपर गिरफ्तारी—४ साल की सजा।

१६४१—अन्य राजनीतिक बन्दियों के साथ ४ दिसम्बर को रिहा।

१६४२-४५—क्रिप्स प्रस्ताव—

६—अगस्त को अहमद नगर किले में।

१६४५—१५ जून को रिहाई।

१६४५—२ जुलाई को शिमला में वायसराय से मुलाकात।

१६४५—७ अक्तूबर—इण्डोनेशियन प्रजातन्त्र सरकार के अध्यक्ष डाक्टर सुकर्नो का निमन्त्रण।

५—नवम्बर—दिल्ली के लाल किले की फौजी अदालत में २२ वर्ष के बाद बैरिस्टर की पोशाक में प्रवेश। [ प्रे०—रामप्रसाद गोपाल ]

प्रिय मानिनी! प्रियंवदा! तूने ऐसे महान त्यागी तपस्वी की जीवनी पढ़ी है। अब उन्हीं का संक्षिप्त जीवन-चरित्र यहाँ दिया जाता है, इसे भी ध्यान से पढ़ना। —तेरा स्वामी

## पं० नेहरू

आज भारतवर्ष में पं० जवाहरलाल नेहरू ही ऐसे महान् व्यक्ति हैं, जिसे युरप और एशिया के अन्तर्राष्ट्रीय जगत् के लोग जानते व मानते हैं। नेहरूजी का जन्म प्रयाग में हुआ था। इनके पिता पं० मोतीलाल-जीनेहरू अपने कानूनी ज्ञान में अद्वितीय माने जाते थे और जिनमें अंग्रेजी सभ्यता की बू इतनी लगी थी कि उनका कपड़ा धुलने के लिए पेरिस जाता था। अन्त में अपना सर्वस्व त्याग कर दे गाँधीजी के पक्के अनुयायी बन गये। उन्होंने अपना प्रयागस्थ आनन्दभवन भी काँग्रेस को प्रदान कर दिया। यह सब कुछ वीर जवाहर के कारण ही हुआ।

इनकी माता का नाम स्वरूपरानी देवी था जो बड़ी बुद्धिमती स्त्री थीं। पं० जी की बहन विदुषी पंडिता विजयलक्ष्मी अमेरिका में राजदूत पद पर हैं। इनकी धर्मपत्नी कमला देवी में भी देश-भक्ति कूट-कूटकर भरी थी। उनके स्वर्गवास हो जाने पर नेहरू जी ने पुनः अपना विवाह नहीं किया। यह कितनी बड़ी बात है। उनकी पुत्री इन्दिरा देवी भी बहुत पढ़ी-लिखी भद्र महिला हैं। उनके कई पुत्र आदि भी हैं।

नेहरू जी की शिक्षा-दीक्षा विलायत में हुई। उन्होंने वहाँ बैरिस्टरी पास की। देश-सेवा के कारण इनका अधिकांश जीवन जेलों में बीता। ये रूस आदि देशों की रीति-नीति जानने से उग्र राजनीतिज्ञ हो गये। भारत की स्वाधीनता की लड़ाई में इन्होंने गाँधीजी और काँग्रेस का अच्छा साथ दिया। स्वराज्य प्राप्त होने पर ये भारत सरकार के प्रधान-मंत्री बनाये गये। गाँधीजी के मारे जाने पर इन्होंने देश को खूब सँभाला। इन्हीं के कारण दोबारा काँग्रेसी शासन चल रहा है।

नेहरू जी ने किसानों व मजदूरों, कष्ट पीड़ितों, शोषितों, दीनदुखियों देशी राज्य के पीड़ित प्रजाओं को उत्तेजित, संगठित और अग्रसर करने का जो उद्योग किया—वह स्वर्णाक्षरों में लिखने योग्य है। आप दूरदर्शी नीतिज्ञ, विद्वान् लेखक और भारत के सर्वोपरि नेता हैं। इन पर भारतीय जनता को गर्व है, परमेश्वर से प्रार्थना है कि वे पं० नेहरू जी को देश के लिए दीर्घजीवी बनावें।

प्राणों से प्यारी बेटी कुमुदिनी! तुम कालेज की शिक्षा-दीक्षा से निवृत्त होकर गृहस्थ जीवन व्यतीत कर रही हो। तुम्हारे लेखों को मैंने 'सरस्वती' आदि पत्रिकाओं में देखा। तुम्हारे पास मैं पं० नेहरू के लिखे हुए पत्रों की कटिंग भेज रहा हूँ। पहला सेंट्रलजेल नैनी और दूसरा, तीसरा तथा चौथा पत्र देहरादून जेल से भेजा गया था। आशा है तुम उन्हें बड़े चाव से पढ़ोगी।

तुम्हारा पिता—
आनन्दमोहन

# पंडित जवाहरलाल नेहरू का अपनी पुत्री के नाम पत्र

## वर्षगाँठ का पत्र

सैंट्रल जेल, नैनी ( प्रयाग ),
आक्टोबर २६, १९३०

इंदिरा प्रियदर्शिनी के प्रति—
उसकी तेरहवीं वर्षगाँठ पर—

मेरी प्यारी बेटी,

वर्षगाँठ के दिन तुम्हें सदा उपहार और शुभ कामनाएँ मिलती रही हैं। बहुत सी शुभ कामनाएँ आज भी मिलेंगी, लेकिन मैं तुम्हें नैनी-जेल से क्या भेंट भेज सकता हूँ ? मेरी भेंट न तो बहुत स्थूल—पार्थिव—और न ठोस हो सकती है। वह तो हवा-सी हलकी होगी, जिसका चित्त तथा आत्मा से संबंध हो। वह तो किसी वैसी ही वस्तु से मिलती-जुलती होगी, जैसी कोई सुरबाला तुमको भेंट में दे—कोई ऐसी वस्तु, जिसे कैद-खाने की ऊँची दीवारें भी नहीं रोक सकतीं।

तुम जानती हो, प्यारी बेटी, उपदेश देना और सत्परामर्श की अंजलियाँ बाँटना मुझे कितना अप्रिय है। जब कभी ऐसा करने को मेरा मन होता है, तब मुझे तुरंत एक बड़े बुद्धिमान् आदमी की वह कहानी

---

* यह पत्र पं० जवाहरलाल नेहरू ने एकमात्र पुत्री इन्दिरा के लिए लिखा था। इन्दिरा की जन्मतिथि ईसाई तिथिपत्र के अनुसार, १९ नवम्बर है। लेकिन विक्रमीय संवत् के अनुसार वह २६ आक्टोबर को मनाई गई थी।

याद आ जाती है, जिसे मैंने एक बार पढ़ा था। शायद किसी दिन तुम भी उस किताब को पढ़ो, जिसमें वह कहानी है। तेरह सौ वर्ष हुए, ज्ञान और विद्या की खोज में एक बहुत बड़ा यात्री चीन से भारतवर्ष आया था। उसका नाम था ह्यु‌यनसाँग। उसकी ज्ञान-पिपासा इतनी अधिक तीव्र थी कि वह उत्तर के रेगिस्तानों और पर्वतों को पार करता हुआ यहाँ आया। उसने अनेक विपदाओं को झेला और बहुत-सी बाधाओं का सामना कर उन पर विजय पाई। उसने भारत में अनेक वर्ष बिताए। आप पढ़ता और दूसरों को पढ़ाता रहा, विशेषकर नालंद के उस बड़े विश्वविद्यालय में, जो उस समय उस नगर के पास था, जो तब पाटलिपुत्र और अब पटना के नाम से विख्यात है। ह्यु‌यनसाँग बड़ा पंडित हो गया। उसे धर्म—बुद्ध के धर्म—के आचार्य की उपाधि मिली। उसने सारे हिन्दुस्तान का भ्रमण किया और जो लोग उस पुराने जमाने में इस विशाल देश में रहते थे, उनको देखा तथा उनके आचार-विचारों का अध्ययन किया। बाद में उसने अपनी यात्रा का वर्णन एक किताब में लिखा। यही वह किताब है, जिसमें वह कहानी है, जो मुझे (प्रायः) याद हो आती है। कहानी दक्षिण भारत के एक उस मनुष्य के विषय में है, जो कर्णसुवर्ण को गया था। कर्णसुवर्ण बिहार के आधुनिक भागलपुर के पास एक नगर था। ह्यु‌यनसाँग ने लिखा है कि यह आदमी अपने पेट और कमर के चारों ओर ताम्रपत्र लपेटे रहता था, और उसके सिर पर एक मशाल जला करती थी। हाथ में दंड लिये और अपनी महत्ता के अभिमान में अकड़ता हुआ वह इस विचित्र वेश-भूषा में सब जगह विचरता था। यदि कोई उससे उसकी इस विचित्र वेश-भूषा के संबंध में पूछता तो वह उससे कहता—'मुझे भय लगता है कि यदि मैं ताम्रपत्रों से अपने पेट को न कसे रहूँ तो कहीं मेरा पेट ही न फट जाय, और अपने सिर पर रोशनी मैं इसलिए रखता हूँ कि मेरे हृदय में संसार के मूर्खों के लिए करुणा है, जो अंधकार में भटकते फिरते हैं।

अस्तु, मुझे अच्छी तरह मालूम है कि बहुत अधिक ज्ञान के कारण मेरे पेट के फटने की कोई आशंका नहीं। इसीलिए मुझे न तो ताम्रपत्र और न फौलाद ही के पत्तर पहनने की जरूरत है। मुझे विश्वास है कि जो थोड़ा बहुत ज्ञान मुझमें है, वह कम से कम मेरे उदर में तो नहीं निवास करता। वह चाहे जहाँ रहता हो, पर उससे कहीं अधिक को, मुझे आशा है, वहाँ पर जगह मिल सकती है। उसके लिए वहाँ पर जगह की कमी की कुछ भी संभावना नहीं है। यदि मेरा ज्ञान इतना परिमित है तो मैं दूसरों के सामने ज्ञानी होने का ढोंग कैसे रच सकता हूँ, या दूसरों को नेक सलाह कैसे दे सकता हूँ? इसलिए मेरी सदा से यही धारणा रही है कि क्या उचित है और क्या अनुचित, क्या करना चाहिए और क्या न करना चाहिए—इन बातों के जानने का सबसे अच्छा ढंग उपदेश देना नहीं, किंतु आपस में बैठकर विचार करना है। बहस-मुबाहसे से कभी-कभी सत्य का कुछ अंश प्रकट हो जाता है। तुमसे बातें करने में मुझे सदा सुख होता है। हम दोनों बहुत से विषयों पर विचार करते भी रहे हैं, लेकिन संसार सुविस्तृत है और हमारी दुनिया से परे दूसरे भी अनेक अनोखे और रहस्यपूर्ण लोक हैं। अतएव हममें से किसी के जी ऊबने की न तो जरूरत है और न उस मूर्ख तथा घमंडी आदमी की तरह, जिसकी कहानी ह्युयनसाँग ने लिखी है, यही समझना चाहिए कि हमें जो कुछ जानना था, वह सब हम जान चुके और अब बड़े विद्वान् हो गये हैं। शायद यह अच्छा ही है कि हम सब के सब बहुत बुद्धिमान् नहीं हो जाते, क्योंकि बहुत बड़े ज्ञानी पुरुष भी कभी-कभी इस बात को सोचकर उदास हो जाते होंगे कि उन्हें अब कुछ भी सीखने के लिए बाकी नहीं बचा। वे खोज और नई-नई बातों के सीखने के आनंद से उस महामाहत्मिक यात्रा के आनंद से, जो हममें से सबको, जिन्हें उसकी चाह है, प्राप्य है—वंचित रहने के लिए विवश हैं।

इसलिए मैं तुम्हें उपदेश तो दूँगा नहीं, लेकिन फिर करूँ तो क्या

करूँ ? पत्र-व्यवहार बात-चीत का स्थान तो ले नहीं सकता। कितना ही अच्छा पत्र क्यों न हो, रहेगा वह एक-तरफा ही। इसलिए यदि मैं कोई ऐसी बात कह जाऊँ, जिससे सदुपदेश की गंध निकलती हो तो उसको कड़वी गोली समझकर न निगलना। यही समझना कि मैंने तुम्हारे सामने सोचने-विचारने के लिए एक बात रख दी है, मानो हम दोनों आपस में बात-चीत कर रहे हों।

इतिहास की किताबों में जातियों के जीवन के महायुगों का हाल तुमने पढ़ा होगा। हम महापुरुषों, वीरांगनाओं और वीरोचित कार्यों का वर्णन पढ़ा करते हैं, और कभी-कभी स्वप्नों तथा कल्पनाओं में हमें ऐसा भासित होने लगता है, मानो हम भी उन्हीं युगों में पहुँच गए और प्राचीन काल के वीरों तथा वीरांगनाओं की तरह वीरता के काम करने लगे। क्या तुम्हें याद है कि जब तुमने पहले पहल 'जोन द आर्क' की कहानी पढ़ी थी, तब तुम कितनी मुग्ध हो गई थी ? उसी के समान कुछ कर दिखाने की तुम्हें कितनी अधिक उत्कंठा हो उठी थी ? साधारण स्त्री-पुरुष आमतौर से वीर नहीं होते। उन्हें तो नित्य-प्रति रोटी-दाल की चिंता सताया करती है, बाल-बच्चों की फिक्र रहती है, और घर-बार आदि के पचड़ों से फुरसत नहीं मिलती। लेकिन एक समय ऐसा भी आता है, जब समस्त जाति की जाति किसी उच्च ध्येय में पूर्ण विश्वास करने लगती है। तब भोले-भाले साधारण पुरुष तथा स्त्रियाँ तक वीरात्माएँ बन जाती हैं, और इतिहास उत्साह-वर्धक तथा युग-निर्धारक हो जाता है। बड़े-बड़े नेताओं में कुछ विशेषता होती है, जो सारी जाति में जान डाल देती और उनसे बड़े-बड़े काम करा लेती है।

वह संवत्सर, जिसमें तुम्हारा जन्म हुआ था—सन् १९१७—इतिहास के प्रमुख संवत्सरों में से एक था। उसमें एक बहुत बड़े नेता ने जिसका हृदय दीन-दुखियों के लिए प्रेम और समवेदना से भरा था, अपनी जाति-वालों से ऐसे-ऐसे काम कराए कि उनसे इतिहास का एक उत्कृष्ट और

चिरस्मरणीय अध्याय भर गया। उसी महीने में, जिसमें तुम पैदा हुई थीं, लेनिन ने अपने विशाल विप्लव को शुरू किया। इस क्रांति से रूस और साइबेरिया की काया पलट गई। आज भारतवर्ष में एक दूसरे बड़े नेता ने जो पीड़ितों की पीड़ा से द्रवित तथा उनकी सहायता करने के लिए प्राणपण से उत्सुक हैं, हमारे देशवासियों को अथक उद्योग और प्रशंसनीय त्याग के लिए उत्साहित किया है, ताकि वे फिर आजाद हों और देश के भूखे, दीन तथा पददलित अपने अपने बोझों से मुक्त हो जायँ। बापूजी ( महात्मा गाँधी ) जेल में पड़े हैं, लेकिन उनके संदेश का जादू भारत के करोड़ों आदमियों के हृदयों में अपना प्रभाव जमा रहा है। मर्द, औरत तथा छोटे-छोटे बच्चे अपनी छोटी-छोटी झोपड़ियों से बाहर निकलकर भारत की आजादी के सिपाही बन रहे हैं। हिन्दुस्तान में आज दिन हम नए इतिहास की रचना कर रहे हैं। तुम्हारा और हमारा यह सौभाग्य है कि यह सब हमारी आँखों के सामने हो रहा है। हमारा यह सौभाग्य है कि हम लोग भी इस महानाटक में कुछ भाग ले सकते हैं।

इस बड़े आंदोलन में हमारा कैसा आचरण होगा और उसमें हम क्या भाग लेंगे? मैं नहीं जानता कि इस काण्ड में कौन सा भाग हमारे जिम्मे पड़ेगा। वह चाहे जैसा हो, हमें यह याद रखना होगा कि हम कोई ऐसी बात न कर बैठें, जिससे हमारे ध्येय पर धब्बा लगे या हमारे देशवासियों की बदनामी हो। यदि हमको भारत के सैनिक बनना है तो भारत की मान-मर्यादा की रक्षा के लिए हमको उत्तरदायी होना होगा। वह मान-मर्यादा एक पवित्र थाती है। अक्सर हमें इस बात का निर्णय करने में दुविधा हो सकती है कि अब हमें क्या करना चाहिए। यह तय करना हँसी-ठट्टा नहीं कि क्या ठीक है और क्या नहीं। जिस समय कभी तुम्हें दुविधा घेरे उस समय के लिए खरे-खोटे को परखने की मैं तुम्हें एक छोटी-सी कसौटी देता हूँ। सम्भव है, उससे तुम्हें सहायता मिले। तुम कभी कोई बात लुक-छिपकर न करना, और न कोई ऐसी ही बात करना

जिसे तुम गुप्त रखना चाहो, क्योंकि किसी बात को छिपाने की इच्छा का अर्थ यह है कि तुम भयभीत हो। भय बुरी चीज है। वह तुम्हारे आत्म-सम्मान के विरुद्ध है। तुम वीर बनो। फिर तो सब बातें आप से आप ठीक उतरती जायँगी। यदि तुम वीर हो तो किसी से न तो डरोगी और न कोई ऐसी बात ही करोगी, जिसके कारण तुम्हें लज्जित होना पड़े। तुम्हें मालूम है कि हमारे विशाल स्वतंत्रता के संग्राम में, जो बापूजी के नेतृत्व में चल रहा है, लुक-छिपकर काम करने के लिए कोई स्थान नहीं। हमें कुछ छिपाना नहीं है। जो कुछ हम करते या कहते हैं, उसके लिए हमें किसी का भय नहीं। हम तो सूर्य के प्रकाश में काम करते हैं। इसी तरह हमें अपने निजी जीवन में भी सूर्य (के प्रकाश) के साथ दोस्ती करनी चाहिए। हमें कोई काम छिपकर या आँख बचाकर न करना चाहिए। हम सबको कभी-कभी एकांत में रहने की आवश्यकता होती है। ऐसा होना उचित भी है। लेकिन यह चोरा-चोरी काम करने से भिन्न है। यदि प्यारी बेटी, तुमने ऐसा किया तो चाहे कुछ भी क्यों न घटित हो तुम सदा दिव्य संतान की तरह निर्भीक, शांत और स्थिर-चित्त रहोगी।

मैंने तुम्हें एक बहुत लंबा पत्र लिख डाला। इसपर भी अभी बहुत कुछ कहने को बाकी है। एक पत्र में भला सब कैसे समा सकता है!

मैंने ऊपर कहा है कि आजादी की जो बड़ी लड़ाई हमारे देश में छिड़ी है उसके देखने का तुम्हें सौभाग्य प्राप्त है। तुम इस बात में भी बड़ी सौभाग्यशालिनी हो कि तुम्हारी माँ एक बहुत ही वीर और अपूर्व नारी हैं। यदि तुम्हें कभी शंका, संशय या संकट घेरे तो उनसे बढ़कर तुम्हें कोई दोस्त नहीं मिल सकता।

बिदा बेटी! यही मेरी कामना है कि तुम भारत की सेवा के लिए वीर सैनिक बनो।

मेरा प्रेम और शुभ आशीर्वाद तुम्हें पहुँचे।

# नए वर्ष की एक सौगात

जनवरी १, १६३१

क्या तुम्हें उन पत्रों की याद है जो दो साल से अधिक हुए मैंने तुम्हें लिखे थे ? तब तुम मंसूरी में थी और मैं इलाहाबाद में। तुम्हें वे पसंद आए थे, ऐसा तुमने मुझसे कहा था। मैं बहुधा यह सोचा करता हूँ कि क्यों न मैं उसी पत्रमाला को जारी रक्खूँ और अपनी दुनिया की कुछ बातें तुम्हें बताने की चेष्टा करूँ। संसार की भूतकालिक कहानी तथा महापुरुषों, वीरांगनाओं और प्रसिद्ध घटनाओं की गाथाओं के विषय में जिनसे वह भरी पड़ी है, मनन करना बड़ा ही मनोरंजक है। इतिहास पढ़ना अच्छा है। लेकिन उससे भी अधिक मनोरंजक और चित्ताकर्षक है इतिहास के निर्माण में सहायता देना। तुम्हें मालूम है कि आज दिन हमारे देश में इतिहास का निर्माण हो रहा है। भारत का भूतकाल बहुत ही विस्तृत, अति-विस्तृत है, जिसका आदि अतीत के कोहरे में ढका पड़ा है। उसमें अनेक दुःखद और शोचनीय युग भी हुए हैं, जिनके कारण हमें लज्जा और ग्लानि होती है। लेकिन सब मिलाकर वह ज्वलंत भूत-काल है, जिसका हमें अभिमान हो सकता है। उसका ध्यान करने से हमें सुख होता है। तो भी आज हमें भूतकाल के चिंतन का अवकाश नहीं। वह तो भविष्य है, जो हमारे चित्त में व्याप रहा है—वह भविष्य जिसे हम रच रहे हैं, जिसमें हमारा सारा समय तथा सारी शक्तियाँ लगती हैं।

मुझे यहाँ नैनी-जेल में इच्छानुसार पढ़ने और लिखने का पूरा अव-काश मिलता रहा है। लेकिन मेरा मन भटकता फिरता है। मैं उस महान् आंदोलन के संबंध में सोचा करता हूँ, जो जेल के बाहर चल रहा है। दूसरे क्या कर रहे हैं, यदि मैं बाहर रहता तो क्या करता, इन बातों का भी खयाल बना रहता है। वर्तमान और भविष्य के विचारों से मेरा

मस्तिष्क इतना भरा है कि भूतकाल के विषय में सोचने की मुझे फुरसत नहीं। इस पर भी मैं यह मानता हूँ कि जब मैं बाहर के काम में भाग नहीं ले सकता, तब मेरे लिए उसकी चिंता करना ठीक नहीं।

लेकिन इसका असली कारण---क्या चुपके से मैं उसे तुम्हारे कान में कह दूँ कि क्यों मैं अभी तक लिखने को टालता रहा---दूसरा ही है। मुझे संदेह होने लगा है कि क्या मुझमें इतना ज्ञान है कि मैं तुम्हें पढ़ा सकूँ? तुम इतनी जल्दी-जल्दी बढ़ रही हो और इतनी बुद्धिमती लड़की होती जाती हो कि जो कुछ मैंने स्कूल, कालेज तथा उसके बाद सीखा था, वह सब सम्भव है तुम्हें अपर्याप्त और प्रत्येक दृष्टि से नीरस जँचे। सम्भव है कुछ समय बाद तुम गुरू का आसन ग्रहण करो और मुझे बहुत-सी नई-नई बातें सिखाओ। जैसा तुमको मैंने पिछले वर्षगाँठ वाले पत्र में लिखा था, मैं उस ज्ञानी पुरुष की तरह बिलकुल नहीं हूँ जो अपने शरीर में ताम्रपत्र लपेटकर इसलिए घूमा करता था कि कहीं ज्ञान की अधिकता के कारण उसका पेट ही न फट जाय।

जब तुम मंसूरी में थी, तब संसार के प्राथमिक दिनों के विषय में लिखना मेरे लिए आसान था, क्योंकि उन दिनों का हमें जो कुछ ज्ञान है वह अस्पष्ट और अनिश्चित है। लेकिन ज्यों-ज्यों हम उस अतीत काल से निकलते आते हैं, त्यों-त्यों इतिहास का धीरे-धीरे विकास होने लगता और संसार के विभिन्न देशों में मनुष्य की विचित्र लीला का आरंभ दिखाई देता है। पर इस लीला में, जो कभी-कभी तो बुद्धि से युक्त लेकिन अधिकतर अवसरों पर उच्छृंखलता और मूर्खता से भरी होती थी, मनुष्य का पीछा करना कोई आसान काम नहीं है। किताबों की मदद से इसकी चेष्टामात्र की जा सकती है। लेकिन नैनी-जेल में पुस्तकालय तो है नहीं। इसलिए मुझे आशंका है कि लाख इच्छा होते हुए भी मैं तुमको संसार के इतिहास का कोई क्रमबद्ध वृत्तांत सुनाने में सर्वथा असमर्थ ही रहूँगा।

लड़के और लड़कियों के लिए किसी एक ही देश के इतिहास का पढ़ना और वह भी प्रायः कुछ तारीखों तथा थोड़ी-सी घटनाओं को कंठस्थ करने की प्रणाली द्वारा, मुझे बेहद नापसंद है। इतिहास तो सुसंघटित और सम्पूर्ण समष्टि का नाम है। तुम किसी भी देश के इतिहास को तब तक अच्छी तरह से नहीं समझ सकती, जब तक तुम्हें यह न मालूम हो कि दुनिया के दूसरे हिस्सों में क्या घटनाएँ घट चुकी हैं। मुझे आशा है कि तुम इतिहास को इस संकुचित ढङ्ग से न पढ़ोगी कि एक या दो देशों के इतिहास ही तक अपने को सीमित रक्खो। तुम्हें तो सारे संसार का सिंहावलोकन करना चाहिए। सदा याद रखना कि भिन्न-भिन्न जातियों में उतना अंतर नहीं है, जितना हम लोग अनुमान करते हैं। नक्शे और नक्शों की पोथियाँ हमें भिन्न-भिन्न देशों को अलग-अलग रंगों में रँगकर दिखाती हैं। निस्सन्देह जातियों में पारस्परिक भेद हैं। परंतु वे एक दूसरे से बहुत-सी बातों में बहुत कुछ मिलती-जुलती भी हैं। यह उचित है कि हम इस बात को याद रक्खें, जिसमें नक्शों के रंगों या राष्ट्रीय सरहदों को देखकर हम भटक न जायँ।

अपनी इच्छा के अनुसार मैं तुम्हारे लिए इतिहास नहीं लिख सकता। उसके लिए तुम्हें दूसरी पुस्तकों का आश्रय लेना पड़ेगा। लेकिन भूतकाल के विषय में और उन जातियों के बारे में, जो प्राचीन युगों में हुई हैं तथा जिन्होंने संसार के रंग-मंच पर बहुत बड़ा भाग लिया है, मैं तुमको समय समय पर इच्छानुसार लिखता रहूँगा।

मुझे नहीं मालूम कि मेरे पत्र तुम्हें भाएँगे या उनसे तुम्हारा कुतूहल जाग्रत होगा। सचमुच, मुझे यह भी नहीं मालूम कि तुम उन्हें कब देखोगी या कभी तुम उन्हें देख भी पाओगी। कितनी विचित्र बात है कि हम दोनों इतने समीप होते हुए भी एक दूसरे से कितने दूर हैं। मंसूरी में जब तुम थी, तब तुम मुझसे सैकड़ों मील दूर थीं। मैं तुम्हें जितनी बार चाहता, उतनी बार पत्र भेज सकता था और जब तुम्हें देखने की

लालसा बलवती हो उठती थी तब मैं तुम्हारे पास भी पहुँच जाता था। लेकिन अब हम दोनों जमुना के दो किनारों पर रहते हैं। दोनों में कुछ अधिक अंतर नहीं है। लेकिन नैनी-जेल की ऊँची-ऊँची दीवारें हम दोनों को एक दूसरे से पूरी तौर से जुदा करती हैं। हर पखवारे में मैं तुम्हें एक पत्र लिख सकता हूँ, और पंद्रह दिन में एक पत्र मुझे मिल भी सकता है। पंद्रह दिन में एक बार बीस मिनट की मुलाकात भी कर सकता हूँ। ये बंधन तो ठीक ही हैं। हम उन वस्तुओं का बहुत कम आदर करते हैं, जो हमें सस्ती दर पर मिल जाती हैं। मेरा तो यह विश्वास हो चला है कि जेल में कुछ दिनों का निवास प्रत्येक व्यक्ति की शिक्षा का एक वांछनीय अंग है। सौभाग्य से इस समय देश में हजारों लाखों ऐसे मौजूद हैं, जिन्हें यह शिक्षा मिल रही है।

मैं नहीं कह सकता कि जब तुम इन पत्रों को देखोगी, तब इन्हें पसंद करोगी। लेकिन मैंने इन्हें स्वांतः सुखाय (अपने सुख के लिए) लिखने का इरादा कर लिया है। इनके कारण तुम मेरे बहुत पास आ जाती हो, और मुझे ऐसा मालूम होने लगता है कि मैं तुमसे बातें कर रहा हूँ। बहुधा मैं तुम्हारी बाबत सोचा करता हूँ, लेकिन आज तो मेरे चित्त से पलभर के लिए भी तुम विलग नहीं हुई। आज नए वर्ष का पहला दिन है। जब मैं बहुत सवेरे चारपाई पर पड़ा हुआ तारों को देख रहा था तब मैं विगत महत्त्वपूर्ण वर्ष की, उसकी आशाओं, वेदनाओं और उल्लासों की तथा उसमें किए गए बड़े-बड़े और साहसपूर्ण कार्यों की याद करता रहा। मुझे यरवदा-जेल की कोठरी में बैठे हुए बापूजी की याद आई, जिन्होंने अपने जादूभरे स्पर्श से हमारे बूढ़े देश को फिर से नौजवान और शक्तिशाली बना दिया है। मुझे दादू (इंदिरा के पितामह पंडित मोतीलाल नेहरू) तथा अन्य बहुत से लोगों की याद आई। विशेषकर मुझे तुम्हारी और तुम्हारी माँ की याद आती रही। उसके बाद प्रातःकाल ही मुझे यह सूचना मिली कि तुम्हारी माँ गिरफ्तार कर जेल

भेज दी गई है। मेरे लिए नये वर्ष का यह एक सुखद उपहार था। बहुत पहले से इसकी संभावना थी। मुझे इसमें तनिक भी सन्देह नहीं कि तुम्हारी माँ पूर्णरूप से प्रसन्न और संतुष्ट हैं।

लेकिन तुम अकेली हो गईं। पखवारे में एक बार तुम अपनी माँ को और एक बार मुझको देख सकती हो। तुम हम दोनों के संदेशे एक दूसरे को पहुँचाया करोगी। लेकिन मैं तो कागज और कलम लेकर बैठूँगा और तुम्हारी याद करूँगा। तब तुम चुपके से मेरे पास आ जाओगी, और हम दोनों तरह-तरह की बातें करेंगे, भूतकाल के स्वप्न देखेंगे तथा भविष्य को भूत से भी अधिक समुज्ज्वल बनाने के साधन ढूँढ़ निकालेंगे। इसलिए, आओ, इस नव-वर्ष के प्रथम दिवस पर हम प्रतिज्ञा करें कि इसके पहले कि यह वर्ष जीर्ण-शीर्ण होकर चल बसे, हम भविष्य के विषय में अपने ज्वलन्त स्वप्न को वर्तमान के अधिक समीप ले आवेंगे, और भारत के भूतकाल को इतिहास का एक आलोक-मय पृष्ठ भेंट करेंगे।

---

# देवताओं का स्नेहभाजन अशोक

मार्च ३०, १९३२

मुझे आशंका है कि राजा-महराजाओं की निंदा करना मुझे आवश्यकता से कुछ अधिक भाता है। उनमें बहुत कम ऐसे गुण मुझे दिखाई देते हैं, जिनके कारण, मैं उनकी प्रशंसा करूँ या उनके प्रति मेरे हृदय में श्रद्धा हो। लेकिन अब मैं एक ऐसे व्यक्ति का उल्लेख करने जा रहा हूँ, जो राजाधिराज होते हुए भी महागुणशाली और श्रद्धास्पद था। वह चंद्रगुप्त मौर्य का पौत्र, अशोक, था। अपनी 'इतिहास की रूप-रेखा' नामक पुस्तक में उसके संबंध में लिखते हुए, एच् जी. वेल्स ने (जिसके कुछ उपन्यास तुमने पढ़े होंगे) कहा है—

"संसार के रंग-मंच को खचा-खच भरनेवाले हजारों, लाखों नर-

पतियों, राव-राजाओं, अमीर-उमरावों और सरदार-नवाबों की नामाव-



माननीय पं० जवाहरलाल नेहरू

लियों के जमघट में केवल अशोक ही का नाम चमकता है, और चमकता है प्रायः एकाकीः मानो, कोई नक्षत्र चमकता हो। वोल्गा के तट से

जापान तक लोग उसके नाम का आज भी आदर करते हैं। चीन, तिब्बत और भारत से यद्यपि उसके सिद्धांत उठ गये, परन्तु उन देशों ने उसकी महत्ता की अनुश्रुति को सुरक्षित रक्खा है। कानस्टैंटाइन और शार्लमेन की अपेक्षा उसके नाम को कहीं अधिक प्राणी सम्मान के साथ आज दिन भी लेते हैं।"

यह वास्तव में उच्च कोटि की प्रशंसा है। लेकिन अशोक इसका अधिकारी है। भारतीय इतिहास के इस युग का ध्यान एक भारतीय के लिए विशेष रूप से सुखदायी है।

ईसवी संवत् के आरंभ से लगभग तीन सौ वर्ष पूर्व चंद्रगुप्त की मृत्यु हुई। इसके बाद उसका लड़का, बिंदुसार, गद्दी पर बैठा। उसने २५ साल तक शांतिमय शासन किया और ग्रीक जगत् से सम्पर्क स्थापित रक्खा। उसकी राजसभा में मिस्र के टालैमी और पश्चिमी एशिया के सैल्यूकस के पुत्र, एंटिओकस के राजदूत रहते थे। विदेशों के साथ व्यापार होता था, और ऐसा कहा जाता है कि मिस्रवाले भारत के नील से अपना कपड़ा रँगा करते थे। यह भी कहा जाता है कि वे अपने मृतकों के शवों को भारतीय मलमल में लपेटते थे। बिहार में कुछ ऐसे भग्नावशेष मिले हैं, जिनसे अनुमान होता है कि मौर्य्य युग से भी पहले वहाँ पर एक प्रकार का शीशा बनाया जाता था। तुम्हें यह बात रोचक मालूम होगी कि मैगैस्थनीज ने, जो चंद्रगुप्त के दरबार में एलची होकर आया था, लिखा है कि भारतीयों को सुन्दर वस्तुओं और उत्तम परिधानों से बड़ा प्रेम था। उसने इस बात का विशेष रूप से वर्णन किया है कि अपनी लम्बाई को बढ़ाने के लिए लोग जूते पहना करते थे! इससे तो यही सिद्ध होता है कि ऊँची एड़ी के जूता का चलन एकदम आधुनिक नहीं है।

बिन्दुसार की मृत्यु होने पर अशोक २६८ ई० पू० में उस विशाल साम्राज्य का उत्तराधिकारी हुआ, जिसके अन्तर्गत उत्तरीय और मध्य भारत था और जो मध्य-एशिया तक फैला हुआ था। भारत के दक्षिणी

और दक्षिणी-पूर्वी भागों को अपने अपने राज्य में मिलाने की नीयत से, उसने अपने शासन-काल के नवें वर्ष में कलिंग को जीतने के लिए चढ़ाई की। महानदी, गोदावरी तथा कृष्णा नदियों से घिरा हुआ कलिंग का राज्य भारत के पूर्वीय तट पर स्थित था। कलिंगवाले बड़ी वीरता से लड़े; लेकिन भयानक मार-काट के बाद उन्हें हार माननी पड़ी। इस युद्ध और इस नर-हत्या का अशोक पर बहुत असर पड़ा। लड़ाई और उसके कृत्यों से उसको घृणा हो गई। इसके बाद से उसने युद्ध से दूर ही रहने का संकल्प कर लिया। दक्षिण के एक छोटे-से टुकड़े को छोड़कर शेष सब भारत उसके अधीन था। उसके लिए इस छोटे-से टुकड़े को जीत लेना सरल था। तो भी उसने अपना हाथ रोक लिया। एच्० जी० वैल्स के कथनानुसार, अशोक, ही एक ऐसा युद्धप्रवृत्त—जंगी—सम्राट् हुआ है, जिसने विजय के बाद भी युद्ध का परित्याग किया हो। हमारे लिए यह सौभाग्य की बात है कि हमें अशोक ही की शब्दावली उपलब्ध है, जिसमें उसने अपने भावों और कृत्यों का उल्लेख किया है। हमें बहुत से अभिलेखों* में, जो चट्टानों या ताम्र-पत्र पर खोदे गये थे, प्रजा या भावी जगत् के लिए उसके संदेश मिलते हैं। तुम्हें मालूम है कि प्रयाग के किले में एक ऐसा ही अशोक का स्तम्भ है। हमारे सूबे में ऐसे और भी अनेक अभिलेख मिलते हैं।

इन राजविज्ञप्तियों में अशोक ने हमें युद्ध और विजय के कारण होनेवाली हत्या के प्रति अपने शोक-संताप को बताया है। उसका कहना है कि धर्म्म से अपने और मानव-हृदय के ऊपर विजयी होना ही असली धर्म्म है। लेकिन मैं तुम्हारे लिए इन राजविज्ञप्तियों से कुछ अवतरण दूँगा। उन्हें पढ़ते-पढ़ते हम मुग्ध हो जाते हैं और उनकी बदौलत अशोक तुम्हारे बहुत ही समीप आ जायँगे।

एक अभिलेख में लिखा है, "कलिंग को देवताओं के प्यारे प्रियदर्शी राजा ने अपने अभिषेक के आठवें वर्ष के बाद जीता। एक लाख और

---

* इन अभिलेखों को अशोक ने 'धर्म्मलिपि' कहा है।

पच्चास हजार मनुष्य बन्दी बनाकर वहाँ से लाये गये, एक लाख मारे गए, और इनसे कई गुनी अधिक संख्या में आदमी मरे।"

"कलिंग को साम्राज्य में मिलाने के बाद ही से देवताओं का प्यारा प्रियदर्शी राजा धर्म्माचरण के प्रक्रम, धर्म्म में निष्ठा और धर्म्म के प्रचार में प्रवृत्त हुआ। इस प्रकार कलिंगों को जीतने का अनुशोचन देवताओं के प्यारे राजा को हुआ, क्योंकि अपराजित देश के पराजय में लोगों का वध, मरण और देश-निर्वासन निहित हैं। इसके कारण देवताओं के प्यारे प्रियदर्शी को दुःख और अनुताप होता है।" †

आगे चलकर राजविज्ञप्ति में यह कहा है कि कलिंग में जितने आदमी मारे या बन्दी बनाए गए, उनके शतांश वा सहस्रांश भी यदि अब मारे या बन्दी बनाए जाएँ तो अशोक को असह्य दुःख होगा।

"यदि कोई अपकार करता है, तो देवताओं का प्यारा उसे भी क्षमा कर देगा, जहाँ तक उसे क्षमा करना सम्भव होगा। जो अटवियाँ (जंगली जातियाँ) देवताओं के प्यारे के विजित (साम्राज्य) में हैं, उनको भी देवताओं का प्यारा कृपा-दृष्टि से देखता है, उनसे भी अनुनय करता है कि वे धर्माचरण करें; क्योंकि यदि वह ऐसा न करें तो देववताओं के प्रियपात्र को अनुताप होगा। देवताओं का प्यारा सब जीवों की अक्षति, संयम, समचर्या और प्रसन्नता चाहता है।" *

अशोक ने अपने उद्देश्य की व्याख्या करते हुए कहा है कि धर्म से मनुष्य-हृदयों के ऊपर विजय पाना ही सच्ची विजय है; और उसने हमें बताया है कि उसे इस प्रकार की सच्ची विजय न सिर्फ अपने ही साम्राज्य में, किन्तु दूर-दूर के राज्यों में भी प्राप्त हुई।

जिस धर्म का इन राजविज्ञप्तियों में बारम्बार उल्लेख मिलता है, वह बुद्ध का धर्म था। अशोक बौद्ध-धर्म का उत्साही अनुयायी हो गया था। उसने इस धर्म को फैलाने की भरसक चेष्टा की। लेकिन इस चेष्टा में

---

† अशोक का प्रधान शिलालेख नं० ८।

* अशोक का प्रधान शिलाभिलेख नं० १३।

बल या दबाव का नामोनिशान भी न था। लोगों के हृदयों को जीत कर वह उन्हें अपने मत का अनुयायी बनाना चाहता था। कम, बहुत ही कम, धार्मिक पुरुष अशोक के समान उदारचेता और क्षमाशील हुए हैं। लोगों को अपना अनुयायी बनाने के लिए ऐसे धार्मिक पुरुष बल, आतंक और कपट के प्रयोग से बहुत ही कम हिचके हैं। सारा इतिहास धार्मिक युद्धों और धार्मिक अत्याचारों के उदाहरणों से भरा पड़ा है। किसी दूसरी बात की अपेक्षा, धर्म और ईश्वर के नाम पर कहीं अधिक रक्त बहाया गया है। अतएव इस बात को याद रखना हितकर होगा कि भारत के एक सपूत ने, जो बड़ा धार्मिक पुरुष और शक्तिशाली साम्राज्य का अधिपति था, लोगों को अपने मत का अनुयायी बनाने के लिए किन साधनों का प्रयोग किया। यह एक विचित्र बात मालूम होती है कि कुछ ऐसे लोग हैं, जो यह सोचने-समझने की मूर्खता करते हैं कि धर्म और विश्वास तलवार या किरच की नोक से लोगों के गले के नीचे उतारे जा सकते हैं।

अतएव, देवताओं के प्यारे या, राजविज्ञप्तियों के अनुसार, 'देवानाम् प्रिय" अशोक ने पश्चिमी एशिया, अफ्रीका और योरप के राज्यों में अपने राजदूत भेजे। तुम्हें याद होगा कि उसने अपने भाई महेन्द्र और अपनी बहन संघमित्रा को लंका भेजा था। यह कहा जाता है कि ये दोनों गया के बोधिवृक्ष की एक शाखा अपने साथ लंका ले गये थे। अनुरुद्धपुर के मन्दिर में—क्या तुम्हें याद है—हम लोगों ने बोधिवृक्ष देखा था? हमें वहाँ के लोगों ने यह बताया था कि यही उस प्राचीन शाखा से उत्पन्न पेड़ है।

भारत में बौद्धमत जोरों से फैल गया। लेकिन अशोक की दृष्टि में कोरे मन्त्र-जप और पूजा-पाठ का नाम धर्म न था, बल्कि उसके लिए धर्म का अर्थ था लोक-सेवा और उत्तम कर्मों का करना। इसलिए देश भर में उद्यान, औषधालय, कूप-तड़ाग और राज-पथों का निर्माण होने लगा। स्त्रियों की शिक्षा का विशेष प्रबन्ध था। चार नगरों में विशाल विश्वविद्यालय थे—सुदूर उत्तर में पेशावर के पास तक्षशिला; मथुरा, जिसे

अँगरेज भद्दे ढंग से अब मटरा लिखते हैं; मध्य-भारत में उज्जैन; और बिहार में पटने के समीप नालन्द। न केवल भारत से किन्तु चीन से लेकर पश्चिमी एशिया तक के दूर-दूर देशों से विद्यार्थी पढ़ने के लिए आते थे। ये ही विद्यार्थी लौटकर अपने-अपने घरों में बुद्ध के उपदेशों का सन्देश पहुँचाते थे। देश में चारों ओर बड़े-बड़े मठ स्थापित हो गए। वे विहार कहलाते थे। पाटलिपुत्र या पटने के आस-पास इतने अधिक विहार थे कि प्रान्त-का-प्रान्त ही विहार या—आजकल की बोली में—बिहार के नाम से प्रसिद्ध हो गया। लेकिन, जैसा प्रायः होता आया है, इन विहारों से शिक्षण और तत्त्वज्ञान की स्फूर्ति थोड़े ही दिनों में विलुप्त हो गई। वे तो केवल ऐसे स्थान बन गए, जहाँ लोग पूजा-पाठ और चर्या-विशेष की लकीर पीटा करते थे।

जीव-रक्षा की अशोक को इतनी तीव्र उत्कंठा थी कि वह जानवरों की भी पीड़ा को देखकर द्रवित हो जाता था। जानवरों के लिए विशेष रूप से चिकित्सालय खोले गये थे। जानवरों के बलिदान का निषेध था। इन दोनों ही बातों में वह हमारे समय से भी थोड़ा बहुत आगे बढ़ गया था। आज दिन भी, दुर्भाग्य से, पशु-बलि किसी-न-किसी मात्रा में होती और धर्म का प्रमुख अंश मानी जाती है; और जानवरों की चिकित्सा का भी बहुत ही थोड़ा प्रबन्ध है।

अशोक के उदाहरण और बौद्धमत के प्रचार ने निरामिष भोजन को लोक-प्रिय बना दिया। उसके पहले ब्राह्मण और क्षत्रिय साधारणतया मांस खाते और शराब पीते थे। मांसाहार और मद्यपान दोनों ही अशोक के समय में बहुत घट गये।

इस तरह अशोक ने ३८ वर्ष तक शासन किया। शान्तिमय उपायों से लोक-संग्रह की चेष्टा में वह निरन्तर लगा रहा। सार्वजनिक कार्यों को करने के लिए वह सदा तैयार रहता था। "हर समय और प्रत्येक स्थान पर, चाहे मैं भोजन करता होऊँ या रनिवास में होऊँ, गर्भागार (शयना-

गार ) में रहूँ या मन्त्रिगृह में होऊँ, सवारी पर जाता होऊँ या उद्यान में मिलूँ, राजकीय प्रतिवेदकों को चाहिए कि वे निरन्तर मुझे प्रजा का कार्य बताते रहें।" यदि कहीं पर कोई कठिनाई उठ खड़ी हो तो उसकी सूचना उसे तुरन्त मिलनी चाहिए, "चाहे जो समय या स्थान हो"; क्योंकि, जैसा वह कहता है, "सबका हित करना ही मैंने अपना कर्त्तव्य माना है।" ❀

अशोक का देहावसान २२६ ई० पू० में हुआ। मृत्यु के कुछ पहले वह राजपाट छोड़कर बौद्ध संघ का एक भिक्षु हो गया था।

मौर्यकालीन युग के बहुत थोड़े से भग्नावशेष हमें मिलते हैं। लेकिन जो कुछ मिलते हैं, वे ही भारत में आर्य-सभ्यता के प्राचीनतम अवशेष हैं, जो अभी तक खोज में मिले हैं ( इस समय हम मोहेनजो दारो के भग्नावशेषों का उल्लेख नहीं करते )। काशी के पास सारनाथ में तुम मनोहर अशोक-स्तम्भ को देख सकती हो, जिसके शिखर पर सिंह बैठे हैं।

अशोक की राजधानी, पाटलिपुत्र, की महानगरी का एक टुकड़ा भी अब नहीं बचा। आज से पन्द्रह सौ वर्ष पहले, अथवा अशोक के छः सौ वर्ष बाद, फाहियान-नामक एक चीनी यात्री इस स्थान को देखने गया था। उस समय वह नगर समुन्नत और समृद्धिशाली अवस्था में था। लेकिन उसके समय में भी अशोक का पत्थरवाला राजमहल नष्ट-भ्रष्ट हो गया था। सिर्फ उसके भग्नावशेषों ही को देखकर फाहियान बहुत प्रभावित हुआ। उसने अपनी यात्रा के विवरण में लिखा है कि उसके निर्माता मनुष्य न रहे होंगे।

जो राजप्रासाद बड़े-बड़े पत्थरों से रचा गया था, वह नष्ट हो गया, और आज दिन उसका चिह्न तक नहीं मिलता। लेकिन अशोक की स्मृति एशिया के समस्त महाद्वीप में आज भी जीती-जागती है, और

---

❀ अशोक का प्रधान शिलाभिलेख नं० ६।

उसके अभिलेख आज भी हमें इस ढंग से अपना संदेश सुनाते हैं कि हम उनको समझ लेते और उनका आदर करते हैं। उन संदेशों से आज भी हम बहुत कुछ सीख सकते हैं। यह पत्र बहुत बढ़ गया है। इसे पढ़ते-पढ़ते कहीं तुम ऊब न जाओ। इसलिए, अशोक की एक राजविज्ञप्ति से एक उद्धरण देकर मैं अब इसे समाप्त करूँगा—

"इस प्रकरण ( कारण ) से या उस प्रकरण से सभी पंथ आदरणीय हैं। ऐसा करनेवाला अपने पन्थ को ऊँचा उठाता है, साथ ही दूसरे पन्थों का भी उपकार करता है।"*

---

# देहरादून-जेल से अन्तिम पत्र

हम समाप्त कर चुके, प्यारी बेटी? लम्बी कहानी का अन्त हो गया। मुझे अधिक लिखने की जरूरत नहीं है। लेकिन शान के साथ—धूम-धड़ाके के साथ—समाप्त करने की अभिलाषा मुझे एक और पत्र—यही अन्तिम पत्र—लिखने के लिए प्रोत्साहित करती है।

समय आ गया था कि मैं लिखने को समाप्त कर देता; क्योंकि दो साल की मेरी अवधि का अन्त भी बहुत समीप आ गया है। आज से तीन और तीस दिन बाद मुझे रिहा हो जाना चाहिए, यदि इसके पहले ही, जैसा जेलर समय-समय पर धमकाया करते हैं, मैं रिहा न कर दिया गया। पूरे दो साल अभी बिलकुल समाप्त नहीं हुए; लेकिन मुझे साढ़े तीन महीने की छूट मिली है, जैसे सभी नेकचलन कैदियों को मिला करती है। मैं भी एक नेकचलन कैदी समझा जाता हूँ, यद्यपि इस नेकनामी को कमाने की मैंने कुछ भी कोशिश नहीं की। इस तरह मेरी

---

* अशोक का मुख्य शिलाभिलेख नं० १२।

छठी सजा का खातमा है, और मैं निकल कर एक बार फिर सुविस्तुत संसार में विचरूँगा। लेकिन किस अभिप्राय से? इससे क्या लाभ, जब बहुत से मेरे दोस्त कैदखानों में सड़ रहे हैं, और सारा देश एक बहुत बड़ा जेलखाना-सा मालूम होता है?

मैंने जो पत्र लिखे हैं, उनका एक खासा पहाड़-सा बन गया है। मैंने स्वदेशी कागज पर न जाने कितनी अधिक मात्रा में सुन्दर स्वदेशी स्याही रँगी है। मैं कभी-कभी विस्मय के साथ सोचता हूँ कि क्या यह सब करना लाभदायक था? क्या यह सब कागज और स्याही तुम तक कोई ऐसा संदेह पहुँचायेगी, जिससे तुम्हें कुछ दिलचस्पी हो? निस्संदेह तुम कहोगी, हाँ; क्योंकि तुम सोचोगी कि और किसी जवाब से मुझे चोट लगेगी, और तुम मुझे इतना अधिक प्यार करती हो कि तुमको इस तरह की जोखिम उठाना न रुचेगा। तुम इन पत्रों की परवा करो या न करो, लेकिन इनके लिखने में मुझे जो आनंद मिला है, उससे वंचित करने की इच्छा तुम्हें कदापि नहीं हो सकती। पिछले दो लंबे-लंबे सालों में मैं इन पत्रों को प्रतिदिन तुम्हारे लिए लिखता रहा। तब जाड़ा था, जब मैं यहाँ आया था। जाड़े का स्थान हमारे अल्पकालिक वसन्त ने लिया। लेकिन गर्मी की उष्णता ने जल्द ही उसका संहार कर डाला; और जब पृथ्वी सूखकर कड़कने लगी और आदमी तथा मवेशी हवा के लिए छटपटा रहे थे, तब बरसात आ पहुँची और मेह का ताजा और शीतल जल चारों ओर अच्छी तरह फैल गया। वर्षा-ऋतु के बाद शरद्-ऋतु आई; आकाश अद्‌भुत रूप से स्वच्छ और नीलिमा-रञ्जित हो गया; और दोपहर के बाद का समय बहुत ही सुहावना मालूम होने लगा। एक संवत्सर का क्रम समाप्त हुआ, और फिर वही क्रम चल पड़ा—जाड़ा, गरमी, बरसात और वसन्त। यहाँ बैठा-बैठा मैं तुम्हें लिखा, तुम्हारी बाबत सोचा, ऋतुओं की गति को देखा, और अपनी बैरक की छत पर वर्षा के पटपट की ध्वनि को सुना करता हूँ—

"सुमधुर ! वर्षा-संगीत मधुर !
बरसीं बूँदें कर मधुमय स्वर
झर अम्बर से छर-छर, झर-झर
गिर भूतल पर, गिर भवनों पर !
खिल उठा अमित चिर-चिन्तित उर !
सुमधुर ! वर्षा-संगीत मधुर !!"†

बैनजमिन डिजरैली ने, जो उन्नीसवीं सदी का एक बड़ा अँगरेज राजनीतिज्ञ था, लिखा है कि "दूसरे आदमी निर्वासन और कारागार से दण्डित होने पर, यदि वे बच गए, हताश हो जाते हैं। साहित्यसेवी उन दिनों को अपने जीवन की सबसे मधुर तिथियों में गिनेगा।" उसने ह्यू ग्रोटियस के संबंध में यह बात लिखी है, जो सत्रहवीं शताब्दि में हालैण्ड का एक प्रसिद्ध दार्शनिक और विधान-शास्त्र का वेत्ता था। उसे आजन्म कारावास की सजा हुई थी; लेकिन दो साल की सजा काटने के बाद वह कैद से निकल भागा। उसने कैद के दो साल दार्शनिक और साहित्यिक काम में लगाए थे। बहुत-से प्रसिद्ध साहित्यकार कैदखानों में रह चुके हैं, जिनमें से सबसे अधिक ख्यातनामा दो हैं—एक तो स्पेन का सरवैंटीज, जिसने "डान क्वीजो" लिखा है, और दूसरा एक अँगरेज, जान बैनियन, जो "पिलग्रिम्स प्रोग्रेस" का रचयिता है।

मैं कोई साहित्यकार नहीं, और न मैं यही कहने के लिए तैयार हूँ कि वे कई वर्ष, जो मैंने जेल में बिताए, मेरे जीवन में सबसे अधिक मधुर थे। लेकिन मैं यह निश्चय के साथ कह सकता हूँ कि पढ़ने-लिखने में उनको काटने में मुझे अत्यधिक सहायता पहुँचाई। मैं साहित्यकार नहीं,

---

† मूल में फ्रेंच पद्य हैं, जिनका ऊपर छायानुवाद दिया गया है। इस लेख के उद्धृत पद्यों का अनुवाद श्री 'नरेन्द्र' जी ने किया है।

—संपादक

और न इतिहासकार ही हूँ। फिर वास्तव में हूँ क्या? इस प्रश्न का उत्तर देना मुझे कठिन मालूम होता है। मैंने बहुत से कामों में टाँग अड़ाई है। मैंने कालेज में विज्ञान से आरंभ कर कानून को अपनाया, और जीवन की बहुतेरी बातों में दिलचस्पी लेने के बाद, अन्त में, जेल जाने के पेशे को अख्तियार किया, जो आजकल हिन्दोस्तान में लोकप्रिय हो रहा है और जिसे बहुत-से लोग अपनाते हैं!

मैंने इन पत्रों में जो कुछ लिखा है, उसे किसी भी विषय के सम्बन्ध में तुम्हें अन्तिम प्रमाण न मान लेना चाहिए। राजनीतिज्ञ प्रत्येक विषय पर रायजनी करना चाहता है, और उसे जितना ज्ञान होता है, उससे अधिक ज्ञान का वह सदा ढोंग भी रचा करता है। बहुत होशियारी के साथ उस पर नजर रखना चाहिए। मेरे ये पत्र महज छिछले चित्रण हैं, जो बहुत ही पतले धागे से एक में बँधे हैं। मैं विचरता-विचरता आगे बढ़ता गया। सदियों को एक-एक छलाँग में पार करता और बहुत-सी महत्त्वपूर्ण घटनाओं को छोड़ता हुआ मैं बढ़ गया हूँ। जिस घटना ने मुझे आकृष्ट किया, उसके समीप, अपना तंबू गाड़, मैं कभी-कभी काफी देर तक रम भी गया हूँ। जैसा तुम देखोगी, मेरे राग-द्वेष काफी स्पष्ट हैं, और इसी तरह जेल की मेरी मानसिक तरंगें भी साफ तौर से दिखाई देती हैं। मैं यह नहीं चाहता कि तुम इन सबको जैसे का तैसा ही मान लो। मुझमें बहुत से दोष भी निकलेंगे। एक जेल—जहाँ न तो पुस्तकालय है और न विश्वकोष के समान ग्रन्थ प्राप्य हैं—ऐतिहासिक विषयों पर लिखने के लिए सबसे अधिक उपयुक्त स्थान नहीं हो सकता। मैंने बहुत कुछ सहारा उन बहुत-सी नोटबुकों का लिया है, जिनको मैंने उस समय से जमा करना शुरू किया, जब १२ वर्ष हुए मेरी जेलयात्रा का श्रीगणेश हुआ। यहाँ पर मेरे पास बहुत-सी किताबें भी आईं। वे आईं और चली गईं, क्योंकि मैं यहाँ पर एक [illegible] कर नहीं सकता था। मैंने निर्लज्जता के साथ उन [illegible] घटनाएँ

हड़प ली हैं। मैंने जो कुछ लिखा है, उसमें कोई नवीन बात नहीं है। शायद तुम्हें मेरे पत्रों को समझने में कभी-कभी कठिनाई हो। उन हिस्सों को छोड़ जाना। उनकी परवा न करना। मेरे व्यक्तित्व के उस अंश ने, जो सिनरसीदा है, कभी-कभी मुझे अपने वश में कर लिया, और मैं इस तरह लिखता गया, जिस तरह मुझे न लिखना था।

मैंने तुम्हें महज खाका दिया है। यह इतिहास नहीं है। जो कुछ है, वह है हमारे सुदीर्घ भूतकाल की केवल एक क्षणिक झलक। यदि इतिहास में तुम्हारी अभिरुचि है, यदि तुम इतिहास की मोहकता का कुछ अंश में भी अनुभव करती हो, तो तुम्हें आसानी से उन किताबों तक पहुँचने का मार्ग मिल जायगा, जिनसे भूतकालिक युगों के उलझे हुए सूत्रों के सुलझाने में तुम्हें बहुत कुछ सहायता मिलेगी। लेकिन महज किताबों के पढ़ने ही से मदद नहीं मिलेगी। यदि तुम भूतकालको जानना चाहती हो तो सहानुभूति के साथ और विचार-पूर्वक तुम्हें उसका मनन करना चाहिए। जो आदमी बहुत पहिले जीवित था, उसको समझने के लिए तुम्हें उसके वातावरण को समझना होगा। जिन परिस्थितियों के भीतर उसने अपना जीवन बिताया, और जिन विचारों से उसका मस्तिष्क भरा था, उनको भी समझना तुम्हारा धर्म्म है। यह सरासर भूल होगी यदि हम भूतकाल के मनुष्यों के विषय में अपनी सम्मति यह समझकर कायम करें कि मानो, वे आज दिन जीवित और हमारी ही तरह सोचते-विचारते हैं। आज दास-प्रथा का समर्थन करनेवाला एक भी आदमी न मिलेगा। लेकिन इस पर भी श्रद्धास्पद प्लेटो की यह सम्मति थी कि दासता आवश्यक है। थोड़े दिन हुए, लाखों आदमियों ने इसलिए जानें दे दी थीं कि संयुक्तराज्य (अमरीका) में गुलामी जारी रहे। हम वर्तमान की कसौटी पर भूतकाल को नहीं कस सकते। इस बात को तो सब लोग सहर्ष स्वीकार कर लेंगे। लेकिन सब लोग इस दूसरी बात को उसी तरह मानने को न तैयार होंगे कि वर्तमान को भी भूतकाल की कसौटी पर

कसना ठीक नहीं है। बहुत-से मत-मतान्तरों ने ऐसे परंपरागत विश्वासों और रीति-नीतियों को सड़ने-गलने से बचाने में विशेष सहायता पहुँचाई है, जो अपने जन्म के युग और देश में सम्भवतः कुछ उपयोगी रही हों, लेकिन आज-कल के जमाने के लिए नितांत ही अनुपयुक्त हैं।

तो फिर यदि तुम भूतकालिक इतिहास को सहानुभूति की दृष्टि से देखोगी तो रूखी-सूखी हड्डियाँ माँस और रक्त से भर आएँगी; और जीते-जागते, हमसे भिन्न, और बहुत कुछ हमारे ही समान मानव गुण-दोषों से युक्त, नर-नारी और बच्चों का एक बड़ा भारी जलूस, प्रत्येक युग और देश-देशान्तर से आता हुआ तुम्हें दिखाई देगा। इतिहास जादू का खेल नहीं है; लेकिन देखने को जिनके आँखें हैं उनके लिए उनमें भरपूर मात्रा में जादू मौजूद है।

इतिहास की चित्रशाला से असंख्य चित्रपटों का हमारे मन में जमघट लग जाता है—मिस्र, बैबिलोनिया, जिनेवा और प्राचीन भारत की सभ्यताएँ; हिन्दोस्तान में आर्यों का आगमन; योरप और एशिया में उनका प्रसार; चीनी संस्कृति का आश्चर्यजनक विवरण; नोसास और ग्रीस; साम्राज्यवादी रोम और बिजैंटियम; दो महाद्वीपों के एक कोने से दूसरे कोने तक अरबों का विजयकारी पद-बिक्षेप; भारतीय संस्कृति का पुनरुत्थान और उसका ह्रास; मंगोलों की विस्तृत विजय; योरप में मध्य-कालीन युग और उसके चमत्कारी गाथिक गिरजे; भारत में इस्लाम का पदार्पण और मुगलसाम्राज्य; पश्चिमी योरप में विद्या और कला का पुनः प्रसार; अमरीका और पूर्व के समुद्री मार्गों का अन्वेषण; बड़ी-बड़ी मशीनों का प्रचलन और पूँजी-पंथ का विकास; व्यवसायवाद और योरोप के आधिपत्य तथा साम्राज्यवाद का विस्तार; और आधुनिक संसार में विज्ञान के चमत्कार!

बड़े-बड़े साम्राज्य उठे और गिरे; पर मनुष्य को उनकी सुध हजारों साल से लेकर उस समय तक फिर न आई, जब तक सहिष्णु खोजियों

बालू के नीचे से उनके खँडहरों को खोद न निकाला। लेकिन बहुत भाव, बहुत-सी कल्पनाएँ इस पर भी जीती-जागती बनी रहीं। वे साम्राज्यों की अपेक्षा अधिक बलशालिनी और चिरस्थायिनी सिद्ध हुईं।

अब कहाँ मिस्र के शक्ति-साज?
चिन्तन के गहरे गर्त्तों में हैं लीन सकल ऐश्वर्य आज?
हैं कहाँ आज अवनीतल पर यूनान और वह ट्राय नगर?
वेनिस का गर्व कहाँ भू पर? है कहाँ रोम का ताज आज?
उनके शिशुओं के स्वर्ण-स्वप्न—जीवित हैं, बस, वे स्वप्न आज!
थे वृथा, थिरकते-से सपने धुँधले, छायामय, छाया-से?
चल वात-सदृश चलते-फिरते, पर जीवित हैं वे स्वप्न आज!
चिन्तन के गहरे गर्त्तों में जब लीन सकल ऐश्वर्य साज!
इस प्रकार मैरी कालरिज ने गाया है।

भूतकाल हमारे लिए बहुत-से उपहार लाता है। संस्कृति, सभ्यता, विज्ञान या सत्य के कुल पहलुओं का जो कुछ भी ज्ञान आज दिन हमें प्राप्त है, वह सब वास्तव में हमें अतीत या निकट भूतकाल की देन है। यह ठीक है कि हमें भूतकाल के प्रति अपनी कृतज्ञता स्वीकार करनी चाहिए। लेकिन भूतकाल ही तक हमारे कर्तव्य या हमारी कृतज्ञता का अन्त नहीं हो जाता। भविष्य के प्रति भी हमारा कर्तव्य है; और यह कर्तव्य भूतकाल के प्रति हमारे कर्तव्य से कहीं बढ़-चढ़कर है। कारण, जो होना था वह हो चुका, और उसका खातमा हो गया। हम उसे बदल नहीं सकते। भविष्य को तो अभी आना है, और हम कदाचित् उसको किसी अंश तक सुधार-सँवार सकें। यदि भूतकाल ने हमें सत्य का कुछ अंश दिया है, तो भविष्य ने भी सत्य का बहुत बड़ा अंश छिपा रक्खा है, और उस अंश को खोज निकालने के लिए वह हमें आमन्त्रित करता है। लेकिन भूत भविष्य से प्रायः ईर्ष्या करता और अपने भीषण चंगुल

में पकड़कर हमें कैद किए रहता है। हमें उसके साथ लड़ना पड़ता है, ताकि मुक्त होकर हम भविष्य की ओर बढ़ते चले चलें।

कहा जाता है कि हमको पढ़ाने के लिए, इतिहास के पास बहुत-से पाठ हैं। एक दूसरी भी कहावत है कि इतिहास अपने को कभी दोहराता नहीं। दोनों ही ठीक हैं; क्योंकि आँख बन्दकर उसकी नकल करने से, या यह आशा करने से कि वह अपने को दोहराए या उसका प्रवाह बन्द हो जाय, हम कुछ नहीं सीख सकते। लेकिन यदि हम उसके पीछे झाँककर देखें और उसको संचालित करनेवाली शक्तियों को खोजने की चेष्टा करें तो उससे हम कुछ-न-कुछ अवश्य सीख सकते हैं। इतना करने पर भी हमें शायद ही कभी सीधा-सादा उत्तर मिलता है। कार्लमार्क्स कहता है कि "इतिहास पुराने सवालों का इस उत्तर के अतिरिक्त और कोई उत्तर नहीं देता कि वह नए सवाल उपस्थित करे। पुराना जमाना श्रद्धा—अन्धी, निश्शंक श्रद्धा—का जमाना था। गत सदियों के विस्मय-कारी मन्दिर, मस्जिदें और गिरजे कदापि न बनते, यदि उनके शिल्पियों, बनानेवालों और जन-साधारण में दुर्जेय श्रद्धा न होती। जिन पत्थरों को उन्होंने श्रद्धा के साथ एक के ऊपर एक को रक्खा, या जिनपर उन्होंने सुन्दर-सुन्दर चित्रकारी अङ्कित की, उन्हीं पत्थरों से हमें उनके निर्माताओं की इस अजेय भक्ति का पता चलता है। मन्दिरों के स्तूप, मस्जिदों की सुकुमार मीनारें, गाथिक गिरजाघर—ये सब भक्ति की विस्मयोत्पादिनी गम्भीरता से ऊपर की ओर इशारा करते हैं; मानो, पत्थर या संगमरमर ऊपर के आकाश की वन्दना कर रहे हों। वे आज दिन भी हमें पुलकित कर देते हैं; यद्यपि जिस प्राचीन श्रद्धा को वे मूर्त करते हैं, उसका हममें अभाव है। लेकिन अब उस श्रद्धा के दिन चले गए, और उन्हीं के साथ पत्थर का मोहक स्पर्श भी जाता रहा। हजारों मन्दिर, मस्जिदें और गिरिजाघर निरन्तर निर्मित होते हैं; लेकिन उनमें उस आत्मा का अभाव है, जो उन्हें मध्यकालीन युग में सजीव करता था। उसमें और आज-कल

की व्यापारी इमारतों में—जो हमारे युग की प्रतिनिधि हैं—कुछ भी अन्तर नहीं रह गया।

हमारा युग एक भिन्न युग है। यह अविश्वास, संकल्प-विकल्प और संशय का युग है। प्राचीन विश्वासों में से बहुतों को हम अब मान नहीं सकते। क्या एशिया में, क्या योरप या अमेरिका में, उन पर हमारी कुछ भी निष्ठा नहीं रह गई—अतएव, नए तरीकों को, शक्ति के उन नवीन पहलुओं को, जो हमारी परिस्थिति के अधिक अनुकूल हैं, हम खोजते हैं। हम एक दूसरे से सवाल पूछते, बहस करते और तरह-तरह के वाद और दर्शनों को गढ़ते हैं। जैसे सुकरात के जमाने में, वैसे ही आज दिन भी हम शंका के युग में भर रहे हैं। लेकिन हमारी शंका एथेंस के से नगर ही तक सीमित नहीं है, वह जगद्व्यापिनी है।

जब संसार का अन्याय, दुःख-दैन्य, क्रूरता कभी-कभी हमें सताने लगती हैं, तब हमारी आँखों के सामने अँधेरा छा जाता है और उनसे छुटकारा पाने का कोई मार्ग हमें नहीं सुझाई देता। मैथ्यू आरनाल्ड के के साथ हम भी अनुभव करने लगते हैं कि इस संसार में कोई आशा नहीं है; और जो कुछ भी हम कर सकते हैं, वह केवल इतना ही है कि एक दूसरे के प्रति हमारा व्यवहार सच्चा हो—

"विविध रम्य नूतन स्वप्नों से सज्जित है आशा का लोप ?—
किन्तु कहां सुख-स्नेह स्वप्न में कहाँ अचल विश्वास ? ज्योति दृढ़ ?
कहाँ शान्ति वह, स्वप्नदेश में—हर ले जो उर-उर का शोक ?
विविध रम्य नूतन स्वप्नों से सज्जित है यद्यपि वह लोक !
हम सब हैं तम-लीन क्षेत्र में—अनियन्त्रित-से युद्ध-नाद में,
युद्ध-निरत हैं यहाँ सैन्य-दल निशि में, तम में, बिन आलोक !
विविध रम्य नूतन स्वप्नों से सज्जित है यद्यपि वह लोक !"

और इतने पर भी यदि हम निराशामूलक दृष्टिकोण का आश्रय लें तो यह समझना चाहिए कि हमने न तो जीवन के और न इतिहास के पाठ

को ठीक-ठीक पढ़ पाया; क्योंकि इतिहास ही तो विकास, प्रगति और मनुष्य के लिए अनन्त उन्नति की सम्भावनाओं का पाठ हमें पढ़ाता है। जीवन समृद्धिशाली और बहुरूपधारी है। यदि उसमें दलदल, कीचड़ और सीलन है तो बड़े-बड़े समुद्र, पहाड़, हिम, ग्लेशियर, तारागणों से जगमगाती, चमत्कारिणी, रजनी ( विशेषकर जेलखाने में ), परिवार और मित्रों का स्नेह, समान सङ्कल्प की सिद्धि में लगे हुए कार्य्यकर्ताओं की सहकारिता भी तो है। और हैं संगीत-पुस्तकें और भावों के साम्राज्य। इस तरह हममें से हर एक यह पद कह सकता है—"प्रभो! यद्यपि मैं पृथ्वी में था और पृथ्वी का था; परन्तु मेरा पालन-पोषण तो तारकरंजित आकाश ने किया।"

विश्व की विभूतियों की प्रशंसा करना और भाव तथा कल्पना के संसार में विचरना आसान है। लेकिन न साहस का और न सहानुभूति का यह लक्षण है कि हम दूसरों के दुःख-दैन्य से दूर भागने की चेष्टा करें, और इसकी कुछ भी चिन्ता हमें न रहे कि उन लोगों पर क्या बीत रही है। वही भाव सार्थक है, जो कर्म्म में परिणत हो जाय। हमारे मित्र रोमें रोलाँ का कहना है कि 'कर्म्म ही भाव का लक्ष्य है; जो भाव कार्य्योन्मुख नहीं हैं, वे गर्भपात-सम और विश्वास-घातक हैं। अतएव, यदि हम भावों के सेवक हैं तो हमें कर्म्म का अनुचर बनना चाहिए।"

लोग प्रायः कर्म्म से भागते हैं, क्योंकि वे उसके परिणामों से झिझकते हैं। कर्म्म का अर्थ जोखिम और खतरा है। खतरा दूर से भयानक मालूम होता है, लेकिन जब हम उसे पास से देखते हैं, तब वह उतना भयानक नहीं रह जाता। वह प्रायः सुखकारी सहचर है, जो जीवन को अधिक रसमय और आनन्दपूर्ण बनाता है। जीवन का साधारण गतिक्रम समय-समय पर नीरस हो जाता है। हम बहुत-सी बातों को जैसे-का-तैसा मानकर स्वीकार कर लेते हैं, और तब उनमें कुछ मजा नहीं रह जाता। लेकिन जीवन की इन्हीं साधारण वस्तुओं के बिना जब हमें कुछ

दिन काटने पड़ते हैं, तब उनका मोल हमारी आँखों में अधिक जँचने लगता है। बहुत से आदमी ऊँचे-ऊँचे पहाड़ों पर चढ़ते हैं; और चढ़ाई के आनंदोच्छ्वास के लिए, जो किसी कठिनता को जीतने या किसी आपत्ति पर विजयी होने पर प्राप्त होता है, अपने जीवन और अपने शरीर को जोखिम में डालते हैं। उस समय उनके चारों ओर खतरा मड़राया करता है, उनकी दृष्टि अधिक पैनी हो जाती है; क्योंकि तब उनके प्राण एक धागे के सहारे लटका करते हैं।

हममें से प्रत्येक को यह आजादी है कि चाहें तो हम नीचे की खाड़ियों में रहें, जहाँ रोगोत्पादक पाला और कुहरा है, लेकिन जान की जोखिम कम है; या, चाहें तो जोखिम और खतरे को अपना साथी बनाकर पहाड़ों के ऊपर चढ़ जाएँ, ताकि हम ऊपर की विमल वायु का पान करें, दूर-दूर के दृश्यों को देखें और उदय होते हुए सूर्य का स्वागत करें।

मैंने इस पत्र में कवियों और दूसरों के बहुत-से उद्धरण और अवतरण दिए हैं। मैं एक और अवतरण से इस पत्र को समाप्त करूँगा। यह गीताञ्जलि से है। यह रवीन्द्रनाथ ठाकुर की कविता है—

चित्त जेथा भयशून्य उच्च जेथा शिर,
ज्ञान जेथा मुक्त, जेथा गृहेर प्राचीर।
आपन प्राङ्गणतले दिवसशर्व्वरी,
वसुधारे राखे नाई खण्ड क्षुद्र करि।
जेथा वाक्य हृदयेर उत्समुख ह'ते उच्छ्वसिया उठे,
जेथा निर्वारित स्रोते।
देश-देश दिशे-दिशे कर्म्म-धारा धाय
अजस्त्र सहस्रविध चरितार्थताय;
जेथा तुच्छ आचारेर मरुवालिराशि
विचारेर स्रोत-पथ फेले नाई ग्रासि,

पौरुषेरे करेनि शतधा; नित्य जेथा
तुमि सर्व्व कर्म चिन्ता आनन्देर नेता,—
निज हस्ते निर्दय आघात करि पिता;
भारतेरे सेई स्वर्गे करे जागरित ।

समाप्त कर चुका, प्यारी बेटी ! और यह अन्तिम पत्र भी खत्म हो गया । अन्तिम पत्र ! निःसंदेह नहीं ! मैं तुम्हें बहुत-से पत्र लिखूँगा, लेकिन इस पत्रमाला का अब अन्त होता है; और, अतएव—तमाम शुद

---

# माननीय श्री श्रीप्रकाश
## राजपाल मद्रास का
# अपनी पुत्री को पत्र
## (लेखक का सम्पादक को पत्र)

प्रिय पराड़कर जी,

आपका २५ जनवरी ( बसन्त पंचमी ) का पत्र मुझे मिला जिसमें आपने 'कमला' के लिए लेख माँगा है। लेखों की बड़ी माँग रहती है और अन्य कार्यों की भीड़ के कारण अब तो मैं सम्पादकों से क्षमा ही माँग लेता हूँ। अपने पत्रों—'आज', 'नेशनलहेरल्ड' आदि—के लिए भी नहीं लिख पाता। बाहर के पत्रों के लिए तो लिखना असम्भव-सा हो रहा है। पर मैं आपकी माँग को इस प्रकार टाल नहीं सकता था। आपने मुझे स्मरण किया, अतएव अनुगृहीत भी हूँ। तथापि मूल लेख लिखना मेरे लिये तत्काल सम्भव भी नहीं है। कई सार्वजनिक कार्यों की इतनी परेशानी है कि मेरे लिए इसका यत्न भी इस अवस्था में करना

अनुचित होगा। कल मैं असेंब्ली के लिये दिल्ली चला जाऊँगा। यद्यपि आपने कोई तिथि नहीं दी है, सम्भव है कि लेख की आपको जल्दी ही हो।

आपकी पत्रिका महिलाओं के लिए है। मुझे याद पड़ा कि मैंने अपनी बड़ी कन्या प्रभावती को जिला-जेल से एक पत्र लिखा था जब वह विवाह के बाद ससुराल जा रही थी। कुछ दिन हुए उस पत्र को मैंने उससे वापस माँगा था, क्योंकि मेरा विचार हो रहा था कि अपने कुछ लेखों का संग्रह प्रकाशित करूँ और उसमें इसे भी देना चाहता था।

आज मुझे यह मनमें आया कि जब पृथक् लेख नहीं लिख सक रहा हूँ और आपकी पत्रिका महिलाओं के ही लिए है तो सम्भव है वह पत्र आपको पसन्द आ जाय और उसे ही आप प्रकाशित कर दें।

मैं उस पत्र की प्रतिलिपि आपकी सेवा में भेज रहा हूँ। उसे ही मेरा लेख मान लीजिये। मेरी माता ने उस कन्या का नाम 'गुलगुल' रखा था। इसका अपभ्रंश कर विवाह तक मैं उसे 'गुलू' पुकारा करता था। इसी कारण पत्र में वही नाम है। मेरे परमप्रिय मित्र स्वर्गवासी श्री मंगलाप्रसाद जी ने उसका नाम 'प्रभावती' रखा था और अब तो सब मित्र और कुटुम्बीजन उसी नाम से उसे जानते और पुकारते हैं।

आपने छोटा लेख माँगा था, पर यह बहुत बड़ा होगा, इसके लिए क्षमा प्रार्थी हूँ।

सेवाश्रम, बनारस
२१ जनवरी, १९२९ } श्रीप्रकाश

## पिता का उपदेश कन्या को।

जिला जेल, बनारस।
११ दिसम्बर, १९३२

अति प्यारी मेरी बेटी गुलू,

टालते-टालते आखिर वह दिन आ ही गया, जब तुम्हें यह घर छोड़ अपने घर जाना होगा, पिता का घर छोड़ पति के घर जाना होगा। मैं ऐसी जगह फँसा पड़ा हूँ कि तुमसे खुद कुछ कह नहीं सकता। साथ ही

फजूल की बहुत सी सलाह देने की मेरी आदत भी नहीं है, कितनी ही बातें हम सबको खुद ही सीखनी पड़ती हैं। सलाह का मूल्य भी अपने



[ माननीय श्री श्रीप्रकाश जी

अनुभव पर ही निर्भर करता है। तो भी मैंने सोचा कि थोड़ी-सी बात मैं तुमको यहाँ से लिखकर भेज दूँ, जो शायद शुरू-शुरू में तुम्हारे काम की हों। पीछे तो खुद ही सब समझ में आ जायगा।

## पिता की प्रतिज्ञा

बेटी, मैं तुमसे कह नहीं सकता कि तुम मेरे लिये क्या हो। तुम्हारी माता के चले जाने के बाद* तुम्हीं लोग मेरे जीवन के आधार रहे। दुनिया में कहीं भी रहा, मेरे दिल में तुम्हीं बच्चों का वास रहा। जो कुछ काम किया या नहीं किया, सब इसी कारण कि मेरे बच्चों के ऊपर दुनिया का बोझ बहुत न पड़ने पावे। अब तुम जाती हो। मैं यही चाहूँगा कि तुम जहाँ रहो सदा स्वस्थ और प्रसन्न रहो। मैं यह भी कहना चाहता हूँ कि जब तक मैं जीता हूँ मेरे घर को तुम अपना ही घर मानना और मुझे पिता ही नहीं, अपना मित्र भी जानना। दुनिया बड़ी कठिन जगह है, न जाने यहाँ कब क्या अपने सिरपर पड़े। इसमें तो कड़ुए अनुभव ही ज्यादा होते हैं। पर, बेटी, तुम मुझ पर विश्वास रखना। किसी बात का संकोच मत करना। तुम मुझसे जो चाहना कहना और मैं यह प्रतिज्ञा करता हूँ कि सब हालत में मैं सहानुभूति के साथ जो कुछ मुझसे बन पड़ेगा तुम्हारे लिये करूँगा।

## कन्या की ससुराल

मैंने शक्तिभर तुम्हारे लिये योग्य वर ढूँढ़ा है। पर गृहस्थी कठिन चीज है। मेरा विश्वास है कि तुम्हारे नये माता-पिता तुम्हारा आदर करेंगे और तुम्हें प्रेम से रखेंगे। मुझे इसमें जरा भी सन्देह नहीं है कि अगर तुम अपनी ओर से फिकर रखोगी तो तुम्हारे पति तुम्हारा सदा सम्मान करेंगे और तुमसे सदा स्नेह रखेंगे। मैं यह चाहता हूँ कि तुम

* सेठानीजी का देहान्त कोटला में सन् १९२६ में हुआ जब यह कन्या केवल दस वर्ष की थी।

हफ्ते में एक दिन मेरे यहाँ जरूर चिट्ठी लिखना और साल में एक बार जरूर आना। जब तक मैं यहाँ जेल में हूँ तब तक दादा जी को[1] ही लिखना। मैं ७ फरवरी को[2] छूटूँगा। उसके बाद तुम जरूर आना और अगर इस साल फिर इम्तिहान[3] देने का शौक हो तो ठहर जाना और इम्तिहान के बाद वापस घर जाना।

## सदा प्रसन्न रहना

मनुस्मृति में मुझे उस दिन एक श्लोक मिला जो मेरी समझ में सब बातों को बहुत सुन्दर तरह बतला देता है। मैं उसी को यहाँ लिखकर यथाबुद्धि उसकी व्याख्या कर देता हूँ। मुझे आशा है कि वह तुम्हारे काम का होगा। स्त्रियों का कर्तव्य बतलाते हुए मनु जी कहते हैं—

सदा प्रहृष्टया भाव्यं, गृहकार्येषु दक्षया।
सुसंस्कृतोपस्करया, व्यये चामुक्तहस्तया॥

'सदा प्रहृष्टया भाव्यं'—स्त्रियों को क्या सबको ही सदा प्रसन्न रहना चाहिये। संसार में रोना बहुत है, हँसना कम है। इसका विशेष कारण यह है कि हम सब अपने-अपने भाग्य से असन्तुष्ट हैं, दूसरों को अपने से ज्यादा सुखी समझते हैं और दूसरों का पद पाना चाहते हैं। सच्ची बात यह है कि सुख-दुःख की मात्रा सबको बराबर ही बँटी है, कोई किसी में बड़ा है तो कोई किसी में। जिसको हम अपने से ज्यादा सुखी समझते हैं वह दूसरी बातों में हमसे ज्यादा दुखी है। इसी कारण सन्तोष

---

१. श्री भगवानदास जी।

२. सख्त कैद होने के कारण छूट मिलने से मैं १२ जनवरी १९३३ को छोड़ दिया गया।

३. प्रभावती उस समय हिन्दू विश्वविद्यालय की एडमिशन परीक्षा की तैयारी कर रही थी।

रखना जरूरी है और साथ ही प्रसन्नतापूर्वक अपनी स्थिति की उन्नति की भी चिन्ता करते ही रहना चाहिये। गृहस्थी में छोटी-छोटी बातें बढ़कर बड़ी हो जाती हैं। जरा जरा बात में लड़ाई हो जाती है और घर नाश हो जाता है। थोड़ी-थोड़ी बात की दिल को चोट लग जाती है और उसी पर विचार करते-करते अपना ही चित्त मलिन होता है। इस कारण सदा प्रसन्न रहना, हर स्थिति में मुस्किराते रहना, दुनिया की दिक्कतों का सामना साहस और प्रसन्नता से करते रहना। जब तुम दुखी हो तो सारा संसार दुखी हो जाता है। एक का दुःख आस-पास सबको व्यापता है। सो, बेटी, तुम सदा प्रसन्न रहना। तुमको हँसमुख देखकर और लोग भी अपना-अपना दुःख भूल कर प्रसन्न हो जायँगे। सदा प्रहृष्टया भाव्यं।

## घर का काम जानना

(सदा) गृहकार्येषु दक्षया (भाव्यं)। दूसरी बड़ी जरूरी बात हम सबके लिये यह है कि घर के काम में सदा होशियार रहें। घर के कामों की सब तफसीलों को जानें। कुछ काम पड़ जाने पर बिना हाथ-पैर के न हो जायँ। अपने नौकर-चाकर भी तभी तक ठीक काम करते हैं जब जानते हैं कि यह काम मालिक भी जानता है और अगर हम न करेंगे तो वह खुद कर लेगा। ऐसे ही आदमी की इज्जत भी है जो खुद काम को जानता और समझता है। यह खयाल बिलकुल गलत है कि अपने हाथ से काम करना ठीक नहीं है। बड़े-छोटे सबको ही अपने हाथ से गृहस्थी का सब काम सदा करने को तैयार रहना चाहिये और कर सकने की अक्ल भी होनी चाहिये। अपने काम को ठीक तरह जानना, उसमें गर्व रखना और उसे मेहनत से करना, यही कार्यकुशल व्यक्ति का चिह्न है। ऐसे व्यक्तियों की हमारे समाज में बहुत जरूरत है।

## गृहस्थी की विषमता

गृहस्थी बड़ी टेढ़ी खीर है। बीसों आदमियों से रोज काम पड़ता है। सबको सम्हाले रहना पड़ता है। अपनी भी बचत किये रहना है।

मेरी समझ में सबसे मीठा बोलना, दूसरों की दिक्कतों को समझ कर उनसे सहानुभूति रखना, अपने आश्रित जनों पर दया करना और सब लोगों का उचित आदर सत्कार करना—इससे साधारण तरह से दुनिया के आदमियों का साथ निबह जाता है। अगर आदमी एक छोटी-सी बात सदा याद रखे तो वह गलती कभी नहीं कर सकता, अर्थात् जिस बात से अपने को अच्छा या बुरा लगता है उससे दूसरों को भी अच्छा या बुरा लगता है और जैसा बर्ताव हम चाहते हैं कि दूसरे हमसे करें वैसा ही बर्ताव हम दूसरों से करें। सब चीजों को ठीक तरह से रखना, सब काम ठीक समय से करना, इससे घर की रोज की दिक्कतों से बहुत बचत होती है।

## आवश्यक शिक्षा

मुझे आशा है कि खाना बनाना और सीना-पिरोना तुम ने अच्छी तरह से सीखा होगा। अगर नहीं सीखा हो तो धीरे-धीरे सीख लेना। अच्छा भोजन खाने का सब को शौक है और यह ठीक मिलने से घर के लोग प्रसन्न रहते हैं। पर इसका मतलब यह नहीं है कि दिन-रात रसोई में ही सनी रहो। ठीक समय से काम करने से, खेलने पढ़ने आदि का भी समय मिल जाता है। अब पुराना समय गया जब स्त्रियाँ बन्द रहती थीं। तुम्हें बाहर निकलना होगा, बाहर की दुनिया का भी काम करना होगा। तुम्हें अपने पति के घर वालों की ही फिक्र नहीं, उनके मित्रों की भी फिक्र करनी होगी। ऐसी अवस्था में सभी के साथ अच्छा व्यवहार रखना होगा, सभी की खातिर करनी होगी। साथ ही इसकी भी फिक्र रखनी होगी कि बाहर के काम में गृहस्थी का नुकसान न हो, और न किसी बाहर के आदमी के साथ अधिक परिचय हो जाय जिससे पति के दिल को किसी प्रकार से कष्ट पहुँचे। अवश्य ही तुम यह सब याद रखोगी। ( सदा ) गृहकार्येषु दक्षया ( भाव्यं )।

## घर की सफाई

( सदा ) सुसंस्कृतोपस्करया ( भाव्यम् )। सब चीज सदा साफ रखना चाहिये। तुम तो जानती हो कि सफाई पर मैं खुद कितना ध्यान देता हूँ। घर, कपड़ा, खाना आदि साफ रहे तो बीमारी भी दूर रहती है और दिल भी प्रसन्न रहता है। लोग कहते हैं कि ऐसा अमीर आदमी ही कर सकता है, सो बात गलत है। इसमें जितनी मिहनत आवश्यक है उतना पैसा नहीं। बहुत-सी चीजों को जब आदमी बटोर लेता है तब सबकी देखभाल मुश्किल हो जाती है। इस वास्ते अपने काम की थोड़ी ही चीज रखनी चाहिये। तभी सफाई भी रह सकती है। सब चीजों को ठीक रखने में सफाई और खूबसूरती है और साथ ही वक्त पर सब चीजें मिल भी जाती हैं।

## सब वस्तुओं का समुचित स्थान

जगह से चीज निकाली जाय और काम हो जाने पर जगह पर ही रख दी जाय तो बड़ा सुभीता रहता है, नहीं तो सूई, दियासलाई ऐसी छोटी-छोटी चीजें भी इधर-उधर पड़ी रहने से बड़ा धोखा देती हैं। ठीक तरह से रखने पर चीजें बहुत दिन चलती भी हैं। खोने का भी डर कम रहता है। चीज के थोड़ा खराब होते ही ठीक कर लेने से खर्च भी बचता है और आगे की दिक्कत भी। कपड़े में चीर लगते ही सी लेने से कपड़ा बच जाता है, नहीं तो छोड़ देने से सारा कपड़ा खराब हो जाता है। ऐसे ही और बातों में भी सजग रहना चाहिये।

## वस्तुओं की फिक्र

सो तुम कपड़े वगैरह को बीच-बीच में देखती रहना, उसमें कपूर वगैरः डालती रहना, बरतन वगैरः बहुत साफ रखना। पहनने का कपड़ा बिछौना वगैरह भी साबुन से साफ करते रहना चाहिये। घर के कोने-कोने और हर चीज के हर हिस्से की सफाई पर प्रति दिन ध्यान रखना। जहाँ

ऐसा प्रबन्ध है वहाँ सबका मन लगता है। पति भी घर सदा आना पसन्द करता है, नहीं तो कितने ही लोगों को घर काटता है। वे भागते रहते हैं जिससे उनकी स्त्रियाँ दुख पाती हैं पर लाचार पड़ी रहती हैं। पति का मन लिए रहना बहुत जरूरी है। उन्हें बाहर का काम बहुत रहता है। बहुत सी परेशानियाँ रहती हैं। उनके साथ सहानुभूति रखना उनके कष्टों में सम्मिलित होना, उनको ढाढ़स देते रहना, उनके काम में भाग लेना, उन पर गर्व रखना। तुमको उनके लिये आश्रय बनना होगा। जो चीजें उन्हें पसन्द है उनका ध्यान रखना, उनसे सदा प्रेम रखना। यह सब जरूरी है। पति साफ घर, पसन्द स्त्री, सुस्वादु भोजन सदा पसन्द करता है तुम यह सब अच्छी तरह खयाल रखना। ( सदा ) सुसंस्कृतोपस्करया ( भाव्यम )।

## खर्च की समस्या

( सदा ) व्यये चामुक्तहस्तया ( भाव्यम् )। दुनिया में खर्च की तंगी सभी को रहती है। कितना ही रुपया क्यों न हो, कम ही होता है अगर कोई खर्च करना चाहे। इस वास्ते अपनी आमदनीके भीतर ही खर्च करना चाहिये। मैंने खुद इस मामले में बड़ी गलती की है जिसका मुझे अफसोस है। आशा है, तुम शुरू से ही ख्याल रखोगी। पति पर बहुत खर्च मत लादना। जितना मिल सके उसी में गृहस्ती चलाना। दुनिया में बहुत से लोगों को रूपयों की जरूरत रहती है यह कहकर ले जाते हैं कि लौटा देंगे पर लौटा नहीं सकते। तुम अपने भरसक देना जरूर, पर यह समझकर देना कि रुपया लौटेगा नहीं। यह समझकर दोगी कि दे दिया तो अपनी औकात के अनुसार होगी और लौटने की कोई आशा न रखोगी तो आगे कोई अफसोस भी न होगा। पति यह भी आशा करता है कि स्त्री कुछ पैसा बचायेगी। जो आगे काम में आ सकेगा। तुम इसका ख्याल रखना। पिता के घर से पति के घर

पर अधिक अभिमान करना। पति की ही आमदनी के अनुसार अपना खर्च करना और उनकी विश्वासपात्री बनना तथा उन्हें अपना विश्वास-पात्र बनाना। कम खर्चा अच्छी चीज है। न कन्जूसी की जरूरत है, न व्यर्थ के आडम्बर की। अपनी आमदनी के अनुसार खर्च करना सदा उचित है। तुम इसका अवश्य खयाल रखना। ( सदा ) व्यये चामुक्त-हस्तया ( भाव्यम् )

## उपसंहार

लिखने को बहुत था। कागज खतम हो गया। जेल में कागज जल्दी नहीं मिलता। चिट्ठी भी काफी बड़ी हो गई है, सो मैं भी समाप्त करता हूँ। केवल इतना कह देना चाहता हूँ कि इस समय देशभक्ति की बड़ी पुकार है। अकसर लोगों ने इसका मतलब यह समझ रखा है कि व्याख्यान देते रहने में देशभक्ति है। वास्तव में अपना कर्तव्य छोटा बड़ा जो कुछ हो उसके पालन में ही सच्ची देशभक्ति है। मेरी समझ में तो देश की वर्तमान स्थिति में जो कोई अपनी गृहस्थी और अपने पेशे का काम ठीक तरह चलाता है, ठीक व्यवहार करता है, हर बात में विश्वसनीय होता है, वही सच्चा देशभक्त है। प्यारी बेटी, तुम सुखी रहो, तुम्हारा मार्ग सरल हो, पति-पत्नी में सदा प्रेम रहे, एक दूसरे में अपने को ही देखें, एक की दूसरे में सब शारीरिक, मानसिक, आध्यात्मिक आवश्यकताओं की पूर्ति हो। मेरी यही आशा है, यही अभिलाषा है, यही प्रार्थना है, यही आशीर्वाद है।

तुम्हारा ही सदा प्रेमी
बाबू जी

# पं० कमलापति त्रिपाठी का पुत्र के नाम पत्र

प्रिय पाठकों !

यह पत्र एक प्रसिद्ध पत्रकार और प्रगाढ़ साहित्यिक नेता का है। यह पत्र पवित्र संकल्पों से ओतप्रोत दाम्पत्य-स्मरण करते हुए अपने प्यारे पुत्र के नाम नैनी जेल से लिखा गया है। यह तो परिचय पत्र से ही प्रकट हो जायगा। उक्त पत्र के लेखक माननीय पं० कमलापतिजी त्रिपाठी उत्तर प्रदेशीय कृषि व सूचना-विभाग के मन्त्रीपद पद पर आसीन हैं।—सम्पादक

१

नैनी सेण्ट्रल जेल

८ नवंबर ४२

प्रिय लालजी !

कारा की एक कोठरी में बैठा हुआ हूँ। इसे यदि कोठरी न कह कर कन्दरा के नाम से सम्बोधित करूँ तो अधिक उपयुक्त होगा। इसकी लम्बाई चौड़ाई तो काफी है। ८ फुट के करीब लम्बी और उतनी ही फुट चौड़ी कोठरी को छोटी नहीं कह सकते। फर्श से सटी एक छोटी-सी खिड़की है जिसमें मोटे लोहे के छड़ों का जँगला फिट है। कोठरी का प्रवेश-द्वार भी लोहे के मोटे छड़ों से भरा है। जेलमें लोहे का ही साम्राज्य होता है। जंगले लोहे के, दरवाजे लोहे के, ताली-ताले लोहे के हथकड़ी और बेड़ियाँ लोहे की, पैर में पड़े कड़े और गले में पड़ी हँसुलियाँ लोहे की। कायदा-कानून लोहे का और अधिकारियों तथा कर्मचारियों के हृदय भी सम्भवतः लोहे के ही। जिधर देखो लोहा। अशुभ और अमंगल

वेषधारी इस पदार्थ के बीच घिरा हुआ मैं कुछ लिखने बैठ गया हूँ। प्रचण्ड क्रूर शनि का प्रतिनिधित्व करनेवाला यह लोहा ग्रहदशा की भाँति मस्तक पर सवार है। लिखने बैठा हूँ पर जानता नहीं कि क्या लिखना चाहता हूँ और क्यों लिखना चाहता हूँ। साधारण दृष्टि से कहा जा सकता



**माननीय पं० कमलापति त्रिपाठी**

है कि लिख रहा हूँ तुम्हे पत्र और पत्र लिखने के जो कारण होते हैं उसी कारण मैं भी लिख रहा हूँ। पर मेरी बात इतनी साधारण नहीं है। मैं हूँ राजनीतिक बन्दी जिसे पत्र लिखने की इजाजत नहीं है और न यही अनुमति है कि अपने कुशल-मङ्गल से बाहर किसीको सूचित करें। पत्र की बात छोड़ दो, कुछ भी लिखना-पढ़ना सरकार को पसंद नहीं है। न

कागज मिल सकता है और न कलम-दावात रखने का अधिकार है। यदि कभी किसी अफसर वगैरह को दर्खास्त देना हो तो नियमानुकूल कागज की माँग करनी होती है और अफसर लोग लिखने के सामान प्रस्तुत कर देते हैं। इस स्थिति में क्या लिखने बैठा हूँ, मैं स्वयं नहीं जानता।

पर मनुष्य तो बड़ा जटिल प्राणी है। न जाने कितने विरोधी द्वन्द्वात्मक तथा रहस्यमय पदार्थों से बना हुआ यह पुतला विचित्रता में अपना सानी नहीं रखता। वह अपने थोड़े से जीवन में विभिन्न प्रकार के कार्यों में सतत संलग्न रहता है, पर अधिकतर काम ऐसे हैं जिन्हें वह करता है, किन्तु क्यों करता है, यह उसे स्वयं नहीं ज्ञात होता। भले ही काम कर जाने के बाद उसका औचित्य और कारण ढूँढ़ निकाले, पर उसकी प्रेरणा आरम्भ में सहज आवेश के सिवा कुछ नहीं होती! फलतः मैं भी बाध्य हुआ लेखनी उठाने के लिए। न जाने कितने प्रयत्न के बाद लिखने के साधन एकत्र कर सका हूँ। जब बैठा तो सोचने लगा कि क्यों लिखना चाहता हूँ और क्या लिखना चाहता हूँ। दोनों प्रश्नों का कोई उत्तर नहीं मिल सका। अपने को टटोला तो केवल इतना पाया कि लिखने की प्रबल चाह हो रही है, अतः लिखने लगा हूँ। कुछ तर्क करने की क्षमता तो प्रकृति ने प्रदान कर ही दी है। यही मानव-स्वभाव की एक विचित्रता है। सहज प्रवृत्तियाँ अकारण उसे विभिन्न दिशाओं में प्रेरित करती रहती हैं और कठपुतली की भाँति नचाया करती हैं, पर मनुष्य को इसकी अनुभूति नहीं हो पाती। उसे न अपनी इस दयनीय स्थिति का अनुभव होता है और न किसी के हाथ का खिलौना बनने में लज्जा का आभास! हो कैसे! वह तो मोहाच्छन्न है, अपने अहं के दम्भ और व्यक्तित्व के अभिमान से, जिसे प्रकृति ने न जाने क्यों उसे सहज ही प्रदान कर रखा है। फलतः वह न अपनी वास्तविक स्थिति देख पाता है और न अवास्तविकता से छुटकारा पाता

है। वह तो अपने अहंकार में तर्क करता है और मैं भी इसी कारण तर्क करने लगा, तथा अपने लिखने के अनेक उचित कारण ढूँढ़ निकाले। पर वस्तुतः कारण—अकारण कुछ नहीं है। लिखना चाहता हूँ! प्रवृत्तियों की दुर्दान्त शक्ति के वशीभूत होकर अपने हृदय का भार हलका करने के लिए? सम्भवतः तुम्हें रोग-शय्या पर गहरे ज्वर में विकल छोड़कर गया था और तब से महीनों बीत गये अन्तस्तल में अपने बच्चे के निकट होने की चाह क्यों होती है, यह कौन बता सकता है। कहीं राग का अतिरेक, कहीं घृणा की बाढ़। और इस प्रकार द्वन्द्वों का निरन्तर निवास तथा संघर्ष मानवजीवन की रहस्यमयी ग्रंथि है जिसकी अनुभूति तो होती है पर जिसके कारणों की व्याख्या में कदाचित् न विज्ञान अब तक सफल हुआ और न दर्शन। यह तो एक सत्य है, जिसके रहस्य के उद्घाटन की चेष्टा में मानव-कल्पना और बुद्धि न जाने कब से उड़ान ले रही है, पर अब तक किसी सर्वमान्य सिद्धान्त पर नहीं पहुँच सकी। मुझे गहरा सन्देह है कि कभी वह पहुँच भी सकेगी या नहीं। पर इस विवाद को जाने दो। मैं तो इतना ही जानता हूँ कि तुम्हें देखने के लिए हृदय में न जाने कैसी गहरी लालसा रहती है। इस लालसा में कोमल भावुकता है। और उसकी तृप्ति न होने पर विचित्र प्रकार की कसक, टीस और पीड़ा का अनुभव होता है। उस पीड़ा का उपचार सात तालों में बन्द मेरे जैसे बन्दी के लिए असम्भव है। कुछ ऐसा लगता है कि हृदय में उद्भूत भावुकता के बहाव में बहते हुए जड़ लेखनी का सहारा लेकर भौतिक नहीं तो मानसिक सम्बन्ध तो तुमसे स्थापित कर ही सकता हूँ। मेरे लिए यह भी कम न होगा। कुछ सन्तोष, कुछ शान्ति भी मिले तो वह ग्राह्य ही है। आज तो तुम्हारे योगक्षेम से भी अपरिचित हूँ।

स्वभावतः आशंका और भय तथा मोह से आकुल हृदय में अतीत की स्मृतियाँ एक के बाद दूसरी उमड़ती चली आ रही हैं और न

जाने किस प्रकार का भावोद्रेक कर रही हैं। आज से आठ वर्ष पूर्व की बात है। उस समय तुम केवल ८ साल के बच्चे थे। तुम्हारी माता सहसा बीमार हुई और केवल ७२ घण्टों में ही इस क्लेशाकीर्ण भौतिक जगत से बिदा होने के लिए सन्नद्ध हो गयीं! उनकी इच्छानुसार उन्हें बिस्तर से उठाकर भूमिशायी बना दिया था। वे आध घण्टे बाद ही इस नश्वर शरीर का परित्याग करके सदा के लिए मुक्त होना चाहती थीं। मैं उनके सर के पास बैठा हुआ था और निर्निमेष भाव से दीप निर्वाण की अद्‌भुत लीला देख रहा था। सोच रहा था कि जीवन अपने उदर में मृत्यु का बीज लेकर क्यों आता है? सृष्टि और प्रलय, जीवन और मृत्यु का नियन्ता चाहे कोई क्यों न हो पर अन्ततः इस क्रूर लीला का लक्ष्य क्या है? किसी का हरा-भरा उपवन उसकी दृष्टि के सम्मुख उजाड़ कर विनष्ट कर देने में किसी को क्या मिलता है? किसी की समस्त कोमल भावनाओं, मधुर कामनाओं तथा पवित्र साध में आग लगाकर उसके हृदय को भयावना श्मशान बना देने में कौन-सा रस मिलता है! साथ ही अनुभव कर रहा था कि इस रहस्य का उद्‌घाटन हो या न हो, जो होता है वह किसी को प्रिय हो अथवा न हो, पर जिस प्रबल और भीषण धारा में विश्व प्रवाहित हो रहा है, उसका दृश्य और मूर्तरूप यही है। ऐसे विचारों में निमग्न बैठा हुआ मैंने तुम्हारी माता को आँखें खोलते और अपनी ओर देखते हुए पाया। मुख पर उनके कुतूहल था, उत्सुकता थी और थी विकलता की आभा। मुझे ऐसा प्रतीत हुआ कि वे कुछ कहना चाहती हैं! आँखों में मोह का स्पष्ट आवेग झलक रहा था। मुझे ऐसा लगा कि मानो जीव अपने शरीर-रूपी पिंजर के प्रबल आकर्षण तथा उससे दूसरे जितने उपादानों का संबंध है उनके बंधन को छोड़ने में व्याकुलता का अनुभव कर रहा है। उनकी वह स्थिति देखकर मेरे हृदय में धक्का-सा लगा। अब तक तो मैं पत्थर की भाँति अविचल बैठा हुआ था। संकट और दुःख के प्रचंड आघात से बहुधा मानव जड़

हो जाता है। वह जड़ता उसे उस समय शौर्य्य और धीरता प्रदान करती है, जब किसी क्रूर घटना का असाधारण वेग उसे पीपल के पत्ते की भाँति दोलायमान करने के लिए आगे बढ़ती है। प्रकृति इसी प्रकार अपनी तुला को संतुलित करती है।

मेरे सम्मुख ऐसी ही स्थिति थी और ऐसी ही थी जड़ता की मदिरा जिसे पीकर मैं गुमसुम हो गया था। बैठे-बैठे प्राणी के महाप्रलय की लीला देख रहा था। उस समय उनका उपर्युक्त व्याकुल भाव एक बार मेरे बाँध को तोड़ देने के लिए आगे बढ़ा पर न जाने क्यों उसका प्रभाव क्षणमात्र में जाता रहा। मैंने स्थिरतापूर्वक कहा—"कुछ कहा चाहती हो तो कहो'। एक बार उन्होंने पुनः मेरी ओर देखा और धीरे-धीरे उनके ओंठ हिले। थोड़े से शब्द मन्द स्वर में निकले—बोलीं 'मेरे बच्चों का क्या होगा।'। उनके भाव से ज्ञात हुआ कि वे उत्सुक हृदय से अपने प्रश्न के उत्तर की प्रतीक्षा कर रही हैं। यह मेरे हाथ में था कि अपने आश्वासन से उस मातृत्व की पुनीत भावना और लोल लिप्सा का समादर करता जो उस समय उनके अन्तस्तल की एकमात्र अधिकारिणी हो रही थी। मातृत्व इस दुःखपूर्ण और क्षतविक्षत धरातल का सर्वोत्कृष्ठ वरदान है। पवित्रता, सौंदर्य, सत्य, स्नेह और कला का उच्चतम विकास संभवतः माता के मातृ-हृदय में ही हुआ है। जिसमें सीमा का बन्धन नहीं है, स्वार्थ की दुर्गन्धि नहीं है, प्रतिफलाकांक्षा की कालिमा नहीं है, माता का वह शुभ्र वात्सल्य इस अभिशापित मानव की सबसे बहुमूल्य बिभूति है। मेरे लिए उनके प्रश्न का उत्तर देने में कहीं किसी प्रकार का संकोच न था। उनकी जिज्ञासा में जो गूढ़ भाव था, वह तत्क्षण विद्युच्छटा की भाँति मेरे हृदयाकाश में चमक कर विलीन हो गया।

मैंने कहा 'तुम चिंता न करो। जाना चाहती हो तो सुख और संतोष के साथ जाओ। जब तक मैं जीवित हूँ तब तक तुम्हारे स्थान पर तुम्हारे बच्चों की चौकसी करते रहना ही मेरी एकमात्र साधना होगी। आज से

यही क्षण मेरे लिए वैवाहिक जीवन की अन्तिम घड़ी होगी।' । मेरा उत्तर क्या था मानो उनके विदग्ध हृदय को शीतल करने के लिए स्निग्ध और अमोघ आलेपन था। स्पष्ट प्रतीत हुआ कि उनके मुख पर विश्राम और शान्ति की छाया पड़ रही है। जो अन्तस्संघर्ष उन्हें उत्पीड़ित किये हुए था वह मानों सहसा छिन्न-भिन्न हुआ, और तत्काल भारी बोझ हटने से जो राहत मिलती है उसकी आभा दिखाई दी। आज जब वह घटना बैठे-बैठे यहाँ मेरे स्मृति-मंदिर में एक के बाद दूसरी श्रृंखला-बद्ध चित्रपट की भाँति आ और जा रही है तब मुझे एक प्रकार का संतोष सा हो रहा है। सन्तोष इस बात से कि मुझे तुम्हारी माता की आंतरिक पीड़ा कुछ कम करने का अवसर तो मिल गया। यही संतोष मेरी सबसे बहुमूल्य संपत्ति है।

जेल का यह एकांत जीवन जहाँ विचार-लहरियों को तीव्र बना देने में समर्थ हुआ है वहीं एकाकीपन का भारी भार हृदय पर लाद देने का साधन बना है। मैं तुम्हारी माता की उस धरोहर की पहरेदारी करना चाहता हूँ जो उन्होंने तुम लोगों के रूप में मेरे पास रखी है। मेरा संघर्षात्मक राजनीतिक जीवन कभी कभी इसमें बाधक हो जाता है। मैं इस बाधा का निराकरण करने में समर्थ नहीं हूँ। यह अनिवार्य कर्तव्य है जिसकी पूर्ति भारतीय होने के नाते मुझे करनी ही है। सामूहिक धर्म उपेक्षा की वस्तु नहीं है। यह तो मानव होने के नाते मेरे सिर चढ़ा हुआ मानवता का ऋण है कि मैं अपने देश, अपने समाज, अपनी संस्कृति और अपने इतिहास की ऐतिहासिक आवश्यकता की पूर्ति में अपनी शक्ति भर सहायता प्रदान करूँ। इससे विमुख होना तो न केवल मनुष्यता से गिरना है बल्कि मानवता के उस विकास के प्रति विश्वासघात करना है जिसका दायित्व इस युग के समाज और इस युग के प्राणियों ने प्राप्त किया है। फलतः मैं तो अपने को एक ओर अनिवार्य कर्तव्यों के पास में बँधा पाता हूँ और दूसरी ओर नियति की चक्की

के लिए अच्छा नहीं हो सकता। तुम्हारे रूठने का तो मेरी समझ से यही अभिप्राय होगा कि इससे मैं अन्य किसी युवती के प्रेम में न फँसकर फिर तुम्हारे निकट आ जाऊँ न कि यह कि मैं तुमसे दूर हो जाऊँ। किन्तु ऐसा समझना तुम्हारी भूल है। मैं दृढ़ता के साथ कहूँगा कि तुमने गलत रास्ता अख्तियार किया है। किसी के हृदय को अपनी ओर आकर्षित करने की शक्ति प्रेम में है न कि व्यर्थ रूठने में। 'नखरो राह राह को नीको।' यदि तुम्हें शक ही हुआ तो तुम्हें चाहिए था कि कुछ दिनों तक पूर्ण सतर्कता से मेरी गति-विधि पर लक्ष्य रखती, इतनी जल्दबाजी से काम न लेती। मेरा विश्वास है कि वैसा करने पर तुम्हारा शक अपने आप ही दूर हो जाता और हम दोनों व्यर्थ ही एक दूसरे के लिए इतना अधिक मानसिक कष्ट न भोगते।

इसलिए मेरे कहने से तुम अब भी चेत जाओ। भेद-भाव को मिटाकर पूर्ववत् हो जाओ। अभी हम लोगों में बिगाड़ ही किस बात का हुआ है। सुबह का भूला हुआ यदि शाम तक घर आ जाय तो उसे भूला हुआ नहीं कहा जा सकता। आशा है कि तुम मेरी बातों पर विचार करके अपने तथा मेरे उत्तप्त हृदय को शीतल करने का प्रयत्न करोगी। अन्त में मैं ईश्वर को साक्षी देकर फिर कहता हूँ कि मैं निष्कलंक हूँ और तुम्हारा शक झूठा है। तुमने मेरे हृदय की रमणीक प्रेम-वाटिका को उजाड़कर क्या फल पाया? मैं तो समझता था कि मेरे तुम्हारे बीच के प्रेम में आदान-प्रदान का भाव है ही नहीं। किन्तु यह तुमने क्या किया? क्या प्रत्यक्ष सत्य बात पर भी एक बार विश्वास न करना तुम्हारे प्रेम के लिए बड़प्पन की बात न होती? किन्तु हरि इच्छा बलवान है, तुम्हारा कोई दोष नहीं। मेरे ऐसे भाग्य कहाँ कि मैं अपनी अर्द्धाङ्गिनी का घृणापात्र न बन सकूँ।

तुम्हारा वही

......म।

( २ )

कानपुर
६—९—३८

प्राणनाथ,

तुम्हारा ३—९—३८ का पत्र मिला। इसके पहले के पत्र भी यथा-समय मिलते गये थे; किन्तु अब तक मैं इसी उधेड़-बुन में लगी रही कि उत्तर में क्या लिखूँ। कभी जी में आता था कि खूब फटकार कर पत्र लिखूँ; किन्तु लिखने बैठने पर उसमें मैं अपने को कमजोर पाती थी। कभी सोचती थी अपने हृदय का आँसू तुम्हारे पास तक पहुँचाऊँगी, किन्तु उसमें भी मैं असफल ही रहती थी। इधर दो-तीन दिन से मैं एक परिणाम पर पहुँची थी और तुम्हें पत्र लिखनेवाली थी, इतने ही में तुम्हारा यह पत्र भी आ पहुँचा। मैंने अच्छी तरह सोचकर देखा, तुम्हारे बिना मुझे सुख और शान्ति कहीं नहीं मिल सकती। इसी से मैं चाहती थी कि यदि मुझसे कुछ अपराध हुआ हो तो उसके लिए तुमसे क्षमा माँगूँ। किन्तु अब तो उसकी आवश्यकता ही नहीं रही। क्षमाप्रार्थिनी बनने के पहले ही मुझे इस पत्र में क्षमादान मिल गया।

हाँ, एक बात मेरी समझ में नहीं आयी, यदि प्राकाम्य शक्ति से मनुष्य दूसरे के हृदय का भाव समझ ही लेता है, तो मैं तुम्हारे दिल का भाव क्यों नहीं समझ सकी? क्यों झूठा सन्देह कर बैठी? प्राणनाथ, सब दोष मेरा ही नहीं है। तुम्हीं बतलाओ, यदि तुम मेरे स्थान पर होते तो उस समय क्या निश्चय करते? मानती हूँ कि आदर्श प्रेम में आदान-प्रदान का भाव रहना ठीक नहीं; क्योंकि प्रेम स्वर्गीय पदार्थ है। उसमें तो यह भाव होना चाहिए कि तुम चाहो या न चाहो, पर मेरा तुम पर प्रेम ज्यों का त्यों रहेगा। किन्तु विनिमय का भाव तो तुम्हारे ही प्रेम में दिखायी पड़ा—मेरे नहीं। यदि ऐसा न होता तो मेरे रूठने पर तुम भी न रूठ जाते। मेरा रूठना तो स्वाभाविक था। अपने प्राण को निकलते देखकर किसे

दुःख न होगा ? अपने सर्वस्व को लुटते देखकर किसकी धैर्यच्युति न होगी ? मुझे तुम्हारे चरित्र और स्वभाव की पवित्रता पर पूर्ण विश्वास था, किन्तु जब मैंने अपने प्राचीन इतिहास पर नजर डाली और बड़े-बड़े तपस्वी ऋषि-महर्षियों को अपनी सारी तपस्या की आहुति देकर मेनका, उर्वशी आदि अप्सराओं के चरणों पर लोटते पाया, तब तो मेरा विश्वास निमेष-मात्र में टूट गया। जो भी हो, अब गड़ा मुर्दा उखाड़ने से कोई लाभ नहीं। यदि तुम मेरी गलतियों को भूलकर अपने पत्र में मेरी शंका का समाधान करोगे तो मैं अपना अहोभाग्य समझूँगी। क्या मैं आशा करूँ कि शीघ्र अपने पास बुलाकर शान्ति दोगे ? कब आओगे ? दर्शन किये बिना हृदय का दुःख पूर्णतया दूर न होगा।

( ३ )

ता० १०—९—३८
सन्ध्याकाल ५॥ बजे
बनारस

प्राणेश्वरी,

तुम्हारे पत्र ने मुझे उबार लिया। मैं पत्रोत्तर पाने की आशा छोड़ चुका था और भावी कर्त्तव्य स्थिर कर चुका था। तुम्हारा घृणापात्र बन कर जीवन व्यतीत करने की अपेक्षा तुम्हें पाने के लिए जीवन की आहुति दे देना मैं श्रेयस्कर समझता था। किन्तु जान पड़ता है कि विधाता को यह स्वीकार नहीं था। इसी से तुम्हारा विचार हठात् पलट गया है और तुम स्नेह-सिञ्चित पत्र लिखने के लिए बाध्य हुई हो।

प्राकाम्य के सम्बन्ध में तुमने जो प्रश्न किया है, वह बहुत ही उचित है। बात यह है कि मनुष्य बुद्धिद्वारा आविष्कृत वस्तुओंका सहारा न लेकर अपनी इन्द्रियोंसे जितना ही अधिक काम लेता है, प्राकाम्य की उतनी ही अधिकता होती जाती है। यही कारण है कि यह शक्ति मनुष्य की अपेक्षा पशुओं में कहीं अधिक है। तुमने मुझे रेखा के साथ हँसकर

चालें करते देखा, तुम्हारा दिमाग घूम गया। उस समय तुमने बुद्धि से जरा भी काम नहीं लिया। क्रोध पर विजय करके शान्ति-पूर्वक उसे समझने की चेष्टा नहीं की। इसीसे तुम्हें धोखा हुआ। क्रोध और ईर्ष्या ने तुम्हें मेरे दिल का भाव समझने नहीं दिया। जिन वस्तुओं से यह शक्ति प्राप्त हुआ करती है, वे वस्तुएँ ही उस समय तुम्हारे भीतर से निकल गयी थीं। तपस्वियों में यह शक्ति बहुत अधिक होती है; वे दूसरों के दिल की बातें बहुत जल्द और अधिक स्पष्ट रीति से जान लेते हैं। क्यों? इसलिए कि उनका अन्तःकरण पवित्र रहता है। वे क्रोधादि शत्रुओं को अपने पास जल्द फटकने नहीं देते। आशा है कि अब तुम इस गम्भीर विषय को अच्छी तरह समझ जाओगी। मैं तुमसे खिंच गया था; किन्तु जब मैंने यह जानने की चेष्टा की कि तुम मुझ पर क्यों नाराज हो, तो फौरन ही मुझे सारी बातें मालूम हो गयीं। यदि मैं उसे जानने की चेष्टा न करता तो मैं भी तुम्हारी ही तरह अन्धकार में पड़ा रहता। अस्तु,

तुमने जो पत्र भेजकर मेरे हृदय की व्यथा को दूर कर दिया है, उसके लिये मैं तुम्हारा चिरऋणी रहूँगा। इतने दिनों तक मुझपर कैसी बीती है, शब्दों द्वारा व्यक्त करने मे असमर्थ हूँ। इस समय मेरा हृदय भी तुम्हारी ही तरह मिलने के लिए अधीर हो रहा है। एक-एक क्षण युग के समान बीत रहा है। यदि यह पत्र ठीक समय पर तुम्हें मिला तो उसके चौबीस घंटे के भीतर ही मैं भी तुम्हें लेने के लिए तुम्हारे पास पहुँच जाऊँगा। ठीक है न? परमात्मा सब अच्छे ही के लिए करते हैं। इस सम्मिलन में हमलोगों को जो अपूर्व आनन्द आवेगा, वह शायद वैसे न आता। वास्तव में जीवन में घटनाओं का संघात प्राप्त हुए बिना जीवन में सजीवता नहीं आती। अस्तु! असीम आनन्द का भार वहन करने के लिए तैयार हो जाओ। मैं भी तैयारी कर रहा हूँ।

तुम्हारा

......म।

---

# टेढ़ी माँग

[ लेखक---अन्नपूर्णानन्दजी ]

प्रिये !

इसके पहले के पत्र में मैंने तुम्हें क्या लिखा था ? प्राणेश्वरी या प्राणाधिके ? भूल गया। खैर इतना याद है कि इस बार पारी प्राणवल्लभे की थी; पर लिखता हूँ प्रिये। मुझे दस हाथ लम्बा प्यार का शब्द पसन्द नहीं। तुम भी मुझे प्राणवल्लभ न लिखा करो। जरा वल्लभका तुक मिलाकर देखो। शलभ, वृषभ, रासभ, बस ऐसे ही शब्द मिलेंगे। मारो गोली ! सबसे अच्छा प्राणप्यारे।

हाँ, प्रेम से लबालब कोई लम्बा पत्र अब लिखना तो पेजों में आलपीन मत लगा देना। इस बार तुम्हारा पत्र पढ़कर छाती से लगाया तो आलपीन चुभ गयी।

सोचता हूँ तुम्हारे खत सब लौटा दूँ। उनके पारायण में बड़ा समय लगता है। कम्बखत किताबों को कब पढ़ूँ, जिन्हें पढ़कर पास होना है !

गत दिसम्बर में घर वालों की चोरी से मैंने तुम्हारी तसवीर खिंचायी थी। तुम्हारे २॥) में अपने ॥) मिलाकर पूरे तीन रुपये उस फोटोग्राफर को मैंने दिये थे। याद है न ? पर यह न जानती होगी कि उस लुटेरे फोटोग्राफर ने इधर तीन महीने में तीन बार करके छः रुपये मेरे और ऐंठ लिये। जब उसे पान-पत्ते के लिये दो रुपयों की कमी होती है मुझे खत लिखता है कि भेज दीजिये, नहीं तो आपके बाबूजी से कह दूँगा कि आपने अपनी बीबी की तसवीर खिंचायी है। मैं धीरे से दो रुपये उनके नाम रवाना कर देता हूँ। क्या करूँ, जानती हो, बाबूजी कैसे मटियाफूस विचार के आदमी हैं; कहेंगे कि लड़के ने कुल की नाक काट ली। जो बाप ने नहीं किया, दादा ने नहीं किया, परदादा ने नहीं किया—सो इसने कर डाला।

खैर, उन तसवीरों में से दो मेरे पास भेज दो। दो जो मैं अपने साथ लाया था सो खर्च हो गयी। कैसे ? एक तो मैं अपने हाथ में लिये हुए एक दिन सो गया। सुबह उस फोटो की ऐसी गत बन गयी थी जैसे बरसों ऐरावत के अरदब में पड़ा रह गया हो। जान पड़ता था कई सहस्र झुर्रियों को एक स्थान पर बटोर कर उनका फोटो ले लिया गया है।

दूसरी तसवीर यहीं बोर्डिंग में मेरे एक साथी के हाथ लग गयी। उस नालायक ने उसकी पुश्त पर एक कविता लिखी और लिखकर सारे बोर्डिंग को सुनाया। जरा तुम भी बानगी देखो—

दैवी गति, अनीति अजगैबी।
सखि ! तेरा पति अतिशय ऐबी॥
हूर परी-सी तुम, वह हौआ।
तुम कलकण्ठी, है वह कौवा॥
वह निमकौड़ी, तुम अंगूर।
तुम दिवाङ्गना, वह लंगूर॥
हाय करैं देखैं जो जोड़ी।
कोसैं विधि की बुद्धि निगोड़ी॥

पूरा सुनकर क्या करोगी। इसी तरह की बहुत-सी वाही-तबाही थी। मैंने उस लड़के को कई घूँसे लगाये—कुछ तो उनमें काफी वजनी थे—पर उससे होता क्या है। तबतक तो सौसे अधिक लड़कों को पूरी कविता कण्ठस्थ हो चुकी थी। सबको लगाने के लिए इतने घूँसे कहाँ से लाता। सहस्रबाहु के लिए भी यह एक समस्या होती, मैं तो मैं ही हूँ।

एक बात बहुत जरूरी लिखने की सोचा था। हाँ, याद पड़ गया। तुम अपनी माँग बिल्कुल बीच से निकालती हो। मैं चाहता हूँ कि जरा बीच से हटकर, एक बगल से निकाला करो। यों तो तुम अपने बाल चाहे जैसे बाँधो हर हालतमें वाह-वाह है। सच पूछो तो तुम्हारे खुले बालों की भी एक निराली ही छटा होती है। पर माँग एक दिन जरा एक

किनारे से निकालो तो मैं देखूँ कैसा लगता है। तुम्हारी शोभा का यह मदिर संस्करण देखते ही बनेगा। पर आँखें ठहरेंगी तब तो देखूँगा। लेकिन तुम्हें इससे क्या। तुम मेरा मन रख देना। भला न!

पर मैं अब भी यह मानने के लिए तैयार नहीं हूँ कि तुम्हारी चोटी में फालसई फीता उन्नाबी से ज्यादः अच्छा लगता है। नाहक तुमने उस दिन मुझसे बीस मिनटतक बहस किया। वह तो कहो कि मैंने तुम्हारे होठों पर कसकर एक चुटकी काट ली, नहीं तो न जानें कितने बीस मिनट तुम्हारी बहस और चलती। तुम्हारे पिताजी तो कोई इतने कट्टर आर्य-समाजी भी नहीं हैं, फिर तुम्हें जरा-जरा-सी बातपर इतना बहस करना किसने सिखाया? खैरियत है कि भगवान ने आवाज ऐसी मीठी, ऐसी मुलायम दी है कि उन सारी बहसों को भी मैं शर्बत की तरह घुट-घुट पी जाता हूँ।

खैर, अब मैं असली बात पर आता हूँ। कल का जिक्र है। मैं अपने कमरे में बैठा पढ़-सा रहा था कि तुम्हारे बड़े भाई साहब आ धमके—याने पधारे। मैंने काफी आवभगत की। मैं क्या जानता था कि मेरा गला रेतने आये हैं। इधर-उधर के गपोड़े के बाद कहने लगे कि पच्चीस तारीख को मैं घर जाते समय लल्ली को भी तुम्हारे यहाँ से बिदा कराता जाऊँगा।

यह सुनना था कि मुझे तो जैसे काठ मार गया। सारी आई-बाई पच गयी। २७ ता० से मेरी छुट्टी शुरू होगी, मैं तीरका छूटा-सा भागता हुआ घर पहुँचूँगा, और आप उसके दो दिन पहले ही पीहर चल देंगी। यह खूब! भाई साहब ने कह दिया और मैंने मान लिया!! मैं काठ का उल्लू हूँ न कि तुम्हें जाने की अनुमति दे दूँगा। मैं घर आऊँगा झक मारने के लिए, क्यों? तुम्हारे भाईसाहब की अक्ल चरने चली गयी है। मैंने उनका लिहाज किया, कुछ बोला नहीं; पर अपना मुँह मैंने इस तरह और इतनी देर तक बिचकाया कि उनकी चरती हुई अक्ल भी अपने ठिकाने लौट आयी। बात फेरकर वे चलते बने।

अब तुमसे यह कहना है कि भाईसाहब अगर इसपर भी न मानें और तुम्हें बिदा कराने वहाँ पहुँच ही जायँ तो तुम जाना मत। हीला करना, बहाना करना, सत्याग्रह करना, फौजदारी करना, पर जाना हरगिज नहीं। जावगी तो मैं जी-जान से नाराज हो जाऊँगा; कम-से-कम नाराज हो जाने की कोशिश तो जरूर ही करूँगा।

यह खत तो यों ही काफी लम्बा हो गया। मुझे अभी अपना विरह निवेदन करना था, अपने प्रेम का पचड़ा गाना था, तुम्हारे रूप और गुण की प्रशंसा में सैकड़ों बातें लिखनी थीं। पर यह प्रसंग अगर छेड़ूँगा तो अपनी उस मुसीबत का हाल न लिख सकूँगा जो इस समय अकारण मेरे ऊपर आ पड़ी है।

मेरे एक प्रोफेसर साहब पंजाब के रहनेवाले हैं। नौजवान आदमी हैं, मुझसे साल-छः महीने बड़े होंगे। गत वर्ष उन्होंने अपनी शादी की, प्रयाग में। इधर उनकी बीबी अपने मायके चली गयी। अब प्रश्न यह उठा कि उसे पत्र कैसे लिखा जाय। प्रोफेसर साहब पंजाबी होने के नाते हिन्दी पढ़े नहीं थे और बीबी केवल हिन्दी जानती थी। ऐसी अवस्था में पत्र द्वारा प्रेम का आदान-प्रदान कैसे हो। प्रोफेसर साहब ने रो-धोकर हिन्दी के दो एक प्राइमर पढ़ डाले, पर प्राइमरों में बीबी को पत्र लिखना सिखाया नहीं जाता। अन्त में वे मेरी शरण आये। मुझसे पूछने लगे कि अपनी स्त्री को हिन्दी में कैसे पत्र लिखा जाता है, आरम्भ और अन्त में क्या लिखा जाता है? मैंने बता दिया कि आरम्भ में प्यारी या प्रिये लिखिये और अन्त में त्वदीय या तुम्हारा लिखिये। पर उन्हें यह पसन्द न आया, वे कोई चुहचुहाती चीज चाहते थे। तब मैंने बताया कि ऊपर लिखिये 'मेरे प्राणों की रानी' और नीचे लिखिये 'तुम्हारे प्रेम का प्यासा।' यह उन्हें पसन्द आ गया। पर खत लिखते समय उन्होंने घपला कर दिया। उन्होंने ऊपर लिखा 'मेरे प्रेमों की रानी' और नीचे लिखा 'तुम्हारे प्राण का प्यासा।'

बीबी को खत मिला तो वह 'प्राण का प्यासा' पढ़कर भड़की, और अपने जवाब में उसने प्रोफेसर साहब को ऐसा लथेड़ा कि वे भी मान गये। पर अब वे मुझसे नाराज हो गये हैं, कहते हैं कि तुम्हींने तो ऐसे लिखना बताया था, तुम्हारी ही वजह से मुझे इतना सख्त-सुस्त सहना पड़ा। यही नहीं, धमकी दे रहे हैं कि तुमसे इम्तेहान में समझ लूँगा। बड़ी मुसीबत है। क्या करूँ! होम करते हाथ जला।

एक तो यह सब चिन्ता, ऊपर से तुम्हारी याद और भी जान मारती है। मैं जानता कि तुम्हारे बिना जीना दूभर हो जायगा तो शादी ही न करता। अभी और बीस रोज इसी बोर्डिंग के पिंजड़े में फटफटाना है। तब कहीं तुम्हें देख पाऊँगा। वह कौन घड़ी होगी जब तुम्हें देखूँगा! तुम्हारी ठुड्डी पर एक तिल है। आज रह-रहकर उसी का ध्यान आ रहा है।

तुम्हारा

.........

प्यारे!

पहले तो अपनी आदत के अनुसार मैं आपको एक झिड़की सुनाऊँगी। पूरे नौ दिन के बाद आपने मुझे खत लिखा है। कैसी पराकाष्ठा है प्रेम की! थोड़े धन्यवाद दे डालूँ? क्या सफाई आप देंगे? कार्य्याधिक्य या आलस्य या कोरी हृदयहीनता? आपके लिए पढ़ना और पानी पीटना बराबर है। घण्टे में ५०० बार जिसका नाम आप रटते थे अब उसे आप इतनी जल्दी भूल गये तब आप कैसे उम्मीद करते हैं कि साल में एक दो बार की पढ़ी किताबें आपको इम्तेहान में याद रहेंगी। खैर इस बार तो मैं आपको क्षमा कर देती हूँ, पर अगर फिर ऐसा हुआ तो बस यही समझिये कि मैं आसमान सर पर उठा लूँगी।

और आपने यह कैसे जाना कि २५ ता० को भैया मुझे लिवाने आये तो मैं चली जाऊँगी। मैंने भाभी को साफ-साफ लिख दिया है कि २७

ता० को आप आ रहे हैं, इसलिए मैं अभी ठहर कर आऊँगी। जो इसे बेहयाई समझें समझा करें; गदहों को बुद्धि बाँटना मेरा काम नहीं है। अपने पति से मिलने की इच्छा रखना अगर पाप है तब तो फिर स्त्री होना ही पाप है। ऐसे समय में क्यों चली जाऊँ जब आप दो महीने बाद घर आ रहे हैं। यह तो बड़ा अन्याय होगा आपके साथ; और खुद अपने साथ भी। लाज मेरा आभूषण है, मैं उसे अपना रोग नहीं बना सकती।

भाभी को जब मेरा खत मिलेगा और वे घरवालों से जब कहेंगी कि लल्ली को अभी आना मंजूर नहीं है उस समय सचमुच एक दृश्य उपस्थित हो जायगा। कुछ लोगों को कलिकाल की माया प्रत्यक्ष दिखायी पड़ने लगेगी; कहेंगे कि ससुराल जाते देर नहीं कि दुलहे का ऐसा चसका लग गया। पर आप ही इन्साफ करिये, कोई इन बातों का कहाँ तक खयाल करे। मैं सौकी सीधी एक जानती हूँ कि जो हमारे हितू हैं वे आपका-मेरा प्रेम देखकर प्रसन्न होंगे; और जो हमारे हितू नहीं हैं वे जहन्नुम में जायँ, उनकी मैं कहा तक चलाऊँ।

अच्छा सुनिये, आपको एक ऐसी घटना सुनाऊँ जिसे सुनकर आप घंटों हँसेंगे। आप बनवारी को तो जानते हैं न? अरे वही, लाला रामलाल कन्ट्राक्टर का लड़का। चार-पाँच मकान आगे जिसका मकान है। इन्ट्रेन्स में पढ़ता है। मैं तो उसे निरा छोकरा समझती थी पर परसों मालूम हुआ कि आप मेरे ऊपर अपना दिल निछावर कर चुके थे।

सदा की तरह मैं उस शाम को भी टहलने के लिए छतपर गयी। यह तो मैंने देख रखा था कि इधर बराबर जब मैं अपनी छतपर जाती तब वह भी अपनी छत पर आ खड़ा होता। पर आज वह पतंग उड़ा रहा था। उसका पतंग ठीक मेरी छत के ऊपर मँडरा रहा था—कुछ इस तरह से कि जैसे उड़ाने वाला उसे मेरी छत पर ही गिराना चाहता हो। यही हुआ भी। पतंग उड़ते-उड़ते मेरी छत पर आ गिरा। मैंने देखा कि बनवारी

उसे उठाने की कोशिश नहीं कर रहा है। मुझे कुछ कौतुहल हुआ। मैं पलंग के पास गयी। उसके एक कोनेपर डोरे से बँधा कागज का एक पुरजा मैंने देखा। पुरजे को मैंने खोल लिया। उसपर एक कविता लिखी हुई थी। सुनियेगा? सुनिये—

[ १ ]

तुम्हें देख यह हृदय हमारा
करता था धुक-धुक-धुक।
या फिर रुकने-सा हो जाता
चलता ऐसा रुक-रुक॥

[ २ ]

भूल गया अपने को लेकिन
तुमको भूल सकूँ न।
गली-गली ग़लतान बना हूँ
किन्तु करूँ मैं चूँ न॥

[ ३ ]

तुम हो रूप सुधा की सरिता
मैं चाहूँ दो चूल्लू।
मुझे समझ लो, जी चाहे—
अव्वल नम्बर का उल्लू॥

[ ४ ]

प्रेम निरा पागलपन मेरा
पग-पग पर है अंडस
चूक परै, चट चौतरफा से
होने लगे कुदम्मस॥

[ ५ ]

पलक बिछा दूँ पथ में तेरे
पायल चूमूँ झुक-झुक।
छिपा छिपकली-सा छप्पर में
देखूँ कबतक लुक-लुक॥

देखा आपने ? कैसी बहारदार कविता है ! एक बार तो मैं खूब हँसी बनवरिया देख रहा था या नहीं मैं नहीं कह सकती। न-जाने कैसे मुझे हँसते-ही-हँसते क्रोध भी आने लगा। क्रोध मुझे इस बात पर नहीं आ रहा था कि वह मेरे रूप पर मुग्ध क्यों हुआ। भला इसमें उस गरीब का क्या कसूर ? अपनी आँखों को वह क्या करे ! भगवान अच्छा रूप इस शर्त पर देता है कि इस पर मुग्ध होने का अधिकार सब आँखवालों को होगा। रूप अपना असर न छोड़े तो देखनेवाले की आँखों का क्या अपराध !

यहाँ तक तो ठीक है पर उस नीच ने यह क्यों समझा कि मेरे ऊपर ऐसी बातों का, उसकी कविता का प्रभाव पड़ेगा। आखिर वह भी तो हिन्दू ही है। क्या हिन्दू ललनाओं का आदर्श उसने कहीं पढ़ा सुना नहीं था ? मुझे क्रोध इस बात पर आ रहा था। उसे सफलता की आशा करने का साहस कैसे हुआ।

एक मन तो हुआ कि अभी चलकर यह कविता बाबूजी के हाथों में रख दूँ। आपके बाबूजी तो बस अपनी कुबड़ी उठाते और—फिर इसके बाद का ब्योरा तो उस दिन के अखबारों में पढ़ने को मिलता।

लेकिन मुझे उसके ऊपर कुछ दया भी आने लगी। स्त्री का हृदय भी कैसे अनमेल आवेशों का अखाड़ा है, पहले हँसी—तब क्रोध—फिर दया। उसकी कुचेष्टा में मुझे पाप कम और मूर्खता ही अधिक दिखायी पड़ी। मूर्खता दयनीय है, दण्डनीय नहीं ?

पतंग अब भी छत पर पड़ा था। बनवारी उसकी डोर पकड़े चुपचाप अपनी छत पर खड़ा था। वह मेरे उत्तर की प्रतीक्षा कर रहा था।

संयोग से मेरी फाउन्टेन मेरे पास ही थी। मैंने पतंग पर ही अपना उत्तर लिख दिया। उत्तर लिखकर मैंने पतंग को उड़ा दिया। बनवारी उसे खींच ले गया।

आपके पेट में अब चूहे कूद रहे होंगे—यह जानने के लिये कि मैंने उसे क्या उत्तर दिया। सुनिये, आपने पत्र सुना, अब उत्तर भी सुन लीजिये। बहुत छोटा उत्तर था—

**बाला हूँ सरला सुन्दर हूँ**
**पर हूँ हट्टी-कट्टी।**

**होश सँभाल—नहीं तो**
**तेरा सर और मेरी चट्टी॥**

उत्तर पढ़ते ही बनवारी छत से उतर गया। कल शाम को वह छत पर न आया। आज भी नहीं आया। चलिये, साँप मरा, लाठी भी न टूटी। मेरा विश्वास है कि मेरे उत्तर से उसके आत्मसन्मान को अमरम्मणीय क्षति पहुँची है। अमरम्मतीय लिखना यदि गलत है तो मेरी बला से।

तो आप २७ ता० को जरूर आ जायँगे न? अगर न आये तो मैं ऐसा गाल फुलाऊँगी कि आप भी याद करेंगे। ऐसे समय से चलिये कि शाम तक यहाँ पहुँच जाइये। रात दो बजे की गाड़ी से पहुँचना कोई भलमनसी है!

हाँ, आपकी प्रार्थना है कि मैं अपनी माँग बगल से निकाला करूँ। मैं इस पर विचार करूँगी। अभी कुछ वादा नहीं करती हूँ। ज्यादः गिड़गिड़ाइयेगा तो देखा जायगा।

दासी
.........

# एक विधवा का अपने सखी को

रचयिता—श्री० 'प्रभात'

..........!

प्रथम-मिलन के सुख का अनुभव, अभी न कर पाई थी हाय!
बन्द कली के भीतर था, आशाओं का सौरभ असहाय॥
चितवन में थी लाज अधर-पर थी संकोच-भरी मुस्कान!
हृदय-कुमुद ने अभी न पाया था पावन-प्रिय-दर्शन-दान॥
जीवन-वीणा के तारों से, नव-यौवन का पहला गान।
अभी-अभी तो निकला ही था, प्रथम पुलक-सा शुचि-रुचिमान॥
जाग रहा था धीरे-धीरे, अन्तर में अज्ञात-अनुराग।
किसे ज्ञात था इतने में ही, फूट जायगा मेरा भाग॥
विकसित होने के पहले ही, सूख गई कलिका वन में।
दलित हुए दल काम-कमल के, वज्र-निपात हुआ छन में॥
प्यारी सखी! रहा सुख अब क्या, इस विषादमय जीवन में।
आग लगी सौन्दर्य-सदन में, रही हाय! मन की मन में॥
पथ की हुई भिखारिनि अब मैं, अभिशापिता प्रणय-धन-हीन।
यौवन के चिर-रुदन-राग में, हुई हास्य की रेखा लीन॥
निधनी हुई बहिन! खोकर मैं, जीवन का धन अलग महान।
भस्म हुईं जलकर इच्छाएँ, आज हृदय-तल बना मसान॥
करकी चारु-चूड़ियाँ टूटीं, धुला माँग का शुभ-सिन्दूर।
बना भेष मेरा योगिनी का, हुईं हर्ष की घड़ियाँ दूर॥
अस्त हुआ सौभाग्य-दिवाकर, विधवा कहलाई मैं आज।
ललित-लोल-लावण्य-मुकुल पर, गिरी अचानक आकर गाज॥
सूखा स्रोत हृदय का, नीरस—हुआ चन्द्रिका का शृंगार।
प्राणों की गति आज रुक गई, अन्त हुआ मेरा संसार॥

अंग-अंग में दहक रहे हैं, प्रलयंकर दाहक अंगार।
वसुन्धरे माँ! मुझे छिपा ले, अपना खोल चिरन्तर द्वार॥
अब न अधिक उन्माद-भरी, आहोंकी कथा सुनाऊँगी।
रोती हूँ—रो रो जीवनकी, घड़ियाँ शेष बिताऊँगी॥
एक रुदन ही रहा विश्वमें, अब मेरा अनन्त-आधार।
एक रुदन ही रहा विश्वमें, अब मेरा सर्वस्व अपार।

❀ ❀ ❀

पढ़ना, हृदय थामकर पढ़ना, इन शब्दोंको सखी! उदार।
मुझ पापिनके अधम भाग्यपर, अश्रु गिराना तुम दो-चार॥

❀ ❀ ❀

अन्धकार सर्वत्र हृदयमें, और विश्वमें भी साकार।
अन्धकार उस पार दृष्टिके, अन्धकार इस पार अपार॥
अश्रु-लहर भीषण-ज्वाला—उन्माद प्रलय आकुल उच्छ्वास।
आज आ रहा मुझे निगलने, मुँह बाए अनन्त-आकाश॥
शिथिल हुई जा रहीं शक्तियाँ, दग्ध-हृदय-तलकी सारी।
और अधिक क्या लिखूँ?..............................

तुम्हारी,
—अभागिनी सखि 'सुकुमारी'

---

प्रिय सुनीता, तुम्हारी धार्मिक जागृति को प्रोत्साहन देनेवाली मीरा का अद्भुत चरित्र भेज रहा हूँ। तुम्हारा गौरांग।

# राजरानी मीराँ

## ( ले०—श्री रामलालजी बी० ए० )

भारत का मध्यकाल भक्ति का स्वर्णयुग था। ज्ञान-धारा के साथ-ही-साथ सूर और तुलसी ने सगुणभक्ति की प्रेममयी मन्दाकिनी बहा दी। जनता भगवान् के लोक-रक्षक और लोक-रंजन स्वरूपों की कायल होती जा रही थी। यवन-शासन के प्रति हिन्दू समाज में स्वाभाविक उपेक्षा का

मीराँ का पत्र



श्री कृष्ण भक्त मीराँ का भगवान में अपूर्व लगन

उदय होने लग गया था। यद्यपि हिन्दू-राजसत्ता डाँवाडोल थी, फिर भी आध्यात्मिक जागरण में हिन्दू पीछे नहीं थे। अयोध्या, मथुरा और चित्रकूट आदि पवित्र तीर्थक्षेत्रों में भक्त कवियों का प्रेम-काव्य व्याप्त हो उठा। मीराँ ने अपनी व्यक्तिगत साधना से केवल अपना ही कल्याण नहीं किया, समाज, साहित्य और देश का भी बहुत बड़ा हित किया। उनकी अलौकिक तपस्या ने सिद्ध कर दिया कि राजमहल में रहनेवाली राजरानी राजकीय वैभवों पर लात मारकर ब्रज की गली-गली में भगवान् की खोज करने में आकाश-पाताल एक कर सकती है, पाषाण में प्रतिष्ठित भगवत्प्रतिमा से प्रत्यक्ष संलाप कर सकती है।

मीराँ का जन्म कहाँ हुआ था, कब हुआ था, उनके पिता का क्या नाम था, पति कौन थे?—ये प्रश्न अब भी किसी-न-किसी अंश में विद्वानों के खोज के विषय बने हुए हैं। प्रश्नों का समाधान कुछ भी हो, मध्यकाल के उत्तरार्द्ध में मीराँ थीं ही। उन्होंने अपने प्रेम-काव्य से रसिकशेखर नन्दनन्दन को रिझा लिया था ही, यह नितान्त सत्य है। उनकी जीवनी के सम्बन्ध में बहुत कुछ खोज हो चुकी है; उसके आधार पर यह बात तो निश्चित ही है कि उनका विवाह पवित्र सीसोदिया-कुल में हुआ था। उनका जन्म संवत् १५६० के लगभग मेड़ता परगने के कुड़की गाँव में हुआ था। वे जोधपुर के संस्थापक प्रसिद्ध राठौर वंश के राजा राव जोधाजी की प्रपौत्री, मेड़ता के राव दूदाजी की पौत्री और रतनसिंहजी की पुत्री थीं। मीराँ की माता का देहान्त बहुत जल्दी हो गया था, इसलिए दूदाजी ने मीराँ को अपने पास मेड़ता बुला लिया था। उनका लालन-पालन प्रसिद्ध भक्त जयमल के साथ हुआ था, जिनकी सराहना अपने भक्तमाल में नाभाजी ने की है। जयमलजी मीरा के ताऊ वीरमजी के पुत्र [illegible] ही मीराँ में भक्ति के संस्कार जाग्रत् होने लगे थे। [illegible] भक्तमाल की टीका में इनका जन्म-स्थान मेड़ता ही माना है और मीराँ ने स्वयं कहा है—

'मेड़तिये घर जन्म लियो है, मीराँ नाम कहायो।'

चित्तौड़ के राजकुमार भोजराज से सं० १५७३ में तेरह साल की अवस्था में धूमधाम के साथ इनका विवाह कर दिया गया। ससुराल में आने पर सास इनकी पूजा और उपासना-शैली से चिढ़कर बात-बात में उपेक्षा करने लगी। मीराँ से उसकी अनबन-सी हो गयी। चित्तौड़ की रानी लोक-लज्जा छोड़कर झाँझ-करताल बजाकर गोविन्द को रिझाये और गाये—'तेरो कोई नहिं रोकणहार, मगन होय मीराँ चली'—राणा के परिवार के लिए यह बात असह्य थी। लेकिन इधर तो अजब मस्ती थी, कुछ और ही ढंग था। श्याम-रंग की तरंग में जिसका मन बह रहा था, उस पर दूसरे का रंग चढ़ता ही किस तरह ? दूर-दूर से भक्त-मण्डली आने लगी। राजपरिवार मीराँ के तपोमय जीवन में विघ्न डालने के लिए कटिबद्ध था, परन्तु भगवान् के भक्त का अमंगल करनेवालों का चेहरा काला पड़ गया। जिन नयनों में नन्दलाल बसते थे, उनमें विश्व के बड़े से बड़े सौन्दर्य के लिए स्थान ही कहाँ था !

कुछ लोगों का ऐसा मत है कि मीराँ की उनके पति ने बड़ी ताड़ना की थी, परन्तु यह असंगत और गलत धारणा है। कुमार भोजराज का विवाह होने के पाँच ही वर्ष बाद देहावसान हो गया था। मीराँ को सतानेवाला तो उनका देवर विक्रम था। ( कुछ लोगों ने गीतगोविन्द के टीकाकार राणा कुम्भ को उनका पति माना है; यदि कुछ देर के लिए इसे भी ठीक समझ लिया जाय तो भी पति का विरोध सिद्ध नहीं होता है। क्योंकि कुम्भ स्वयं भगवद्भक्त थे।) मीराँ के पदों से तथा उनके सम्बन्ध की अन्य खोजों से यह बात तो स्पष्ट ही हो गयी है कि उनका पति से कभी विरोध नहीं हुआ।

यह बात तो स्वाभाविक ही थी कि गिरधर-गोपालजी के प्रेम के पीछे उन्हें पति-प्रेम को तिलांजलि देनी पड़ी। पति की मृत्यु हो जानेपर अपनी बहन ऊदा के संकेत पर राणा विक्रम ने उन्हें तरह-तरह का कष्ट

देना आरम्भ किया। उनके जीवन का अन्त कर डालने के लिए विष का प्याला और काला नाग भेजा गया; परन्तु काल उनका कुछ न बिगाड़ सका। प्रेम-योगिनी मीराँ को अपने भगवान् के बल पर पूरा-पूरा विश्वास था, उनमें दृढ़ आस्था थी, उन्होंने राणा को दिखला दिया—

**थारी मारी ना मरूँ, मेरो राखणहारो और।**

जिस महल में राग-रंग होता था, दूर-दूर देशों के संगीतज्ञ और कलाकार अपनी कला का परिचय देते थे, उसीमें सीसोदिया कुल की एक राजरानी ने भगवान् का गुण-गान कर सारा वातावरण भक्ति भावना से ओतप्रोत कर दिया।

**पग घुँघरु बाँध मीरा नाची रे।**
**लोग कहै मीराँ भई रे बावरी, सास कहै कुलनासी रे।**
**विष को प्यालो राणाजी भेज्यो, पीवत मीराँ हाँसी रे॥**
**मैं तो अपने नारायण की आपहि हो गइ दासी रे।**
**'मीराँ' के प्रभु गिरधर नागर सहज मिल्या अविनासी रे।**

सारा-का सारा परिवार वैरी हो गया। रास्ते के फूल काँटे बन गये। मीराँ के अङ्ग-अङ्ग में भक्ति की धारा प्रवाहित हो उठी। उन्होंने कह ही तो डाला—

**'मेरे तो गिरधर गोपाल, दूसरो न कोई'**

'सूरदास प्रभु कामधेनु तजि छेरी कौन दुहावै' की बात उन्होंने अपने जीवन में चरितार्थ कर दी। सीसोदिया-कुल का महाराणा भले ही रूठ जाय, 'म्हे तो गोविन्द का गुण गास्याँ हो माई'—की तीव्र भाव भङ्गिमा उनके अधरों के स्पन्दन में आलोड़ित थी। उन्होंने अच्छी तरह समझ लिया था—'नहिं ऐसो जनम बारम्बार'। कहते हैं कि संतशिरोमणि गोस्वामी तुलसीदास के दरबार में भी उन्होंने आवेदन-पत्र भेजा था, वेदना निवेदन के लिये उनसे बढ़कर योग्य 'वकील' और था ही कौन?

जिस समय राणा का अत्याचार पराकाष्ठा पर पहुँचा हुआ था, उन्होंने गोस्वामीजी को पत्र लिखा—

'बालपणे से मीराँ कीन्हीं गिरधरलाल मिताई,
सो तो अब छूटै नहिं क्योंहू लगी लगन बरियाई
मेरे मात-पिता के सम हौ, हरिभगतन सुखदाई,
हमहू कहा उचित करिबो है, सो लिखियो समुझाई।'

राघवेन्द्र के पदारविन्द-मकरन्द में रात-दिन डूबे रहनेवाले महात्मा ने भक्तहृदय की वेदना समझ ली; उन्हें इस बात का तनिक भी ध्यान नहीं था कि यदि उत्तर महाराणा के हाथ में पड़ेगा तो उसका भयानक परिणाम हो सकता है। राम-भक्त की वाणी ने निस्संकोच कहला भेजा—

जाके प्रिय न राम बैदेही।
तजिये ताहि कोटि बैरी सम, जद्यपि परम सनेही॥
तज्यो पिता प्रह्लाद, विभीषन बंधु, भरत महतारी।
बलि गुरु तज्यो, कंत ब्रजबनितन्हि, भए मुद मंगलकारी॥
नाते नेह राम के मनियत सुहृद सुसेब्य जहाँ लौं।
अंजन कहा आँखि जेहि फूटै, बहुतक कहौं कहाँ लौं॥
तुलसी सो सब भाँति परम हित, पूज्य, प्रानते प्यारो।
जासों होय सनेह राम पद, एतो मतो हमारो॥

आशा के अनुरूप उत्तर पाकर मीराँ का हृदय गद्गद हो उठा। नयनों से प्रेमाश्रुधारा बहने लगी। अंग-अंग में रोमाञ्च होने लगा, मन में मस्ती की घटा उमड़ आयी। राजरानी ने महल की ओर देखा, उन्होंने मिट्टी के पुतले से विदा माँगी, चित्तौड़ की पवित्र भूमि की वन्दना की, प्रियतम ने अपनी लीला-भूमि में चलने का संकेत किया। पैर पीछे पड़ते ही किस तरह? मन से उन्होंने कहा—

चलो मन गंगा जमुना तीर।
गंगा जमुना निरमल पानी सीतल होत सरीर।

बंसी बजावत गावत कान्हो, संग लिये बलबीर ॥
मोर मुकुट पीतांबर सोहै, कुंडल झलकत हीर ।
'मीराँ' के प्रभु गिरिधर नागर चरण-कँवल पै सीर ॥

तीर्थ-यात्रा के लिये ये निकल पड़ी । मन व्रज-धाम की शोभा देखने के लिये आकुल था, तन की सुधि-बुधि नहीं थी । अधर हिल रहे थे, स्वर में कम्पन था—'हेरी मैं तो प्रेम दिवानी, मेरो दरद न जाणें कोय ।' सचमुच प्रभु की विरह वेदना अत्यन्त भयंकर होती है । फिर भी सन्तों ने कहा है—'साईं सब के पास हो, कोई दरद सुनावै ।' भगवान् तो सदा भक्तों के हृदय में निवास करते हैं, उन्होंने मीराँ की वेदना का अनुभव तो कर ही लिया था । वे व्रज पहुँच गयीं । गिरिधरनागर के नगर की शोभा न्यारी थी, रीति-नीति निराली थी, यहाँ तो दधि बेचनेवाली गोपियाँ दही का नाम भूलकर श्याम के नाम की रट लगा रही थीं । मीराँ ने गोविन्द को मोल ले ही तो लिया—

माई म्हे तो लियो गोविंदो मोल ।
कोई कहै ओले, कोई कहै छाने, लियो री बजंता ढोल ।
कोई कहै मूँघो, कोई कहै सूँघो; लीन्यो प्रेम के मोल ।
'मीराँ' को प्रभु दरसण दीज्यो पूरब जनमरो कोल ।

व्रज-भूमि में वे बहुत दिनों तक सन्तों का सत्संग करती रहीं । एक बार वे प्रसिद्ध भक्त श्री जीव गोस्वामी से मिलने गयी थीं । गोस्वामीजी ने यह कहकर कि 'मैं तो स्त्रियों से नहीं मिलता' मिलना अस्वीकार कर दिया । गिरिधरनागर की सहेली ने कहला भेजा—'मैं तो समझती थी व्रज में पुरुष केवल एक श्रीकृष्ण ही हैं; परन्तु अब एक पुरुष और निकल आये ।' इतना सुनकर जीव गोस्वामी उनसे नंगे पाँव ही मिलने दौड़ पड़े । कुछ विद्वानों की धारणा है कि जीव गोस्वामी ही इनके गुरु थे और कुछ लोगों का मत है कि सन्त रैदास ने इन्हें दीक्षा दी थी ।

व्रजधाम से ये द्वारका आयीं । एक बार ये भगवान् श्री रणछोरजी

के सामने मस्त होकर नृत्य तथा संगीत से अपने प्रियतम का मनोरञ्जन कर रही थीं, सहसा एक दिव्य ज्योति भगवान् की प्रतिमा से निकली और मीराँजी उसी में समा गयीं। आज कल वह मूर्ति श्रीडाकोरजी में है, जहाँ मीराँ का चीर आज भी मूर्ति के बगल में लटका हुआ है। संवत् १६०८ के लगभग उनका देहावसान हुआ था, ऐसा कहा जाता है।

मीराँ केवल भक्त ही नहीं, बड़ी भावुक कवि भी थीं। कविता उनकी भक्ति का अलंकार है, उनका काव्य हृदय का काव्य है। गिरिधरगोपाल ही उनके काव्य के नायक हैं। उनकी उपासना मधुर-भाव की थी। उन्होंने अपने पदों और गीतों में भगवान् को पति रूप में स्मरण किया है। वे प्रेम-योगिनी थीं उनका जीवन धन्य था।

---

# सिनेमा से भोग-विलास की उत्तेजना

जीजाजी !

नमस्ते ! लखनऊ में आपका एक पत्र मिला था। आपने बताया था कि सिनेमा देखने से भोग-विलास की उत्तेजना मिलती है। इसके पश्चात् ही श्री किशोर घनश्याम मशरूवाला का एक लेख "ये सिनेमा घर बन्द करिये !" शीर्षक का पढ़ने में आया, जिसे पढ़कर मेरा हृदय दहल गया। उस समय से मैंने सिनेमा देखने जाना बहुत कम कर दिया।

कुछ ही दिनों बाद दो-तीन घटनाएँ ऐसी अश्लील और रोमांचकारी हुईं जिन्हें पढ़कर मैंने शपथ खा लिया कि आज से सिनेमा देखने कभी न जाऊँगी। जिस दिन सिनेमा देखने की इच्छा होती थी मैं १०) का नोट एक बक्स में छोड़ दिया करती थी। इस महीने में बक्सा खोलने पर २१ नोट निकले। अर्थात् २१०) रुपये का कोष संग्रह हुआ। इससे मैंने निम्नलिखित कार्य करना सोचा है—

५०) सत्यदेव की कथा और कीर्तन में।

५०) दीनों की सहायता सेवा में।

५०) तीर्थयात्रा में दान-पुण्य।

५०) उत्तमोत्तम पुस्तकें खरीदने में।

१०) रिजर्व, जरूरत पड़ने पर खर्च के लिए।

२१०) रु०

सिनेमा न देखने से मुझे आर्थिक लाभ हो गया और मेरे आचार-विचार में आप विशेष परिवर्तन देखेंगे। मेरा तो जीवन ही सुधर गया।

आप कहा करते थे कि तुम सिनेमा देखना छोड़ दो तो तुम सच्ची देवी बन जाओगी। ऐसा ही हुआ। आपको बारम्बार धन्यवाद!! धृष्टता क्षमा करिएगा—

वह लेख, जिससे मेरा मन सिनेमा से हट गया, वह यहाँ देती हूँ।

आपकी—

नन्हीं देवी

# ये सिनेमा घर बन्द करिये !

## ( श्री किशोर घनश्याम मशरूवाला )

एक भाई लिखते हैं।

दिल्ली की एक महिला कार्यकर्त्री ने दिल्ली की स्त्रियों की नैतिकता की जाँच करने का प्रयत्न किया। वे अपनी रिपोर्ट में लिखती हैं कि दिल्ली में १२०० वेश्याएँ हैं, जिनमें से ३०० शरणार्थियों में से हैं। लेकिन दिल्ली की कोई भी सड़क या मुहल्ला ऐसा नहीं है, जहाँ कुटन-खाने न चलते हों और वहाँ बहुत-सी स्त्रियां जाती हैं। यह भी नहीं है कि उनमें सिर्फ निराधार स्त्रियाँ ही जाती हों। जिनके भाई और पति नौकरी करते हैं, ऐसी स्त्रियाँ भी वहाँ जाती हैं। उनके भाई और पति जान-बूझकर इस बात की उपेक्षा करते हैं, क्योंकि इस महँगी के जमाने में इस तरह की गन्दी कमाई होने पर भी घर-गृहस्थी का खर्च बड़ी मुश्किल से चलता है। कालेज में पढ़नेवाली लड़कियाँ भी कभी कभी वहाँ जाती हैं और अपने शृंगार का खर्च निकाल लाती हैं।

हमारा देश जो भोगप्रधान संस्कृति की ओर आगे बढ़ रहा है, उसमें आधुनिक शिक्षण का हाथ तो है ही, लेकिन उससे भी ज्यादा सिनेमा का हाथ है। चाहे जैसी हालत हो, बेकारी हो या अकाल, तो भी शहरों में सिनेमा के टिकट मिलना मुश्किल होता है। जिस देश में वेश्याएँ देवियों की तरह पूजी जाती हों, उस देश की नैतिकता कितनी ऊँची समझी जानी चाहिए? आज कल रेडियो, ग्रामोफोन वगैरह भी सिनेमा के बीभत्स गीतों के प्रचार केन्द्र बन गये हैं। पुरानी सरकार तो यही चाहती थी कि लोग ऐशआराम में रहे, भोग-विलास के कीड़े बने रहें। आपस में झगड़ते रहें और व्यसनों के दास बने रहें और इसी में वह अपनी सुरक्षा मानती थी। रूस ने सिनेमा, रेडियो, वगैरह प्रचार के साधनों की मदद से अपनी पंचवर्षीय योजनाएँ चार-चार वर्षों में पूरी कर डालीं। लेकिन हम स्वतन्त्र होने के बाद किधर जा रहे हैं?

यह बात दिल्ली की है। बम्बई से आये हुए एक भाई ने बम्बई का इससे भी भयंकर वर्णन किया था। 'नारी की प्रतिष्ठा' लेख में नागपुर के विद्यार्थियों के व्यवहार के बारे में तो आ ही गया है। उसे और बढ़ाने के लिए एक भाई लिखते हैं:—

नागपुर का दूसरा एक आघात पहुँचानेवाला किस्सा अखबारों में पढ़ा। एक १६-१७ साल के लड़के का एक लड़की से प्रेम हो गया। लड़की के माता-पिता ने उसका सम्बन्ध दूसरी जगह कर दिया। इसलिए मौका पाकर लड़के ने लड़की का खून कर डाला और पकड़ा गया। इस उम्र में प्रेम और वह भी खून करने की हद तक जाय, ये संस्कार उसे कहाँ से मिले होंगे?'

शहर की बात छोड़िये। आपका वर्धा तो छोटा कस्बा है। वहाँ पूज्य बापू और सन्तपुरुषों का निवास स्थान है। आज तक वहाँ रात के १२-२ बजे तक भी कोई स्त्री बेखटके घूम सकती थी। थोड़े ही दिन की बात है। सिनेमा-घर के पास से दो बालिग भाई बहन जाते थे। वहाँ

कुछ गुण्डे बैठे थे। उन्होंने इन दोनों को घेर लिया और बहन को भगा ले जाने का प्रयत्न किया। बड़ी कोशिश के बाद उस बहन को गुंडों के पंजे से छुड़ाया जा सका।

शहरों में तो आज लूटना, खून करना, बैंक तोड़ना, रास्ते चलते लोगों को लूट लेना, लड़कियों को भगा ले जाना और उनको बेचना—यह सब बहादुरी का काम माना जाता है। कालेज और स्कूलों में पढ़नेवाले लड़के-लड़कियों का सिनेमा के कारण इतना पतन हो गया है कि आज तो ये जगहें पाठशाला के बजाय प्रेमशाला बन गयी हैं और सन्तति-नियमन की दवाइयाँ ढेरों से बिकती हैं, इसलिए छिपा व्यभिचार भी चलता ही होगा। जिस अवस्था में विद्यार्थियों को ज्ञान संपादन करना चाहिये, चरित्र निर्माण करना चाहिये, शरीर को बलवान और तेजस्वी बनाना चाहिये, उस अवस्था में ये कुसंस्कार उनमें जमते हैं, यह कितने दुःख की बात है।

भारत में भुखमरी का पार नहीं है, बेकारी फैली हुई है और गरीबों को अपना पेट पालने के लिए बच्चे तक बेच देने पड़ते हैं। मध्यम वर्ग को अपना गुजर चलाने के लिए अपनी बहनों और पत्नियों को कुटनखानों में भेजना पड़ता है। जब कि दूसरी तरफ सिनेमा के टिकट नहीं मिलते। नये-नये सिनेमा घर बनते ही जाते हैं। लाखों रुपये उनके पीछे बरबाद होते हैं। आज गवर्नरों और मन्त्रियों के वेतनों के खिलाफ शोरगुल मचाया जाता है, लेकिन उनसे भी कई गुना ज्यादा वेतन सिनेमा में काम करनेवाले अभिनेता-अभिनेत्रियों को दिया जाता है और उसका उपयोग भोग-विलास, व्यभिचार, जुए और शराब में होता है। अब समाज की स्थिति यह हो गयी है कि घर में चाहे खाने को न हो, लेकिन सिनेमा देखे बिना नहीं चलता। मेरे मन में यह सवाल उठा करता है कि क्या राष्ट्रपति और मन्त्रियों के वेतन ही करदाताओं की जेबों से निकलते हैं, और यह सारा पैसा बाहर से आता है? या ज्यादा ऊँचे कार्य के लिए खर्चा जाता है?

एक तरफ हिन्दू धर्म अपनी संस्कृति का ढिंढोरा पीटता रहता है, महापुरुषों का गुणगान करता रहता है, उनकी पूजा करता है, जब कि दूसरी तरफ विष्णु, राम, कृष्ण, बुद्ध, नारद वगैरह पवित्र पुरुषों की सिनेमा में हँसी उड़ायी जाती है। इन पवित्र पुरुषों का अभिनय करने वाले एक्टर शराबी, व्यभिचारी सब कुछ होते हैं। एक तरफ भारत महासती अनुसूया, सीता, सावित्री और पार्वती के कारण गर्व का अनुभव करता है, और अपनी बहिन-बेटियों को वैसा बनाने का आदर्श सामने रखता है। दूसरी तरफ इन महासतियों का अभिनय करनेवाली नटी सिनेमा की तरह ही समाज में भी थोड़े-थोड़े दिनों के बाद नये-नये पति खोजती है और वेश्याओं से भी नीच काम करने में नहीं हिचकिचाती। हिन्दू समाज को इससे जरा भी आघात नहीं लगता, उलटे वह आनन्द और गर्व का अनुभव करता है! उनके पीछे लाखों रुपये बिगाड़ता है। नौजवान इन अभिनेत्रियों के पीछे पागल हो जाते हैं, घरों में उनके चित्र सजाते हैं और उनकी पूजा करते हैं।

'कुछ लोग सिनेमा से होनेवाले फायदों का वर्णन करके उसका बचाव करते हैं। लेकिन आज एक भी चित्र ऐसा नहीं होता, जिसमें प्रेम और वह भी बहुत निचले स्तर का प्रेम न दिखाया गया हो। गलती से एकाध दूसरे प्रकार का चित्र बन गया, तो वह सफल नहीं होता और निर्माता को नुकसान उठाना पड़ता है। उससे समाज को कितना फायदा होता होगा यह तो भगवान जानें!

शिक्षाशास्त्री तथा सन्तपुरुष सिनेमा को धिक्कारते हैं, उसमें शरीक न होने के लिए समझाते हैं और सज्जन लोगों को उसमें काम न करने से रोकते भी हैं। लेकिन दो घड़ी मजा लूटने के खातिर वे भी सिनेमा देखना नहीं चूकते। दूसरी तरफ आज भारत की प्रजा का चरित्र-निर्माण तो सिनेमा, नाटक, रेडियो वगैरह से ही हो रहा है। दिनोंदिन इन चीजों की वृद्धि भी हो रही है। एक ओर तो खूब विलास की सामग्री मुहैया

करें और दूसरी ओर संयम की शिक्षा दें, तो उससे क्या लाभ होगा? या तो इस अनीति के धाम सिनेमा को बन्द कर देना चाहिए या शिक्षाशास्त्री, सन्तपुरुषों वगैरह चरित्रवान लोगों को उस पर अधिकार करके उसमें उचित परिवर्तन करना चाहिए।

प्राचीन संस्कृति का अभिमान रखनेवाले भारत के नरनारी आज से यह प्रतिज्ञा लें कि न तो हम सिनेमा में भाग लेंगे, न उसपर पैसे खर्च करेंगे। साथ ही उसके खिलाफ जोरदार आन्दोलन भी चलाना चाहिए।

इन भाई से मैंने पूछा कि 'आप ऐसी कोई प्रतिज्ञा लेने के बाद यह लिखते हैं या दूसरों को उपदेश देने के खातिर ही लिखते हैं? उन्होंने कहा कि 'हम दोनों पति-पत्नी ने यह प्रतिज्ञा की है कि एक साल तक तो सिनेमा हरगिज नहीं देखेंगे। इसके बाद ही यह लिखने की हिम्मत की है। हमारे मित्र भी आपस में इस विषय पर चर्चा और सलाह-मशविरा कर रहे हैं। हमने एक वर्ष की मियाद तो हिम्मत न होने के कारण ही बाँधी है। हमारी इच्छा तो यह है कि जब तक सिनेमा सात्विक न हो जाय, तब तक उसका त्याग किया जाय। यह जानकर मुझे खुशी हुई और यह लेख मैंने छपने के लिए पास किया।

---

# प्रेम की अपूर्व झलक

[ ले० "एक निर्वासित प्रेजुएट" ]

[ इस सुन्दर लेख के कुशल लेखक ने सामाजिक कुरीतियों तथा युवक-युवतियों पर समाज के द्वारा होने वाले अत्याचारों का जो स्वाभाविक चित्रण किया है वह एक बार जी दहला देने वाला है। हमें पूर्ण विश्वास है कि, इसे अधिकांश पाठक-पाठिकाएँ बहुत पसन्द करेंगी।

—सम्पादक ]

So after farewell said, fond memories,
Of words and looks, the sweetest come again,
Across the glowing heart, a veil of pain,
Love can not die, for memories golden chain,
Doth link our hearts until we meet again.
—SOME GOOD SOUL

जल-प्रवाह में बहते हुए दो तिनके जिस प्रकार मिल जाते हैं, और मिलकर बिछुड़ जाते हैं, उसी प्रकार जीवन-स्रोत में हम दोनों मिले और बिछुड़ भी गए। हाँ, बिछुड़ने में कुछ भेद अवश्य था। वह यह कि, वे इस तमसावृत्त जीवन-सागर में प्रवाहित न होकर, उसके अन्तस्तल में छुप गए! फिर संसार उन्हें न देख सका! और मैं? उस अनन्त प्रवाह में अब भी प्रवाहित हो रही हूँ!

मैं अपने भाई से मिलने लाहौर गई थी। मेरे भाई उस समय डी० ए० बी० कालेज की एम० ए० श्रेणी में पढ़ते थे। वे उनके मित्र और साथी थे। भाई के मुँह से उनकी बड़ी प्रशंसा सुनी थी, पर देखने का अवसर अभी तक न मिला था।

जाड़े के दिन थे और अमावस्या की रात। आठ बजे मैं होस्टल में पहुँची। वे भाई के कमरे में बैठे हुए उनसे बातें कर रहे थे। उनके महातेजस्वी शरीर पर गेरुए रंग की चादर थी। कितना भव्य ललाट, सुन्दर गठन और मनमोहिनी छबि थी!

यह पहला मिलन था। इस मिलन ने मेरे सारे संयम को तोड़ दिया। बहुत दिनों की भक्ति, पूजा, संयम और विवेक के साधनों से अपने को जिस बाँध में बाँध रक्खे थी, उसे प्रणय-स्रोत ने अपने प्रबल प्रवाह से क्षण भर में तोड़ दिया। उस दिन से परमात्मा की गरिमा जो विश्व-रूप में देखती थी, वह एक व्यक्तिगत रूप में देखने लगी। यह एक भयङ्कर परिवर्तन था, पर था सृष्टि की सारी मनोहरता से भरा हुआ। मेरे हृदय में नई उत्कण्ठा, नई आशा, नया उल्लास, नई उमङ्ग, नई भक्ति, नई पूजा

और नई आराधना के कोमल बीज उगने लगे। यद्यपि आज बहुत अंशों में उस आशा, उल्लास एवँ उमङ्ग के बीज-तन्तु नष्ट कर दिए गए हैं, तथापि अभी तक मेरी आराधना, मेरी भक्ति तथा मेरी पूजा में कोई परिवर्तन नहीं हुआ है। उनकी प्रतिमा हृदय-लोक में आज भी उसी प्रकार स्थापित है, जैसे कि पहले।

दो दिनों तक लाहौर में रही। कुछ अच्छा न लगता था। कहीं भ्रमण करने की इच्छा नहीं होती थी। किसी कार्य में चित्त नहीं लगता था। हाँ, केवल उस एक ही वस्तु में ध्यान था, जहाँ कि सूर्य का सारा तेज, चन्द्रमा की सारी शीतलता, पृथ्वी का सारा सौन्दर्य, विश्व का सारा उत्कर्ष और सृष्टि का सारा आकर्षण एक ही स्थान में एक आश्चर्यजनक एवं अवर्णनीय रूप में एकत्रित था! धीरे-धीरे जाने का समय हो गया। मैं प्रातःकाल स्टेशन को रवाना हुई। पहुँचाने के लिए मेरे भाई तथा वे भी आए थे। वे बार-बार मेरी ओर देखते थे। उनकी दृष्टि में आकर्षण था, पर साथ ही भय और संकोच भी था। अन्त में ट्रेन खुल गई। हम दोनों एक दूसरे को तब तक देखते रहे जब तक आँखों की ओट से दूर न हुए।

धीरे-धीरे समय बीतने लगा। मेरा मन अब विद्यालय में न लगता था। पुस्तकों को जब खोलती तो अक्षर के स्थान पर उनका मनोहर मुख-मण्डल दीख पड़ता। इस प्रकार विस्मृति की अवस्था में घण्टों तक रहती। कभी कभी छात्रावास की सहेलियाँ आकर मुझे चौकन्ना कर देती थीं। रात-दिन, सोते-जागते, हर समय उनका ही स्मरण रहता। अपने हृदय-मन्दिर में उनके स्थान को भाव, भक्ति एवं आराधना के नित्य नए नए साजों से सजाती। वियोग के समय उनका चितवन स्मरण कर प्रफुल्लित हो जाती। इस प्रकार उनकी पूजा-अर्चना में बहुत ही आनन्द मिलता। पर जीवन-वृक्ष की जिस शाखा में यह प्रेम-पुष्प विकसित हो अपने अनुपम सौरभ से सुरभित हो रहा था, उसी में निराशा और विषाद

की एक भयानक नागिन साथ ही लिपटी हुई थी ! जिस प्रेम-पुष्प को मैं अपने हृदयोद्यान में प्रणयवारि से सींच रही थी, उसे छूने का मुझे कोई अधिकार न था ! न्याय और सचाई के कारण नहीं—अत्याचार के कारण, हिन्दू-समाज के पाशविक अत्याचार के कारण, हिन्दू-समाज के राक्षसी कृत्यों के कारण और उन कुत्सित प्रथाओं के कारण जिनको धारण करने में आज का हिन्दू समाज अपना अभिमान समझ कर रसातल को जा रहा है ! मैं एक हिन्दू-विधवा थी और विधवा होने की हैसियत से मेरा अपने समाज में कोई स्थान न था ! हिन्दू-समाज के सामने अपने कोमल भाव, जीवन-मरण से सम्बन्ध रखने वाले अपने नाज़ुक विचारों को उपस्थित करना भी उसके स्वेच्छाचारपूर्ण शासन में, घोर उद्दण्डता, महान् पतन और जघन्य अपराध था । हिन्दू समाज में सब पापों का प्रायश्चित है, पर इसका कोई नहीं । और यदि है भी तो यही कि, अपने प्यारे धर्म से, अपने पूर्वजों के पवित्र विचारों से और अपने राक्षस-सम्बन्धियों के भयानक सहवास से, एक लालसामयी उत्कण्ठा को हृदय में छिपा कर सर्वदा के लिए विदा हो जाना ! पर इसका परिणाम ? अप्राकृतिक धर्म और अनैसर्गिक समाज, जहाँ कि, धर्म और आचार का कुछ मूल्य ही नहीं, जीवन-पर्यन्त नरक की भयानक अग्नि से जलते रहना ! वे मुझे नहीं मिल सकते थे ! इसलिए नहीं कि, वे मुझे प्यार नहीं करते थे, वरन् इसलिए कि समाज में रहकर उसकी कठोर आज्ञा का उलंघन करना नितान्त असम्भव था । समाज में रह कर मेरा उनका साथ नहीं हो सकता था, क्योंकि लोग मुझे विधवा कहते थे । मैं स्वयं अपने सम्बन्ध में कुछ नहीं जानती, क्योंकि मुझे यह भी स्मरण नहीं कि, मेरी शादी कब हुई ! हाँ, इतना अवश्य है कि, पर्व-त्योहार के दिन अथवा विवाह-शादी आदि शुभ मुहूर्त में मुझे अपनी कोठरी में इसलिए बन्द होकर रहना पड़ता था कि, मैं विधवा थी और इसलिए मेरी उपस्थिति अशुभ और अमङ्गल-सूचक थी !

धीरे-धीरे दिन बीतने लगे। गर्मियों में उनका कॉलेज बन्द हो रहा था। वे घर जाने की तैयारी कर रहे थे। मेरे भाई कुछ कार्यवश स्वयं लाहौर नहीं छोड़ सकते थे, अतएव उन्होंने उनके द्वारा ही मेरे लिए कुछ सामान भेजा, क्योंकि मेरे विद्यालय का नगर उनके रास्ते में पड़ता था। वे उस सामान के साथ मेरे यहाँ आए। प्रधानाध्यापिका के द्वारा मुझे बुलवा कर मुझ से भेंट की। उन्हें देखकर मेरे आनन्द का ठिकाना न रहा। उनसे मैंने दो दिन ठहरने के लिए प्रार्थना की और उन्होंने इसे सहर्ष स्वीकार भी कर लिया। वे छात्रावास के अतिति-भवन में ठहराए गए।

आठ बजे रात को मैं उनका भोजन लेकर अतिथि-भवन में गई। वे चारपाई पर लेटे हुए कोई पुस्तक पढ़ रहे थे। वहाँ दूसरा कोई भी व्यक्ति नहीं था। मुझे देखकर वे मुसकुराते हुए उठकर बैठ गए। कुछ देर तक इधर-उधर की बातें होती रहीं। उसके पश्चात् मैंने उनसे भोजन करने की प्रार्थना की। उन्होंने मुझे भी भोजन करने का संकेत किया। मैंने कहा—'मैं नहीं खाती।' उत्तर मिला, 'मैं भी नहीं खाता।' मैं बड़े संकट में पड़ी। यदि साथ भोजन करूँ तो लज्जा और सङ्कोच के मारे हृदय-स्पन्दन होने लगता और यदि नहीं करती तो वे भी ऐसे ही रह जाते। इसी विचार में पड़ी ही थी कि, उन्होंने मेरा कर-स्पर्श कर भोजन करने को कहा। स्पर्श मात्र से मेरे रग-रग, नस-नस में बिजली दौड़ गई! मेरे हृदय का तार एक अत्यन्त कोमल, मधुर, अनियन्त्रित, परन्तु पवित्र मिलन के भाव से बज उठा! मनोवांछा की सञ्चित कलियाँ खिल उठीं और मानस-पट पर न जाने कैसा-कैसा तूफान बहने लगा! मैं मन्त्र-मुग्ध सर्प की नाँई बैठ गई। मन में आया हाथ स्पर्श करने का कारण पूछूँ। बोलने के लिए यत्न किया, पर बोल न सकी। संकोच, जिह्वा को धर दबाता था। लज्जा, वाणी को परमाणु मार्ग से नहीं जाने देती थी। पर, फिर भी बहुत देर तक अविरत परिश्रम करने पर मुँह से निकल गया—'आपने मेरी बाँह क्यों पकड़ी?'

उत्तर मिला—'मुझे जान पड़ा किसी अलौकिक शक्ति ने तुम्हारे कर को बलात् मेरे कर में दे दिया।'

मैंने कहा—'इसका तात्पर्य ?'

उत्तर मिला—'जीवन-दान !'

मैंने पूछा—'क्या आप मेरी बाँह पकड़ने की लाज जीवन भर निभायेंगे ?'

उत्तर मिला—'कदाचित् दूसरे जीवन में भी।'

मैंने कहा—'तो भगवान की संरक्षता में आपका मेरा धार्मिक विवाह हो रहा है।' (इतने में मैंने एक सुन्दर पुष्प-हार, जो कि मैं उन्हें भेंट देने के लिए लाई थी, उनके गले में डाल दिया।)

उत्तर मिला—'हाँ, आर्य-देवता हमारे साक्षी हैं।'

मैंने फिर पूछा—'इसका परिणाम ?'

उत्तर मिला—'उद्योग, साहस, आत्म-समर्पण, सुख, विस्मृति !'

मैंने कहा—'नहीं; विपत्ति, दुःख, निराशा, अकर्मण्यता और विष-मय जीवन !'

इस पर उन्होंने कहा—'यदि सचाई और न्याय के लिए तुम्हारे साथ मुझे यह भोगना भी पड़े तो उसमें सुख और महान् सुख है !'

अपने भावों को और न सँभाल सकी। मेरे नेत्रों में न जाने दुःख अथवा आनन्द के आँसू आ गए। मैं उनके चरणों में गिर गई! उस उपयुक्त स्थान पर जहाँ कि स्त्रियों का स्वर्ग है, मेरा उनसे आत्म-समर्पण था! आह! वह मेरे सुहाग का मिलन-मन्दिर था जहाँ कि, मैंने प्रत्यक्ष रूप में उनको अपनी हृदयांजलि अर्पण की थी। उन कोमल चरणों में, उस मिलन-मन्दिर के भीतर, उस आत्म-समर्पण की वेदी पर मुझे जान पड़ा कि, मेरे हृदय में पवित्रता, त्याग और प्रणय की एक नूतन और अविचल शक्ति का आविर्भाव हुआ, और हुआ उस कोमल नवीनता

का आविर्भाव, जिसने मेरे जीवन-प्रवाह को शुष्क विरक्ति से हटा कर सरल उपासना के अनन्त साम्राज्य में प्रवाहित कर दिया !

* * *

सुख के दिन बहुत शीघ्र समाप्त हो जाते हैं। दो दिनों की अवधि मिनटों में समाप्त हो गई। उनके प्रस्थान करने का समय आ गया। मेरा हृदय काँप उठा ! मेरी आँखें भर आईं। मन में न जाने क्या-क्या होने लगा ! सोचने लगी, उनका वियोग कैसे सह सकूँगी, पर कोई चारा नहीं था। वे जाने के लिए तैयार हो गए। उनका विचार हरिद्वार, हृषिकेश इत्यादि स्थानों को देखकर घर जाने का था। मैंने उनसे प्रार्थना की कि, पर्य्यटन-काल तक मुझे भी अपने साथ रक्खें, पर उन्होंने इधर-उधर की बातें कर टाल दिया। अन्त में मैंने उनकी चरण-रज ली और वे विदा हो गए। छात्रावास से मैं बड़ी देर तक उन्हें देखती रही, और वे भी फिर-फिर कर मुझे देखते जाते थे। इसके पश्चात् वे आँखों से ओझल हो गए और मैं अपने हृदय पर पत्थर की एक भारी चट्टान रख कर अपने कमरे में लौट आई। इस समय वियोग, दुख, निराशा और संतोष के अतिरिक्त मेरा साथ देने वाला दूसरा कोई भी न था !

* * *

उनको प्रस्थान किए सात दिन हो गए थे। मैं अपने कमरे में बैठ कर उनका ध्यान कर रही थी। इतने में मैट्रन ने आकर मुझे एक पत्र दिया। मैट्रन के जाने पर मैंने उसको अपने हृदय से लगा लिया। फिर सावधानी से खोलकर पढ़ने लगी। पत्र इस प्रकार था:—

हृषिकेश,

—आधी रात

---

जीवनेश्वरी,

प्रेम-मिलन

आधी रात का समय है। चन्द्र-देव पृथ्वी पर अपनी ज्योत्सनामयी

शीतल किरणों की वर्षा कर रहे हैं। प्रकृति नीरव, शान्त तथा निस्तब्ध है। ऐसे समय में, मैं एक तिमञ्जिले मकान की छत पर बैठा हुआ यह पत्र तुम्हें लिख रहा हूँ।

यह स्थान वास्तव में बड़ा ही विचित्र है। पर्वतीय उपत्यका में वृक्षों का सघन कुंज, पहाड़ी झरनों का नैसर्गिक सौन्दर्य, जाह्नवी की अद्‌भुत आभा और उन सब पर सुधांशु की मधुर मुसकान सचमुच ही हृदय के अन्तस्तल में शान्ति एवं शीतलता का प्रसार कर देती हैं; पर मुझ जैसे अभागे के हृदय में, जिस कल्पनातीत कमनीयता, वासनारहित पवित्रता तथा अलौकिक सौन्दर्य के लिए हाहाकार मचा है; उसे कौन शान्त कर सकेगा ?

जिस समय मैं उन अद्‌भुत घटनाओं की पवित्र स्मृति को, जिसने हमलोगों के दो पृथक् जीवन-प्रवाहों को एक ही धारा में मिला दिया, मन में लाता हूँ तो मुझे जान पड़ता है कि, मैं वास्तविकता से दूर—किसी स्वप्न-प्रदेश में विचर रहा हूँ। आह ! देवी, तू कितनी पवित्र, कितनी मनोहर और इस लिए मुझ जैसे साधारण मनुष्य की पहुँच के लिए कितनी दुर्गम है ! जब मैं अपने सम्बन्ध में विचार करने लगता हूँ, मुझे इस बात का सन्देह हो जाता है कि, तुम्हारे योग्य इस जीवन में कभी हो सकूँगा ! फिर भी जिस प्रकार दरिद्र को कुबेर के ध्यान करने का पूर्ण अधिकार है उसी प्रकार मुझे भी इस बात का पूर्ण अधिकार है कि तुम्हारे चिन्तन में अपने हृदय को प्रणय रंग से रँग दूँ। मानवी तन में स्वर्गीय देवी ! तुम्हारे पवित्र मिलन के पहले मेरा जीवन कैसा शून्य था, पर तुमने इसे संगीतमय बना दिया है !

यहाँ मन नहीं लगता। घर जा रहा हूँ। वहाँ भी कुछ ऐसी ही गति होगी, पर दूसरा कोई चारा नहीं। आज प्रातःकाल यह स्थान छोड़ दूँगा। अभी बहुत चंचल हो रहा हूँ। फिर तुम्हारा पत्र पाने पर लिखूँगा। अब विदा दो। तुमसे पृथक् होकर परम पिता परमात्मा की शरण में—

तुम्हारा,
—जीवन का साथी

जे०,

रात, दो बजे

जीवन-धन,

सप्रेम नमस्ते

आपका प्रेम-पत्र मिला। आह! उसमें मेरे लिए कितना जीवन और कितनी शक्ति थी! आज सारे दिन उसे पढ़ती रही और इस समय तक मुझे उसके प्रत्येक शब्द कण्ठाग्र हो गए हैं!

रजनी के इस नीरव समय में जब कि, सब बालिकाएँ अपने-अपने कमरे में सुख की नींद सो रही हैं, मैं आपके पास यह पत्र लिख रही हूँ। आराध्य-देव! आपकी आराधना का, आपके काल्पनिक मिलन का प्रणय-योग के द्वारा आपके स्मृति-प्रदेश में समाधि लगाने का और आपके वियोग के सन्ताप को अक्षर-रूप में प्रकट करने का यही उपयुक्त अवसर है, क्योंकि इस समय चित्तवृत्तियाँ विशेष रूप से स्थिर, शान्त और एकाग्र रहती हैं।

प्राणनाथ! आपने अपने पत्र में प्रकृति का जो मनोहर चित्र खींचा है, वह आज से कुछ दिन पहले, कदाचित् आपके दर्शन के पूर्व, सचमुच ही मेरे हृदय में एक नई लालसा की सृष्टि कर देता, पर आज वह ऐसा करने से सर्वदा अयोग्य और शक्ति-हीन है। आप ही कहें कि, जिसका मानस-पट प्रति क्षण उस अलौकिक सौन्दर्य का क्रीड़ास्थल हो जो कि प्रकृति की सारी मनोहरता, संसार के सारे माधुर्य और मन की सारी मोहकता का उद्भव-स्थान है—भला, ऐसी अवस्था में आपके मनोहर चित्रण का उस पर कुछ भी प्रभाव पड़ेगा?

आपने लिखा है—"जिस समय उस अद्भुत घटना की पवित्र स्मृति को जिसने हम दोनों के दो पृथक् जीवन-प्रवाहों........मुझे सन्देह हो जाता है। मैं तुम्हारे योग्य इस जीवन में कभी हो सकूँगा!" आराध्य-देव, मेरा आपके साथ इसी जन्म का नहीं, बरन् पिछले जीवन का भी

आध्यात्मिक सम्बन्ध है—और कौन कह सकता है कि इस अनादि जीवन की अनन्त तरंगों में हमारी आत्माओं की सन्धि लाखों बार न हुई हो ? नहीं तो प्रियतम, क्या एक ही क्षण में, अचानक ही, बिना कुछ सोचे-समझे, तर्क की सीमा मे परे—भाव-साम्राज्य में आकर, मैं अपने को आप ही आप इस प्रकार खो देती ?

जब से आपने यह स्थान छोड़ा है, मेरी कैसी दशा हुई यह कैसे कहूँ ? मैं उसे अनुभव अवश्य करती हूँ, पर व्यक्त नहीं कर सकती। हृदय की उस कारुणिक अवस्था का चित्रण करने में लेखनी जवाब दे रही है। मैं लिखना चाहती हूँ, लिखना आरम्भ भी कर देती हूँ, पर भाव पर भावों की लहरें इस प्रकार आती हैं कि, उनको एक शृङ्खला में रखने की कौन कहे, मैं स्वयं ही शृङ्खला-रहित होकर उनमें बह जाती हूँ। आह प्रियतम, मुझे इस बात का पता नहीं था कि, आपके वियोग में मेरा हृदय इस प्रकार तिमिराच्छन्न होगा !

आपका फोटो जो आपने जाते समय मुझे उपहार-स्वरूप दिया था, सामने टेबुल पर पड़ा है। मैं प्रत्येक शब्द लिखने पर उसे एक बार देख लेती हूँ और देख लेने पर अपने हृदय की वेदना दूर कर लेती हूँ। यह कितना मधुर, मनोहर, शीतल और आशा-पूर्ण है, पर आपका वियोग ! उसे स्मरण करते ही हृदय मसोस उठता है, आँखें भर आती हैं तथा चित्त निराश, सन्ताप और विकलता की भयानक अग्नि में जलने लगता है ! क्या मैं इसे सह सकूँगी !

प्राणेश ! संसार में मैंने बहुत दुख उठाया है। दुख के लगातार प्रबल आघातों ने मेरे हृदय को कुछ हद तक मजबूत कर दिया है, पर यह सब होते हुए भी मैं नारी हूँ और इसलिए स्वाभाविक ही दुर्बल, भीरु और कायर हूँ। हृदय-गगन में विरह के काले और भयङ्कर बादल उमड़ आते हैं। मैं डर के मारे सहम जाती हूँ। छिपने का कोई स्थान नहीं ! पर हाँ, इतने में विद्युत् चमक उठती है ! आशा-ज्योति का सञ्चार हो

जाता है ! आपका विशाल हृदय ! आह ! प्रियतम उसके एक सुनसान कोने में मुझे छिप जाने दो। उस अनन्त हृदय में, उस असीम महत्ता में, उस अपरिमित सौन्दर्य-राशि में मुझे एक बार, दो बार, तीन बार और सहस्र बार—नहीं सदा के लिए, अनन्त काल के लिए विलीन हो जाने दो ! बस, मैं और कुछ नहीं चाहती !!

विस्तार भय से अधिक नहीं लिखती। आशा है, आप इस समय तक घर पहुँच कर माता जी के स्नेह-पूर्ण वात्सल्य का आस्वादन करते होंगे। परीक्षा के कितने दिन हैं ? आपकी तैयारी कैसी है ? परीक्षोत्तीर्ण होने पर क्या करने का विचार है ? मेरी हार्दिक इच्छा है कि, आपको किसी बड़े पद पर देखूँ। आह ! मुझे, आपको धन-प्रतिष्ठा और उपाधि की ख्याति में देखकर कितना आनन्द होगा !

आपकी,
—कुसुम कुमारी

---

हरिनगर,
१२ बजे दिन

विश्व-विटप की सर्वोत्तम कली,

प्रेम

भोजनोपरान्त अपने कमरे में विश्राम कर रहा था कि, तुम्हारा पत्र नलिनी ने दिया। नलिनी चार, पाँच वर्ष की अवस्था का मेरा भतीजा है। मोटा, हृष्ट-पुष्ट, गौरवर्ण, हँसमुख और स्वभावतया नटखटी है। आज उसने पत्र पाकर मुझे दिखलाया और पुरस्कार-स्वरूप पाँच रुपये माँगे। उसकी माँ ने उसे प्रेम-पूर्वक दुतकार कर कहा, 'चल हट, कौन कहे कि, तूने इन्हें चाची का पत्र दिया है जो इनाम की शेखी बघारता है।' पर, वह कब मानने लगा। तुर्रा तो यह कि, भाँति-भाँति की अच्छी चीजों का बहाना करने पर भी वह नहीं टला और उसकी माँ के भाँति-

भाँति के विरोध होने पर भी मैंने उसे पाँच रुपये दे दिए। उसने रुपये अपनी जेब में रख लिए और आनन्द से नाचते-नाचते बाहर चला गया। उसका नाचना कितना अच्छा मालूम होता था !

तुम्हारा पत्र तुम्हारे भोलेपन, तुम्हारी सादगी, तुम्हारे सुकोमल-माधुर्य और वियोग-पथ में आक्रान्त पथिक के हृदयोद्गार का अद्भुत चित्रण है। मैं इसे पढ़ता हूँ और पढ़-पढ़कर तुम्हारे पवित्र-हृदय के विशाल लोक में प्रवेश करता हूँ। वहाँ जाकर मुझे आश्चर्यचकित होना पड़ता है ! आह ! वह लोक कितना रम्य, कितना मनोहर, कितना मधुर और कितना आशा-पूर्ण है ! उसमें दुख, सन्ताप, विरह, निराशा, भय और सन्देह का कोई स्थान नहीं। वहाँ तो आनन्द की सुहावनी सरिता में केवल विस्मृति का ही साम्राज्य है ! वहाँ शोक, सन्ताप, वियोग-व्यथा सब कुछ एक ही साथ भूल जाते हैं, और भूल जाती हैं सारी मानवी-वासनायें जो मनुष्य को अत्यन्त प्रबल वेग से अतृप्ति की ओर अग्रसर करती हैं।

प्रियतमे, रमणी-हृदय कितना पवित्र, कितना सुन्दर और कितना महान् है ! तुमने लिखा है कि, यह दुर्बल, भीरु और कायर है। पर, क्या इस दुर्बलता में एक ऐसी शक्ति, एक ऐसा चमत्कार, एक ऐसी नवीनता और एक ऐसा जीवन नहीं छिपा है जो इस शुष्क जगत् में प्रणय-रञ्जित सरसता लाकर, मनुष्य के ऊसर हृदय को एक लहलहाते पुष्पोद्यान में परिणत कर दे ? क्या इस भीरुता में एक ऐसा तेज नहीं जो पत्थर को मोम एवं भयङ्कर कठोरता को मंजु कोमलता में परिणत कर दे ? क्या इस कायरता में एक ऐसा निरालापन नहीं जो महा भीरु हृदय को भी साहस-पूर्ण कर उसे आत्मोत्सर्ग और बलिदान की पराकाष्ठा पर पहुँचा दे ? यदि ये बातें सम्भव हैं तो रमणी-हृदय में दुर्बलता, भीरुता और कायरता का स्थान ही कहाँ रहा ?

आह देवी, तुम इस सुनसान, अँधेरे और मेघाच्छन्न हृदय के एक

कोने में छिपना चाहती हो ! इस भग्न-हृदय के लिए इससे बढ़कर भाग्य की और क्या बात होगी ? आओ, देवी आओ, एक ही बार नहीं, सर्वदा के लिए, अनन्त काल के लिए आओ, और इस तिमिराच्छन्न प्रदेश को एक अलौकिक आलोक से आलोकित करो। यही मेरी कामना है ! यही मेरी वासना है ! मैं पृथ्वी के सारे सुखों को इसके लिए हँसते-हँसते तिलांजलि दे दूँगा ! ओह ! मुझ में यदि शक्ति होती तो, अपने हृदय को विदीर्ण कर उसमें तुम्हें सर्वदा के लिए रख लेता !

मेरी परीक्षा छुट्टियों के पश्चात् बहुत शीघ्र होगी। मैं उसकी अच्छी तैयारी कर रहा हूँ, और विशेष कर इस उत्साह से कि, तुम उसके शुभ फल के लिए अभी से उत्सुक हो। डिगरी लेकर पता नहीं क्या करूँगा, पर नौकरी, धन, उपाधि और प्रतिष्ठा के स्वप्न मुझ से बहुत दूर हैं। हाय, तीन करोड़ विधवा-बहिनों के करुणक्रन्दन, सात करोड़ अभागे हिन्दुओं के प्रति अपने को बड़े और उच्च कहने वाले नर-पिशाच हिन्दुओं का भयानक अत्याचार, पाशविक भर्त्सना और राक्षसी बर्ताव देखकर, मेरा चित्त अपनी व्यक्तिगत सम्पत्ति, सुख, उपाधि और प्रतिष्ठा से कोसों दूर हो जाता है और इन आत्माओं की सेवा में सर्वस्व निछावर करना ही अपनी महानता समझता है ! मुझे मनुष्य के प्रति मनुष्य के अत्याचार की भावनाओं के साथ युद्ध करना है और युद्ध करना है उस एक शक्तिशाली प्रवाह के साथ जो मेरे जीवन में पद-पद पर कठिनाई, दुख, निर्धनता और निराशा ला देगा। यह पथ दुर्गम है, कठिन है, भयङ्कर है, और है सारी निराशाओं से भरा हुआ ! पर, फिर भी मुझे इनकी चिन्ता नहीं। तुम्हारा मधुर सहवास मेरे पथ को सुगम, रम्य, कोमल और आशापूर्ण करेगा। तुम्हारा योग पाकर मैं अपने जीवन की सारी कठिनाइयाँ भूलकर कर्त्तव्य-पथ पर अचल रहूँगा। मेरी आत्मा कहती है कि, मङ्गलमय भगवान सर्वदा मेरी सहायता करेंगे। यह उनका पवित्र कार्य है और इस कारण इसके पालन में मेरे साथ उनकी महान् शक्ति रहेगी।

नलिनी पुनः मेरे कमरे में पिताजी का सन्देश लेकर चिल्लाता आ रहा है। पिताजी ने किसी आवश्यक कार्य के लिए मुझे बुलाया है। कदाचित् वे अभी बाहर जाने वाले हैं, अतः इस पत्र को यहीं समाप्त करता हूँ।

मेरा चित्त सर्वदा खिन्न रहता है। तुम्हारे पत्र से मुझे बहुत ही सन्तोष होता है, अतएव पत्र पाते ही उत्तर दे दिया करो। अपना समाचार विस्तार-पूर्वक लिखना।

तुम्हारा अभिन्न,
"—वही"

---

जे०—
संध्या ४ बजे

प्राणनाथ,

प्रेम-मिलन

आपका पत्र अभी मिला। मैं उसे जितना ही अधिक पढ़ती हूँ उतनी ही मेरी अतृप्ति बढ़ने लगती है। पर, फिर भी आज्ञा हुई है कि, पत्र पाते ही उत्तर लिखूँ, अतः आपकी आज्ञा का पालन कर रही हूँ। अहा! आपकी आज्ञा शिरोधार्य करने में कितना सुख है!

जीवन-धन! आपके सामने मेरा हृदय कितना दुर्बल हो जाता है, मैं व्यक्त नहीं कर सकती। आपका प्रत्येक शब्द मेरे हृदय में भाव का तूफान मचा देता है। आपका प्रत्येक सम्बोधन मेरी मनःशक्ति के लाखों प्रयत्नों को विफल बना देता है और मैं अपनी जीवन-नौका को आपके प्रणय-प्रवाह के अवलम्ब पर बहती हुई पाती हूँ। चाहे वह उसे किनारे लगा दे अथवा डुबो कर उसका नाश कर दे। आह! इतनी थोड़ी अवधि में आप ने मुझ पर इतना अधिक अधिकार जमा लिया है कि, मैं अब बिलकुल अपनी नहीं रह सकी! मन ही मन आप पर तो सब वस्तु निछावर कर

ही दी थी, पर अब अपने विचारों पर भी अधिकार न रहा, इसीलिए कहती हूँ कि, आपका प्रत्येक सम्बोधन मेरी मनःशक्ति के लाखों विचार-रूपी प्रयत्नों को विफल कर देते हैं। क्या यह उन्माद की अवस्था है? यदि हो, तो बहुत ही अच्छा है। कवि के भावमय शब्दों में—

There is a pleasure sure,
In being mad,
Which none but mad can know

अर्थात्, उन्माद में भी अवश्य ही एक आनन्द है जिसे उन्मत्त ही जान सकते हैं, दूसरे नहीं। बस, मैं यही चाहती हूँ। मुझे इसी में आनन्द है!

इन्हीं बिगड़े दिमाग़ों में घनी ख़ुशियों के लच्छे हैं।
हमें पागल ही रहने दो, कि हम पागल ही अच्छे हैं॥

यदि उन्माद की अवस्था में ही आप मुझे मिलते हैं तो मैं स्वर्ग लेकर क्या करूँगी? पर हृदयेश्वर, क्या आप उन्मादिनी को चाहेंगे? जब मैं यह सोचती हूँ कि, कहीं आप मुझे भूल न जायँ तब मेरी अवस्था कितनी आश्रयहीन और भयंकर हो जाती है! मैं डर के मारे अपनी आँखें बन्द कर, कल्पना के आधार से आपके हृदय में छिप जाती हूँ। ओह! मेरी विपत्ति में आपके विशाल हृदय के अतिरिक्त मेरा दूसरा कौन सहारा है?

मेरे मन में बार-बार यह प्रश्न उठता है, "क्या मैं आपकी दासी होने योग्य हूँ?" उत्तर मिलता है—"नहीं!" आह! आप समाज के एक उज्वल रत्न हैं और मैं उसकी ठुकराई हुई ठिकरी! आप समाज-बाटिका के एक अत्यन्त सुरभित पुष्प हैं और मैं उसका एक काँटा! फिर मैं आपके योग्य क्योंकर हो सकूँगी? फिर मैं आपको अपना किस भाँति बना सकूँगी? नाथ! यह मेरे दुखद जीवन के प्रश्नों का एक महान् प्रश्न है जिसे आपको ही हल करना पड़ेगा! मैं तो इसे स्मरण करते ही बेसुध हो जाती हूँ, मुझे रोमाञ्च हो जाता है और मेरे हृदय पर एक विशाल-

काय चट्टान अड़ जाती है। निराशा के काले बादल मेरी आँखों से गुजर जाते हैं और सन्देह की कर्कश ध्वनि मेरे हृदय को कम्पायमान कर देती है। मैं कोई सहारा न पा आपके अनन्त साम्राज्य में छिप जाती हूँ। वहाँ मैं एक अद्भुत दृश्य देखने लगती हूँ। जिस प्रकार बूँद नदी में मिलकर नदी ही हो जाती है, उसी प्रकार मैं अपना अस्तित्व प्रियतम में विलीन कर स्वयं 'प्रियतम' बन जाती हूँ! फिर मैं भी आपकी ही तरह अनन्त हो जाती हूँ! आह! नाथ, आपने मुझे अनन्त बना दिया है! यह आपकी पवित्र इच्छा है! मेरा हृदय इस समय भर आया है! मालूम होता है, मानों इसके अन्तःप्रदेश में एक स्वर्गीय संगीत की तरंग आती है और आकर मुझे तृप्ति की उच्चतम शिखर पर पहुँचा देती है! पर प्रभो, आप ही कहें, क्या यह उन्माद नहीं है?

आपने लिखा है, "दो करोड़ विधवा-बहिनों का करुण-क्रन्दन…… ………अपनी महानता समझता है।" इसे पढ़कर मेरे हृदय में भावों की एक क्रान्ति हो जाती है। मुझे अभिमान हो जाता है कि, मेरे हृदय पर डाँका देनेवाला असाधारण डाकू, दीना-हीना, पीड़िता, अभागी बहिनों की सर्द आहों में अपना आँसू बहानेवाला है। मुझे यह जानकर गौरव प्रतीत होता है कि, मेरे हृदयका सम्राट् आर्त्तजनों एवं सन्तप्त हृदयों का बड़ा सम्राट् है। मैं आपकी भुवनमोहनी शारीरिक छवि में छिपा हुआ आपके हृदय का अलौकिक सौन्दर्य पाती हूँ और पाकर इस निर्णय पर पहुँचती हूँ कि, आप मनुष्य के रूप में साक्षात् देवता हैं। आह प्रियतम, फिर किस अपराध से आप इस पृथ्वी पर लाए गए? इस तुच्छ संसार में जहाँ ईर्ष्या, द्वेष, वैर और घृणा की ज्वाला धधक रही है, इस कृत्रिम जगत् में जहाँ मत्सर, अभिमान, असाम्य और स्वार्थ-लोलुपता की भयावनी कालिमा चारों ओर छा रही है, आपका जन्म क्योंकर हुआ? क्या प्रणय-वारि से इस दग्ध संसार को शीतल करने के लिए, अथवा अपनी जीवन-ज्योति से

इसके भयङ्कर तिमिर का शमन करने के लिए ? यदि ऐसा है तो हे स्वर्गीय दूत ! पहले यहाँ आना—इस पापिनी के हृदय में, संसार की सारी ज्वाला, संसार का सारा अन्धकार, एक ही साथ, एक ही समय, एक ही अवस्था में मिश्रित होकर एकत्रित है ! पहले उनका नाश करो—परन्तु नहीं, कुछ देर ठहरो—सोच विचार कर आना, पूरी सावधानी से आना, सतर्कता की सीमा के भीतर ही होकर आना—नहीं, वरन् तुम्हारा न आना ही श्रेयस्कर होगा—कदाचित् तुम्हारी कोमलता इस भयङ्कर ज्वाला को न सह सके—कदाचित् तुम्हारी स्वर्गीय ज्योति इस कालिमा में मलिन न पड़ जाय—फिर मैं अपने कारण क्या तुम्हें कष्ट दे सकूँगी ? क्या मैं अपने सुखों के लिए तुम्हें दुखी कर सकूँगी ? नहीं, कभी नहीं। अतः इस सीमा में, ताप और तिमिर के इस अपरिमित साम्राज्य में तुम्हारा न आना ही श्रेयस्कर होगा। अच्छा, यहाँ मत आओ। मेरे व्यक्तिगत स्वार्थों के लिए भी तुम्हारा दूर रहना ही अच्छा है ! आह ! स्वर्गीय प्रसून, देखो तुम्हारा अपार सौरभ मुझे उन्मादिनी बना रहा है ! परन्तु फिर तुम क्यों आ रहे हो ? मेरी स्मृति-सरिता में तरङ्गों का रूप धारण कर इसे डाँवाडोल करने क्यों आ रहे हो ? मुझे शान्त रहने दो, अन्यथा उपासना-पथ में चूक जाऊँगी ! तुम्हारा आगमन मेरी एकाग्रता को विस्मृति में डुबो देता है। हाय ! यदि मैं स्मृति ही खो बैठी तो आराधना की आरती कैसे उतार सकूँगी ? इसी लिए कहती हूँ कि, नाथ ! मेरे व्यक्तिगत स्वार्थों के लिए भी तुम्हारा दूर रहना ही उत्तम है।

सन्ध्या हो रही है। बालिकाएँ मुझे वायु-सेवन करने के लिए तङ्ग कर रही हैं। कोई कोई तो—'मधुर पत्र'—'किसी प्रणय-पात्र के पास' आदि शब्दों से मेरी हँसी उड़ा रही हैं। कोई आकर मेरे बन्द दरवाजे पर दो चार धक्के लगा देती हैं। कोई मुझे 'बहुत बड़ी लेखिका हो गई है—देखना कहीं कालिदास की आत्मा स्वर्ग में तड़प न उठे'—कह कर

गालियाँ दे रही हैं। अतः इस समय पत्र समाप्त करना ही अच्छा होगा।
अच्छा विदा, प्रियतम, इस समय तुम्हारी मञ्जुल स्मृति से विदा—

आपकी,

—उन्मादिनी कुसुम

पुनश्च—नाथ, आज भाव-प्रवाह में आकर मैंने क्या क्या कर दिया? क्या मुझे ऐसा करना चाहिए था? क्या मुझे आपको भला 'तुम' कहना चाहिए था? फिर भी मैं हृदय के उमड़ते हुए प्रवाह को रोकने के बजाय उसमें बह चली! मैं बेकस हो गई थी, अपने में नहीं। इसी कारण भूल हो गई। हाय, मेरा जन्म भी तो किसी भारी चूक से ही हुआ है! अतः मुझे क्षमा करें। मुझे एक अबोध बालिका समझ कर क्षमा करें। आराध्य-देव, मैं बुराइयों की खान हूँ, मैं दुर्बलताओं का भण्डार हूँ। पर, फिर भी मैं आपकी ही हूँ, और इसलिए आप मुझे दुर्बल, बुरा और हेय समझ कर ही अपने में छिपा लें। मैं संसार की आग में जलती हूँ। नाथ, मुझे इससे बचा लें! बस, मैं आपको ही चाहती हूँ, केवल आपको ही और आपके पुनीत प्रेम को! बस और कुछ नहीं। पत्रोत्तर की बाट जोह रही हूँ।

---

हरिनगर

—१२ बजे रात

मेरे जीवन की सारी विभूति,

प्रेम

निराशा! घोर निराशा!! क्या प्रणय का कोमल अङ्कुर निष्ठुरता के इस भयानक वज्रपात को सह सकेगा? क्या आशा की कोमल कली सन्देह की इस सन्तप्त-अग्नि को सह सकेगी? क्या प्रणय-प्रदेश का आजीवन बन्दी अपनी एक ही चिर-सञ्चित मनोवाञ्छा की प्रतीक्षा—असह्य, विषम, दारुण एवँ सारी वेदनाओं से पूर्ण प्रतीक्षा के इस शूल को

सह सकेगा ? यदि नहीं, तो मैं, जिसके जीवन का सारा सुख तुम्हारे एक तनिक आशापूर्ण सङ्केत पर ही निर्भर है, तुम्हारी इस निस्तब्धता को किस प्रकार सह सकूँगा ! इस समय जब कि भिन्न-भिन्न दिशाओं से भाँति-भाँति की जटिल समस्याएँ आकर मेरे शान्त चित्त को विक्षिप्त कर देती हैं, तुम मौन हो और मेरे पत्र का उत्तर तक नहीं देती। क्या यह निष्ठुरता नहीं ? पर उफ् ! अशान्त हृदय ने, विक्षिप्त मस्तिष्क ने और उन्माद की सारी सम्भव चित्तवृत्तियों ने तुम्हें निष्ठुर कहला दिया, इस अपराध के लिए मैं तुमसे क्षमा माँगता हूँ, तुम्हारी निष्ठुरता में भी एक कोमल रमणीयता है, तुमसे निर्वासित किए जाने में भी एक महान् उत्सर्ग है और तुम्हारे प्रणय-पथ-जनित निराशाओं में भी एक अद्भुत शान्ति, विचित्र उल्लास एवँ अनुपम आत्म-तृप्ति है ! निराशा की घोर तपोमयी तमिस्रा में ही आशा-ज्योति दीख पड़ती है। यह सम्भव है कि इस जीवन में उसका उद्भव न हो और हम उसके अक्षय आलोक से सर्वथा वञ्चित रहें, फिर भी इस जीवन-यात्रा के पश्चात्, निराशापूर्ण पथ की समाप्ति के पश्चात् केवल आशा ही—सुधामयी, सङ्गीतमयी, विरागमयी, सुहाग-मयी, सुखमयी, विस्मृतिमयी आशा—और अनन्त, अभेद्य एवँ अवि-च्छिन्न आशा...और कुछ भी नहीं...इसके अतिरिक्त और कुछ नहीं...! आह ! देवी, तुम्हारा पथ कितना अच्छा, कितना मंगलप्रद और कितना राग-रहित अनुरागों से भरा हुआ है ! कवि के भावमय शब्दों में:—

पतित हो जो तुम्हारी राह में, उसको बड़ा सुख है !
पतित हो जो नहीं इसमें, उसे सचमुच बड़ा सुख है !!

तुम्हारी पवित्रता के पथ में, तुम्हारी एकता के स्वर्गीय संगीत में, और [illegible] की मनोवांछित सिद्धि में—यदि पथिक पतित हो [illegible] वैभव, प्रतिष्ठा, धन, कीर्त्ति से पतित भी हो जाय, [illegible] उचित दृष्टि में पतित भी हो जाय तो भी उसे सुख है ! इस सांसारिक पतन में वह एक महान् आध्यात्मिक उत्थान का अनुभव करता है, और अनुभव करता है एक अदम्य उत्साह और अपार

शक्ति का, जो कि उसके अन्धकारपूर्ण जीवन-पथ में भविष्य सफलता का आभास देती है ! कदाचित् विरह-वेदना से व्याकुल, हृदय की व्यथा से सिसकता हुआ और पतित समाज के अपमानों से पद-दलित पथिक, इस जीवन में अपने सिद्धि-मार्ग से वंचित रह भी जाय, फिर भी वह अपने छोटे हृदय में छिपे हुए एक विशाल विश्व के भीतर, निरन्तर एक रहस्यमय संकेत पाता है—'पथिक अपने पवित्र पथ में आगे बढ़ते रहो, अन्त में "विजय-श्री" तुम्हारे चरणों में लोटेगी !' वह पवित्र संकेत, वह रहस्यपूर्ण भावना, वह अतुल शक्ति-वर्द्धिनी प्रेरणा और प्रणय-वारि से परिप्लावित वह आशा-प्रसून कितना भव्य, कितना सुन्दर, कितना स्वाभाविक और कितना सौरभ-सम्पन्न है—यह तो प्रणय-पथ में पतित होने का सुख है और जो इसमें पतित न होकर सफलता से विभूषित हो, उसका ? उसका तो पूछना ही क्या ? वह तो सुख की कल्पना से परे, विभूति की सीमा से बहुत आगे और कल्पना की कल्पना से महत्, विशाल, अगम और अथाह है !

कुसुम, हृदयेश्वरी, तुम ओषधीश की शीतल शुभ्र ज्योत्स्ना हो, और मैं निराशा के अत्यन्त भयानक रोग से कुशित, सन्देह की विषम ज्वाला में जलता हूँ। तुम मिलन-सुख की कल्पना की मधुर मुसुकान हो और मैं वियोग-पथ-जनित दारुण वेदना के नीचे पिस रहा हूँ। तुम एकता की शान्ति, सरस, उपासनामयी दिव्य ज्योति हो और मैं चित्त की अविरल अशान्तियों का अन्धकार हूँ ? फिर तुम और मैं ? आह, परन्तु नहीं, मैं वह ज्वाला हूँ, जिसके द्वारा तुम्हारी शीतलता का अनुभव होता है; मैं वेदना का वह यन्त्र हूँ, जिसके द्वारा तुम्हारी सुख-कल्पना की मधुर मुसुकान का माप होता है ! मैं और वह अन्धकार हूँ, जिसके द्वारा तुम्हारी विमल ज्योति की सुन्दर विचित्रता परखी जा सकती है ! पर, फिर भी मेरी बुद्धि चकरा रही है, मेरा मस्तिष्क नाच रहा है और मेरी छाती धड़कने लगती है। फिर वही प्रश्न सामने आ जाता है। 'क्या

तुम मुझपर क्रुद्ध हो ?' हाय, तुम्हारे क्रोध का भयानक सन्देह ! पर क्यों ? मेरी दुर्बलता पर, मेरी अव्यवस्थित चित्तता पर अथवा मेरी अशान्तियों पर ? उफ ! किसके लिए ? मुझे दोषी करार कर दण्ड देने के लिए ? मुझे बन्दीगृह भेजने के लिए, मुझे आजीवन निर्वासित कर देने के लिए अथवा मेरा अस्तित्व मिटा देने के लिए ? अच्छा सभी के लिए सही ? यदि यही तुम्हारी पुनीत इच्छा है तो मैं इसी में आत्म-समर्पण करता हूँ। लो, स्वामिनी लो ! हृदयेश्वरी, मेरी सारी स्वतन्त्रता ले लो ! प्राण-वल्लभे, मेरी सारी विभूति छीन लो और मुझे अपने प्रणय के मनो-भावने कुंज में सदा के लिए बन्दी कर दो ! मुझसे मानवी दुर्बलताएँ हटाकर पाप के संसार से मुझे आजीवन निर्वासित कर दो और मेरे अहम्भाव के अस्तित्व, स्वार्थ के अस्तित्व और सारी मानवी दुर्बलताओं के अस्तित्व को नष्ट कर अपनी पवित्रता की स्वच्छन्द सरिता में अनन्त-काल के लिए अन्तर्हित कर लो ! मैं तुम्हारा आभारी होऊँगा ! मैं तुम्हारा ऋणी होऊँगा और भगवान् ही जाने क्या-क्या होऊँगा ? यदि अपना रहा तभी तो सब कुछ होऊँगा अथवा न आभारी, न ऋणी और कुछ भी नहीं......!

तुम्हारा पत्र अभी तक न मिला, इस कारण मेरा चित्त अत्यन्त खिन्न है। हृदय बावला हो रहा है। यदि मुझसे कोई अपराध हो गया हो तो क्षमा करना। कम से कम इसी नाते—'भला हूँ या बुरा हूँ, मैं तुम्हारा हूँ !'

इस चंचल चित्त में संसार की सारी आर्त्त-वेदनाएँ आकर कोलाहल मचा देती हैं। उद्विग्नता की यह अवस्था जब अपनी पराकाष्ठा पर पहुँच जाती है, तब एक शान्ति-साम्राज्य दीख पड़ता है। वहाँ निस्तब्धता और एकान्त निस्तब्धता ही है ! मैं उसमें जाता हूँ और जब उसके अन्तःपुर के गूढ़ रहस्यों के भीतर जाने लगता हूँ तो एक वही स्वर्गीय संगीत, जो कि अन्धकार, प्रकाश, कोलाहल और निस्तब्धता—सब पर

ही अपनी मोहिनी जादू का छाप एक भाव से, एक रंग से, विषमता और पक्षपात से रहित होकर, लगा देता है। कुसुम, क्या वह तुम्हारा हृदय-मन्दिर है ! क्या वह तुम्हारा अन्तःपुर है ! यदि है तो मुझे भी वहाँ बुला लो। इसके बदले मैं अपना सारा जीवन और उससे भी बढ़कर अपने सारे जीवन का अविच्छिन्न प्रेम दूँगा। आह मेरी उपासना की भव्य मूर्ति !

तुम्हारा वही—

जिसे तुमने मूर्ति-पूजक बना दिया है

---

जे०—

रात १० बजे

प्राण-वल्लभ,

प्रणय का कोमल उत्सर्ग

आपके दोनों पत्र यथासमय मिले। भिन्न-भिन्न उलझनों ने मुझे भी अव्यवस्थित-चित्त बना दिया था, इस कारण उत्तर देने में देरी हुई। मेरी इस असावधानी के कारण आपको जितना कष्ट हुआ होगा, उसे मैं जानती हूँ और उसके लिए क्षमा-प्रार्थी हूँ, पर आराध्यदेव, मेरे जीवन में असंख्य घटनाएँ ऐसी घटेंगी, जिनके कारण आपको बहुत कष्ट सहने होंगे। यदि पत्र में दो-चार दिनों के विलम्ब से आपकी ऐसी अवस्था हो गई तो जिस समय आपको मेरी निस्सारता का वास्तविक परिचय होगा, उस समय भगवान ही जानें, आपकी क्या दशा होगी ! मेरे मन में बार-बार यह संकल्प उठता है और उठ-उठकर मुझे एक रहस्यमय अन्धकार में विलीन कर देता है। प्रियतम, आपने जिस क्षुद्रादपिक्षुद्र वस्तु का, अपनी आत्मा की महान पवित्रता से प्रेरित होकर, अपनी भावुकता और विशाल हृदयता से एक सुन्दर भवन निर्माण किया है, यदि वह बालू की भीत ठहरे तो आप पर कैसी बीतेगी ! प्रियतम, जिस हलाहल

को आपने अपनी गरल-विनाशिनी शक्ति के द्वारा सुधा की शीतल सरिता की मनोहारिणी कल्पना से रंजित कर दिया है, यदि वह किसी अशुभ अवसर के सहारे आपकी सुखमयी कल्पना को सचमुच ही विषमयी निराशा में बदल दें तो आपके हृदय पर कितनी भयानक नागिन लोटने लगेगी! ओह! वह ज्वाला! इस अपूर्ण और दोषारिक्त रमणी-हृदय की वह ज्वाला! इस विषमय, वासनामय, स्वार्थमय और न जाने किन-किन अवगुणों से पूर्ण स्त्री-जीवन की वह ज्वाला, आपकी काल्पनिक नरकाग्नि से बहुत ही अधिक भयंकर, तापपूर्ण और विध्वन्सकारिणी होगी! यह प्रश्न मुझे आपकी विरह-वेदना से उत्पन्न उन्माद से भी अधिक उन्मत्त बना देता है, और मैं आपके कारण अपने लिए और अपने कारण आपके लिए यह कहने पर लाचार हो जाती हूँ—'मेरे सर्वस्व, मेरे प्रियतम, मेरे मधुर, मनोहर और कोमल स्वामी, आप इस निष्ठुर, भयानक, तापपूर्ण और ज्वालामय प्रेम के पन्थ से लौट जाँय, अन्यथा मेरी वासना की इस विदग्धकारी, अमंगलमयी सर्व-संहारिणी स्फुलिंग लपकों के कठोर स्पर्श से आपकी कोमल आशा-लतिका झुलस जावेगी और परिणाम की भयंकरता में आपको पश्चात्ताप—और केवल एक भयंकर पश्चात्ताप—ही हाथ लगेगा!'

प्राणनाथ! आपने लिखा है—'कुसुम तुम ओषधीश की शीतल शुभ्र ज्योत्स्ना हो......तुम मिलन-सुख की कल्पना की मधुर मुसुकान हो......तुम एकता की सरस उपासनामयी दिव्य ज्योति हो'। पर, यदि आप मुझमें ओषधीश की शीतल शुभ्र ज्योत्स्ना के स्थान में ताप के लहकते अग्नि-कण, मिलन-सुख की कल्पना की मधुर मुसुकान के स्थान में वियोग-जनित सन्ताप के अट्टहास की प्रतिध्वनि और एकता की सरस उपासनामयी दिव्य ज्योति के स्थान में पृथक्ता की काली कालिमा का दृश्य देखें तो आप पर कैसी बीतेगी और आप उसे किस प्रकार सह सकेंगे! निस्तब्धता के अन्तःकरण में प्रवेश कर आप जिस मधुर संगीत

को सुन मेरे हृदय-मन्दिर और मेरे अन्तःपुर की कल्पना करते हैं, वह केवल रमणी हृदय की मरीचिका है, जो कि आपको निराशा, दुःख और सन्ताप के अतिरिक्त कुछ भी नहीं दे सकती ! परसों मुझे भी फूल का एक पत्र मिला। उसमें उसने मेरे हृदय के कोमल तारों को आत्मोत्सर्ग और त्याग की गम्भीर ध्वनि में बज उठने की याचना की है। वह मुझसे अपने जीवन-पथ की सफलता के लिए मेरी सहायता चाहती है। वह लिखती है—"मैं उनका और तुम्हारा सम्बन्ध बहुत अंशों में जानती हूँ। मैं यह भी जानती हूँ कि वे तुम्हारा तनिक भी इशारा पाकर अपना सब कुछ निछावर कर सकते हैं। उनके हृदय में तुम्हारा जो स्थान है, वह मुझसे छिपा नहीं है। उन्होंने स्वयं ही लिखा है—'आपसे जो उनके रक्त हैं, मेरा चिर-सम्बन्ध मेरे लिए अत्यन्त भाग्य और सुख की बात होती......पर, मैं अब अपना नहीं रह गया हूँ और मुझे अपने शरीर, अपनी आत्मा और अपने मन पर अपना कोई अधिकार न रहा। सृष्टि के सारे पवित्र भावों के नाम पर मैं आप से निवेदन करना चाहता हूँ कि जो मूर्त्ति मेरे हृदय में स्थापित है, उसमें मैं परमात्मा की सारी पूर्णता और सारा सौन्दर्य पाता हूँ, और भली-भाँति अनुभव करता हूँ कि उससे रहित होकर मैं अपवित्र, कृत्रिम, हेय, और कहीं का भी नहीं रह जाऊँगा। इस परिस्थिति में मेरे साथ आपका जीवन एक दारुण व्यथा और विषम ज्वाला के अतिरिक्त कुछ भी नहीं रह जावेगा।' मुझे यह भली-भाँति विदित है कि उनके हृदय की स्थापित मूर्त्ति तुम और केवल तुम ही हो। यह केवल मुझे ही नहीं, वरन् माता-पिता, भ्राता जी और परिवार के अन्य व्यक्तियों को भी पता है। इस अवस्था में मैं तुम्हारी याचना करने आई हूँ। बालकपन से ही तुम मुझे अपने से अधिक प्यार करती हो। मेरी तनिक सिर-पीड़ा से, मेरी तनिक खिन्नता से ही तुम्हारा हृदय इतना व्याकुल हो जाता था, पर आज यदि तुम्हारी सहायता के बिना मेरा सारा जीवन भस्म होकर नष्ट हो जाय, यदि आज तुम्हारे

उत्सर्ग से रहित होकर मेरी आशा का आलोकमय मार्ग, निराशा के तमसावृत्त पथ में परिणत हो जाय तो क्या तुम उसे सह सकोगी ? मैं तुम्हारे सम्मुख सदा तुम्हारी 'नन्हीं फूल' ही रही हूँ और आज भी जब की उसी 'नन्हीं फूल' की कल्पना से अपनी स्वाभाविक लज्जा दूर कर प्रणय-पथ में तुम्हारे द्वार पर उनकी याचना करने आई हूँ, क्या तुम अपनी 'नन्हीं फूल' के लिए अपना सर्वस्व त्याग सकोगी ?............इत्यादि ।

पहिले तो मुझे यह पढ़कर बड़ा विस्मय हुआ। मैंने यह सोचा यह अत्यन्त गम्भीर, भोली-भाली, सीधी, सरला, सर्वगुणसम्पन्ना फूल क्या सचमुच इस प्रकार हलकी हो गई है ! मैं कुछ देर तक इस प्रश्न पर ध्यानपूर्वक सोचती रही । मुझे मालूम हुआ कि यह उसकी स्वाभाविकता नहीं, वरन् प्रेम के अनियन्त्रित प्रवाह की प्रतिक्रिया है । हाय ! रमणी हृदय की सारी शक्ति, उसके सारे संयम, उसकी सारी गम्भीरता और अपने भावों के छिपाने की उसकी सारी तत्परता का महा शक्तिशाली बाँध प्रेम-प्रवाह के एक तनिक झोंके से ही किस प्रकार टूट कर नष्ट हो जाता है ? और यदि वह बाँध एक बार टूट गया तो फिर रमणी का व्यक्तित्व रहा ही कहाँ ! वह उस प्रवाह की अपरिमितता में सर्वदा के लिए विलीन हो जाती है और फिर संसार उसके अस्तित्व को प्रणय के अस्तित्व से पृथक् नहीं कर सकता ! फूल की भी कुछ यहीं दशा है ! उसका ऐसा आश्चर्यजनक परिवर्त्तन ! पर यह सब किसने किया ! आपके सौन्दर्य ने ? उसके हृदय ने ? नहीं, प्रकृति ने, नैसर्गिकता ने और सृष्टि के सब कारणों के एक मात्र कारण परमपिता परमात्मा ने !

इस समय मेरे सामने दो प्रश्न उपस्थित होते हैं । मेरे सम्मुख इस समय दो पथ हैं । एक प्रणय में अपने को विलीन कर सुखमय हो जाना और दूसरा त्याग एवँ सेवा-व्रत की कठिन परीक्षा में अपनी अन्तरात्मा को शुद्ध और पवित्र करना । एक अपनी आत्मा के मंगल के लिए, अपनी आत्मा का सच्चा स्वरूप देखने के लिए अभी से ही आप से मिल

जाना और दूसरा फूल के सुन्दर और सौरभित विकास के लिए अपने इस सुख का निछावर करना। प्रथम में सुख, आह्लाद और विस्मृति का प्राधान्य है और दूसरे में शान्ति, सन्तोष और तृप्ति की विशेषता है! पहला भाव मार्ग है और दूसरा साधन मार्ग! पहला मार्ग अनुरक्ति का है और दूसरा है विरक्ति का! पहला अनुभव है और दूसरा संयम एवं साधना। पहला सुन्दर एवं मधुर है और दूसरा है महान् तथा विशाल! यदि पहले मार्ग पर चलती हूँ तो अपने को आप में आरम्भ से अन्त तक पाती हूँ और यदि दूसरे पथ पर चलती हूँ तो आपका आरम्भिक वियोग मुझे अन्त में आपके साथ अनन्त बन्धन में बाँध देता है! पहले मार्ग में आपके मनोहर मिलन का अकाल्पनिक सुख है और दूसरे में परहित-व्रत से अपनी आत्मा की अनन्त तृप्ति। फिर क्या अपने सारे सुखों के लिए भी परहित-व्रत से पृथक् हो, अपनी सारी आत्म-तृप्तियों से वञ्चित होकर फूल के फूलमय जीवन को नष्ट कर दूँ? नहीं प्रियतम, मुझसे ऐसा नहीं हो सकता! मैं अपने सारे सांसारिक सुख के लिए एक कोमल कली की दारुण व्यथा नहीं देख सकती! मैं अपनी सारी मनोभावनी कल्पना के आभ्रत-विकास की मञ्जुल भावनाओं के लिए एक सद्यः प्रस्फुटित प्रसून को प्रणय के सुखद आवद्ध से हटा, निराशा की प्रज्वलित चिता में झूम झूम कर नष्ट नहीं होने दे सकती! फूल, कुसुम से महान, सुन्दर, पवित्र और सर्वगुण-सम्पन्न है! फूल मनोहर है! फूल सुख है! फूल कल्पना है! और फूल है, प्रेम-कल्पना की सारी ऐश्वर्यमयी विभूति? मैं उसकी बाँदी के बराबर भी नहीं। वह आपकी हित-साधना के निमित्त मुझसे कहीं अधिक योग्य पात्र है! वह आपके जीवन को मुझ से अधिक सुखमय बनाएगी! उसके पथ में समाज और संसार की कोई अड़चन आपकी शान्ति को भंग करने नहीं आएगी। मुझे तो फूल के प्रणय-मार्ग में अपने सारे सुखों का बलिदान करना ही एक अनन्त सुख और अपरिमित आत्म-तृप्ति है!

यह तो रही मेरे सम्बन्ध की बात और आपके सम्बन्ध की। स्वामी मुझमें साहस दीजिए, मुझमें बल दीजिए! मेरी भावनाओं से अपना उग्र चितवन हटा कर मुझे स्पष्ट और निस्संकोच बना, मुझको अभयदान दीजिए। आप ...कैसे कहूँ ? मेरा सारा निश्चय किसी अज्ञात व्यक्तित्व की अजेय साधना में विलीन हो जाती है और मेरे निखिल संकल्प के सम्मुख किसी आकुल उत्कण्ठा की रहस्यमय ग्रन्थियाँ बिखर जाती हैं! उफ! मेरी दुर्बलता! पर फिर भी मैं अबला हूँ......मैं आपका क्रोध नहीं सह सकूँगी। मुझे दुर्बल और मूर्ख समझ; मेरी सुखमयी आशा को पूर्ण कीजिए। आप फूल को अपना लीजिए, इसी में हमारा कल्याण है। वह आपके जीवन को अत्यन्त सुखमय बनावेगी... ...। मुझ पर विश्वास कीजिए—फूल सौरभमयी है और कुसुम काँटों से भरी हुई। फूल सुन्दर शुद्ध, पवित्र और वासनारहित है और कुसुम भ्रष्टा, पतिता, कुल-कलंकिनी और कालिमापूर्ण! फूल स्निग्धता है और कुसुम ताप! फूल आशा का प्रफुल्लित संगीत है और कुसुम निराशा की हृदयोच्चाटन प्रताड़ना! फूल का स्पर्श जीवन, सुधामय, पवित्र और सुख की सारी कल्पना है और कुसुम का? ठीक विपरीत, मृत्यु, ग्लानि, हलाहल और यन्त्रणा की सारी उन्मत्त भावना! मैं केवल अपने सुखों के लिए नहीं, आपके सुखों के निमित्त और इस कारण अपनी तृप्ति और सुख के लिए भी आपसे यही प्रार्थना करूँगी कि आप इस शुभ अवसर को हाथ से न खो दें। फूल को अपने जीवन सर्वस्व के मञ्जुल स्पर्श में—अलौकिक फूल को अपने उपमाविहीन स्वामी के करबद्ध में देखकर मेरा हृदय कितना प्रफुल्लित हो जावेगा! उस समय मैं अपने जीवन के सारे दुखों को किस प्रकार भूल जाऊँगी! नाथ। आपको मेरे प्रेम की लाखों शपथ है कि आप मेरी इस लालसा को पूरी कीजिए। आपसे आज तक मैंने अपने लिए कोई भी याचना नहीं की है। यह मेरी पहली भिक्षा है। हाय! फूल के जीवन-पथ की रमणीयता में, निराशा का व्यंग अट्टहास्य मैं कभी भी

नहीं देख सकती ! वह मेरी सहोदरी है, वह मेरा रक्त है, वह मेरी सर्वस्व है और कम से कम मेरे नाते, मेरी स्मृति के नाते, मेरे रक्त के नाते आप उसको अपने जीवन-नाटक की सङ्गिनी बना लें। कर्त्तव्य की कठोर उपासना में—मेरे अच्छे स्वामी,

आपकी

—अभिन्न कुसुम

---

हरिनगर

५ बजे, सन्ध्या

जीवनेश्वरी,

वियोग की आकुल उत्कण्ठा

एक युग की असह्य प्रतीक्षा के बाद तुम्हारा पत्र आज मिला। मालूम हुआ, एक भूली हुई वस्तु जिसके लिए मेरा हृदय निरन्तर अश्रु बहा रहा था, मिल गई। अन्धे को आँख पाने पर जैसा आनन्द होता है, ठीक मेरी भी वही अवस्था हुई। मेरी उपासना की सारी सिद्धि, मेरी विरक्ति की सारी विभूति, मेरे प्रणय की सारी मंजुलता, आह ! हृदयेश्वरी ! तुमसे रहित होकर मैं किस प्रकार निरर्थक और निस्तेज हो जाता हूँ !

बहुत देर तक तुम्हारा पत्र नहीं पढ़ा। भय के कारण ! न जाने मेरा हृदय क्यों धड़क रहा था ! मेरा चित्त कुछ दिनों से किसी भावी विपत्ति का आभास पाकर एक अविरत प्रवाह से रोदन करने लगता है ! मैं स्वयं ही इसका कारण नहीं समझ सकता। मैं अपनी मानसिक गति की इस विभ्रमावस्था की व्याख्या करने से असमर्थ हूँ। तुम्हारा अनुपम तेज अपने भीतर रखते हुए भी मैं इस बात का अनुभव करता हूँ कि मेरा भविष्य-जीवन किसी रहस्यमयी शक्ति की अटल प्रेरणा से एक आलोकहीन प्रान्त में आकर्षित होता जा रहा है, और फिर भी तुम मेरी पथ-प्रदर्शिका हो ! तुम मेरी होकर भी मेरी नहीं हो और मेरी नहीं होकर भी मेरी ही हो ! यह अशकुन का व्यूह है ! यह किसी भावी विपत्ति के अस्तित्व से

उत्पन्न मानव-हृदय की सारी दुर्बलताओं का विकार है। आह! इस असहाय अवस्था में प्रार्थना के अतिरिक्त और कोई उपाय नहीं रह जाता। परमात्मा में अटल विश्वास, उसकी प्रार्थना, उसके सम्मुख अपने दुखों के बोझ से नत होकर उसकी आराधना करना कितनी अच्छी वस्तु है। संसार-सागर में डूबते हुए मनुष्य को प्रार्थना से बढ़कर सुखद, मनोहर, शान्तिमयी और सन्तोष एवं तृप्ति देने वाली कोई भी दूसरी वस्तु नहीं! प्रार्थना मनुष्य-जीवन के सारे तत्वों का प्रधान तत्व है और इससे रहित होकर मनुष्य-जीवन संसार के तनिक आवेग से ही अत्यन्त अधिक विचलित हो जाता है!

अन्त में तुम्हारा पत्र पढ़ा। उसमें मेरे हृदय की धीमी-धीमी सुलगती हुई अग्नि को प्रज्वलित करने की पर्याप्त सामग्री थी! मैं संज्ञाहीन हो गया! मुझ में सत्य और असत्य के निर्णय की चेतना न रही! विस्मय—भयङ्कर विस्मय के विभ्रान्त-लोक में मेरे तर्क अनन्त ज्वार की उत्थित तरङ्गों का रूप धारण कर आन्दोलित हो रहे थे और इस प्रकार निराशा के शून्य तट पर, शून्य संघर्ष के साथ शून्य लोक में निस्तब्ध भाव से विलीन हो जाते थे! हाय! तुम्हारी इस मनोहर कान्ति में चण्डिका की भयावनी क्रीड़ा! क्या तुम से मुझे सचमुच यही आशा थी! आह! जिस कोमल पुष्प को अपने हृदय से लगा कर अपनी सारी यन्त्रणाओं की औषधि बनाने की लालसा की थी और जिसमें अपनी सारी संचित लालसाओं को केन्द्रीभूत कर रक्खा था, वह अचानक एक अत्यन्त कठोर पत्थर निकला! क्या कुसुम के शान्त, गम्भीर, सुहावने और सर्वगुणालंकृत विकास में विषाद, दुख एवं सन्ताप का इतना बड़ा साम्राज्य छिपा है!

तुमने लिखा है—'मैं अपने सारे सांसारिक सुख के लिए एक कोमल कली की दारुण व्यथा नहीं देख सकती। मैं अपनी सारी मनोभावनी कल्पना के जाग्रत विकास की मंजुल-भावनाओं के लिए एक सद्यः प्रस्फुटित प्रसून को प्रणय के सुखद आबद्ध से हटा कर निराशा की

प्रज्वलित चिता में झुम-झुम कर नष्ट नहीं होने दे सकती।' आह! कुसुम, स्वर्गीय दूत, तुम्हारे महान् हृदय में दया और उत्सर्ग का कितना पवित्र आदर्श है! मैं त्याग और दया के नाम पर तुम्हारे सामने नतमस्तक हो रहा हूँ! पर! क्या उसे पूछने का साहस करूँ? वह एक भयङ्कर स्पष्ट-वादिता है! कदाचित् तुम्हारे कोमल हृदय में उससे कोई आघात पहुँचे, परन्तु फिर भी उसका जानना ही श्रेयस्कर है। तुम उसे अवश्य सुनो। उसका जानना मेरे लिए ही नहीं, वरन् तुम्हारी अत्यन्त प्यारी फूल के कल्याण की दृष्टि से भी अच्छा है। यदि तुम अपने सांसारिक सुख के लिए एक कोमल कली की दारुण व्यथा नहीं सह सकती तो क्या उस कोमल कली के सुख के निमित्त एक निर्दोष अंकुर को जिसे कि तुमने अपने प्रणय-वारि से सींचकर आज तक बड़ा किया है, समूल नष्ट कर सकती हो? क्या यह सम्भव है कि उस कोमल कली के तनिक संकेत से ही दया और उत्सर्ग के पवित्र नाम पर उस अंकुर के सारे कोमल विचारों को ठुकरा कर उसे नरक की महावह्नि में अनन्त-काल के लिए आहुति कर दो? क्या तुम्हारा अत्यन्त उदार हृदय तुम्हें इस बात का आदेश करता है कि उस अंकुर के सर्वनाश की वेदी पर अपनी अत्यन्त प्यारी कोमल कली के सुख की नींव निर्माण करो? आह! बेचारा अंकुर तुम्हारे उन्मादकारी प्रणयपथ में कितना निर्दोष है। हाँ, यदि उससे कोई दोष हुआ है तो यही कि वह जीवन-पथ में भटकता हुआ एक आत्मा में परमात्मा की ललित कला का अनुपम चमत्कार देख, उस पर निछावर हो गया। वह लाखों प्रयत्न करने पर भी अपने को उस आकर्षण से पृथक् न कर सका और अन्त में निराश होकर अपने जीवन को—अपने जीवन की सारी शक्ति को—अपने जीवन के सारे संयम को और साथ ही साथ अपने जीवन की सारी दुर्बलता को भी, उसमें—सृष्टि के उस अद्‌भुत, अनुपम, अद्वितीय और अनिर्वचनीय रूप-राशि में निछावर कर दिया। क्या अपने को दूसरों पर निछावर करना, अपनी सारी लालसाओं का

प्रेम-पथ में बलिदान कर देना, अपने सारे सुखों का प्रणय-वेदी पर आहुति कर देना अपराध है ? और यदि हो भी तो क्या इस अपराध के बदले इसे आजीवन नरक के वीभत्सपूर्ण कन्दरे में निर्वासित कर देना उचित और न्यायपूर्ण दण्ड होगा ? हाय ! इतना भयानक ! अच्छा, यह भी सही, यदि तुम्हारी यही इच्छा है तो यह भी सही। निछावर और उत्सर्ग का पुरस्कार सर्वनाश और प्रेम-साम्राज्य से आजीवन निर्वासन ! प्रणय के इतिहास में यह एक नया आविष्कार है ! फिर भी यह बहुत सुखद है, क्योंकि इस निर्वासन में तुम्हारी पवित्र इच्छा है ! परन्तु, इस पर भी तो तुम्हारा उद्देश्य पूरा नहीं हुआ ! जिस 'पर-हित-व्रत' की उदारता से द्रवित होकर तुमने मेरे नाश के पथ पर पैर रक्खा है, वह भी तो नहीं हो सका। हाय ! तुम्हारी कोमल कली उस प्रज्वलित अंकुर का आलिङ्गन कर क्या विकसित हो सकेगी ? क्या तुम्हारा सद्यः प्रस्फुटित प्रसून उस सर्व-नाशिनी ज्वाला के भयानक स्पर्श से मस्त होकर नष्ट नहीं हो जावेगा ? फिर उसे 'झूम-झूम कर नष्ट होने वाले नाटक के द्वारा' अपनी अधीर लालसाओं को संसार के सम्मुख, तुम्हारे सम्मुख और अपने उपास्यदेव के सम्मुख दिखलाने का अवसर नहीं रहेगा ! वह अचानक ही, एक बार ही संसार की दृष्टि से छिप कर नीरव, निस्तब्ध, एकान्त निस्तब्ध—वियोग की शून्य नीरवता में—अपना और अपने सारे जीवन की सारी सञ्चित लालसाओं का निर्वाण देखेगी ! यह कितना लोमहर्षक दृश्य होगा ? फिर तुम उसके मधुर विकास को किस भाँति देख सकोगी ? कुसुम, स्मरण रक्खो, तुम्हें पश्चात्ताप करना होगा ! तुम्हें इसके बदले सारा जीवन रोना होगा........तुम्हें निराशा.......विषाद....... ग्लानि......और कुछ भी नहीं।

इसके पश्चात् तुमने लिखा है—"फूल, कुसुम से महान सुन्दर, पवित्र और सर्वगुण-सम्पन्ना है ! फूल मनोहर है ! फूल सुख है ! फूल कल्पना है ! और फूल है प्रेम-कल्पना की सारी ऐश्वर्यमयी विभूति। मैं उसकी

बाँदी के बराबर भी नहीं। वह आपकी हित-साधना के निमित्त मुझ से अधिक योग्यपात्र है। यह आपके जीवन को मुझसे अधिक सुखमय बनाएगी।'' कुछ देर के लिए मैं तुम्हारा मत स्वीकार कर लेता हूँ और केवल इतना ही नहीं, तुमसे दो पग और भी आगे जाता हूँ। मान लिया कि फूल में परमात्मा की अनन्त छवि, परमात्मा का अनन्त विकास, परमात्मा का अनन्त सौरभ, अनन्त मनोहरता, अनन्त पूर्णता, अनन्त शक्ति और अनन्त रमणीयता है; माना मैंने कि उसमें और तुममें परस्पर आकाश और पाताल का अन्तर है; परन्तु इससे क्या? वह तुमसे बहुत अच्छी होकर मिल जावेगी, पर तुम तो नहीं मिल सकतीं! उसे पाकर मुझे संसार का सारा वैभव, सृष्टि का अतुल ऐश्वर्य मिल जावेगा, पर हाय! तुम्हारा वैभव और तुम्हारा ऐश्वर्य तो नहीं मिल सकता! फिर तुमसे रहित होकर, तुम्हारे ऐश्वर्य और वैभव से रहित होकर सृष्टि की सारी उत्तम वस्तुएँ, सृष्टि का अनन्त ऐश्वर्य और अतुल वैभव किस काम का? केवल निरर्थक, निस्सार और प्रवञ्चनापूर्ण! माना मैंने कि फूल आकाश है और कुसुम पाताल। फूल को पाकर मैं आकाश में चला जाऊँगा। आह! मैं आकाश की तरह महान, विशाल और अनन्त हो जाऊँगा! यह कितनी अच्छी बात है! पर कुसुम, हृदयेश्वरी, यदि प्रणय की अपरिमित साधना में उस सांसारिक उत्थान से तनिक भी पैर विचलित हुआ तो सत्यानाश के अतिरिक्त और कुछ हाथ नहीं लगेगा! कुसुम, तुम अपनी सारी शक्ति के द्वारा अस्वाभाविक रूप में मुझे ऊपर उठाने का यत्न करोगी और मैं अपने नैसर्गिक आकर्षण से पाताल की ओर गिरता रहूँगा। और यदि मान लिया जाय कि ज्ञान-शून्य, चेतना-हीनावस्था में कुछ काल के लिए ऊपर उठ ही गया, पर जब मेरा पतन होगा, वह कितना भयानक, कितना विषादपूर्ण और कितनी प्रज्वलित एवं भयङ्कर तथा विध्वन्सकारिणी ज्वाला के ताप से पूर्ण! कुसुम, तुम मेरे उस सांसारिक और आध्यात्मिक पतन को सोचो, और अपने हृदय

पर हाथ रख अपनी अन्तरात्मा से पूछो, क्या तुम उस करुणापूर्ण स्थिति को सह सकोगी? कहो, कौन अधिक रोमाञ्चकारी होगा? फूल का झूम झूम कर नष्ट हो जाना अथवा कुसुम के उपासक का स्वयं भस्म होकर फूल को भी भस्म कर देना? आह! तुम्हारा निर्णय कितना अन्धकारपूर्ण है, और फिर भी तुम स्वयं प्रकाश की अतुल राशि हो!

तत्पश्चात् तुमने लिखा है—'फूल सौरभमयी है और कुसुम काँटों से भरी हुई। फूल सुन्दर, शुद्ध, पवित्र और वासना-रहित है और कुसुम भ्रष्टा, पतिता, कुल-कलङ्किनी और कालिमापूर्ण! फूल स्निग्धता है और कुसुम ताप! फूल आशा का प्रफुल्लित संगीत है और कुसुम निराशा की हृदयोच्चाटन प्रताड़ना। फूल का स्पर्श जीवन, सुधामय, पवित्र और सुख की सारी कल्पना है और कुसुम का? ठीक विपरीत, मृत्यु, हलाहल, ग्लानि और यन्त्रणा की सारी भावना।' कुसुम, तुम मनुष्य तन में सचमुच ही स्वर्गीय पवित्रता की जीवित प्रतिमा हो! तुम्हारा हृदय कितना महान है! क्या तुम्हारे त्याग की उच्चता में हिमालय की उच्चतम चोटियाँ नत नहीं हो जावेंगी? मुझे आभास हो रहा है कि मैं तुम्हारी उच्चता और तुम्हारे उत्सर्ग के अद्‌भुत प्रदेश में जा रहा हूँ। उद्देश्य मार्ग की ओर की एक मनो-भाविनी वाटिका से एक वीणा-विनिन्दित सुर से ये शब्द आते हैं—'फूल सौरभमयी है और कुसुम काटों से भरी हुई........।' आह! गगन विचुम्बित हिमगिरि की उच्चतम चोटियों की भाँति हृदय की सारी उच्चता रखते हुए ये शब्द जल-तरंगों के मनोभावने क्रम में आते हैं और आ-आकर मुझे तुम्हारे—केवल तुम्हारे ही पथ में कुछ और भी आगे कर देते हैं! इसलिए कि तुम कण्टकपूर्ण हो! जीवनेश्वरी, तुम्हारे काँटे ही इस हृदय के शूलरूपी काँटों को बाहर कर सकेंगे! फूल का सौरभ तो इसे केवल असह्य वेदना में ही परिणत करेगा! फिर मैं वह सौरभ किस लिए लूँगा? क्या जीवन भर आत्म-ग्लानि की असह्य व्यथा से व्यथित होने के लिए?

कुसुम भ्रष्ट, पतिता, कुल-कलंकिनी और कालिमापूर्ण है। और मैं? मैं कुसुम का प्रतिबिम्ब हूँ। कम से कम प्रेम-साम्राज्य में मेरा उद्देश्य कुसुम का प्रतिबिम्ब होना ही है। फिर जहाँ कुसुम का पतन है, वहाँ मेरा भी पतन है और जहाँ मेरा उत्थान है, वहाँ कुसुम का भी उत्थान है; क्योंकि कुसुम और मैं दो भिन्न वस्तु नहीं, और कुसुम से विहीन होकर मेरा और मुझसे रहित होकर कुसुम का कोई पृथक् अस्तित्व नहीं। इस स्थिति में कुसुम के साथ मैं भी भ्रष्ट, पतित और कालिमापूर्ण हूँ और इस कारण फूल की शुद्धता, पवित्रता और सुन्दरता को अपने स्पर्श से अपवित्र कर, मैं इस बड़े पाप का भागी होना नहीं चाहता।

फूल स्निग्धता है और कुसुम ताप! आह! कुसुम के ताप में ही मैं अपने जीवन के सारे तापों को विलीन कर दूँगा। ताप की ज्वाला ताप से ही शान्त होती है, स्निग्धता का स्पर्श तो ताप का उद्दीपन करता है, तो फिर मैं फूल की स्निग्धता से अपना ताप बढ़ाऊँ और उस ताप से उसे भस्म कर दूँ। क्या हत्या! आत्म-हत्या? फूल की हत्या? ओह! यह पथ दुर्गम है! तुम्हारे असंख्य संकेत, तुम्हारे अगणित आदेश भी मुझे इस पर आरूढ़ नहीं कर सकते।

फूल आशा का प्रफुल्लित संगीत है और कुसुम निराशा की हृदयोच्चाटन प्रताड़ना! परन्तु, कुसुम, निराशा की हृदयोच्चाटन प्रताड़ना के रूप में तुमसे और तुम्हारे अन्तःकरण की अनन्त भावनाओं से मेरा जीवन-संगीत निकलता है; और निकलकर मुझे वासना की सारी दुर्बलताओं से हटा, पवित्रता के पुण्यलोक में प्रतिष्ठित कर देता है। फिर क्या मैं महासुन्दरी फूल के आशा-संगीत के बदले अपना जीवन-संगीत छोड़ दूँ? हाय! इससे बढ़कर जीवन का व्यंग और क्या हो सकेगा! जीवनेश्वरी, मेरे सारे सुखों को ले लो, पर मेरे जीवन में जहाँ तक 'कुसुममय भावनाओं' का मिश्रण हो गया है, उसे न छेड़ो, उसे शान्त

ही रहने दो। उसके तनिक भी छेड़ने से वह एक प्रलयकारी भूकम्प की तरह विध्वन्सकारी दृश्य उपस्थित कर देगा और तुम उसमें मेरा, और मुझसे भी अधिक अपनी प्यारी फूलका नाश देखोगी।

फूल का स्पर्श जीवन, सुधामय, पवित्र और सुख की सारी कल्पना है। और कुसुम का? ठीक विपरीत, मृत्यु, हलाहल और यन्त्रणा की सारी भावना। फिर भी मैं कुसुम के मृत्युलोक में, अपने मानवी तन की सारी बुराइयाँ और अपने सारे पापों का नाश कर दूँगा। मेरा यह एक नवीन जीवन होगा! अतः मैं कुसुम का मृत्युलोक ही चाहता हूँ। और चाहूँ भी क्यों नहीं? हाय! फूल के जीवन में प्रवेश करते ही मेरी भयानक मृत्यु, मेरी आत्मा की मृत्यु और मेरी आध्यात्मिकता की मृत्यु हो जावेगी! फिर फूल के 'जीवन की मृत्यु' से कुसुम की 'मृत्यु के जीवन' में ही क्यों न प्रवेश करूँ? कुसुम का हलाहल मेरे विषमय जीवन का विष नाश कर मुझे फूल की सुधा से अधिक सुधामय करेगा! उसकी 'यन्त्रणा की भावना' से सुख को कल्पना का एक नवीन अंकुर प्रस्फुटित होगा! वह सारी दिव्य पवित्रताओं से पूर्ण और विश्व की अखिल शान्ति का विश्राम-स्थल होगा! वहाँ जीवन-संगीत, मधुरता, पवित्रता, उल्लास और इन सारी वस्तुओं का उद्भव-स्थान तुम स्वयं ही—कुसुम, मेरी प्यारी कुसुम, मेरी हृदयेश्वरी तुम स्वयं ही होगी!

प्रियतमे! मेरी जीवन-नौका तुम्हारी पवित्र इच्छा पर निर्भर है। देखना कहीं इसे मझधार में न छोड़ देना। ओह! मैं सारे संसार की विभूति के बदले तुम्हें, केवल तुम्हें ही चाहता हूँ! अधिक नहीं लिख सकता! आँखें किसी प्रवाह का मार्ग होकर अपने कार्य में चूक रही हैं। बस, अभी इतना ही।

तुम्हारा,

—तुम्हारा ही प्रतिबिम्ब

जोबन गयो तो भल भयो, तन से गई बलाय।
जने जने का रूठना, मोसे सहा न जाय॥
साँझ भई दिन अथवा, चकई दिन्हा रोय।
चल चकवा वा देश को, जहाँ साँझ नहिं होय॥

---

## 'नैहर से चली आइये'

स्वस्ति श्री सर्वोपमा के योग्य श्रीमती जी प्रिये,
कृपया हमारी प्रार्थना को सुन लीजिए!
हम हैं कुशल से सब चाहते कुशल अहो—
आपका सदा ही रुख हम पै पसीजिए!
बहुत दिनों से हुए दर्शन नहीं हैं यहाँ—
व्याकुल हृदय पै कृपा तो कुछ कीजिए।
प्रेमपट रानी, स्वयं आप हैं सयानी, कहें—
और क्या कहानी, पता आप लिख दीजिए॥

× × ×

बिना आये गये, नये नेह भी पुराने बन—
नित्य नष्ट होते, यही जीवन की रीति है।
देखे बिना लोल लोचनों की बढ़ जाती चाह—
बोले बिना होती दूर मन की प्रतीति है;
बिरह व्यथा की कथा कितनी निराली अरी।
इससे न आपको क्या होती कभी भीति है?
भाती बिना आपके न चाय की पियाली हमें—
आली यों अकेले रहें कैसी हा अनीति है!!

× × ×

हो चुकी अनेक भूल चूक हमसे जो सदा—
कृपया क्षमा हो उन्हें ध्यान में न लाइये—
आपके लिए जो कभी हो हुई उपेक्षा प्रिये !
बन के दयार्द्र उस को भी भूल जाइये।
होंगी वे सुहाग वाली सारी माँग पूरी यहाँ—
आनन सनेह भरा अपना दिखाइये;
बिन्दी, स्नो, आलता, वेसलिन है पाउडर रखे—
पत्र देखते ही नैहर से चली आइये॥

× × ×

—हरिशंकर वैदिक बी० ए०

---

# मेघ द्वारा पत्नी को सन्देश

[ हार्दिक प्रेम प्रकाश ]

संस्कृत साहित्य में महाकवि कालिदास आदि कवि वाल्मीकि और महर्षि व्यास के पश्चात् होने पर भी कवि कुलगुरु माने गये। इसमें क्या बात है? उनकी कल्पना, उनकी उपमा, उनकी उक्ति-युक्ति तथा उनकी विषम प्रतिपादनशैलि ऐसी है जिसकी प्रशंसा नहीं की जा सकती। सबसे बढ़कर मेघदूत में, जो उन्होंने दाम्पत्य प्रेम के रूप में संयोग-वियोग का चूड़ान्त वर्णन किया है—वह तो निश्चय ही अद्वितीय है—उसकी वाग्धारा में कवि-कोविद डूबने उतराने तथा परमानन्द में मस्त हो जाते हैं। कुछ लोगों का तो यहाँ तक कहना है कि यदि एक यही ग्रंथ उन्होंने लिखा होता तो भी कालिदासजी संसार के सर्वश्रेष्ठ कवियों में शिरोमणि कहलाते—अतः अब हम उसकी कुछ संक्षिप्त चर्चा कर देना चाहते हैं—

अपने पार्षद एक यक्ष को यक्षराज कुबेर ने शाप दे दिया। वह रामगिरि पर जाकर एक वर्ष का समय व्यतीत करने लगा। यहाँ अपनी

धर्मपत्नी से विमुक्त होने के कारण सूखकर काँटा हो गया परन्तु उसका कोई चारा नहीं चल सका।

उस शिखर पर आषाढ़ के प्रथम दिन को घटा उठी और एक मेघ सामने दिखाई पड़ा। उसे देखकर यक्ष खड़ा हो गया। उसने सोचा कि आज मैं इस मेघ के द्वारा अपनी प्यारी-पत्नी को जीवनाधार वार्ता भेजूँ। वह मेघ को कुटज-कुसुम का अर्घ्य देकर बड़ी उत्कण्ठा से बोला—उसने यह नहीं सोचा कि धूमाग्नि और पवन जल से बना हुआ यह जड़ मेघ सन्देशा कैसे ले जायेगा। इस पर कवि ने लिखा है कि कामान्ध प्राणी को सुध-बुध तथा विवेक नहीं रह जाता।

उसने पहले तो मेघ की प्रशंसा की। फिर अपनी पत्नी के पास पहुँचने का मार्ग बतलाया और तत्पश्चात् सुन्दर सन्देश दिया। वह बोला—"तू भी अपनी प्यारी बिजली के साथ विश्राम करता हुआ अलका पहुँचना—अलका की स्त्रियाँ सदा छओं ऋतुओं के फूलों से अपना शृङ्गार किये रहती हैं। वहाँ के महलों में 'रसीली' 'रतिफला' 'मदिरा' 'मृदंगध्वनि' तथा 'छबीली नारी' का आनन्द यक्षगण लूटते रहते हैं। वहाँ सुरतरुतले सुरसरित् मरुत् का सेवन करती हुई यक्ष की सुन्दरी कन्यायें 'गुसहीरा' नामक मनोहर खेल खेलती हैं। रात में प्रेमी लोग प्यारी मुग्धाओं के साथ 'कामक्रीड़ा' करते हैं। वहाँ तेरे जैसे मार पुरुष दूती के साथ आते हैं और अपना काम पूरा कर चातुरी से भाग जाते हैं। चन्द्रकान्तमणि वहाँ अर्ध रात्रि में नारियों की सुरत जनित ग्लानि को शान्त करते हैं। यक्ष वहाँ बड़े श्रीमान और कामी होते हैं। वे अपने साथ अमर गणिकाओं को लिये धनद-यश गाते वैभ्राज नामक अत्यन्त सुन्दर उपवन में जाते और स्वेच्छापूर्वक विहार करते हैं। अलका में रात को आने-जाने वाली कामिनी स्त्रियों के कर्णफूल, कमल-पत्र और मुक्तामाल के बिखरे मोती प्रातःकाल-जैसा प्रकाश कर पथ-प्रदर्शन करते हैं। यहाँ रुद्र के भय से मदन देव भौंरों की प्रत्यञ्चा नहीं

तानता तो भी यहाँ की स्त्रियाँ कुटिल भृकुटियों से नेत्र बाण चला कर काम का काम पूरा करतीं हैं। वहाँ कल्पवृक्ष ही सभी अबलाओं के साज को पैदा करता रहता है।"

फिर श्लोक १२ से १९ तक यक्ष ने अपने घर का पता बताया। उसने कहा—"कुबेर के महल के उत्तर मेरा निवास-स्थान है। मेरे बाड़े में फुलवाड़ी है। बीच में एक सुन्दर बावड़ी है। वहाँ कनक कदली से घिरा मेरा क्रीड़ागृह है। वहीं एक मनोहर माधवी-कुंज है। वहाँ बकुल और अशोक हैं। उन दोनों के बीच हेम के दण्ड पर एक स्फटिक की चौकी पर सायंकाल मेरी कान्ता एक मोर को नचाती है।"'मेरी धर्मपत्नी सर्वांग सुन्दरी और विधाता की युवति रचना में सर्वोपरि है।

मेरे विरह में वह क्षीण और उदास हो गई होगी। रोते-रोते उसके नेत्र सूज गये होंगे। तू उसे सारिका से बात करते, मेरा चित्र बनाते या पूजा में विकल होते हुए देखोगे। उसने सारे अलंकार छोड़ दिये हैं। वह प्राणों को भी छोड़ देती, पर मुझसे पुनः मिलने की लालसा से जी रही है।"

"प्रिय मित्र! जब तुम उसके पास पहुँच कर कहोगे—सौभाग्यवती! मैं तुम्हारे पति का सन्देश लेकर आया हूँ तो वह तुम्हारा स्वागत करेगी। उससे मेरे हृदय की वेदनाओं को बता देना—कहना कि विरह में स्नेह घटता नहीं, बल्कि इच्छावस्तु के न मिलने से और भी बढ़ जाता है। तुम उसे धैर्य देना। उसके चिह्न लाकर मेरे भी प्राण बचाना। तुम मेरे भाई हो। आशा है, मेरी प्रार्थना को स्वीकार करोगे। अर्थात् तुम अपनी भाभी के पास पहुँच कर उसके हृदय को आश्वासन दोगे।" जे०डी०शर्मा

पाठकों के हृदयंगम करने के लिये मेघदूत के ३१—४७ दो मूलश्लोक यहाँ दिये जाते हैं, जिनमें यक्ष के प्रेम-भावों का सुन्दर समन्वय है—

( ३१ )

जाने सख्यास्तव मयि मनः, सम्भृतस्नेहमस्मा
दित्थंभूतां प्रथम विरहे, तामहं तर्कयामि।

वाचालं मा न खलु सुभगम्मन्यभावः करोति।
प्रत्यक्षं ते निखिलमचिराद् भ्रातरुक्तं मयायम्॥
(४७)
शापान्तो मे भुजगशयनादुत्थिते शार्ङ्गपाणौ-
शेषान्मासान् गमय चतुरो, लोचने मीलयित्वा।
पश्चादावां विरह गुणितं, तं तमात्माभिलाषं-
निर्वेक्ष्यावः परिणत शरच्चन्द्रिसु क्षपासु॥

वास्तव में इन्हीं दोनों में यक्ष के सन्देश या प्रेम-प्रकाशन का सारांश भरा हुआ है जो शत, सहस्र, लक्ष क्या कोट्याधिक आधुनिक लव-लेटरों से बढ़कर है।—जे० डी० शर्मा

---

# जहूरन के खतूत

### श्री 'वाचाल' बाँकीपुरी

( माननीय सरदार पटेल ने रेडियो पर मंगलामुखियों के गाने पर जो प्रतिबन्ध लगा दिया है उससे बी जहूरन काफी चिन्तित और क्षुब्ध हैं। उन्होंने इस प्रतिबन्ध से त्राण पाने के लिए अन्तरिम सरकार के सदस्यों के पास जो पत्र भेजे हैं, उन्हें में उनकी अनुमति से पाठकों के मनोरंजनार्थ प्रकाशित करा रहा हूँ। —'वाचाल' )

---

## १. पटेल के नाम

प्यारे पटेल,

तुम्हें क्या हो गया। मैं कैसे समझूँ कि तुमने यह फैसला खूब सोच समझकर किया है। तुम ऐसे बाहिम्मत और दिलेर इन्सान से तो मुझे ऐसी उम्मीद न थी। आखिर तुम्हें मुझसे नफरत क्यों? मालूम होता है, बुढ़ापे में किसी खास पर तुम्हारा दिल आ गया है जो मुझसे यों किनारा-

क़शी कर रहे हो। याद है, मैं भी किसी दिन गाती थी और मेरे यहाँ भी महफ़िलें लगा करती थीं। तुम भी तो मेरा गाना सुनने के लिए लखनऊ रेडियो पर सूई लगाते थे। मैं तो कहूँगी कि दुनियाँ को मुझसे कुछ न कुछ मिलता ही था, मैं दुनियाँ का कुछ बिगाड़ती न थी। लेकिन तुम्हारी इस नयी कारवाई से मेरा जीना मुश्किल हो गया है और मैं यह खोल-कर कहूँगी कि अब तुम मुझे दुनियां को बिगाड़ने का बढ़ावा दे रहे हो। लेकिन शायद यह मेरा ख्वाब ही हो। खाने-पीने का जो एक सहारा था उसे भी तुमने छीन लिया। अब तुम्हीं बताओ मैं किस पर जीऊँ और कैसे जीऊँ। एक दिन था जब लोग मुझ पर मरा करते थे और आज तुम मुझे ही मर-मिटने पर मजबूर कर रहे हो। इसमें तुम्हारा कसूर नहीं। जब आदमी आँखों से ओझल हो जाता है तो ऐसे ही बेवफा बन जाता है। तुम न दिल्ली जाते न मेरी दिल शिकनी होती। अब भी तो अपने आर्डर को मन्सूख करो।

बस तुम्हारी बाँदी-

जहूरन

---

## २. नेहरू के नाम

जान से प्यारे जवाहर,

बुढ़ापे तक तुम्हारी जवानी बनी रहे। कई बार ऐसा हुआ है कि तुम मेरे निवास के नीचे से गुजर गये हो लेकिन फूटी आँखों भी मेरी ओर न देखा। और मैं ? मैं तो तुम पर हमेशा मरती ही रही हालाँकि और मेरे ही ऊपर मरते हैं। तुम्हारी शेरवानी और चुस्त पाजामा तथा कुर्ते के ऊपर पहना हुआ जैकेट मेरी आँखों के सामने हमेशा नाचा करता है। मैं तो तुझे जागे में भी याद करती हूँ, ख्वाब में भी और सोये में भी। लेकिन तुम तो शायद सपने में भी याद न करते होओगे। शायद पहचानते भी नहीं। आज एक जरूरी काम से तुझे खत लिख रही हूँ।

सुना है, तुम हिन्दुस्तान के वजीरेआजम बन गये। क्या तुम्हें हमारी बेहुर्मती देख थोड़ा भी अफसोस नहीं हुआ! तुम्हारे रहते ही पटेल ने मेरी रोजी पर कुल्हाड़ी चला दी। परन्तु, तुम्हें क्यों अफसोस हो! तुम तो किसी पर मरते नहीं; मरती तो तुम पर दुनिया है।

'जाके पैर न फटे बिवाई सो क्या जाने पीर पराई।'

बूढ़े पटेल को समझाओ और मुझे बचाओ। अपनी मिहरेनिगाह डालो। हाय, मैं क्या थी, क्या हो गयी!

मैं शाहों के गादों की पाली हुई। मेरी हाय यों पायमाली हुई॥

कनीज-

जहूरन

---

## २. राजेन्द्र बाबू को

मेरे बाबू,

मैं जानती हूँ कि आप पर सारे हिन्दुस्तान के लिए खूराक जुटाने का भार है और आप उसीके पीछे परीशान हैं। फिर भी मैं अपना सवाल आपके सामने पेश कर आपकी परेशानी को और बढ़ा रही हूँ। हो सकता है इसे सुन कर आप झल्ला उठें। लेकिन मैं क्या करूँ—

'आरत के चित रहहिं न चेतू।
पुनि-पुनि कहहिं आपने हेतू॥'

मैं जो कुछ आपसे अर्ज करने जा रही हूँ, उसे आपने अपनी आँखों देखा है। क्या जिस दिन पटेल ने हमारी रोजी छीनने का एलान किया, उस दिन आप नहीं थे? मुझे ताज्जुब हो रहा है कि आपके रहते आपके सिर यह एक नयी बला कैसे मढ़ दी गयी। मुझे तो आपको ही रास्ता दिखाना पड़ेगा। बताइये—

"का खाऊँ, का पीऊँ, का ले परदेस जाऊँ!"

आपकी-

जहूरन

---

## ४. सरदार बलदेवसिंह को

सरदार जी !

सत् श्री काल। जानती हूँ, इन दिनों तुम्हारा दिल दुःखी है। पंजाब के पागलपन ने तुम्हारा भी माथा खराब कर दिया और उसी पागलपन को दूर करने में तुम शबोरोज मशगूल हो। लेकिन तुम्हें अपने नजदीक के सबसे बड़े पगले पटेल की भी दवा का इन्तजाम करना चाहिये। पागलपन में आकर ही तो उन्होंने मुझ पर सितम जरीफी की है और मुझे दर-दर की खाक छानने के लिए मजबूर किया है। मैं आप से अर्ज करती हूँ कि आप मुझे भी अपनी फौज में भर्ती कर लीजिये ताकि मेरी परवरिश आपके जरिये हो जाय। उस समय तो मुझे पूरी छूट रहेगी गाना गाने की। देखूँगी, मुझे कौन रोक सकेगा गाने से, जब मैं गाऊँगी—

"कदम-कदम बढ़ाये जा, खुशी के गीत गाये जा"

कनीज-

जहूरन

---

## ५. जगजीवन राम को

जीवन के आधार,

युग-युग जीओ। बावले वल्लभभाई की बेरहमी तो तुमने भी देखी, तुम तो उनके साथ ही रहते हो। कहो मेरी रोजी कैसे चले। अगर तुम थोड़ी-सी मिहरबानी कर दो तो बेड़ा पार है। मेरी रोजी तुम्हारे ही हाथ में है। मैं जानती हूँ महिलाओं के लिए तुम्हारे दिल में बड़ा दर्द है। तभी तो महिला सहायक सेना के लिए तुमने झट एक सुन्दर योजना तैयार कर दी। पता नहीं, तुम्हारा ध्यान मेरी ओर क्यों नहीं गया। क्या रूठे हो ?

जरा मेरी दुर्दशा पर विचार करो और एक ऐसी योजना तैयार कर दो कि मैं बखुशी अपना पेट पाल सकूँ।

बांदी-
जहूरन

## ६. आजाद को

आँखों के नूर,

अल्लाह तुझे सलामत रक्खे। पटेल मुझे यों पामाल करें और तुम बैठे तमाशा देखते रहो। अगर मैं तुमसे पूछूँ अपने आगे की जिन्दगी बसर करने का रास्ता, तो तुम सलाह दोगे—मास्टरनी बनने की। अगर तुम्हारी ऐसी ही राय हो तो मुझे यह पेशा भी मंजूर है। लेकिन इससे तुम्हारी परीशानी और बढ़ जायगी। कारण मैं अपनी माँगें तुम्हारे सामने पेश करूँगी और अगर 'इन्कार' करोगे तो शुरू में हड़ताल करने की धमकी दूँगी और बाद में सचमुच हड़ताल कर दूँगी। सोचो, उस वक्त तुम्हारी क्या हालत होगी, तुम्हारे सरकार पर क्या बीतेगी। इसी से कहती हूँ कि पटेल को पीटो और उन्हें समझाओ! मुझसे उन्हें इतनी दुश्मनी क्यों! एक बार की बात है, उनके रंज होने पर मैंने हँसते-हँसते कहा था कि—

'किता कीजिये न ताल्लुक मुझसे। कुछ न सही तो अदावत ही सही।'

मालूम होता है उसी को वे निभा रहे हैं। उनकी करतूत ने मुझे पस्त और पामाल कर दिया। लिल्लाह मुझे बचाइये। हाय!

'मुझको जमाने वालों ने नजरों से यों गिरा दिया'

वफाशुआर-
जहूरन

## ७. राजाजी को

मोरे राजा!

जीते रहो। पता नहीं पटेल को क्या सूझी जो हमारी रोजी पर ऐसी रोक लगा दी। अगर उन्हें किसी खास से बदला लेने की ख्वाहिश थी

तो डर क्यों गये ? यह कहाँ का इन्साफ है कि कसूर करे और, उसकी सजा भुगते दूसरा। इसी को कहते हैं—

"सवती के खीस कठौती पर।"

पता नहीं उस समय तुम क्या कर रहे थे। हो सकता है तुम भी खुश ही हुए हो यह सोचकर कि इसी बहाने कुछ कत्तिनें हाथ आ जायँगी और तुम्हारी इन्डस्ट्री चमक उठेगी। लेकिन सचमुच जब यह बला तुम्हारे सिर पड़ेगी तो तुम माथ पर हाथ रखकर सोचने लगोगे कि क्या करें। शुरू में तो मुझे भरपेट खाने को भी न दे सकोगे। क्या मुझे वे दिन भी देखने को मिलेंगे कि मैं पेट की महँगी हो जाऊँगी और बाद में लाचार होकर तुम्हारी इन्डस्ट्री से निकल जाना पड़ेगा। क्या कहीं बुढ़ी मुर्गी पोस मानती है। अब तो नाव मँझधार में पड़ ही गयी है। चाहे डुबो दो या पार लगा दो। यदि इन्डस्ट्री में ही रखकर तुम मेरे पेट का इन्तजाम कर सकते हो तो मैं कहूँगी कि तुम्हें मेरी जिन्दगी का पूरा तजुर्बा नहीं है।

तुम्हारी—
जहूरन

---

# एक सरस पत्र

[ एक शिक्षिता ननद ने अपनी भाभी को अपने हृदय की मनोव्यथा लिखकर भेजी है। पत्र-प्रेषक ने अपना नाम और पता नहीं दिया है, पर यह काफी सरस और भावपूर्ण है। ]

मेरी प्राणों से प्यारी भाभी,

दो रोज भी या सूरते गुल हँस के न काटे।
रोते ही रहे हम चमनिस्ताने-जहाँ में॥

जीवन की पहली घड़ी में, जीवन के पहले प्रभात में वे आये और खूब आये—महमूद और नादिर की तरह नहीं, बल्कि सेल्यूकस, मुहम्मद

गोरी और बाबर की तरह। जब मैं अबोध थी, बेसुध थी और अपनेपन का भी ज्ञान नहीं था तब वे दरिया के हिलकोरे की तरह एक बार सारे जीवन-तट को प्लावित करते हुए आये। आये, आँधी-पानी की तरह नहीं, तूफ़ान की तरह नहीं, बवण्डर की तरह नहीं; सैलाब की तरह नहीं, बल्कि बादल की तरह मेरे मन-मयूर को मस्त करते हुए, मेरी जीवन-फुलवारी को कुसुमित, पल्लवित, रस-प्लावित और हरी-भरी करते हुए आये—आये, और उस जमाने में आये, जब कि मुझे प्रेम वर्णमाला का भी ज्ञान नहीं था, मैं दुनिया से बेखबर थी, तब आये और प्रेम-दर्शन के बड़े-बड़े सूत्र, बड़ी-बड़ी गुत्थियों को सिखाते हुए; बतलाते हुए और सुलझाते हुए आये। मेरे जीवन के जीवन बन जीवन देते हुए, बेसुध, बेखबर और संज्ञाहीन करते हुए आये, एक बार खण्डहर की रौनक, पतझड़ के बसंत तथा अनायास लक्ष्मी की तरह आये। मुझे कृतकृत्य कर दिया, मुझे आनन्द-विभोर कर दिया; मुझे पारस की तरह लोहे से सुवर्ण कर दिया। मेरे अंग-प्रत्यंग उस उद्यान की तरह खिल पड़े, जिसमें बसन्त डेरा डाल देता है, जिसके हरएक फूल-फल मारे खुशी के दुनिया के सामने अपना वक्षस्थल चीर कर हँस पड़ता है। मुझमें भी बसन्त आ गया; किसलय निकल पड़े, गुलाब खिल पड़े, कुसुम वृन्द मारे खुशी के रस छलकाने लगे, यौवन लुटाने लगे और भ्रमर आनन्द-विभोर हो "मेरे दाता, मेरे दाता" कह कह छकछक लगे सुगन्धासव पान करने। अरे! यहाँ तक कि कोकिल भी लगी "पी पी" का विहाग गाने। मैं मतवाली हो गयी, मैं दीवानी हो गयी, और "मेरे प्रियतम! मेरे प्रियतम!" कह कर लगी इठलाने।

परन्तु हाय! हाय रे परिस्थिति का चक्कर! हाय रे विधि-विधान! हाय रे काल की चाल! हाय री भावी और हाय री नियति-परी का प्रकोप! मैं लुट गयी, मैं रसातल चली गयी, मेरे अरमानों का खून हो गया, मेरी आशाओं पर तुषार-पात, उल्कापात, वज्रपात और न जाने

कौन-कौन पात हो गये। तपस्या की, वरदान के लिये, पर हाय रे मेरा दुर्भाग्य ! मुझे अभिशाप मिला। भविष्य के सुनहले स्वप्न भस्मसात् हो गये। मेरे स्वर्गीय विचारों के प्राण-पखेरू यम-लोक की शोभा बढ़ाने के लिये उड़ गये। मूक मनुहार की कली, उस निर्मम के बूटवाले पैरों के तले मसल दी गयी। मदन ! मदन ! मदन !! मेरा हृदय-मदन—अस्फुट अविकसित कमल के समान—तेरी याद आते ही रोंगटे खड़े हो जाते हैं, ख़ून खौल उठता है, घृणा का पारा अपनी पराकाष्ठा पर पहुँच जाता है।

हाय ! चले गये महमूद की तरह मेरे बदनरूपी सोमनाथ के मन्दिर पर, मेरे हृदयरूपी सोमनाथ की मूर्त्ति पर अपनी निष्ठुरता रूपी गदा से प्रहार कर, मुझे चूर-चूर कर वे चले गये। मेरी सारी निधियों को बेरहम डाकू ने लूट लिया। मुझे विधवा से भी निकृष्ट, बहिष्कृत से भी पतित और व्यभिचारिणी से भी कलङ्कित बनाकर चले गये ! जहाँ बसन्त था, जहाँ सारी निधियाँ पालने पर झूल रही थीं, जहाँ सारी शोभा झूम-झूमकर अठखेलियाँ कर रही थीं, जहाँ काकभुसुण्डी के लोक की तरह कोई व्याधि नहीं थी, वहाँ अब उलूक घुघुआ रहे हैं; स्यार हुँआँ-हुँआँ कर चिल्ला रहे हैं। वहीं अब हाहाकार, दारुणक्रन्दन और घुआँधार मचा हुआ है। एक पल के लिये भी कल नहीं, एक क्षण के लिये भी शान्ति नहीं, एक निमिष के लिये भी विश्राम नहीं है !

भाभी ! मेरा वह सोने का संसार, मेरी वह आशा की दुनियाँ,—जिसका मैं उन्हें बादशाह बनाकर स्वयं पद-सेविका बन आठों प्रहर सेवा में निरत रहने के लिये मैंने प्रण-सा कर लिया था—निगोड़ी नियति ने अपने जबर्दस्त थपेड़ों से मार-मार कर धूल कर दिया।

अब मैं न घर की रही न घाट की; धोबी के कुत्ते की तरह कहीं की भी नहीं रही। दिल में आता है कि अफीम खा लूँ और माता भागीरथी की पतित-पावन धारा-प्रवाह में जाकर सदा के लिये डुबकी लगा लूँ। परन्तु हाय ! मुझ अभागी के लिये कहीं भी सुई की नोक बराबर भी

जगह नहीं है। इस पापी मुँह को छिपाने के लिये माता धरित्री की गोद में तिलभर भी स्थान नहीं है। मुझ विधुरा के लिये कहीं भी शरण नहीं है।

भाभी ! मैं किसी के पवित्र स्थान को अपवित्र कैसे कर सकती हूँ, कुछ समझ में नहीं आता। हृदय में आग-सी लगी हुई है। मालूम होता है कि पापी प्राण आज रौरव नर्क की यातनाओं को भोग रहे हैं—अरे ! उससे भी बढ़कर यातना मिल रही है। मैं क्या कर सकती हूँ ?

भाभी ! इस समाज से, इस दुनिया से, इस दुनिया के नाना मत-मतान्तरों से एक क्षोभ-सा हो गया है; एक घृणा-सी हो गयी है। पता नहीं, इन कम्बख्तों का संसार से कब खात्मा होगा ! इनकी लाश कब दफनायी जायगी ! इन पापियों ने तो मेरा सत्यानाश कर डाला, मुझे जहन्नुम भेज दिया। ये तो मुझे दोजख की आँच की तरह हमेशा धधकते नजर आ रहे हैं, और मैं भूत बन रही हूँ।

मैं उसे प्यार करती हूँ; मैं उसे जी-जान से चाहती हूँ। उसकी एक-एक अनोखान पर, एक-एक अदा पर सौ-सौ दफे मर मिटने के लिए तैयार हूँ। अहा ! वे कैसे घुँघराले काले-काले लम्बे-लम्बे, झाबर-झाबर बाल; वे कैसे पन्त की कल्पना को भी मात करनेवाले, सदा विहसित कपोल; शराब के प्याले-सी छलकती हुई, अलसाई हुई, मदमाती बड़ी-बड़ी आँखें ! उसकी याद बिच्छू के डंक के समान हजार-हजार बार डंस रही है। लाख भुलाने की चेष्टा करती हूँ, मगर कर्ज देनेवाले काबुली की तरह, सदा सोहनी, वह मोहनी, वह अपनी सुध-बुध हरनेवाली मूर्ति खड़ी रहती है।

भाभी ! उसने मेरा यही कहकर बहिष्कार कर दिया था कि तुम एक ग्रेजुएट होते हुए भी अपनी आँखों के सामने अपने माता-पिता को ईसाई होते देखकर उन्हें रोक न सकी। अगर तुम चाहती तो उन्हें समझा-बुझाकर रोक लेती। परन्तु तुम उन्हें क्या मना करती, तुम खुद भी ईसाइन हो गयी। यही कारण है, यही गलती है, यही मेरी भूल है।

भाभी, क्या तुम्हें हिन्दुओं के अत्याचार मालूम नहीं होते, जो अपने आप को सवर्ण कहा करते हैं, जो हरिजनों को ही तंग करने में अपनी बड़ी वीरता समझते हैं, जो उन्हें कुएँ से पानी तक भी नहीं लेने देते; जो उन्हें रामकृष्ण की पूजा तथा उपासना भी नहीं करने देते, जिनके लिए मन्दिर भी नहीं खुलता, क्योंकि अछूत हो जायगा ? मैंने उसे हँसते-हँसते जवाब दिया—यदि मेरे माता-पिता ईसाई हो गये तो उन्होंने कौन-सी गलती की ?

भाभी ! मुझे याद है, यह आज की बात नहीं, बल्कि डेढ़ साल पहले की बात है। उस समय उसने सिर्फ इसका विरोध किया था। उसने यह भी कहा था कि तुम जाओ और उन्हें समझा-बुझाकर पुनः शुद्ध करा दो और स्वयं भी शुद्ध हो जाओ। मेरी प्यारी; क्या तुम्हें मालूम नहीं कि क्रिया की प्रतिक्रिया कितनी जबरदस्त होती है ? मुझे उन हिन्दुओं के अत्याचार क्या अभी भूल गये हैं, जो बात-बात में हरिजनों को कष्ट दिया करते हैं, तंग किया करते हैं, जो अपने भविष्य का नहीं सोचते और अपने ही हाथों से अपने ही पैर में कुल्हाड़ी मार रहे हैं ? भाभी ! जिनके अत्याचार देखकर किसी भी सहृदय का कलेजा दहल उठता है, रोंगटे खड़े हो जाते हैं। मैंने सिर्फ यही कह दिया कि जो उन्होंने किया है, वह अच्छा ही किया है और बहुत सोच-समझ कर किया है; उसमें कोई गलती नहीं है। इतनी जरासी बात ! उसके दिल में तभी से मन-मुटाव हो गया; तभी से वह हट गया। लेकिन वह भी मुझे प्यार करता और दिल-जान से प्यार करता है यह मनमुटाव बढ़ता ही गया। शाश्वत को नश्वर धर्म ने अपने अन्दर निगल लिया।

भाभी ! प्रेम में होता है आत्मसमर्पण। आत्मसमर्पण का साध्य है अद्वैतवाद। प्रेमी प्रेमिका की आत्मा बनकर रहना चाहता है। वह शरीर-रूपी द्वैत के नश्वर पर्दे में शाश्वत अद्वैत की एकरूपता देखना चाहता है। वह प्रेमिका को अपने अन्दर जज्ब हुआ देखना चाहता है। वह उसको और कुछ नहीं, अपना आईना बनाकर रखना चाहता है।

उनकी वे भोलीभाली बातें याद आती हैं; जब वे कहा करते थे कि मैं एक दुनिया बसाऊँगा, जिसका मैं राजा बनूँगा और तुम बनना रानी; और हम लोग खूब खुशी से अपनी जिन्दगी व्यतीत करेंगे। उस दुनिया में प्रेम होगा, मानवता होगी, आत्मसमर्पण होगा, और होगा अद्वैतवाद। देखो, इस दुनिया में कुछ आदमी मुट्ठी भर अन्न के लिये भीख मार-मार कर मर जाते हैं; दूसरी तरफ कुछ आदमियों को खाने की वजह से बदहजमी हो जाती है और वे मर जाते हैं। कहीं हाहाकार मचा है, तो कहीं दारुण द्वेष, महान संघर्ष और कहीं भीषण उत्पात। हाय! जब वह प्यार से मेरे सिर को अपनी गोद में लेकर प्रेम-वारिकी वर्षा करते हुए मीठी और आह्लादकारिणी भाषा में "मेरी नूरजहाँ, मेरी नूरजहाँ" कहा करता था तो मानो मैं सचमुच, दुनियाँ कौन कहे, स्वर्ग की रानी बन जाती थी। कहता था, मेरे प्राणों से बढ़कर नूरजहाँ! तेरी एक-एक बात पर मैं हजार-हजार जहाँगीर होकर निसार हो जाऊँगा, हस्ती मिटा दूँगा और अपना अस्तित्व बर्बाद कर दूँगा। हाय! वह भोली-भोली बातें आज दिलको बेचैन कर रही हैं, कलेजा निकाल रही हैं, अधीर कर रही हैं। उसके एक-एक अक्षर करोड़-करोड़ तीरों-सा मेरे हृदय को सालता है; मैं क्या करूँ कुछ समझ में नहीं आता। दिल में आता है कि सीने में भुजाली घुसेड़ लूँ परन्तु आत्महत्या को मैं गुलामी से भी भीषण पाप समझती हूँ। मेरी डूबती हुई जीवन-नौका का एक मात्र तुम्हीं सहारा हो। मैं सिर्फ तेरी आशा में अभी तक जिन्दा हूँ। हाँ! मुझे अब संसार में कहीं शान्ति नहीं, कहीं चैन नहीं, कहीं कल नहीं है। हा अभागे हृदय! रो, रो, रो; जिन्दगी भर रो ले, इस स्वर में स्वर मिला कर रो ले।

---

# पारिवारिक पत्रोत्तर



आवत ही हरषै नहीं, नैनन नहीं सनेह।
तुलसी तहाँ न जाइये, कंचन बरसे मेह ॥

रहिमन चुप हो बैठिये, देखि दिनन को फेर।
जब नीके दिन आइहैं, बनत न लगिहैं देर ॥

तुलसी मीठे वचन ते, सुख उपजत चहुँ ओर।
वसीकरन एक मन्त्र है, तज दे वचन कठोर ॥

धीरे धीरे रे मना, धीरे सब कुछ होय।
माली सींचे सौ घड़ा, ऋतु आये फल होय ॥

---

## श्वसुर का दामाद को पत्रोत्तर

मथुरा
ता० २८-९-५१

प्रिय सूर्यबलीसिंह !

नमस्ते !

पत्र आपका मिला। विचार में ऐसा हुआ और मेरे मिलनेवालों ने भी कहा कि आपका व्यर्थ है उनको कुछ कहना और लिखना। क्योंकि वह किसी की न सुनते हैं और न मानते हैं—लेकिन फिर भी मैं अपना कर्तव्य समझकर लिख रहा हूँ—आपने महात्माओं की वाणी लिखकर पत्र का उत्तर दिया, लेकिन आप उनकी वाणियों की यथार्थता को नहीं समझे। इसे न समझने के कारण ही गलत मार्ग पकड़े हुए हैं—आप

मिर्जापुरी लोटे की तरह गोल पेंदी के हैं, जो चारों तरफ ढुलक जाता है। एक सिद्धान्त पे अड़े रहनेवाले नहीं!

आपने लिखा—मेरे मन कछु और है०......इसका अर्थ हुआ कि ईश्वर की जो इच्छा होती है, वही होता है, तो छोड़िये विश्वशान्ति की इच्छा को। ईश्वर की इच्छा विश्वशान्ति की होगी तो हो जायगी।

फिर आपने लिखा है—'होइहैं वही जो राम०......जब वही होगा जो ईश्वर को करना है तो आपका कान्फ्रेंस करना निरर्थक है।

आगे चलिये—'हँसि बोले रघुवंश कुमारा। विधि का लिखा को मेटन हारा॥' जब विधाता के लिखे को कोई मिटा ही नहीं सकता तो फिर आप उसके मिटाने का उपाय क्यों कर रहे हैं अर्थात् ईश्वर को तो विश्व में अशान्ति फैलानी है। आपकी चारो धाम की यात्रा से वह कैसे रुकेगी।

यह आपने ठीक लिखा है:—कर्म प्रधान विश्व...इसको मैं मानता हूँ। आप यदि अपने कर्तव्य-कर्म से च्युत होंगे तो आपको वैसा ही फल मिलेगा और यदि ज्ञान द्वारा कर्तव्य-कर्म को सम्पादन करेंगे तो आपको वैसा ही फल मिलेगा।

'सबहि नचावहिं०......' यह चौपाई आधी ठीक है। आधी गलत, इसकी व्याख्या मैं करना नहीं चाहता।

अब आखिरी छंद, जो आपने लिखा—'धन जोबन सब जायगा, जा विधि उड़े कपूर। नारायन हरि भजन कर, क्यों चाटे जग धूर॥' इन चंद भले आदमी महात्माओं ने संसार में बड़ी गलतफहमी फैलाई। यहाँ तक कि आप जैसे कर्मशील सज्जन को अकर्मशील बनाकर ३१ हजार रुपये की भीख माँगने को तैयार कर दिया सूर्यबलीसिंह! भजन किसको कहते हैं, आपने इसको समझा ही नहीं! सो समझिये—

दोहा—भजन कह्यो तातें भज्यो-भज्यो न एकै बार।
दूर भजन जाते कह्यो-सोते भजो गँवार॥

कबीरदासजी ने कभी ३१ हजार की किसी से याचना नहीं की और

न कभी कर्तव्य-कर्म से विमुख ही हुए। सदा खादी को सिर पर धरके काशी के बाजार में बेंच के अपना और अपने बाल-बच्चों का पालन करते रहे, लेकिन आपको तो कबीरदास और रैदास आदि से शिक्षा ग्रहण नहीं करनी। आपको तो उन भले आदमियों से शिक्षा ग्रहण करनी है। जो आपको कल्याण-मार्ग से हटाकर अकल्याण की ओर ले जा रहे है, भला आप इस अर्धांगिनी को दुःख देकर सुख कैसे पा सकेंगे ? कोई भी शुभकार्य अर्धांगिनी के बिना पूरा नहीं होता। राम को भी यज्ञ पूर्ण करने के हेतु सोने की सीता बनवानी पड़ी। फिर भला आपकी चार धाम की यात्रा स्त्री बिना कैसे सफल होगी ! यह मेरी कपोलकल्पित रची गाथाएँ नहीं हैं। यह उन्हीं की रची हुई गाथाएँ हैं जो गृहस्थी में रहते हुए भी ऋषि कहलाते थे ! मालूम होता है कि सूर्यवंशी सिंह आप लोग बड़ाई प्राप्त करने में फँसे हुए हैं, नहीं तो भगवत् प्राप्ति करनेवाले भक्त को कान्फ्रेन्स करने और झंझटों में फँसने की आवश्यकता ही क्या है ! स्त्री-बच्चों को तो आपने झंझट समझ रखा है और कान्फ्रेन्स जिसमें तमाम झंझट ही झंझट है ! उसको आपने अझंझट समझ रखा है, यह आपका कैसा भजन है ! दोहा—माला तो कर में फिरे, जीभ फिरे मुख माहिं। मनुआँ तो चहुँदिस फिरै—यह तो सुमरन नाहिं॥ सच्चे भगवान् के भक्त झाँझ पीट कर लोक-दिखावा कर बड़ाई प्राप्त करना नहीं चाहते। वह तो अपने हृदय में बसे हुए अपने प्यारे की प्रसन्नता के कार्य किया करते हैं, वह खोजने को तुम्हारी तरह चारों धाम में नहीं भटकते। किसी कवि ने क्या अच्छा कहा है—

प्रीतम को पतियाँ लिखूँ, जो कहुँ होय बिदेस।
तन में मन में नैन में, ताको कौन संदेस॥

इन बातों को बुरा न मानकर जो कुछ मैंने लिखा है, उस पर विचार करेंगे और ईश्वर को निकटवर्ती समझ कर ढूँढने का सच्चा प्रयत्न करेंगे। किसी कवि ने क्या अच्छा कहा है "घर ही में जोग मांडे, सोई गुरुजन

है''—आशा है कि आप हठ को छोड़कर कल्याणमार्ग ग्रहण करेंगे और लैहुवाओं का साथ छोड़ेंगे—

देखें, यह मेरी आवाज बहरे कानों तक पहुँचती है या नहीं !

आपका शुभेच्छु—
(ठा०) लल्लो सिंह

---

# पत्रोत्तर का समाधान

श्री मंगलमूर्तये नमः

प्रार्थना-सभा,
काशी
ता० १-१०-५१

मान्यवर ठाकुर साहब !

सादर हरिस्मरण !

आपका कृपापत्र मेरे पत्र के उत्तरस्वरूप मिला। कष्ट के लिये क्षमा प्रार्थना।

आपका पत्र करुणा और क्रोध से भरा हुआ है। ऐसा होना स्वाभाविक है—क्योंकि—'स्नेहो दुःखस्य भाजनम्'। स्नेह के कारण किसी व्यक्ति का क्षणिक वियोग भी बड़ा दुःखद होता है। कर्त्तव्य महान् होता है—उसके आगे किसी के सम्बन्ध का विचार करना ठीक नहीं—उसको पूरा करने में ही सबको परमानन्द मिलता है।

आप हमारे श्रद्धेय तथा हार्दिक शुभचिन्तक हैं। आप प्रत्येक अवस्था में मेरा कल्याण ही चाहेंगे। अब तो ता० १६ अक्टूबर को 'चारों धाम की तीर्थयात्रा' की सारी तैयारी और घोषणा हो चुकी है। स्वास्थ्य ठीक रहते पीछे पैर रखना ठीक नहीं। अतः आप बड़े-बूढ़े से यही नम्र निवेदन है कि मेरे ऊपर क्षोभ करना छोड़ कर शुभाशीर्वाद दें कि यह यात्रा मंगलमय हो। वहाँ से आने पर आपके दर्शन कर सकूँगा। सभी प्रियजनों को आश्वासन और अभिवादन। अधिक क्या !

आपका—
सूर्यबलीसिंह

---

# पिता को पत्र (१)

श्री गणेशाय नमः

हरितीरथ काशी
कार्तिक कृष्ण १५
सम्वत् २००८ वि०

पूज्य पिताजी !

सादर प्रणाम ! यहाँ सब कुशल है। आपके लिये भगवान शंकर से सर्वदा विनय है।

विशेष समाचार यह है कि आप जब से 'चारों धाम की तीर्थयात्रा' के निमित्त काशी छोड़ कर बाहर निकले, तब से हमारा समस्त परिवार दुखी, दुर्बल और चिन्तित हो रहा है। हमारी माता को भूख—और नींद नहीं लगती। उनके मुख-मण्डल पर सदा उदासी की एक रेखा रहती है, जो किसी भी साधन से हम लोगों के द्वारा कभी हटाई नहीं जा सकती। आपके जाते ही उनके ऊपर मानसिक क्लेश का पहाड़ टूट पड़ा है। उनके कोमल स्वभाव में स्पष्ट रूप से चिड़चिड़ापन आ गया है। उन्हें हम बच्चो-बच्चों का वैसा ध्यान नहीं रहा। आपके वियोग का एक क्षण भी एक युग की भाँति उनको बिताना पड़ता है। हम लोगों की शिक्षा-दीक्षा की कोई उचित व्यवस्था नहीं है। ऐसी अवस्था में हम लोगों को आप क्या कहते हैं। आप जो कुछ कर रहे हैं—वह है तो पुनीत, पर उसके कारण हमारी परिस्थिति में जो भयंकर क्रान्ति उत्पन्न हो गई है—उसकी शान्ति का क्या उपाय है?—आप अपने उद्देश्य को सफल बनावें—परन्तु समय-समय पर अपने कृपा-पत्र द्वारा हमारा भी पथ-प्रदर्शन करते रहें—हमें इससे अधिक कुछ भी नहीं कहना है। अन्त में सबका यथायोग्य।

आपकी पुत्री—
'सरोज'

# पिता को पत्र (२)

श्री हरिः ।

गान्धी-मार्ग,
कार्तिक कृष्ण ११ सं० २००८ वि०

श्रद्धेय पिताजी !

नित्य-नित्य का प्रणाम ! जय श्री कृष्ण ! यहाँ सब कुशल है । आपका शुभ-समाचार तथा यात्रा-वृत्तान्त जानने की हृदय में लालसा बनी रहती है ।

आज मैं इस पत्र द्वारा आपकी सेवा में कुछ नम्र-निवेदन करना चाहती हूँ, आशा है, आप उस पर अवश्य ध्यान देंगे तथा स्पष्ट कहने के लिये हमें क्षमा प्रदान करेंगे ।

इस पत्र से पहले आपको मेरी बड़ी बहन 'सरोजिनी देवी' का करुणोत्पादक पत्र मिला होगा । उसे सुनकर एक बार पत्थर-हृदय की आँखों से भी आँसू टपक पड़ेंगे—उसने उसकी नकल मेरे पास भेज दी है ।

आप चारों धाम की मंगलमय यात्रा करने पैदल यात्रीमण्डल को साथ लेकर काशी से निकल पड़े—इसमें भगवान् की क्या इच्छा है—मैं नहीं समझ सकती, परन्तु मुझे तो ऐसा जान पड़ता है कि मेरी माता के ऊपर ५ कन्याओं और २ पुत्रों के पालन-पोषण और शिक्षा-दीक्षा का कठोर भार रखकर जाना बहुत ही दुःखदायी हुआ । घर ऊजड़ वन के समान जान पड़ता है । आपके जाते ही आनन्द की धारा ही मानो सूख सी गई । भारी से भारी कष्ट में आपको देखकर तथा आपके स्नेह-प्रदर्शन से हम सभी लोगों को धैर्य, उत्साह तथा साहस प्राप्त होता था । आज हम अनाथ से हो रहे हैं । क्या कहें । कुछ कहते नहीं बनता !

मथुरा से हमारे वयोवृद्ध नानाजी ने भी मेरी माता के नाम रो-रोकर पत्र लिखा है—उसे मैं आप को सुनाना नहीं चाहती । क्योंकि उनके पत्र

का आशय आप स्वयं समझ गये होंगे। विशेषतः हमारी माता के हृदय की पीड़ा का आपसे बढ़कर कौन अनुभव कर सकता है! इतने लोगों के अन्तःकरण को शान्त करने का क्या उपाय है?—आप हमें शिक्षा के रूप में बतावें। इससे अधिक भी जो कुछ आप हमारे चरित्र को उच्चादर्श बनाने के लिये लिख सकें, वह हमारे लिये पालनीय होगा।

श्रद्धेया माताजी ने गदगद कण्ठ से प्रणाम कहा है। हम सभी बहनों और भाइयों का सप्रेम चरणस्पर्श। बराबर पत्र देते रहें। संग के सभी लोगों को नमस्ते कहें! शीघ्र उत्तर देने की प्रार्थना।

आपकी प्रिय पुत्री—
रजतकुमारी
( पुत्र-वधू ठा० नरजोरसिंह )

---

# दो पुत्रियों को पत्रोत्तर

श्री हरिहर-क्षेत्र
का० शु० ११ सं० २००८ वि०

प्रिय बेटी 'सरोज' तथा "रजत।"

शुभाशीर्वाद। यहाँ सब कुशल है। तुम लोगों के लिये भगवान् शंकर से सदैव प्रार्थना रहती है।

तुम्हारा पत्र यथासमय मिल गया था, परन्तु पैदल यात्रा के कारण बक्सर और आरा से उत्तर न दे सका। अब यहाँ हरिहर-क्षेत्र में गजग्राह महोत्सव तक ठहरना होगा। यहाँ बड़े-बड़े सन्तों तथा महात्माओं के दर्शन और सत्संग का अच्छा लाभ प्राप्त हो रहा है।

तुम्हारे पत्र के पश्चात् तुम्हारी छोटी बहिन 'रस्तो' का भी कानपुर से एक पत्र मिला था। मथुरा से तुम्हारे नानाजी का, काशी से तुम्हारी माता-जी के भी ऐसे ही पत्र प्राप्त हुए हैं। उसमें भी हृदय को द्रवीभूत करने वाला करुणाजनक वर्णन किया गया था। उन सभी तथा तुम दोनों के पत्रों

का उत्तर यों है।—इससे तुम लोगों के अतिरिक्त अन्य बालिकाएँ तथा स्त्रियाँ लाभ उठा सकेंगी !

प्रिय बेटी ! मनुष्य जिस कर्तव्य को धारण कर लेता है—उस पर उसे दृढ़ रहना चाहिये। यदि वह गार्हस्थ्य-जीवन में अनुकूल परिस्थिति की प्रतीक्षा करता रहे तो उसे कभी भी कुछ धर्म-कर्म करने की सुविधा ही नहीं मिल सकती।

शास्त्रों का वचन है—तुम उसे ध्यान से देखो ! उसमें सच्चा सिद्धान्त भरा है।

अजरामरवत्प्राज्ञो, विद्यामर्थञ्च चिन्तयेत्।
गृहीत इवकेशेषु, मृत्युना धर्ममाचरेत् ॥

अर्थात् अपने को अजर-अमर समझ कर विद्या-धन को बुद्धिमान् लोग कमावें और जैसे काल शिर के बालों को पकड़ कर खींच रहा हो—धर्म का कार्य सम्पन्न करते रहें। 'शुभस्य शीघ्रम्'—अच्छे काम करने में देर करना उचित नहीं। इसलिये हमारा तुम लोगों के लिये उपदेश है कि निश्चिन्त होकर अपना दैनिक कार्यक्रम बनालो ! इससे तुम्हारा निश्चय ही कल्याण होगा।

नोटः—इनके अतिरिक्त हमारी तीर्थ-यात्रा में हमारे श्रद्धेय गुरु श्री प्रभुदत्त जी ब्रह्मचारी, भक्त प्रवर श्री जयदयालजी गोयनका, भाई श्री हनुमान प्रसादजी पोद्दार "कल्याण" सम्पादक और आदरणीय सेठ श्री छोटेलाल जी कानोड़िया कलकत्ते के भी कृपापत्र मिले, जिनमें उन लोगों ने अपने शुभाशीर्वाद और मंगलमय शुभ सन्देश से हमें यात्रा करने के लिए प्रोत्साहित किया है।

सब कुछ करते हुए प्रातःकाल और सायंकाल भगवत्प्रार्थना का समय सुरक्षित रखो ! क्योंकि हरि-भजन में ही इस संसार में सुख भोगकर आनन्द पूर्वक परलोक जाने का अनुपम गुण है। महामना मालवीयजी, महात्मा गान्धीजी जैसे सत्पुरुषों ने रामायण और गीता के नित्य स्वाध्याय का

आदेश किया है। उन लोगों ने इनके प्रताप से अपना जीवन आदर्श बनाया था।

अब हम कई स्थानों से चुनकर सूर, तुलसी, मीरा, कबीर, नानक, नरसी आदि भक्तों के पदों को लिख देता हूँ। इनके सुन्दर व सरस गायन से हृदय में परमानन्द प्राप्त होता है—वे इस प्रकार हैं:—

## भजन

उमा कहौं मैं अनुभव अपना।
सत हरि-भजन और सब सपना॥

### ( राग अडाणा )

हरि! तुम हरो जन की भीर॥ टेक॥
द्रौपदी की लाज राखी, तुम बढ़ायो चीर॥ १॥
भक्त कारन रूप नरहरि, धर्यो आप सरीर॥ २॥
हरिनकस्यप मार लीन्हों, धर्यो नाँ हिय धीर॥ ३॥
बूड़ते गजराज राख्यो, कियो बाहर नीर॥ ४॥
दास मीरां लाल गिरधर, दुख जहाँ तहँ पीर॥ ५॥

### ( रागदेश या पूर्वी तीनताल )

नहिं ऐसो जन्म बारम्बार।
क्या जानूँ कछु पुन्य प्रकटे मानुसा अवतार॥
घटत पल-पल, छिजत छिन-छिन चल न लागे बार।
बिरछ के ज्यों पात टूटे नहिं लगे पुनि डार॥
भवसागर अति जोर कहिये विषम ओखी धार!
सुरत का नर बाँध बेड़ा बेगि उतरे पार॥
साधु सन्ता ते महंता चलत करत पुकार।
दासि मीरा लाल गिरधर जीवनो दिन चार॥

( राग आसा-ताल दादरा )

दीनन-दुख-हरन देव सन्तन हितकारी ॥ ध्रु० ॥
अजामील गीध व्याध, इनमें कहो कौन साध ।
पंछी हूँ पद पढ़ात गनीका-सी नारी ॥ १ ॥
ध्रुव के सिर छत्र देत, प्रह्लाद को उबारि लेत ।
भक्त हेत बांध्यो सेत, लंक-पुरी जारी ॥ २ ॥
तंदुल देत रीझि जात, साग-पात सों अघात ।
गिनत नहीं जूटे फल, खाटे मीठे खारी ॥ ३ ॥
गज को जब ग्राह ग्रस्यो, दुस्सासन चीर खच्यो ।
सभा बीच कृष्न कृष्न, द्रौपदी पुकारी ॥ ४ ॥
इतने हरि आय गये, वचपन आरूढ़ भये ।
सूरदास द्वारे ठाढ़ो आंधरो भिखारी ॥ ५ ॥

( आरती )

( यह आरती भी गाने की वस्तु है )

ॐ जयजगदीश हरे !
जय जगदीश हरे. पिता जय जगदीश हरे ।
भक्त जनन के संकट, क्षण में दूर करे ॥ १ ॥
जो ध्यावे फल पावे, दुख विनशे मन का ।
सुख सम्पति घर आवे, कष्ट मिटे तन का ॥ २ ॥
मात-पिता तुम मेरे, शरण गहूँ किसकी ।
तुम बिनु और न दूजा, आस करूँ जिसकी ॥ ३ ॥
तुम पूरण परमात्मा, तुम अन्तर्यामी ।
पारब्रह्म परमेश्वर, तुम सबके स्वामी ॥ ४ ॥
तुम करुणा के सागर, तुम पालन कर्ता ।
दीन दयाल कृपालो, कृपा करो भर्ता ॥ ५ ॥

तुम हो एक अगोचर, सबके प्राण पती।
किस विध मिलूँ दयामय ! तुमको मैं कुमती ॥ ६ ॥
दीनबन्धु दुख हर्ता, तुम रक्षक मेरे।
करुणा हस्त बढ़ाओ, शरण पड़ा तेरे ॥ ७ ॥
विषय विकार मिटाओ, पाप हरो देवा।
श्रद्धा भक्ति बढ़ाओ, संतन की सेवा ॥ ८ ॥

इसके अतिरिक्त कुछ अन्य उपदेश भी लिखता हूँ, जो तुम्हारे चरित्र-निर्माण में सदा सहायक होगा—

आजकल नगरों का ही नहीं, वरन् कितने ही ग्रामों का भी वातावरण दूषित हो रहा है जो हमारी संस्कृति और सभ्यता को खतरे में डाल रहा है, इससे बचते रहने में ही कुशल है ! एक तो इस देश में अभी यथेष्ट स्त्री-शिक्षा का अभाव ही है। जहाँ देखो सिनेमा, मेले-तमाशे और प्रदर्शिनियों की भरमार है। सिनेमा में अश्लील प्रेम के दृश्य, नाच-गाने द्वारा दिखाये जाते हैं—मेले-तमाशे में गुँडे बदमाशी करने और स्त्रियों को उड़ा ले जाने वाले आया करते हैं और प्रदर्शिनियों में आतिशबाजी आदि के समय भी कई गुँडे आदि स्त्रियों को धक्के दे देते हैं। अतः ऐसे स्थानों पर भी न जाने का ध्यान रखना चाहिये। अपने समय का सद्व्यय ग्रन्थावलोकन में करना चाहिये। वही उत्तम सिद्धान्त है।

पतिव्रता स्त्रियों के लिये उसका पति ही परमात्मा है। वह तो उसी के चरणों में बैठकर समस्त संसार का सुख भोग सकती है। वह उसीके आज्ञापालन से इस लोक और परलोक की शान्ति व मुक्ति हाथ में कर सकती है। यही महान् ऋषि-महर्षियों का सदुपदेश है, जो तुम्हें लिख रहा हूँ। अपने को आर्य महिला बनाने का यत्न करती रहो—यही आदेश और उपदेश है—अन्त में हमारा यही शुभाशीर्वाद है :—

अचल होइ अहिवात तुम्हारा।
जब लगि गंग-जमुन-जल धारा॥

सूर्यबली सिंह

# धर्मपत्नी का पत्र

मोहल्ला बड़ा गणेश
लोहटिया—काशी का. शु०
५ सं० २००८ वि०

पूज्य पतिदेव ! हृदयेश !

सेवा में सादर प्रणाम ! अपने कुशल के सम्बन्ध में मैं क्या बताऊँ ! आपके लिये सदैव चिन्ता लगी रहती है।

समाचार यह है कि जब से आप हम लोगों को छोड़कर तीर्थ करने निकले, तब से हम लोगों का शरीर यहाँ और मन आपके पास है। लड़कियाँ नाना प्रकार का प्रश्न किया करती हैं। छोटे-छोटे लड़के आपका स्मरण कर उदास हो जाते हैं ! कभी-कभी आपके स्नेह के लिये तरसते और रोते हैं। उनके मनोभाव को बदलना बड़ा ही कठिन हो जाता है। उनके कारण और भी मेरे हृदय की करुणा बढ़ जाती है।

जब से आप इस घर को छोड़ कर गये तब से यह इन्द्रभवन श्मशान की भाँति सुन-सान हो गया। सुख की सारी सामग्री नीरस और दुःख देने वाली प्रतीत होती है। अब मुझ में अकेले दुःख सहने का सामर्थ्य नहीं रह गया। इसे आप सत्य समझें !

आप जानते हैं कि श्री रामजी के समझाने-बुझाने पर भी सीताजी ने उनका साथ नहीं छोड़ा—उन्होंने कहा—

मैं सुकुमारि नाथ बन योगू।
तुम्हहिं उचित तप मोकहँ भोगू॥

को प्रभु सँग मोहिं चितवन हारा।
सिंह बधुहिं जिमि शशक सियारा ॥
पायँ पखारि बैठि तरु छाहीं।
करिहौं बायु मुदित मन माहीं ॥

इसके पश्चात् जानकीजी उनके संग वन में चलने को तैयार हो गईं। रामजी ने आज्ञा भी दे दी। अतः महीनों बाद मैं निश्चय कर सकी हूँ कि अब मेरा यहाँ रहना उचित नहीं। आप जहाँ रहेंगे, वहीं मैं भी रहूँगी, और जो कुछ कष्ट सहन करना होगा—साथ रह कर सहन करूँगी। अतः मैं यहाँ के घर में ताले लगाकर बच्ची-बच्चों को साथ लेकर आपके पास निकट भविष्य में चली आऊँगी। इसमें अब आपको कुछ कहने-सुनने की आवश्यकता नहीं। इस धृष्ठता के लिये मैं आपसे पहले ही क्षमा चाहती हूँ।

महासती अनसूयाजी ने भी सतीशिरोमणि सीताजी को सिखलाया था।—

अमित दान भर्ता बैदेही।
अधम नारि जो सेव न तेही ॥

अर्थात् पति ही विधाता का दिया हुआ वरदान है। वह नारी जो उसकी सेवा नहीं करती—अधम है। बिना साथ रहे कैसे सेवा हो सकती है। अतः मैं तो अब आप के साथ ही-साथ रहूँगी। घर पर रह कर मैं अपने को अधम नहीं बनाना चाहती। आप ही हमारे जीवन सर्वस्व हैं—दूसरा कोई नहीं!

हम सभी का सब को यथायोग्य। आशा है, आप का स्वास्थ्य-सुधर रहा होगा। शीघ्र आने पर। शुभम्।

आपकी चरण-सेविका
पार्वती (पुरो)

# पति का पत्रोत्तर

हरिहर-क्षेत्र
का० शु.
११ सं० २००८ वि०

प्रिय 'सरोज की माँ !'

सप्रेम हरि स्मरण ! तुम्हारा तथा दो लड़कियों का पत्र यथासमय बक्सर और आरा में मिल गया था, पर पैदल यात्रा, सत्संग और कीर्तन के कारण समय न मिल सका कि सबके पत्रों का उत्तर दे सकूँ । खैर !

तुम्हारे पत्र का हृदयोद्गार पढ़कर मेरे मन में चिन्ता हुई ! पत्नी और पति के सम्बन्ध का ऐसा ही स्नेह बन्धन होता है जो हठात् मन को अपनी ओर खींचता है । तुम्हारा कोई दोष नहीं और मेरा भी—

जैसी होत होतव्यता, वैसी मिलै सहाय ।
आप न आवै ताहि पहँ, ताहि तहाँ लै जाय ॥

भगवान् की इच्छा को कौन मिटा सकता है—गुरु वशिष्ठ जी ने भरतजी को राम जी के वन में जाने पर समझाया था—वह इस प्रकार है ।

सुनहु भरत भावी प्रबल, बिलखि कह्यो मुनिनाथ !
हानि-लाभ जीवन-मरण, यश-अपयश विधि-हाथ ।

ये छै बातें विधि-ब्रह्मा के हाथ हैं ? तुम मेरे साथ चल सकती हो । मैंने कभी तुम्हें अस्वीकार नहीं किया, पर बच्ची-बच्चों को साथ लेकर चलने में भारी कठिनाई होगी और तीर्थ-यात्रा में भी गृहस्थाश्रम की सी पूरी अशान्ति रहेगी—फिर आत्मानन्द पाना तो दूर रहा । तुम जैसा सोचो—वैसा करो ! परमात्मा तुम्हें सुबुद्धि दें । मुझे जो कुछ कहना है ; पहले ही मैंने काशी में कह दिया था । 'उर प्रेरक रघुवंश-मणि' उन्हीं की प्रेरणा से सब चल रहा है । सभी लोग सुखी हैं । मेरा स्वास्थ्य अच्छा नहीं, पर यथाशक्ति उत्साह और साहस से बराबर चल फिर रहा हूँ । सब लोगों से मेरा यथोचित कहना और उत्तर शीघ्र देना । पूनम तक यहीं वास किया जायगा । पुनः पत्र देंगे !

तुम्हारा—
सूर्यवंशी सिंह

---

# तार

## ठा० सूर्यबली सिंह 'नारद'

C/o पोस्ट मास्टर, आरा

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| कुशल | शीघ्र | उत्तर दें | | चिन्ता | है | कहाँ |
| अधिक | ठहरेंगे | | | | | |
| | | | | | सरोजकी | माँ |

प्रेषक— पार्वती देवी C/o प्रार्थनासभा
बड़ा गणेश–लोहटिया
बनारस

# तार का उत्तर

## श्री पार्वती देवी

C/o प्रार्थना-सभा, लोहटिया–बनारस

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| प्राप्त | कुशल है | | चिन्ता | नहीं | पत्र | भेजा है |
| | | | | एस० | बी० | सिंह |
| | | | | | | |

प्रेषक— ठा० सूर्यबली सिंह
C/o पोस्ट मास्टर, आरा
(शाहाबाद)

नोटः—पते के साथ ८ शब्दों का ।।।), पश्चात हर शब्द का एक आना लगता है ।

# तार के सम्बन्ध में

आरा
(शाहाबाद)

प्रिये !

हरिस्मरण !

इस तार से पहले तुम्हारा एक पत्र बक्सर और एक आरा में मिल चुका है। बक्सर बड़ा सुन्दर स्थान है। यहीं पर भगवान् रामचन्द्र जी ने ताड़का राक्षसी, सुबाहू आदि राक्षसों को मारा और मारीच को अपने बाण से उड़ा दिया। यज्ञ की रक्षा करने पर महर्षि विश्वामित्र ने उन्हें शास्त्र और शस्त्र की विद्या सिखाई थी। पुराने छोटे वनखण्ड, गंगा तट पर पुराने यज्ञ कुण्ड, रामटीला और थोड़ी दूर पर अहल्योद्धार के स्थान दर्शनीय हैं। आरा आने पर कई स्थान, पुस्तकालय, जैनियों के मन्दिर देखने में आये। यहाँ धर्मशाले में ठहर कर दो दिन तक कीर्तन हुए। एक दिन श्री सूर्यनारायण के प्रसिद्ध पूजन और जलूस में भी भाग लिया। अब हरिहर क्षेत्र जाने की तैयारी है।

तार का उत्तर तो मैंने तार द्वारा दे दिया। अब कुछ डाक सम्बन्धी जानकारी की बातें लिख रहा हूँ। उन पर ध्यान देना।—

तुमने तार हिन्दी में भेज कर अपने राष्ट्र भाषा-प्रेम का अच्छा परिचय दिया। जवाबी तार भी दिये जाते हैं। तार में प्रति शब्द –) लगता है। ।।।) से कम का तार नहीं जा सकता। तार-मास्टर तार के शब्द गिनकर जितना दाम बताते हैं, उतने का डाक टिकट खरीद कर फार्म पर सटाना पड़ता है। खाना पूरी करना बहुत जरूरी है। पोस्ट आफिस का फार्म न हो तो ऊपर दिये गये नक्शे के अनुसार कागज पर पटरी से बना लेना चाहिये। कोई आपत्ति नहीं।

देखो, सरकारी कार्ड )।।। पैसे और लिफाफे ≈) में मिलते हैं। सादे कार्ड व लिफाफे पर उतने ही के टिकट लगाये जाते हैं। इक्सप्रेस डिली-

री के लिये ≈) का विशेष टिकट लगाने से चिट्ठी उसी समय जल्दी पहुँचाई जाती है। हवाई जहाज से भी चिट्ठियाँ भेजी जाती हैं। विदेश और बुक पोस्ट पर फी पाँच तोले पर )|||| पैसे का टिकट लगता है। पार्सल पर प्रति सेर अपने देश में ||) और आध सेर पर ।) पोस्टेज होना चाहिये। रजिस्ट्री के लिये पोस्ट कार्ड, लिफाफे और पैकेट आदि पर ।)|| का टिकट लगाना पड़ता है। मनीआर्डर फीस का नियम इस प्रकार है— १) से १०) तक ≈), ११) से २५) तक ।) २६) से ५०) तक ||) और १००) तक १) देना पड़ता है। विशेष बातें पोस्ट और टेलिग्राफ गाइड में छपी रहती हैं। डाकखाने में पूछ-ताछ विभाग से पूछने पर भी नियम ज्ञात होते हैं। बाहर जाने पर C/O पोस्ट मास्टर व स्टेशन मास्टर तथा धर्मशाला के नाम चिट्ठियाँ मँगाने से सहूलियत से मिल जाती हैं।

सू० ब० सिंह

---

लिफाफा

प्राइवेट-पत्र

२ आने का
स्टैम्प

सेवा में :—

प्रेषिका :—
रजतकुमारी देवी
C/O प्रार्थना-सभा,
लोहटिया, बड़ागणेश
बनारस

श्रीमान् ठा० बरजोरसिंहजी 'सरल'
'साहित्यरत्न' महोदय
९६।६ महात्मा गान्धी मार्ग
( चन्द्रिका-उद्यान )
कानपुर

# पुत्र-बधू का श्वसुर को पत्र

( श्री रामजी )

बनारस

१३-७-५२

श्री मान्यवर पिता जी !

सादर प्रणाम ।

आप की सेवा में मैंने एक लेटर भेजा था, लेकिन उसका कोई समाचार ज्ञात न हुआ । शायद आप को छुट्टी नहीं मिली, इसी से आप ने मेरे पत्र का उत्तर न दिया । भैया का भी एक पत्र आया था, उसका उत्तर मैंने शिघ्र ही दिया था । भैया के पत्र में कुछ ऐसी अनुचित बातें लिखी थीं, जिनको पढ़कर मेरे हृदय में अधिक कष्ट हुआ । शायद आप को यह सभी बातें मालूम हों और यदि मालूम न हो तो आश्चर्य की बात है ।

इसे मैं आपको बताए देती हूँ । क्योंकि यह सभी बातें पेट में रखने लायक नहीं हैं । उन्होंने लिखा था, कि जब दुलहिन आई तो २५ वर्ष का पुराना बक्स और सभी पुरानी धोतियाँ और वस्त्र लेकर आई थीं, यह सुनकर मेरी माता व मेरे पिता को भी कष्ट हुआ । आखिर यह सभी बातें लिखने से क्या लाभ हुआ । एक लड़ाई बनकर सामने खड़ी हो गई, जब मैं आप के घर थी तो अक्सर यह बातें सुनने में आया करती थीं, लेकिन मैंने किसी से कुछ न कहा और यह सभी बातें अपने पेट में रक्खीं, लेकिन फिर भी पत्र में लिख दिया गया और मौसा जो भी आए थे उनसे भी कोई ऐसी ( अनुचित ) बातें नहीं कहीं जिससे कि बुराई पैदा हो । यही बात कही थी कि लड़की आई और उसके साथ कुछ भी (वस्त्र) न था और वाकई में न था । जो बातें देखी गईं, वह कही गईं । जब मैं

यहाँ पर आई तो मेरी बहन की शादी और मेरे पास कपड़ा नहीं। माता-पिता की गरीबी हालत थी, तो मैं किस प्रकार माँग सकती थी। मैं चुप थी और ब्याह-शादी बीत गई। यह सब बातें सभी घर वालों को मालुम हो गईं।'

भैया का इधर कोई पत्र नहीं आया! शायद उन्हीं सभी बातों से नाराज हो गए हैं। आप से मैं प्रार्थना करती हूँ कि आप भैया को समझा दीजिएगा। फिर कभी यह सब बातें न लिखें। क्योंकि बाद में आप ही लोग कहते हैं कि हमारे ही घर से यह सभी बातें उठती हैं। अब ध्यान से सोचिएगा कि यह बात कहाँ से उठीं और कैसे उठीं। मैं तो किसीसे भी कपड़ा और पैसा नहीं मागूँगी। जो मेरे पास होगा, उसी से अपना पालन''''''। भैया ने लिखा था कि वहीं पर किताबें मँगवा कर पढ़ना तो हमारे पिता जी की इतनी औकात नहीं है कि सभी भाई-बहनों को पढ़ावें, किसी सूरत से तो घर का खर्चा चलता है। इसीमें हम उनसे किताबों के लिए रुपया मागें तो यह मैं उचित नहीं समझती। इसी लिए मैं आप से प्रार्थना करती हूँ। आशा है स्वीकार अवश्य करेंगे या तो आप रु० ही भेज दीजिये या पुस्तक। मैं यहाँ पर पढ़ूँगी। मैं वहाँ पर थी तो माता जी ने कहा था कि अब की वहीं पर पढ़ना। सभी किताबें १६ रू० की मिल रही हैं। जल्दी ही भेजियेगा।

अगर आप समझदार होंगे तो सभी बात समझेंगे, नहीं तो,कुछ नहीं। ज्यादा क्या लिखूँ, सभी को प्रणाम और छोटों को प्यार।

आप की—

रजत कुमारी

(छोटी दुलहिन)

---

लिफाफा

२ आने का
लिफाफा

प्रेषक :—
बरजोर सिंह
चुन्नीगंज—गान्धीमार्ग
कानपुर

श्रीमती रजतकुमारी
C/O डा० सूर्य्यबली सिंह
बड़ागणेश, लोहटिया
बनारस

## श्वसुर का उत्तर

सौभाग्यवती छोटी दुलहिन ! कानपुर
आशीर्वाद । २७।७।५२

तुम्हारा पत्र आया। समाचार विदित हुए। पत्र पढ़कर प्रसन्नता हुई। मेरे पास यह तुम्हारा पहिला ही पत्र है। नहीं तो उत्तर अवश्य देता। भैया ने यदि इधर-उधर की बातें लिखी हैं तो अच्छा नहीं किया। मुझे यह सब बातें नहीं मालूम। तुम्हें कष्ट हुआ, यह सुनकर मुझे दुःख हुआ। आशा है तुम अपने हृदय को शान्त करोगी। और उसका कुछ ध्यान न करोगी। तुमने जो बातें अपने हृदय में रक्खीं वह बहुत ही अच्छी बात है। यही बड़प्पन है। गम्भीरता ही स्त्री का भूषण है। जब तुम बहुत घबड़ा गई थी तब मैंने इसी कारण से जाने के एक दिन पहिले हमने तुम्हें डाँटा था। किन्तु इन सब बातों का मतलब यह नहीं है कि तुम्हारे प्रेम में और मेरे प्यार में कोई कमी आ गई है। भैया

में बहुत ही लड़कपन है। गम्भीरता उनमें कम है, किन्तु हृदय स्वच्छ है। उन्हें कभी न कभी समझ तो आवेगी ही! अतएव उनकी बातों को तुम अपने हृदय में मत रखना। क्योंकि तुम्हारा और इन लोगों का तो जन्म का साथ रहेगा। फिर भी तुम्हारे वह बड़े हैं। रह गया तुम्हारी माताजी को उन्होंने जो बात लिखी उसका हमें दुख है। माता जी की बात क्या कहें। उनकी समझ। मौके से समझा देंगे!

इधर १२ तारीख को लिखी १७ ता० को लाल भैया की चिट्ठी बम्बई से हम लोगों के पास आई है। तुम्हारी माता जी ३, ४ दिन से बहुत ही रोती हैं, लाल भैया के लिए। उनकी चिट्ठी में सब हाल अच्छा है। खाने-रहने का प्रबन्ध है—स्वास्थ्य भी ठीक है किन्तु माता-पिता का हृदय नहीं मानता। और कोई बात नहीं है। मेरे एक दोस्त २५ ता० को बम्बई पहुँचेंगे। उनके हाथ रुपया भी भेज रहा हूँ। यदि वह एक सप्ताह तक नहीं ठीक से सूचना अपने कार्य की देंगे, तो मैंने जाना निश्चय कर लिया है, आज तैयारी भी हो गई थी, किन्तु तुम्हारी माता जी वगैरः ने रोक दिया, क्योंकि मेरे व्रत का आज १५ वाँ दिन है, केवल दूध और नीबू लेता हूँ, स्वास्थ्य ठीक है। कल से एक सप्ताह साग सब्जी लूँगा, उसके बाद अन्न, और १, २ अगस्त को बम्बई अवश्य चला जाऊँगा। मामा जी भी प्रयाग से जायँगे, आज उन्हें पत्र लिख रहा हूँ। मैंने पत्र ध्यान से पढ़ा। बाबू जी के स्वास्थ्य की बात सुनकर चिन्ता हुई। तुम उनसे कुछ मत कहना। मैं जाने के पहिले कुछ भेजूँगा। वह केवल व्यय होगा, तुम पुस्तकों की चिन्ता मत करना। मैं यहीं खरीदूँगा, तुम्हें परीक्षा मार्च सन् १९५३ ई० में देना है। अभी आरम्भ करो और माता-पिता की सेवा करो। मैं लौटते ही अच्छे दिन में एक मास के अन्दर ही तुम्हें बिदा कराने आऊँगा। शेष आनन्द है। सबको आशीर्वाद कहना। माता-पिता से यथायोग्य। यहाँ के सब लोगों का आशीर्वाद। माताजी का सबको नमस्ते। बच्चों को आशीर्वाद, तथा नमस्ते।

आशीर्वादक—
बरजोर सिंह

---

# प्रेमिका की चिट्ठी का उत्तर

[ लेखक—कविवर 'चंचरीक' ]

( यह प्रेम-पत्र कपोल-कल्पित नहीं, बिल्कुल सच्चा है। इसकी लाइन-लाइन में कितनी सौम्यता और सरलता है! दोनों ओर में प्रेम-विभोर होने की मस्ती में तारीख लिखने की भूल हुई है। ऐसी भूलें तो तो प्रेमियों के लिए अनिवार्य है।—सं० )

काशी-कैलाश

..................३७

श्रीमान्,

प्रेम—

मैं कुशल-क्षेम से हूँ, आपकी कुशलता चाहती हूँ। आपका कृपा-पत्र भट्टजी के द्वारा उपलब्ध हुआ और आज एक सुन्दर कविता भी श्री पाण्डेयजी के सुन्दर हाथों से मिली। क्षमा कीजियेगा, मैंने आपके पहले पत्र का उत्तर नहीं दिया। कुछ ऐसे ही कारणवश। इससे आप यह न समझियेगा कि मैं आपको भूल गई हूँ। भला आप कभी भूलने वाले हैं? आपने तो मेरे हृदय में साहित्य का सरोवर बहा दिया है। राष्ट्रीयता का शंख फूँक दिया है। इसके लिए सप्रेम मेरा धन्यवाद स्वीकार कीजिये।

आपके दर्शनों की इच्छा है। देखें, उसे ईश्वर कब पूरा करता है।

आपकी वही—

शैल

गोरखपुर
.........३७

स्नेहमयी श्रीमतीजी,

प्रेम—

[ १ ]

प्रिय प्रेम-पत्र प्रेमी के हाथों से मैंने पाया।
पाते ही हर्षित होकर छाती से उसे लगाया॥
पढ़ते ही पढ़ते-पढ़ते आनन्द लहर लहराई।
मानो सहसा खोई निधि जिसने अपनी हो पाई॥

[ २ ]

है प्रेम-पत्र वा किम्वा? जादू है! उच्चाटन है!
है यन्त्र अनोखा कोई? वा तन्त्र-मन्त्र मारन है!!
पहचाना इन आँखों ने—कर-कमलों का वह लिखना!
जागृत में उसको पाकर, मैं देख रहा हूँ सपना!!

[ ३ ]

वह भूली नहीं हमें है नित प्रति की सारी बातें!
आशा की आशा में ही कितनी बीती हैं रातें!!
संगीत-काव्य धारा में था गोता निसि-दिन लगता!
जागती अमा की रजनी, 'पूर्णिमा' हमेशा रहता!!

[ ४ ]

प्रेयसि! मेरी लम्बी है जीवन की करुण-कहानी।
कुछ छिपी नहीं है तुमसे, जो ठान इधर है ठानी॥
जपता रहता हूँ निशि-दिन तेरे नामों की माला।
पीने को सदा तरसता, मस्ती का मनहर प्याला॥

[ ५ ]

इस जीवन-युग में मैंने कितने धक्के हैं खाये!
अपने दिल की भट्ठी में रहता हूँ आग छिपाये!!

मुझको विश्वास नहीं है मेरा संसार बसेगा !
मेरे सूखे आँगन में क्या कभी मेह बरसेगा !!

[ ६ ]

जगमग वह ज्योति तुम्हारी आँखों में नित रहती है !
वेदना, कसक ले करके, अन्तरतर में उठती है !!
जी में आता है केवल, बस साथ तुम्हारे डोलूँ !
हो बन्द हृदय के भीतर रस की वह टंकी खोलूँ !!

[ ७ ]

मैं रस-लोभी भौंरा हूँ तुम मंजु कमलिनी-रानी !
बस मुझे क्षमा दे देना, यदि कर बैठूँ नादानी !!
मेरी भी तो इच्छा है, दर्शन की प्रेम-मिलन की !
चातक बन सदा तड़पता, है होश नहीं तन-मन की !!

[ ८ ]

प्रेयसि ! बड़भागी है वह चिट्ठी का लानेवाला !
झूमता सदा मस्ती में रस का बरसाने वाला !!
कितना सुन्दर मनहर है वह प्यारा काकुलवाला !
उसने तो खूब निबाहा, बन करके 'दूत' निराला !!

[ ९ ]

अपनी यह जीवन-नइया, दी मैंने छोड़ लहर में !
तेजी से उछल रही है, पड़ करके कठिन भँवर में !!
बस केवल हाथों में है इसका पतवार तुम्हारे !
मझधार डुबा दो चाहे, वा कर दो इसे किनारे !!

[ १० ]

प्रेयसि, तुम सुख से रहना, ईश्वर से यही विनय है !
है ध्येय हमारा पक्का तेरे ही लय में लय है !!

अब अधिक नहीं लिख सकता, हूँ बन्द लेखनी करता।
मतवाला-पागल होकर पीड़ा से पीड़ित रहता !!

आपका भूला हुआ—
'चंचरीक'

---

# स्त्री की दर्द भरी चिट्ठियाँ

[ लेखक—श्रीमती सुभद्रा कुमारी चौहान ]

शहर में प्लेग था ! लोग धड़ाधड़ मर रहे थे। बीमारी भी ऐसी थी—बीमार पड़ते ही लाश निकलते देर न लगती। सब लोग शहर छोड़-छोड़ कर बाहर बँगले में या झोपड़े बनाकर रहने के लिए भागने लगे। न चाहते हुए मुझे शहर छोड़ना पड़ा। मुझे यहाँ से वहाँ भागना अच्छा न लगता था। घर में मैंने सबको प्लेग का टीका लगवा दिया था और शाम को ५-५ बूँद प्लेगकिओर भी पिला दिया करता था। इच्छा थी कि शहर में बना रहूँ। कौन यहाँ से भागने की झंझट करे। वैसे ही खर्च के मारे हैरान था। फिर और लोगों की तरह मैं झोपड़ा बनाकर भी तो न रह सकता था। बंगलों की शान में फरक न पड़ जाता ? रहना तो मुझे बँगले पर ही पड़ेगा, और इन दिनों बँगले पर ही पड़ेगा, और इन दिनों बँगले के मालिकों का दिमाग तो सातवें आसमान पर ही रहता है—१००), ७५) और ५०) से नीचे तो वह बात ही नहीं करते फिर आज-कल की आमदनी में किराये का कम-से-कम ५०) माहवारी ही रख लो तो ४ महीने में २००) हो जाते हैं। मुश्किल ही समझो, पर करता क्या ? अपने प्रयत्न भर तो मैंने शहर में ही रहे आने की कोशिश की, पर मेरी स्त्री न मानी। उसने, जब तक मैं मकान बदल कर बँगले पर रहने न चला गया, मेरा खाना-पीना और सोना हराम कर दिया। उसकी एक ज़रा-

सी बच्ची थी, जिसके लिए वह इतनी व्याकुल रहती—जैसे सारे शहर-भर का प्लेग उसी पर फट पड़ेगा।

\+ \+ \+

कचहरी की छुट्टी थी। मैं अपने आफिसवाले कमरे में एक नौकर की सहायता से अपनी कानून की किताबें जमा रहा था। कमरे में कई आलमारियाँ थीं। मैं उन्हें साफ करवा के वहाँ अपनी पुस्तकें और अन्य वस्तुएँ तरतीबवार रखवा रहा था। उन आलमारियों से रद्दी कागजों के साथ एक लिफाफा भी वजन में जरा भारी होने के कारण खट से नीचे गिर पड़ा। मैंने उसे गिरते देखा, किन्तु उदासीन भाव से फिर अपने काम में लग गया। मैं कमरे से बाहर जाने लगा—लिफाफा फिर मेरे पैरों से टकराया, इस बार मैंने उसे उठा लिया, उठाकर देखा तो ऊपर किसी का भी पता तो न था, पर वह मजबूत डोरे से कसकर बाँधा गया था और गाँठ के ऊपर चपड़े से सील लगी हुई थी। लिफाफे को उठाकर मैंने जेब में रख लिया। दिनभर कार्य की अधिकता के कारण मुझे उसकी याद ही न रही।

[ २ ]

शाम को जब मैं भोजन करके लेटा तो क्रम-क्रम से दिनभर की घटनाओं पर विचार करने लगा। एकाएक मुझे उस लिफाफे की याद आ गई। मैंने बिस्तर से उठकर जेब से लिफाफा निकाला और कैंची से धागे को काट कर सावधानी से खोला, देखा तो उसमें किसी स्त्री के लिखे हुए कुछ पत्र थे। उत्सुकता और बढ़ी। मैंने पत्रों को तारीखवार पढ़ना आरम्भ किया। पहला पत्र इस प्रकार था।

शान्ति-सरोवर
१।९।३१

मेरे देवता !

मुझे मालूम है कि आप मुझसे नाराज हैं। थोड़ा भी नहीं बहुत अधिक। यहाँ तक कि आप दो अक्षर लिखकर अपना कुशल-समाचार

देना भी उचित नहीं समझते। आपकी इस नाराजी का कारण भी मुझसे छिपा नहीं है।

मैं ही जानती हूँ कि किन परिस्थितियों में पड़कर मैं आपकी आज्ञा का उल्लंघन कर रही हूँ। यदि आप मेरे स्थान पर होते तो आप भी वही करते जो मैं करती हूँ।

अन्तमें आपसे यही निवेदन करती हूँ कि आप मुझसे नाराज न हो। अपने कुशल समाचार का पत्र भेजकर अनुगृहीत करें।

आपकी ही—
प्रमिला

---

पत्र २

शान्ति सरोवर
१०।९।३१

मेरे सर्वस्व !

उस दिन पत्र भेजकर कई दिनों तक उत्तर की प्रतीक्षा करती रही, किन्तु आज तक आपका एक भी पत्र नहीं मिला। उत्सुक नेत्रों से रोज पोस्टमैन की राह देखती हूँ। वह आता है और मेरे दरवाजे की तरफ बिना मुड़े हुए ही चला जाता है। सबके पास चिट्ठियाँ आती हैं परन्तु मेरे पत्थर के देवता ! आप न पसीजे। आपका पत्र एक भी न आया, न जाने कितने तरह के विचार आपके दिमाग में आते और जाते होंगे, और आप न-जाने क्या क्या सोच रहे होंगे। कदाचित् आप सोचते हों कि मैं बड़ी अकृतज्ञ, मूर्खा और अभिमानिनी हूँ; जिन लोगों ने मेरे साथ इतनी भलाई की, मुझे सर आँखों पर रक्खा, इन्हीं के साथ मैं कृतघ्नता कर रही हूँ। यही न ? किन्तु मैं क्या करूँ ? मैं परवश हूँ। पत्र में कुछ लिख नहीं सकती। यदि आप कभी मुझसे मिलने का कष्ट करेंगे, अपने चरणों के दर्शन का सौभाग्य देंगे, तब मैं आपके चरणों पर सर रखकर आपको समझा दूँगी—आपको बतला दूँगी कि मैं अपराधिनी

नहीं हूँ; तब आप जान सकेंगे कि मैं कितनी विवश और कितनी निरुपाय हूँ। नाराज तो उसी से हुआ जाता है जो नाराजी सह सके। समय पाकर चरणों पर सर रखकर अपने अपराधों को क्षमा करवा सके। किन्तु आप नाराज हैं ? मुझसे ! जो न-जानें कितने मील की दूरी पर है। जो हर प्रकार से विवश है, जिसे आपको छूने तक का अधिकार नहीं, जो केवल आपकी कृपादृष्टि की भिखारिणी है। आह ! यदि आप मेरी विवशता का कुछ भी अनुभव करते...।

आप मुझसे हँसकर बातें करते हैं। मैं हँस देती हूँ, अपने को धन्य समझती हूँ। कल से आप मुझसे बात ही न करना चाहें तो मैं आपका क्या कर सकती हूँ ? मुझे क्या अधिकार है सिवा इसके कि कलेजे पर पत्थर रखकर, सब चुपचाप सह लूँ। मैं खुलकर रो भी नहीं सकती। मुझे इतना भी तो अधिकार नहीं है। आपने नाराज होकर पत्र लिखना बन्द कर दिया है, कल यदि आपको मेरी शक्ल से भी नफरत हो जाय तो भला सिवा रोने के मेरे पास और क्या बच रहेगा ! मुझ सरीखी तो आपके घर चार दासियाँ होंगी। किन्तु मेरी दुनिया में कौन है ? मैं तो घर-बाहर की ठुकराई अभागिनी अबला हूँ। आपने दया करके मुझे सम्मान, आदर और अपने हृदय में आश्रय दिया है। उसे इस निर्दयता से न छीनिये। एक बार मुझसे मिल लीजिए। इसके बाद जैसी आपकी धारणा हो वैसा किजिए। आप मुझे जिस दंड की अधिकारिणी समझेंगे मैं उसे सहने के लिए तैयार हूँ। यदि आप मुझे अपने चरणों से दूर कर देंगे तब भी मैं आपकी ही रहूँगी। समाज की आँखों में नहीं, किन्तु अपनी और परमात्मा की आँखों में ! आप मुझे भले ही अपनी न समझें, परन्तु मैं तो आजीवन आपको देवता की तरह पूजती रहूँगी। मेरा अटल विश्वास है कि आप सब के होने के बाद थोड़े से मेरे भी हैं कभी साल छः महीने में मिनट-दो मिनट के लिए ही सही, मुझे भी आपके चरणों की सेवा करने का अधिकार है।

उत्तर की प्रतीक्षा में

अभागिनी प्रमिला

---

पत्र ३

शान्ति सरोवर
३०।९।४१

मेरे स्वामी !

यह तो हो ही नहीं सकता कि मेरे पत्र आपको मिलते ही न हों। क्षण-भर के लिए यह मान भी लिया कि मेरे पत्र आपको मिले ही नहीं। फिर भी क्या एक कार्ड पर दो शब्द लिखकर आप मेरे पत्र न भेजने का कारण न पूछ सकते थे ? खैर, आप अपनी मनमानी कर लीजिये। मैं हूँ भी इसी के योग्य; कहा भी गया है—जैसा देव वैसी पूजा। आपने मुझे ठुकरा कर, मेरी अवहेलना करके उचित ही किया है। इसमें मैं आपको दोष कैसे दूँ ? जिसका जन्म ही अपमान, अवहेलना और अनादर सहने के लिये हुआ हो, वह उससे अधिक अच्छी वस्तु की आशा ही क्यों करे ? मैं अपने आपको भूल गई थी। आज मेरी आँखें खुल गईं। मुझे अपनी थाह मिल गई। मेरी समझ में आ गया कि मैं कहाँ हूँ।

परमात्मा ने स्त्री-जाति के हृदय में इतना विश्वास, इतनी कोमलता और इतना प्रेम शायद इसीलिये भर दिया है। कि वह पग-पग पर ठुक-राई जावें जिस देवता के चरणों पर हम अपना सर्वस्व चढ़ाकर, केवल उसकी कृपा-दृष्टि की भिखारिणी बनती हैं वही हमारी तरफ आँख उठाकर देखने में भी अपना अपमान समझता है। माना कि मैं समाज की आँखों में आपकी कोई नहीं। किन्तु एक बार अपना हृदय तो टटोलिये, और सच बतलाइये, और सच बतलाइये, क्या मैं आपकी कोई नहीं हूँ। समाज के सामने अग्नि को साक्षी देकर हम विवाह-सूत्र में अवश्य नहीं बँधे, किन्तु शिवजी की मूर्ति के सामने भगवान् शंकर को साक्षी बताकर क्या आपने मुझे नहीं अपनाया था ? यह बात गलत तो नहीं ? मैं जानती हूँ कि आप यदि मुझसे बिलकुल न बोलना चाहें, किसी तरह का भी सम्बन्ध न रखना चाहें तब भी मैं आपका कुछ नहीं कर सकती। यदि किसी

से कुछ कहने भी जाऊँ तो सिवा अपमान और तिरस्कार के मुझे क्या मिलेगा ? आपको तो कोई कुछ भी न कहेगा, आप फिर भी समाज में सिर ऊँचा करके बैठ सकेंगे। किन्तु मेरे लिये कौन-सा स्थान रहेगा ? अभी एक रूखा-सूखा टुकड़ा खाकर जहाँ रात को सो रहती हूँ, फिर वहाँ से भी ठोकर मारकर निकाल दी जाऊँगी, और उसके बाद गली-गली की भिखारिन बन जाने के अतिरिक्त मेरे पास दूसरा क्या साधन बच रहेगा ? सम्भव है आप आज मुझे दुराचारिणी या पापिनी समझते हों; और इसीलिए बहुत सोच-विचार के बाद आपने मुझसे सम्बन्ध-त्याग में ही कुशलता समझी हो, और पत्र लिखना बन्द कर दिया हो।

खैर, आप मुझे कुछ भी समझें, किन्तु ऊपर से परमात्मा देखता है कि मैं क्या हूँ ! दुराचारिणी हूँ, या नहीं पापिनी हूँ या क्या ? इसका साक्षी तो ईश्वर ही है, मैं अपने मुँह से अपनी सफाई क्या दूँ ? अब केवल यही प्रार्थना है कि मुझे क्षमा करना, मेरी त्रुटियों पर ध्यान न देना ; और कृपा कर मेरे पत्र का उत्तर भी न देना। क्योंकि अब आपका पत्र पढ़ने के लिये, शायद मैं संसार में भी न रहूँ।

अभागिनी—

प्रमिला

---

[ ३ ]

पत्र पढ़कर मैंने एक ठंडी साँस ली और करवट बदली। देखा—न जाने कब से मेरी स्त्री सुशीला मेरे सिरहाने खड़ी है। मुझे देखते ही वह भागी। मैंने दौड़कर उसकी धोती पकड़ ली और उसे पलँग तक खींच लाया। उसे जबरन पलँग पर बैठा कर मैंने पूछा—'तुम भागी क्यों जा रही थी ?'

'तुम बड़े कठोर हो' उसने मुँह फेरे-ही-फेरे उत्तर दिया।

'क्यों ?' मैंने उसका मुँह अपनी तरफ करते हुए पूछा—

'मैं कठोर कैसे हूँ ?'

अपनी आँखों के आँसू पोंछती हुई वह बोली—

'यदि तुम निभा नहीं सकते थे तो उस बेचारी को इस रास्ते पर घसीटा ही क्यों ?'

मुझे हँसी आ गई, हालाँकि प्रमीला के पत्रों को पढ़ने के बाद मेरे हृदय में भी एक प्रकार का दर्द-सा हो रहा था। मुझे स्त्रियों की असहायता, उनकी विवशता और उनके कष्टों से बड़ी तीव्र, मार्मिक पीड़ा हो रही थी। मैंने किञ्चित मुस्कराकर कहा—

'पगली ! यह पत्र मेरे लिये नहीं लिखे गये !'

उसकी भवें तन गईं, बोली—

'तो भला छिपाते क्यों हो ? क्या मैं बुरा मानती हूँ ! बुरा मानती हूँ ! जरूर यदि मैं प्रमीला के पत्र न पढ़ चुकी होती। पत्र पढ़ने के बाद तो मुझे उसपर क्रोध के बदले दया ही आती है। तुम यदि मुझे उसका पता बता दो तो मैं स्वयं उसे यहाँ लिवा लाऊँ। बेचारी का जीवन कितना दुःखी है।'

मैंने कहा—'भला मैंने कभी तुमसे झूठ भी बोला है। यह पत्र मुझे आज इसी कोठरी में रद्दी कागजों में मिले हैं। जिस लिफाफे में ये बन्द थे वह भी यह है—देखो।' यह कहते हुए मैंने लिफाफा उठाकर सुशीला के सामने रख दिया। सुशीला ने एक बार लिफाफे की ओर और फिर मेरी ओर देखते हुए कहा—

'तुम्हीं क्या, पुरुष मात्र ही कठोर होते हैं।

---

# प्रेमलोक

[ लेखक—सूर्य्यबली सिंह ]

( काल्पनिक पत्र )

गोदौलिया
बनारस ।

प्यारे

पत्र मिला, प्रसन्नता हुई। प्रेम में प्रेरित होकर आपका यह लिखना कि मैं आपको भूल-सी गई हूँ, इसका उत्तर हृदय पर हाथ रखकर पहले अपने मन से पूछिये और फिर हृदय से हृदय, और आँख से आँख मिलाकर मेरे मन में घुसकर देखिये कि मैं आपको भूली हुई हूँ या आपके चित्र को मैंने प्रेम की वेदी पर सजाकर रखा है। अस्तु, हम दोनों में भेद केवल इतना है कि आप एम० ए० पास करके निश्चित होकर रिसर्च में लगे हैं और मैं बी० ए० पास करने की चिन्ता में उलझी हुई हूँ। इस पर भी अगर आप यह खयाल करें कि मैं आपको भूली हुई हूँ तो मुझे किसी कवि का नीचे लिखकर सन्तोष कर लेना होगा।

तुझमें मैं और मुझमें तू आँखें मिलाकर देख ले।
और गर देखे न तू तो मुझ पै है इल्ज़ाम क्या॥

इस बार एक बहुत मजे की बात आपने लिखी है। वह यह कि मुझे रोनी सूरत बनाने का निष्फल प्रयत्न आपने किया है। ज्ञात होता है कि आपको किसी प्रकार यह मालूम हो गया है कि मैं आज कल रोनी शक्लों का एक अल्बम् तैयार कर रही हूँ। इसलिए यह फिकरा मुझ पर कैसा है! ध्यान रहे कि रोते को हँसाने वाली रोनी सूरतें मैंने आपके हँसाने के लिए ही एकत्रित की हैं, जिन्हें गर्मियों की छुट्टी में आपके आने पर दिखाकर हँसाऊँगी सच मानिये, आप अपनी शक्ल देखकर, हँसी के मारे लोट-पोट हो जायँगे।

इस पत्र में मुझे अधिक लिखना था, अतः आपकी मीठी चुटकियों का कहाँ तक उत्तर दूँ, यह बात पत्र लिखते समय मैं सोच रही थी। इतनेमें एक पुराना शेर मुझे याद आ गया, जिसे लिखे देती हूँ। इसी में आप मेरा उत्तर कृपया समझ लें।

यूँ तो ऐ सय्याद आजादी में हैं लाखों मजे।
*दाम के नीचे फड़कने का तमाशा और है॥

ये तो हुईं आपके पत्र की बातें, अब मतलब की बात सुनिये। आप जानते ही हैं कि आजकल नवशिक्षितों में प्रेम के सम्बन्ध में काफी दिलचस्पी है। कालेज डिबेटिंग सोसाइटी में इसी विषय पर अगले मास वादानुवाद होगा। कम्बख्तों की मार, प्रेम पर निबन्ध लिखने के लिए आग्रहपूर्वक मुझसे भी कहा गया है। घबड़ा रही हूँ कि प्रेम ऐसे गहन विषय पर मैं क्या लिख सकूँगी।

जो भी हो, लिखना तो पड़ेगा ही। यह सन्तोष की बात है कि आपके पत्रों में प्रेम के सम्बन्ध में कुछ-न-कुछ चर्चा रहने से उनसे मुझे इस अवसर पर मदद मिल जायगी, फिर भी मुझे अपने निबन्ध के लिए आपकी सहायता की आवश्यकता है।

किसी पत्र में आपने लिखा था कि प्रेम की खोज करनेवालों ने प्रकृति ( Matter ) में लगाये गये प्रेम को पार्थिव ( इश्केमजाजी ) और ( Force ) में लगाये गये प्रेम को पारमार्थिक ( इश्के-हकीकी ) माना है और जिस प्रकार कि विद्यार्थी को आरम्भ में स्थूल और बाद में सूक्ष्म बातों का ज्ञान कराया जाता है उसी प्रकार पारमार्थिक प्रेम को समझने के लिए पहले पार्थिव प्रेम को समझ लेना जरूरी है। मैं चाहती हूँ कि इस सम्बन्ध में आप कुछ और अधिक प्रकाश डालने के साथ-साथ नीचे लिखी मेरी शंकाओं को भी कृपया दूर करें, ताकि मुझे अपने निबन्ध में सहायता मिल सके।

* दाम = जाल।

कहा जाता है कि विषयों में जो सुख है वह इन्द्रियों का है, प्रेम का नहीं। इस इन्द्रिय-सुख में मनुष्य क्या पशु-पक्षी तक सभी लिप्त हैं। भोग वास्तव में पशुओं का धर्म है, इसीलिए उन्हें भोग-योनि माना गया है, किन्तु मनुष्य भोग में गति रखने के अतिरिक्त कर्म में भी गति रखता है और इसके द्वारा वह अपने को पशु से मनुष्य बना सकता है। इसीलिए मनुष्य को कर्मयोनि माना गया है। भोग में लीन मनुष्य आकृति में तो मनुष्य है, पर स्वभाव में पशु। किसी कवि ने कहा है—

क्या हँसी आती है मुझको हजरते इन्सान पर।
काम बद तो खुद करें लानत करें शैतान पर॥

पशु-स्वभाव रखनेवाला मनुष्य भोग को ही प्रेम समझता है। उन्नत-हृदय मनुष्य प्रकृति-निर्मित सुन्दर एवं सुकुमार शरीरों का स्पर्श उनके आलिंगन और चुम्बन को प्रेम मानकर भोग के प्रेम को अलग करता है। ध्यान रहे कि जिस प्रकार भोग मूत्र-इन्द्रिय का विषय है उसी प्रकार स्पर्श, आलिंगन, चुम्बन आदि भी अन्य इन्द्रियों के विषय हैं। तो फिर बताइये कि प्रेम आप किसे कहते हैं और उसका आनन्द क्या है ?

विस्तार-भय से अधिक नहीं लिखती। आशा है, आप मेरे अभिप्राय को अच्छी तरह समझ गये होंगे। किसी कवि के नीचे लिखे शेर को ध्यान में रख इस पत्र का उत्तर अति शीघ्र देने की कृपा करें।

उड़ा पतंग मोहब्बत का चर्ख से भी दूर।
*खिरद की डोर को अब छोड़ दीजिये तो सही॥

आशा है, आप प्रसन्न हैं।

आपकी प्यारी,
स्नेहलता।

---

* खरद=बुद्धि।

अमीनाबाद,
११।३।३७

प्रिये,

प्रेम से सराबोर तुम्हारा पत्र मिला जिसे पढ़कर मन प्रफुल्लित हुआ। कहना न होगा कि तुम्हारे पत्रों में कुछ ऐसी छेड़छाड़ रहती है जो इतनी दूर होने पर भी मुझे गुदगुदाने लगती है, जिससे कभी-कभी मैं तंग-सा आ जाता हूँ। किन्तु इस गुदगुदी में तुम्हारे प्रेम की झलक मेरे हृदय में प्रतिबिम्बित होकर तुम्हारे सुन्दर रूप को आँखों के सामने खड़ा कर देती है। इस प्रकार हम दोनों मानसिक संसार में मिल लेते हैं। और इस मिलन से प्रवाहित मधुर रसपान करके, मन, मतवाला होकर उस प्रेम-स्रोत को ढूँढ़ने लगता है, जिसके रसपान से प्रेम के पुजारी अमर हुए और प्रेम-देवता बनकर प्रेम-मार्ग में भटकने वाले यात्रियों को ज्योति प्रदान करते हुए उनके हृदयाकाश में अमृत बरसाते रहते हैं।

यह मानी हुई बात है कि प्रेम मतवाला होता है और उसकी मादकता को सँभालना मुझ ऐसे मरीजे लाइलाज के लिये बहुत कठिन है। अस्तु, तुम्हारा पत्र मिलने के थोड़ी देर बाद तुम्हारे प्रेमपाश में बँधा हुआ बिस्तर पर जा लेटा। मस्ती में तो था ही, आँख लगने पर देखता क्या हूँ कि मैं तेजी से मस्ती के नशे में हवा के घोड़े पर उड़ रहा हूँ और उड़ते-उड़ते प्रेम-लोक की ओर जा रहा हूँ। मार्ग में मनको लुभाने वाली सुन्दर-सुन्दर आकृतियाँ मिलने लगीं। पहले तो स्कूलों के सुन्दर और सुकुमार लड़के सिगरेट के धुएँ से कोमल कलेजे को छलनी बनाते हुए प्रेम-लोक का रास्ता दर्याफ्त करते दिखाई दिये, इसके बाद नाविल हाथ में लिये और जनानी शक्ल बनाये कालेज के कुछ विद्यार्थी सिराज कवि की नज्म का नीचे लिखा टुकड़ा गाते हुए मिले।

वह अजब घड़ी थी कि जिस घड़ी, लिया दर्स नुसखाये इश्क का।
कि किताबें अक्ल की ताक पै, जो धरी थी यूँ ही धरी रही॥

आगे बढ़ने पर कुछ कालेज-गर्ल्स अपने-अपने प्रेमियों की फोटो

लिये मिलीं। नीचे लिखा नजीर की नज्म का टुकड़ा मधुर स्वर से कोरस में गा रही थीं।

काँटा किसी के मत लगा, गो मिस्ले-गुल फूला है तू।
वह तेरे हक में तीर है, किस बात पर भूला है तू॥

इतने में देखा कि किसी सिनेमा कम्पनी की ओर से तीरे नजर, तर्जे अदा, हुस्न का नजारा, दर्दे-दिल, जख्मी जिगर, चमन की चिड़िया, नखरों में गरम मसाला तथा तथा बेवफा माशूक नाम के ट्रैक्ट बाँटे जा रहे थे।

इसके बाद एक रिटायर्ड स्काउट मास्टर भी दिखाई दिये जो "सौन्दर्योपासक" नामक पुस्तक की प्रतियाँ बेच रहे थे। साथ में स्काउटों तथा गर्ल्स गाइड के कुछ फोटो भी बिक्री के लिये थे। एक दो मिनट का अन्तर देकर स्काउट मास्टर साहेब प्रेम के आवेश में आकर नीचे लिखा चलतू शेर गा उठते थे।

हम आह भी करते हैं तो हो जाते हैं बदनाम।
वो कत्ल भी करते हैं, तो चर्चा नहीं होता॥

कहना न होगा कि पास ही में एक साहित्य-सेवी भी बाल बढ़ाये खद्दर का कुरता और फतुई पहने, जिसकी जेब में फाउन्टेन पेन खुसी थी, हाथ में डंडा लिये अकड़ रहे थे। इनकी हुलिया में विशेषता यह थी कि उनकी चिन्धी आँखों की सरपरस्त भौंहों के बीच छोटी काली बिन्दी थी। एक आँख का चश्मा, जो काले डोरे में बँधा हुआ गले में पड़ा था, हाथ से अपनी बाँई आँख के सामने लगाकर बातें करते थे। साहित्य-सेवी महाशय के पीछे असली और नकली कोकशास्त्र के मनचले सोल एजेन्ट भी मौजूद थे, जो प्रेम-मार्ग यात्रियों को बनारसी के खयाल का टुकड़ा सुनाकर उत्साहित करते थे।

इश्क में जी जाना हमने, समझा यही जी जाना है।
जाना जाना के दर पर, जान बेचकर जाना है॥

यह देख साहित्य-सेवी महाशय 'सत्यं शिवं सुन्दरं' की आवाज लगाते हुए सोल एजेण्ट साहब के पास पहुँच कर ऊँचे स्वर में कहने लगे—'ब्यूटी कम्पटीशन' नामक एक पुस्तक मैंने हाल में लिखी है, जिसपर मुझे पुरस्कार भी मिला है। स्कूल, कालेज, होस्टलों में धड़ाधड़ बिक रही है। इसकी एजेन्सी ले लेने से आपको बहुत लाभ होगा। ध्यान रहे, इसका प्रचार बढ़ाने के लिए 'चना जोर गरम' की तर्ज जिसे साधारण लोग बहुत पसन्द करते हैं, अपने विज्ञापन में मैंने नकल कर ली है, जिसे ध्यान देकर सुनिये—

पुस्तक लिखी मैंने अर्जेण्ट, इसको पढ़ते स्टूडेण्ट।
पीते सिगरेट एलीफेण्ट, पाते नम्बर हंण्ट परसेन्ट॥

इस विज्ञापन के सुनने के बाद नशे ने जियादा जोर किया और मैं आगे बढ़ा। देखा कि चन्दा समेट एक लीडर महोदय भी एक हाथ में झोली, दूसरे हाथ में रसीद बही लिये हुए प्रेमियों से उनके प्यारे-प्यारियों के सदके में दान के रूप में धन वसूल कर रहे थे। प्रेमीगण अपने माशूकों की सलामती के लिए खुशी से कुछ-न-कुछ रकम झोली में डाल देते। साथ में एक उपदेशकजी भी थे जो शुद्ध सात्विक प्रेम की मीमांसा करके उसका महत्व प्रेमियों को समझाते थे और जमाने की रफ्तार के सम्बन्ध में उपदेश की जोश में आकर बेढबजी का नीचे लिखा शेर उगल पड़ते हैं—

नयी तालीम से यारो यही निकला नतीजा है।
चचाके सामने लेडी लिये लेटा भतीजा है॥

थोड़ा आगे बढ़ने पर मालूम हुआ कि जिन्दा दिल दो बूढ़े प्रोफेसर भी जा रहे हैं, जो बारी-बारी पारमार्थिक प्रेम-सम्बन्धी प्रसिद्ध कवियों की नीचे लिखी रचना बड़े प्रेम से गाते थे—

जिसका देखना ही मुहाल था, न था जिसका नामोनिशां कहीं।
सो हर एक जर्रे में इश्क ने, मुझे उसका जल्वा दिखा दिया॥

की प्रतीति हो सकती है, अतः ब्रह्म की प्रतीति के विषय में शंका करना व्यर्थ है। बस, इसीसे आकाश को ब्रह्म का प्रतीक या चिह्न कहा गया है। यह आकाश ही वायु संघात से मेघों द्वारा पृथ्वी पीठिका पर वर्षा करता है, जिससे धान्यादि की उत्पत्ति होती है।

ब्रह्म का यह प्रतीक मनुष्य-शरीर में भी है, जिसका अनुभव योगी पुरुष करते हैं। उसका नाम है 'ज्योतिर्मयलिंग'। जिस प्रणव में 'अ' कार रूप से ब्रह्मा, 'उ' कार से विष्णु 'म' कार से 'शिव' का समावेश है, उसी 'ॐ' का प्रतीक ज्योतिर्मयलिंग है। इस ज्योतिर्मयलिंग का दर्शन योगीजन समाधिकाल में करते हैं। योगशास्त्र का वचन है—

"मूर्द्धा ज्योति दर्शनम्।"

यह ज्योतिर्मयलिंग षट् चक्रान्तर्गत मूलाधार से समुत्थित होकर ब्रह्म-रन्ध्र तक परिव्याप्त है। मनुष्य-देह में ज्योतिर्मयलिंग ही ब्रह्म का प्रतीक है। यह लम्बायमान लिंग प्रकाशमय है। उसीका प्रतीक पाषाणमूर्ति शिवलिंग है जिसकी पूजा की जाती है। लिंगपूजा केवल भारत में ही आबद्ध नहीं थी। मिश्र देश में भी ओसीरिस देव की लिंग-पूजा बहुत प्रबल थी। चीन और जापान के प्राचीन साहित्य में भी लिंग-पूजा की गवाही मिलती है। अमेरिका के महाद्वीपों के प्राचीन निवासी भी लिंग-पूजा करते थे। पर लिंग-पूजा का असली रहस्य यही है, जिसे हम ऊपर प्रकट कर चुके हैं।

प्रत्येक जीवन में प्रकृति और पुरुष के मिलन की जो दुर्दमनीय इच्छा वर्तमान रहती है, उसी इच्छा से सृष्टि का आरम्भ होता है। इसी का प्रतिरूप शिवलिंग-पूजा है। इसे यों भी कह सकते हैं कि लिंग-पूजा सृष्टि-रहस्य का एक चिह्न है। क्योंकि ज्योतिर्मयलिंग 'ॐ' स्वरूप है और 'ॐ' ही सृष्टि का स्रष्टा है। उसी का प्रतीक लिंग है। यह लिंग-पूजा जननेन्द्रिय के आधार पर नहीं प्रचलित हुई है, बल्कि सृष्टिरहस्य के चित्र-रूप में सृष्टि के स्रष्टा साक्षात् परब्रह्म परमात्मा की अपरोक्ष विज्ञानपूर्ण

मधुर स्मृति है। इससे मनुष्य जाति की उच्च भावना का पता चला है। अधिक स्पष्ट शब्दों में यों कहा जा सकता है कि लिंग-पूजा सृष्टि के स्रष्टा की पूजा है।

इस विवेचन से यह स्थिर हुआ कि लिंग-पूजा की दुहाई देकर प्रेम का अनर्गल अर्थ करना कपोल-कल्पना है और एक पवित्र वस्तु को कलंकित करना है। न तो प्रेम काम-लिप्सा है और न इस आधार पर लिंग-पूजा का प्रचलन ही हुआ है। प्रेम में भोग, आकांक्षा, वासना या काम कुछ भी नहीं हुआ करता है। प्रेम मोक्षदाता है। मोक्षदायिनी वस्तु में भोग कहाँ ? देखिये न, अनादि भगवान् शिवजी ने कहा है—

यत्रास्ति भोगो न च तत्र मोक्षो। यत्रास्ति मोक्षो न च तत्र भोगः ॥

अर्थात् 'जहाँ भोग है वहाँ मोक्ष नहीं और जहाँ मोक्ष है वहाँ भोग नहीं'। दोनों परस्पर भिन्न वस्तुएँ हैं। जहाँ दिन है वहाँ रात नहीं और जहाँ रात है वहाँ दिन नहीं। एक के अवसान में ही दूसरे का पदार्पण हो सकता है। ठीक यही बात मोक्ष और भोग के सम्बन्ध में है। पहला ज्ञान का परिणाम है और दूसरा अज्ञान का। ज्ञान प्रकाशमय है और अज्ञान अन्धकार-पूर्ण। इसलिए न तो प्रकाश में अन्धकार हो सकता है और न अन्धकार में प्रकाश ही। इससे यह निष्कर्ष निकला कि प्रेम भोग से परे वस्तु है।

प्रेम के सम्बन्ध में यह कथन बिलकुल सही है कि 'God is love and love is God' 'ईश्वर प्रेम है और प्रेम ही ईश्वर है' भारतीय कवियों ने भी कहा है—

प्रेम हरी को रूप है, त्यों हरि प्रेम सरूप।
एक होइ द्वै में लसै, ज्यों सूरज अरु धूप ॥

---

सर्वथा ध्वंस रहितं, सत्यपि ध्वंसकारणे।
यद्भाव बन्धनं यूनोः, स प्रेमा परिकीर्त्तितः ॥

---

छिनहि चढ़ै छिन ऊतरै, सो तो प्रेम न होय।
अघट प्रेम पिंजर बसै, प्रेम कहावै सोय॥
प्रेम सदा बढ़िबौ करै, ज्यौं ससिकला सुवेष।
पै पूनों यामैं नहीं, तातैं कबहुँ न शेष॥

---

निजांगमपि या गोप्यो, ममते समुपासते।
ताभ्यः परं न मे पार्थ! निगूढ़ प्रेम भाजनम्॥

---

एक नेम यह प्रेम को, नेम सबै छुटि जाहिं।
पै जो छाँड़ै जानि कै, तहाँ प्रेम कछु नाहिं॥

---

प्रथम सीस अरपन करै, पाछे करै प्रवेस।
ऐसे प्रेमी सुजन को, है प्रवेस यहि देश॥

---

तत्त्व प्रेम कर मम अरु तोरा। जानत प्रिया एक मन मोरा॥
सो मन रहत सदा तोहि पाहीं। जानेहु प्रीति-रीति यहि माहीं॥

---

ऊपर के अवतरणों से प्रेम का स्वरूप समझने में बहुत कुछ सहायता मिलेगी। प्रेम केवल स्त्री-पुरुष में ही होता है, ऐसा कहना ठीक नहीं। हमारा निजी अनुभव है कि प्रेम पुरुष-पुरुष में भी होता है, मनुष्य और पशु-पक्षी में भी होता है और वह अन्ततक निर्दोष, निस्स्वार्थ एवं सुन्दर बना रहता है*। यह धारणा भ्रान्त है कि प्रेम केवल स्त्री-पुरुष में ही

---

* एक महात्मा का एक हारिल पक्षी से प्रेम था। वह हारिल भी उनसे प्रेम करता था। तारीफ यह थी कि उसे उन्होंने पाला नहीं था।

होता है। मातृ-प्रेम, भ्रातृ-प्रेम, पुत्र-प्रेम, धर्म-प्रेम, देश-प्रेम, जाति-प्रेम, मित्र-प्रेम, विद्या-प्रेम आदि में यदि प्रेम का शुद्ध रूप हो तो इन सब को प्रेम के सिवा दूसरा कुछ नहीं कहा जा सकता। यदि ये सब प्रेम की सीमा में न भी आते, तब भी अब प्रेम ही कहे जाते। क्योंकि मानव स्वभाव ने जिस बात को मान लिया है, उसमें किसी प्रकार का तर्क करना व्यर्थ है। शब्द का अर्थ बदलने के लिए फिर से सृष्टि का निर्माण नहीं किया जा सकता। ऐसे बहुत से शब्द हैं जिनका यथार्थ अर्थ कुछ और ही है, पर वे मूल अर्थ से सर्वथा भिन्न अर्थ में प्रयुक्त होते हैं और भाषा ने उन्हें उस प्रयुक्त होनेवाले अर्थ में ही ग्राह्य भी कर लिया है। उदाहरण के लिए आनन्द, ज्ञान आदि शब्द हैं। इनका असली अर्थ वेदान्त-शास्त्र ने कुछ और ही माना है, पर ये प्रयुक्त होते हैं कुछ और ही अर्थ में। तो क्या इन्हें असली अर्थ में लाने के लिए कोष बदले जा सकते हैं? इनका बदलना तो तभी सम्भव होगा जब भाषा स्वभावतः इन्हें भिन्न अर्थ में स्वीकार कर लेगी। इसलिए हम तो यही मानेंगे कि प्रेम हर किसी उपयुक्त पात्र में हो सकता है और होता है। रही बात प्रेम के पूर्णता की सो तो दुर्लभ है ही। क्योंकि यदि ऐसा न माना जाय तो 'सियाराम मय सब जग जानी' की सार्थकता कैसे होगी?

हाँ, यह अवश्य है कि पुरुष का पुरुष के साथ प्रेम होने के उदा-

---

वह पक्षी जहाँ दूसरों को देखकर उड़ जाता था, वहाँ उन्हें देखते ही उनकी गोद में आकर बैठ जाता था। जिस दिन वह महाशय कहीं चले जाते थे, हारिल दिन भर चारा-पानी छोड़कर उदासभाव से वृक्ष की डाली पर बैठा दरवाजे की ओर देखा करता था। हारिल के न देखने पर उक्त महाशय भी बेचैन रहा करते थे। अन्त में लगातार कई दिनों तक पक्षी को न देखने पर उनकी मृत्यु हो गयी। इससे यह सिद्ध होता है कि प्रेम प्राणि-विशेष में सीमित नहीं। ऐसा प्रेम आत्मैक्य का द्योतक है।

हरण बहुत कम मिलेंगे, किन्तु स्त्री-पुरुष में प्रेम होने के उससे अधिक। सच्चा प्रेम तो केवल भगवान में ही होता है, उसके बाद स्त्री-पुरुष में। या यों कहना चाहिए कि पति-पत्नी में। दाम्पत्य जीवन की यही विशेषता है। प्राण का प्राण में, मन का मन में, आत्मा का आत्मा में मिला देना ही दम्पति-जीवन का चरमोत्कर्ष है। केवल शरीर का शरीर के साथ मेल होना ही दम्पति-जीवन का सर्वस्व नहीं। 'एक जान दो कालिब' इस कहावत का चरितार्थ होना पति-पत्नी-प्रेम में अधिक सम्भव रहता है। पति-पत्नी प्रेम वास्तव में प्रकृति और पुरुष का मेल है जो कि सर्वथा स्वाभाविक और सरल है। प्रेमोत्कर्ष में अनन्यता आ जाती है। एक को छोड़कर दूसरे में और दूसरे को छोड़कर तीसरे में प्रेम का होना प्रेम नहीं है—कामुकता है। प्रेमी तो अपनी प्रेमिका में ही पूर्णता देखता है; इसी प्रकार प्रेमिका भी अपने प्रेमी में। दोनों को शेष समूचे जगत में अपूर्णता दिखायी पड़ती है। जहाँ प्रेमी अपने प्रेम में पूर्णता देखता है, वहाँ वह अपने प्रेम में सदैव अपूर्णता का अनुभव किया करता है। पूर्णता में शान्ति होती है, चंचलता या उद्विग्नता नहीं। इसलिए उसकी प्रवृत्ति अन्य ओर नहीं होती। अपूर्णता का अनुभव होने में पूर्णता लाने का प्रयास होता है, अतः उसमें उत्तरोत्तर वृद्धि होती जाती है।

प्रेम में लय है। पवित्र दम्पति-जीवन में दोनों ही अपने को एक दूसरे में लय कर देते हैं। अभिन्नता रही नहीं जाती। प्रेम में अशुद्धता या धर्म-विरुद्धता नहीं है। वह स्वयं धर्ममूर्ति है, आनन्द-स्वरूप है। जिस प्रकार इसका शुद्ध रूप निराला है, उसी प्रकार इसका पंथ भी निराला है।

अतएव 'लव-लेटर्स' या प्रेम-पत्र में पति-पत्नी के प्रेम-पत्रों का समावेश होना स्वाभाविक है। पति-पत्नी के पत्र-व्यवहार में ही प्रेम की झाँकी दिखायी पड़ सकती है। यही कारण है कि इस पुस्तक में केवल ऐसे ही पत्र रखे गये हैं। भले ही स्त्री परकीया हो या स्वकीया। इसे लेखक और लेखिकाएँ जानें।

अन्त में हम रामचरित-मानस की दो चौपाइयाँ उद्धृत करके इस पत्र या उपसंहार को समाप्त करते हैं। गोस्वामी तुलसीदास की इन चौपाइयों से तुम्हें इस बात का ज्ञान हो जायगा कि प्रेम कैसे होता है।

जाने बिनु न होइ परतीती। बिनु परतीति होइ नहिं प्रीती॥
बिना प्रीति नहिं भगति दृढ़ाई। जिमि खगेस जल की चिकनाई॥

तुम्हारे ही शब्दों में—
'सरकार'।

---

सर्वे भवन्तु सुखिनो सर्वे सन्तु निरामया।
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु, माकश्चिद्दुःखमाप्नुयात् ॥१॥

सत्यं शिवं सुन्दरम्

ॐ शान्तिः ३